किया गया। एक समूह 'जबरिया' का बना। वे इस बात पर जोर देते थे कि अल्लाह ने मनुष्य का भाग्य निर्धारित कर दिया है। वह जो कुछ भी करता है, उसमें मनुष्य का कोई हाथ नहीं। दूसरा पक्ष 'क़दर' का समर्थक था। उसका मत है कि मनुष्य अपने कर्म का स्वयं उत्तरदायी है, वही उसका निर्माता है। ईश्वर का कार्य न्याय है अतः वह मनुष्य को उन कर्मों के लिए दंड नहीं दे सकता जो उसने मनुष्य के सिर पर अपनी ओर से लाद दिये हैं। मनुष्य के कर्म उसके स्वच्छन्द निर्णय पर आधारित हैं। इस सिद्धान्त के मुख्य प्रतिपादक वासिल बिन अता (मृत्यु ७४८-४९ ई०) थे। वे हसन बसरी के शिष्य थे किन्तु बाद में उन्होंने अपने गुरू का परित्याग कर अपने मत का प्रचार बड़ी तत्परता से किया। 'क़दर' के सिद्धान्तों ने शीघ्र ही 'मोतज़िला' आन्दोलन का रूप धारण कर लिया। हज़रत उस्मान और हज़रत अली के राज्यकाल के गृह-युद्ध ने इस मत के प्रचार में बड़ा योग दिया। मोतज़िला उमयिया वंश के शत्रु और अब्बासी वंश के समर्थक थे। अब्बासी राज्यकाल के प्रारम्भिक १०० वर्षों में मोतज़िला को राजशासन में पूर्ण प्रभुत्व प्राप्त रहा। बुद्धिवादी होने के बावजूद इन लोगों ने अपने प्रभुत्वकाल में अत्यधिक धार्मिक संकीर्णता प्रदर्शित की और अपने विरोधी मुसलमानों पर घोर अत्याचार किये।

मोतज़िला बड़े कट्टर एकेश्वरवादी थे। अल्लाह के विषय में क़ुरआन जो रूपक प्रस्तुत करता है उससे वह सगुण एवं साकार सत्ता भी बन जाता है। मोतज़िला ने इन सब भावों का निराकरण किया। उसके गुण न तो 'वह' हैं और न 'वह' के अतिरिक्त। अल्लाह किसी स्थल विशेष का निवासी नहीं, वह सर्व विद्यमान संचालक है। अल्लाह अनादि सत्ता है, उसने मख़लूक (जीव) को पैदा किया है। क़ुरआन नित्य नहीं, उसकी सत्ता को शाश्वत मान लेने से अल्लाह की अनन्यता में बाधा पड़ती है। अल्लाह जीव को सन्मार्ग पर देखना चाहता है, वह पाप का आदेश नहीं देता, मनुष्य का कर्म उसके इच्छानुकूल निर्णय पर आधारित है।

मामून के समय तक यूनानी दार्शनिकों के साहित्य का बहुत बड़ा भंडार अरबी में अनूदित हो गया था। इनके आधार पर मुसलमान दार्शनिकों ने मौलिक ग्रन्थों की रचना की। वे फ़ैलसूफ़ अथवा फ़िलासफ़ा (बुद्धिजीवी) कहे जाते हैं। इन लोगों ने अफ़लातून एवं अरिस्तू से प्रेरणा प्राप्त की। अरिस्तू का प्रभाव फ़िलासफ़ा पर सीधा पड़ा किन्तु अफ़लातून का नव अफ़लातूनी मत द्वारा। इनके आधार पर फ़िलासफ़ा जगत् को दो भागों में विभक्त करने लगे। एक वह जगत् जिसका इन्द्रियाँ आभास कर सकती हैं, दूसरे वह जगत् जिसका सम्बन्ध केवल बुद्धि अथवा विवेक से है। फ़िलासफ़ा ने विचारों एवं बुद्धि के जगत् के विषय में यह मत स्थापित किया कि उसका प्रभुत्व दिव्य लोक पर है। मसऊदी नामक इतिहासकार का मत है कि अफ़लातून के समर्थक जिन समस्याओं का अध्ययन करते थे उनमें से एक यह थी कि जीवात्मा शरीर में है अथवा शरीर जीवात्मा में।[1] जीवात्मा को सूफ़ियों ने भी अपने तर्क-वितर्क का मुख्य विषय बनाया। फ़िलासफ़ा ने बुद्धि और ज्ञान का सहारा लिया, सूफ़ियों ने प्रेम और भक्ति के मार्ग को अपनाया।

१. मुरूजुज्जहब, (पेरिस) भाग ४, पृ० ६५।

मौलिक दार्शनिकों में प्राचीनतम किन्दी है। उसे मामून (८१३-८३३) एवं मोतसिम (८३३-८३४ ई०) के समय में अत्यधिक प्रतिष्ठा प्राप्त हुई किन्तु मुतवक्किल (८४७-८६१ ई०) के समय में जबकि सुन्नी कट्टरता को पुनः उत्कर्ष मिला, किन्दी को अत्यधिक कष्ट उठाने पड़े। उसने यह सिद्धान्त प्रस्तुत किया कि ब्रह्माण्ड की रचना किसी बाह्य-पक्षीय सक्रिय सत्ता द्वारा हुई। उसे दैवी बुद्धि कहा जा सकता है जिसकी क्रियाशीलता का प्रदर्शन ब्रह्माण्ड के समक्ष ऊपर से होता रहता है। ईश्वर एवं शरीर के जगत् के मध्य में जीवात्मा का लोक है। मनुष्य की जीवात्मा उसी जीवात्मा के लोक का प्रतिबिम्ब है। उसने अक़्ल (बुद्धि) के महत्व पर अत्यधिक ज़ोर दिया।

फ़ाराबी (मृत्यु ९५० ई०), जिसे मुसलमान दार्शनिक दूसरा अरिस्तू मानते हैं रहस्य-वाद से अत्यधिक प्रभावित था। उसने **'रिसाला फ़ी आरा अहल अल-मदीना अल फाज़िला'** में अफ़लातून के समान आदर्श नगर की रूप-रेखा प्रस्तुत की। उसने जगत् को दो भागों में विभक्त बताया—सृष्टि का जगत् और आदेश का जगत्। उसने बताया कि पदार्थ अनेक मध्यस्थों से गुज़रता हुआ ईश्वर द्वारा प्रकट हुआ है। जगत् इसी पदार्थ से उत्पन्न हुआ है, शून्य से इसका सर्जन नहीं हुआ। दिव्य लोक किसी संचालक द्वारा गति ग्रहण करते हैं, वह ईश्वर नहीं किन्तु बुद्धि का आदि रूप है जिसकी रचना ईश्वर ने की है।

अबू अली सीना (मृत्यु १०३६ ई०) ने अपने विचार बड़े निर्धारित एवं स्पष्ट रूप में प्रस्तुत किये। उसका ग्रन्थ **'किताब-अल शफा'** दर्शन शास्त्र का विश्व-कोश माना जाता है। वह बुद्धि और विचार सामग्री अथवा मानस और प्रकृति में स्पष्ट रूप से भेद-भाव करता है और जीवात्मा को अमर बताता है। ईश्वर में सत्ता और अस्तित्व का मिलन होता है किन्तु ईश्वर के अतिरिक्त सभी वस्तुओं में अस्तित्व सत्ता का गुण है। जगत् अनन्त तक रहेगा, कारण कि उसका स्रोत दैवी है।

फ़िलासफ़ा निरीश्वरवादी न थे। किन्तु आलिमों तथा सूफ़ियों ने इनके ज्ञानवाद एवं बुद्धिवाद का घोर विरोध किया। इमाम ग़ज़ाली ने **तुहाफ़ुतुल फ़िलासफ़ा** ग्रन्थ में फ़ाराबी और इब्ने सीना की कटु आलोचना की। किन्तु बाद के आलिम और सूफ़ी इमाम ग़ज़ाली (मृत्यु ११११ ई०) के आगे कुछ न सोच सके, हाँ शासन के सहारे उन लोगों ने फ़िलासफ़ा पर घोर अत्याचार किये। इब्ने सीना को सौभाग्य से बड़े सुयोग्य टीकाकार मिलते रहे जो उसके सिद्धान्तों का प्रचार कर इस्लाम में बुद्धि एवं ज्ञान की ज्योति जगाते रहे। इब्ने रूश्द (मृत्यु ११९८) ने **तहाफ़ुत-अल-तहाफ़त** नामक ग्रन्थ की रचना कर ग़ज़ाली की कटु आलो-चनाओं का बड़े विस्तार से उत्तर दिया। ख़्वाजा नासिरूद्दीन तूसी (मृत्यु १२७४ ई०) ने इब्ने सीना के ग्रन्थ की टीका **अल-इशारात वल तम्बीहात** में लिखी। तूसी को ईरान के ईल-ख़ानी मंगोलों के दरबार में बड़ा सम्मान प्राप्त था। वहाँ उनकी विद्वत्ता को अत्यधिक यश प्राप्त हुआ और उनके ग्रन्थों ने फ़ारसी साहित्य और अन्य राजनीतिक एवं सांस्कृतिक आन्दो-लनों को अत्यधिक प्रभावित किया।

नव अफ़लातूनी मत तथा प्लोटिनस (मृत्यु २७० ई०) का भी प्रचार लगभग उसी समय हुआ जब कि फ़िलासफ़ा अपनी मौलिक रचनाएँ संकलित कर रहे थे। नव अफ़लातूनी मत

पूर्व के धर्मों विशेषत: ज़रतश्तियों से अत्यधिक प्रभावित हैं। भारत के धार्मिक विचारों की भी छाप नव अफ़लातूनी मत पर दृष्टिगत होती है। नव अफ़लातूनियों का मत है कि जीवात्मा उच्चतम लक्ष्य को प्राप्त करने के लिए प्रयत्नशील रहती है। इस सिद्धान्त को वे ब्रह्माण्ड की व्याख्या की कुन्जी समझते हैं। परमानन्द बुद्धि एवं ज्ञान की पहुँच के परे हैं। मनुष्य का जीवन न तो केवल रोटी पर निर्भर है और न ज्ञान पर। जीवात्मा अपने आदर्श स्रोत से पृथक् होकर अपने उस स्रोत से जो अनादि एवं अनन्त है, मिलने के लिए व्याकुल रहती है।

नव अफ़लातूनी मत का पूर्ण विकास प्लोटिनस के रहस्यवाद में हुआ। परमतत्व दृश्यमान जगत् का निर्माता है। किन्तु आत्मा से भिन्न नहीं। 'अहं ब्रह्मास्मि' (मैं ब्रह्म हूँ) या 'तत् त्वम् असि' (वही तू है) या सोऽहं (मैं वही हूँ) प्लोटिनस के मत को उतने ही सुन्दर ढंग से व्यक्त करते हैं जितना कि उपनिषद् के सत्य को। उसका मत है कि आत्मा अभाज्य है, वह एक है। वह अनादि और अनन्त है। सत्यं, शिवं, सुन्दरं का सम्बन्ध आत्मा से है। एकाएकी सत्ता का आलोक भूलोक से लेकर नभ-मण्डल तक है, अपितु कण-कण में है। समाधि और प्रेम के मार्ग पर चलकर उस एकाएकी ज्योति का साक्षात्कार संभव है, यही प्लोटिनस का परम लक्ष्य है। सूफ़ियों ने प्लोटिनस के रहस्यवाद को ग्रहण करके इस्लामी 'शरीअत' के साथ उसका अद्भुत समन्वय प्रस्तुत किया।

इस्लाम का धार्मिक विधान 'शरीअत' मुख्यत: क़ुरआन, तथा हज़रत मुहम्मद के प्रवचन एवं आचरण ( हदीस ) पर आधारित है। प्रतिभाशाली मुसलमानों की सर्व सम्मति 'इजमा' भी 'शरीअत' के विकास में सहायक रही है। प्रारम्भ में 'शरीअत' की व्याख्या के लिए किसी विशेष प्रबुद्ध वर्ग की आवश्यकता न थी। जिन समस्याओं का समाधान 'शरीअत' द्वारा न हो सकता था उनका निर्णय प्रतिभाशाली मुसलमान परिस्थिति के अनुसार अपने विवेक के प्रकाश में कर लेते थे। इसे 'इज्तेहाद' कहते हैं। किन्तु उमयिया साम्राज्य की दिन प्रति दिन विकसित होती हुई आवश्यकताओं ने मुसलमानों में एक ऐसे विद्व समूह को उत्पन्न किया जिसका व्यवसाय इस्लाम के धर्म-विधान की व्याख्या करना होगया। वे लोग 'आलिम' कहलाते थे और शासन के विभिन्न पदों, विशेष रूप से न्याय-विभाग के अधिकारी होते थे।

अब्बासी राज्यकाल के प्रारम्भ में सुन्नी धर्म-विधान का क्रमबद्ध प्रतिपादन चार मुख्य विद्वानों ने किया। ये धर्म-विधान 'मज़हब' के नाम से प्रसिद्ध हुए। इनमें से इमाम अबू हनीफ़ा ( मृत्यु ७६७ ई० ) का मुख्य कार्य-क्षेत्र कूफ़ा और बग़दाद था। भारत और पाकिस्तान एवं मध्य एशिया के प्राय: सुन्नी मुसलमान इन्हीं के धर्म-विधान के अनुयायी हैं। मदीने में इमाम मालिक बिन अनस (मृत्यु ७९५ ई०) के धर्म-विधान को प्रसिद्धि प्राप्त हुई। इमाम शाफ़िई (मृत्यु ८२० ई०) इमाम मालिक के शिष्य थे। पूर्वी पाकिस्तान तथा इण्डोनेशिया में इनके धर्म-विधान को बड़ी मान्यता प्राप्त है। इमाम इब्ने हंबल (मृत्यु ८५५ ई०) का कार्य-क्षेत्र बग़दाद था, जहाँ उन्हें मोतज़िला के अत्याचार के कारण अत्यधिक कष्ट भोगने पड़े। इन मज़हबों के अनुयायी क्रमश: हनफ़ी, मालिकी, शाफ़िई एवं हंबली कहलाते हैं। इनके बाद सुन्नी मुसलमानों ने यह निर्णय कर लिया कि किसी अन्य 'मज़हब' का आविष्कार न होगा। 'इज्तेहाद' के द्वार बन्द कर दिये गए। फलस्वरूप केवल इन्हीं

चार मज़हबों पर टीका-टिप्पणी होती रही। इस परिस्थिति ने आलिमों को धर्म सम्बन्धी पूर्ण अधिकार प्रदान कर दिए। शासन की सहायता ने उनके आतंक में और भी वृद्धि कर दी।

इस प्रकार सूफ़ियों को अपने मत के प्रतिपादन में तीनमुखी मोर्चे का सामना करना पड़ा। एक ओर मोतज़िला और फ़िलासफ़ा, दूसरी ओर कठोर आलिम और तीसरी ओर सूफ़ी मत के नाम पर पाखंड का प्रचार करने वाले एवं सूफ़ियों की लोकप्रियता से बुरे लाभ उठाने वाले।

हज़रत मुहम्मद के निधन के प्रथम डेढ़-दो सौ वर्षों के भीतर जिस प्रकार के सूफ़ी मत का विकास हुआ उसमें संसार त्याग, ईश्वर प्रेम, निष्काम तपस्या और लोक सेवा के भाव प्रबल दीख पड़ते हैं। 'क़दर' और मोतज़िला आन्दोलन से संघर्ष की झलक अधिक नहीं मिलती किन्तु जीव और परम तत्व अथवा ब्रह्म के सम्बन्ध को लेकर इन्होंने अनेक दार्शनिक तथा रहस्यवादी विचार तसव्वुफ़ में प्रविष्ट कर दिये। इन सूफ़ियों में से बहुतों ने किसी पुस्तक की रचना नहीं की। इनके फुटकर कथन और इनके जीवन से सम्बद्ध कहानियाँ ही हमारी जानकारी का मुख्य आधार हैं। ये कथन और कहानियाँ जो हमें उपलब्ध हैं, इनके निधन के लगभग २०० वर्ष बाद प्रतिपादित हुईं। इनमें कितना अंश बाद के श्रद्धालु सूफ़ियों की मनगढ़न्त है, इसे निश्चित रूप से कहने के लिए हमारे पास कोई ठोस प्रमाण नहीं। इमाम क़ुशैरी ने अपने **रिसाले** में कथनों को उद्धृत करने एवं घटनाओं का उल्लेख करने में हदीस के समान इस्नाद (हवाले) दिये हैं। अतः क़ुशैरी अब्दुल्लाह अनसारी और हुजवेरी के ग्रन्थों से हमें सूफ़ियों के जीवन एवं शिक्षा की थोड़ी बहुत प्रामाणिक रूपरेखा मिल जाती है।

अबू हाशिम कूफ़ी, जिनके समय से सूफ़ी शब्द का प्रयोग प्रारम्भ हुआ, का कथन है कि सूई से पर्वत खोदना सरल है किन्तु अभिमान को हृदय से निकालना कठिन है। वे कूफ़ा निवासी थे किन्तु उनका अधिकांश जीवन शाम (सीरिया) में व्यतीत हुआ।[1]

इब्राहीम बिन अदहम (मृत्यु ७७७-७८ ई०) बल्ख के हाकिम थे। उनका जीवन-वृत्त गौतम बुद्ध के प्रारम्भिक जीवन से बहुत कुछ मिलता-जुलता है। कहा जाता है कि एक दिन शिकार में एक मृग का पीछा करते हुए वे अपने लश्कर से पृथक् हो गए। ईश्वर ने मृग को बात करने की शक्ति दे दी। उसने इब्राहीम को सचेत किया कि उनका जन्म किसी अन्य बात के लिए हुआ है। संसार त्याग वे नीशापुर (ईरान) की एक गुफा में ९ वर्ष तक घोर तपस्या करते रहे।[2] उन्होंने बताया कि जब तक मनुष्य अपने अस्तित्व की उपेक्षा न करने लगे उस समय तक सच्चा त्याग सम्भव नहीं। मनुष्य को ईश्वर के आदेशों का पालन करना चाहिए और भाग्य के लिखे को आज्ञोल्लंघन की दलील न बनाना चाहिए।[3] सेवा बिना कोई व्यक्ति सूफ़ी नहीं बन सकता किन्तु तसव्वुफ़ सेवा नहीं। सेवा किसी लाभ की दृष्टि से उचित नहीं। सूफ़ियों की मुख्य पूंजी कुछ और ही है।[4]

---

१. अब्दुल्लाह अनसारी, पृ० ७-१०।

२. फ़रीदुद्दीन अत्तार : **तज़किरतुल औलिया**, पृ० ५७।

३. **कश्फ़ुल महजूब**, पृ० ८२-८४।

४. अब्दुल्लाह अनसारी, पृ० ५९।

✓ फ़ुज़ैल बिन एयाज़ (मृत्यु ८०२-३ ई०) युवावस्था में मर्व तथा बग़दाद के मध्य में डाका डाला करते थे किन्तु न तो किसी स्त्री का और न किसी दरिद्र का धन छीनते थे। एक बार मर्व का एक व्यापारी अकेला ही यात्रा कर रहा था। उसने एक आदमी को इस आशय से नियुक्त कर लिया था कि वह उसके आगे-आगे क़ुरआन का पारायण करता चले। जब वे फ़ुज़ैल के पास से गुज़रे तो उस आयत ने जो उस समय पढ़ी जा रही थी फ़ुज़ैल को इतना प्रभावित किया कि उन्होंने अपना जीवन बदल डाला, डाके डालना छोड़ दिया। जिन लोगों को लूटा था, उन्हें जाकर संतुष्ट किया। कुछ समय तक मक्के में इमाम अबू हनीफ़ा के साथ कूफ़े में निवास करते रहे।[१] उनकी शिक्षा का सार यह है कि जो ईश्वर की पूजा भय अथवा किसी आशा से करता है वह ऐसा ही है मानो स्वयं अपनी पूजा करता हो। उसे ईश्वर के आदेशों की चिन्ता नहीं। फ़ुज़ैल का कथन है कि वे ईश्वर की पूजा उसके आदेशों के पालन की दृष्टि से करते हैं।[२]

वे अपनी 'मुनाजात' (प्रार्थना) में ईश्वर के प्रति इस बात पर कृतज्ञता प्रकट करते थे कि वह उन्हें और उनके परिवार को भूखा और नंगा रखता है, रात्रि में दीपक भी नहीं देता, कारण कि यह व्यवहार ईश्वर ने अपने वलियों (मित्रों) के लिए सुरक्षित कर रखा है।[३]

बसरे की राबेआ (मृत्यु ८०१ ई०) ने अपना जीवन निःस्वार्थ प्रेम के हेतु अर्पित कर दिया। वे दिन-रात नमाज़ पढ़तीं और कभी-कभी हसन बसरी का प्रवचन सुनने चली जाती थीं। राबेआ से हज़रत मुहम्मद ने स्वप्न में प्रश्न किया, "राबेआ! तू मुझसे प्यार करती है?" राबेआ ने उत्तर दिया, "हे अल्लाह के रसूल! आपसे कौन प्यार नहीं करता किन्तु ईश्वर के प्रेम ने मेरे हृदय में किसी अन्य के प्रेम के लिए स्थान ही नहीं रहने दिया।" बसरे का एक सूफ़ी राबेआ के पास जाकर संसार की निन्दा करने लगा। राबेआ ने उसे फटकारते हुए कहा, तुझे संसार से बड़ा प्रेम है। यदि ऐसा न होता तो तू उसका निरन्तर उल्लेख न करता। उनकी ईश्वर से प्रार्थना थी, "हे नाथ! इहलोक का सुख अपने शत्रुओं को प्रदान कर, परलोक का सुख अपने मित्रों को दे। मेरे लिए तो तू ही पर्याप्त है। यदि मैं नरक के भय से पूजा करूँ तो मुझे नरक ही में जला, (यदि स्वर्ग के लोभ से पूजा करूँ तो मुझे स्वर्ग से वंचित कर दे) यदि मैं तेरी पूजा तेरे ही लिए कर रही हूँ तो अपने जमाल (सौन्दर्य) का वह शेष अंश जो तूने मुझे अभी तक नहीं प्रदान किया है, उसे भी प्रदान करदे।[४]"

इन त्यागियों, तपस्वियों और ईश्वर के प्रेमियों के जीवन की अनेक घटनाओं के आधार पर तसव्वुफ़ के उच्च कोटि के रहस्यवाद का आविर्भाव हुआ। संसार से विरक्त ईश्वर के ध्यान में मग्न इन सूफ़ियों को बाद के सभी सूफ़ियों ने श्रद्धांजलि अर्पित की है और उन्हें अपना पथ-प्रदर्शक माना है। सूफ़ियों तथा इनके बाद के कुछ महापुरुषों के जीवन

१. कश्फ़ुल महजूब, पृ० ७७-८०।
२. अब्दुल्लाह अनसारी, पृ० ५६।
३. तज़किरतुल औलिया, पृ० ५५।
४. वही, पृ० ३६-४८।

एवं कथनों के आधार पर तसव्वुफ़ की विभिन्न परिभाषाएँ तैयार हुईं। १०वीं सदी ई० के पूर्व के जो सूफ़ियों की जीवनियों के ग्रन्थ हमें उपलब्ध हैं, उनके अध्ययन से पता चलता है कि हर सूफ़ी तसव्वुफ़ की परिभाषा अलग ही देता है। इनके अनुसार कोई तो तसव्वुफ़ को त्याग एवं तपस्या बताता है, कोई रहस्यवादी धार्मिक विश्वास और कोई नैतिकता। संक्षेप में हम इसे संसार की समस्याओं के प्रति एक विशिष्ट, आध्यात्मिक दृष्टिकोण एवं जीवन का नियम कह सकते हैं।

तसव्वुफ़ को 'सुलूक' अथवा 'तरीक़त' (आध्यात्मिक यात्रा) कहा जाता है। इस यात्रा के लिए मार्ग-दर्शक का होना परमावश्यक है। वह 'मुर्शिद' अथवा 'पीर' (गुरु) कहलाता है। चेले को 'मुरीद' कहते हैं। गुरु और चेले के सम्बन्ध को 'पीरी-मुरीदी' कहा जाता है। यह यात्रा बड़ी लम्बी और कठिन है। इसमें अनेक मंज़िलें मिलती हैं जिन्हें 'मक़ाम' कहा जाता है। इसका बहुबचन 'मक़ामात' है। जिन आश्चर्यजनक एवं असाधारण आध्यात्मिक परिस्थितियों का इस यात्रा में सामना करना पड़ता है उसे 'हाल' कहते हैं। इसका बहुबचन 'अहवाल' है। पीर साधना के विभिन्न नियम निर्धारित करता है। प्रायः अल्लाह का नाम लेने पर ज़ोर दिया जाता है। इसे 'ज़िक्र' कहते हैं किन्तु इस्लाम की 'शरीअत' द्वारा निर्धारित अनिवार्य इबादतें भी साथ-साथ करनी पड़ती हैं। 'शरीअत' के नियमों का भी पालन करना पड़ता है। घोर तपस्या के समय भी और 'अहवाल' में भी अनिवार्य इबादतों की उपेक्षा नहीं की जा सकती। इस साधना द्वारा अल्लाह का जो ज्ञान प्राप्त होता है, उसे 'मारिफ़त' कहते हैं। 'सूफ़ियों' का यह परम लक्ष्य है। हक़ीक़त (अल्लाह) की वास्तविकता का ज्ञान भी 'मारिफ़त' ही से सम्बन्धित है। 'सुलूक' अथवा 'तरीक़त' की साधनाओं द्वारा 'मारिफ़त' एवं 'हक़ीक़त' की प्राप्ति होती है। अतः 'शरीअत', 'तरीक़त', 'मारिफ़त' एवं हक़ीक़त' के सोपान एक दूसरे के सहायक हैं, विरोधी नहीं। सूफ़ी मत का नियमित विकास ९वीं सदी ई० से हुआ, जबकि ख़ानक़ाहों (मठों) का निर्माण होने लगा और सूफ़ियों के सिलसिले (संघ अथवा पंथ) बनने लगे।

सूफ़ी ख़ानक़ाह का सर्वप्रथम निर्माण एक ईसाई हाकिम ने रमला (सीरिया) में कराया। शेख़ अब्दुल्लाह अनसारी ने विश्वस्त सूत्रों के आधार पर बताया है कि इसका कारण यह था कि एक दिन एक ईसाई हाकिम शिकार खेलने गया था। मार्ग में उसे दो सूफ़ी मिले। उन्होंने एक दूसरे के प्रति अत्यधिक निष्ठा का प्रदर्शन किया। दोनों ने एक साथ भोजन किया और चल खड़े हुए। ईसाई हाकिम ने इस दृश्य से प्रभावित होकर उनमें से एक को बुलाकर दूसरे के विषय में पूछा, किन्तु उसने अज्ञानता प्रदर्शित करते हुए बताया कि हम लोगों में इसी प्रकार मिलने-जुलने की प्रथा प्रचलित है। जब हाकिम को ज्ञात हुआ कि इन लोगों के पास कोई ऐसा स्थान भी नहीं जहाँ वे एक दूसरे से मिल सकें तो उसने रमला में ख़ानक़ाह का निर्माण कराया।[1] इस प्रकार इसमें कोई सन्देह नहीं रह जाता कि प्रथम सूफ़ी ख़ानक़ाह शामी ईसाइयों के मठ के आधार पर जो बौद्ध विहारों से प्रभावित थे, बनी।

---

१. अब्दुल्लाह अनसारी, पृ० १२।

शेख अब्दुल्लाह अनसारी का कथन है कि मिस्र के जुन्नून (मृत्यु ८५९-६० ई०) ने सूफ़ी संकेतों की स्पष्ट व्याख्या की। बग़दाद के जुनैद (मृत्यु ९१० ई०) ने सूफ़ी साहित्य का संकलन किया और शिबली (मृत्यु ९४६ ई०) ने तसव्वुफ़ पर प्रवचन करने की प्रथा निकाली।[१] ९वीं सदी ई० के अन्त तक सूफ़ियों के विभिन्न सम्प्रदायों का भी पूर्ण विकास हो गया था। हुजवेरी ने १२ सूफ़ी सम्प्रदायों का उल्लेख करते हुए दो की घोर निन्दा की है। वे लिखते हैं :—

यद्यपि इनके मूजाहिदे (इन्द्रिय निग्रह) एवं रियाज़त (कार्य-सिद्धि) के नियम भिन्न-भिन्न हैं किन्तु मुख्य बातों उदाहरणार्थ शरा के सिद्धान्त और तत्सम्बन्धी नियमों के निरूपण एवं तौहीद की व्याख्या में वे सब एक मत हैं।[२]

यहाँ पर हुजवेरी द्वारा वर्णित सूफ़ियों के १२ सम्प्रदायों का संक्षिप्त विवरण प्रस्तुत कर देना अपेक्षित जान पड़ता है।

(१) **मुहासिबिया**—अबू अब्दुल्लाह हारिस बिन असद अल मुहासिबी (मृत्यु ९५७ ई०) के अनुयायी सर्वप्रथम ख़ुरासान में मुहासिबिया प्रसिद्ध हुए। मुहासिबी बहुत बड़े विद्वान् एवं लेखक थे। वे विद्याध्ययन पर बड़ा ज़ोर देते थे। मुहासिबिया सम्प्रदाय ने 'रिज़ा' (संतोष) के सिद्धान्त का विषद् विवेचन किया है। वे 'रिज़ा' (संतोष) को दो भागों में विभाजित करते थे। ईश्वर की 'रिज़ा' बन्दे (जीव) के प्रति और बन्दे की 'रिज़ा' ईश्वर के प्रति। ईश्वर की 'रिज़ा' यह है कि बन्दों को उनके उत्तम कार्यों के लिए पुरस्कृत किया जाय। बन्दे की 'रिज़ा' है ईश्वर के आदेशों का पालन और उसकी इच्छाओं के प्रति आत्म-समर्पण। फ़ुज़ैल बिन एयाज़ ने 'रिज़ा' को त्याग पर प्राथमिकता दी है। जिसे 'रिज़ा' की श्रेणी प्राप्त हो गई उसके लिए कोई अन्य इच्छा बाक़ी नहीं रहती। मुहासिबी इसकी प्राप्ति को ईश्वर का बड़ा अनुग्रह समझते थे। उनका कथन है कि 'रिज़ा' द्वारा मन को स्थिरता प्राप्त होती है। 'रिज़ा' का स्रोत प्रेम है, प्रेमी अपनी प्रेमिका के प्रत्येक व्यवहार से संतुष्ट रहता है। हुजवेरी ने 'रिज़ा' का उल्लेख करते हुए लिखा है कि एक दर्वेश दजला में डूबने लगा। किसी ने चिल्लाकर पूछा कि निकालने के लिए किसी को भेजा जाय। दर्वेश ने कहा, नहीं। उस आदमी ने पूछा, डूबना चाहते हो। दर्वेश ने कहा, नहीं। आदमी ने पूछा तो फिर चाहते क्या हो? दर्वेश ने उत्तर दिया, जो ईश्वर की इच्छा। मेरा इच्छा से क्या सम्बन्ध।[3]

(२) **क़स्सारिया**—क़स्सारिया क़स्सार नामक सुप्रसिद्ध सूफ़ी के अनुयायी थे। ये लोग ईश्वर के प्रति प्रेम को निष्ठावान बनाने के लिये मलामत[४] (लांछन) का मार्ग ग्रहण करते थे। यदि किसी सूफ़ी की ओर लोग अत्यधिक आकृष्ट होने लगते थे तो वह उनसे बचने

१. वही, पृ० ९-१०।
२. कश्फ़ुल महजूब, पृ० १३६।
३. वही, पृ० १३७-१४४।
४. वही, पृ० ४४-५०

के लिये ऐसे कार्य करने लगता था जो देखने में 'शरा' के विरुद्ध होते थे, इससे सर्व साधारण को उसके प्रति घृणा हो जाती थी। वे उससे पृथक् हो जाते थे और सूफ़ी शान्तिपूर्वक ईश्वर के ध्यान में लग जाते थे। क़स्सार के मत का सार यह है कि जब कोई अपना सांसारिक हित त्याग कर कठिनाइयाँ झेलने के लिए तैयार हो जाता है तो वह जन-साधारण से पृथक् होकर ईश्वर के निकट हो जाता है। ईश्वर और बन्दे के मध्य में जन समूह सबसे बड़ा आवरण है। बन्दा लोक-आलोचना का भय त्याग कर जो कुछ भी ईश्वर के लिए करता है, वह बड़ा महत्वपूर्ण है।[1]

(३) तैफ़ूरी—तैफ़ूरी अबू यज़ीद तैफ़ूर बिन ईसा-अल-बिस्तामी (मृत्यु ८७४ ई०) के अनुयायी थे। ईश्वर के प्रेम में मस्ती एवं उन्माद को अत्यधिक श्रेष्ठ समझते थे। बायज़ीद का दादा अग्नि-पूजक था और उनके पिता को बिस्ताम में बड़ी प्रतिष्ठा प्राप्त थी।

बायज़ीद ने भी राबेआ की भाँति निःस्वार्थ ईश्वर-प्रेम को परम आध्यात्मिक लक्ष्य बताते हुए यह मत प्रतिपादित किया कि ईश्वर और उसके प्रेमियों के बीच में प्रेम ही आवरण होता है। यद्यपि स्वर्ग बड़ा महत्वपूर्ण स्थान है किन्तु ईश्वर ही का बनाया हुआ है; परन्तु प्रेम ईश्वर का गुण है। यह अनादि है, प्रेमी सर्जित वस्तुओं को हीन समझते हैं। मित्रता के लिए दो का होना अनिवार्य है किन्तु तौहीद में दुई का कोई स्थान नहीं। प्रेम का प्रेम में विलीन हो जाना ही अध्यात्म है।[2]

उन्हें अबू अली सिन्दी नामक एक सिद्ध का मुरीद बताया जाता है।[3] सिन्द का क्या अर्थ है, विद्वानों में इस पर मतभेद है। आरबरी नामक कैम्ब्रिज के विद्वान् सिन्द को ईरान में स्थित एक स्थान बताते हैं।[4] अन्य विद्वान् इसे भारत का सिन्ध जो अब पाकिस्तान में है, बताते हैं। प्रायः विद्वानों का मत यही है कि अबू यज़ीद का 'फ़ना' का सिद्धान्त, जिसने सूफ़ी आन्दोलन में महत्वपूर्ण योगदान किया, भारतवर्ष की देन है।

बायज़ीद लोक सेवा को हज से भी अधिक महत्व देते थे। जब तक उनकी माता जीवित रहीं, उन्होंने अपनी माता की सेवा बड़ी तत्परता से की।[5] बायज़ीद ने 'सुबहानी' (मैं पूजनीय हूँ) का नारा लगाया और अपनी आध्यात्मिक उन्नति की उपमा हज़रत मुहम्मद की मेराज से दी। जो सूफ़ी बायज़ीद से सहमत नहीं, वे भी बायज़ीद के सिद्धान्तों के निराकरण में अपने आप को असमर्थ पा, इन्हें 'सुक्र' (प्रेमोन्माद) से प्रभावित बताते हैं परन्तु आगे चलकर हम देखेंगे कि सूफ़ी मत के इतिहास में क्रान्ति उत्पन्न करने वाले बायज़ीद और हल्लाज ही थे।

'सुक्र' व 'ग़ल्बा' शब्दों का प्रयोग उस अवस्था के लिए किया जाता है जब सूफ़ी साधक प्रेमोन्माद के प्रभाव से विवेक शून्य हो जाते हैं। उन्हें अपने मस्तिष्क पर कोई अधि-

१. वही, पृ० १४६
२. वही, पृ० ८६
३. अब्दुल्लाह अनसारी, पृ० ८९।
४. Arberry A. S. : **Revelation and Reason in Islam**, London 1957, p 90
५. तज़किरतुल औलिया, पृ० ८८-८९।

कार नहीं रहता। इसके विपरीत 'सह्व' (प्रमाद) की दशा में मन स्थिर होता है। सूफ़ी यह समझता है कि वह क्या कह रहा और उसका प्रभाव क्या होगा। बायज़ीद और उनके अनुयायी 'सह्व' के विरोधी हैं, वे इसे मानवी गुणों की स्थिरता बताते हुए, ईश्वर और साधक के मध्य में बहुत बड़ा आवरण समझते हैं। सह्व बन्दे द्वारा अल्लाह की इच्छाओं में हस्तक्षेप का प्रतीक है। 'सुक्र' में बन्दे की इच्छाओं का कोई प्रश्न नहीं उठता।

यहयाबिन मुआज़ ने बायज़ीद को पत्र लिखा आप उस व्यक्ति के विषय में क्या कहते हैं जो प्रेम के सागर की एक बूंद पीकर मस्त हो जाय। बायज़ीद ने उत्तर देते हुए पूछा, यदि संसार के सभी सागर प्रेम की मदिरा से भर जायँ और सब पीकर भी कोई प्यासा रहे, तो उस व्यक्ति के विषय में आपका क्या मत है? यह्या 'सह्व' के विषय में और 'बायज़ीद' 'सुक्र' के विषय में बात कर रहे थे। हुजवेरी ने जो 'सह्व' के समर्थक थे, इस वाद-विवाद पर टिप्पणी करते हुए लिखा है, 'सह्व' वाला वह है जो एक बूंद भी नहीं पी सकता किन्तु 'सुक्र वाला' वह है जो सब पी जाने के पश्चात् भी प्यासा रहता है। मदिरा 'सुक्र' का साधन और 'सह्व' की शत्रु है। 'सुक्र' उसी वस्तु की खोज करता है जो उससे मेल खाती है। 'सह्व' पीने में आनन्द का अनुभव नहीं करता।[1]

(४) जुनैदिया—'सुक्र' के सिद्धान्त के घोर विरोधी और 'सह्व' के सिद्धान्त के समर्थक अबुल क़ासिम जुनैद बग़दादी थे। उनके अनुयायी जुनैदिया कहलाते हैं। जुनैद तसव्वुफ़ को उदार खुल्क़ (नैतिकता) मानते थे। उनका कथन है कि इसे उदार ईश्वर, उदार काल में, उदार व्यक्तियों द्वारा उदार क़ौम में उत्पन्न करता है।[2] सूफ़ियों को सूफ़ी ही पहचानते हैं कारण कि विशेष व्यक्तियों को विशेष व्यक्ति ही समझ सकता है।[3]

जुनैद ने इस तत्कालीन विचारधारा का कि "वली (सूफ़ी) नबी से श्रेष्ठ होता है" खण्डन किया और इस बात पर ज़ोर दिया कि नबी को ईश्वर के दरबार से संदेश प्राप्त होते हैं किन्तु सूफ़ी केवल अपनी साधना पर निर्भर होते हैं। सूफ़ियों की आध्यात्मिक उन्नति जिस स्थान पर पहुँचकर समाप्त हो जाती है, नबियों के लिए वह प्रारम्भिक स्थान मात्र होता है।[4] ईश्वर का ज्ञान विवेक द्वारा प्राप्त होता है। जब मनसूर अल-हल्लाज, जुनैद के पास सहायता मांगने पहुँचे तो अल-हल्लाज को फटकारते हुए जुनैद ने कहा, "हे मनसूर के पुत्र। तुझे 'सुक्र' एवं 'सह्व' के विषय में भ्रम हो गया है। 'सह्व' साधक के आध्यात्मिक स्वास्थ्य की दलील है। 'सुक्र' प्रेम के उन्माद और आवेश का द्योतक है। दोनों में से कोई भी मनुष्य के सतत् प्रयत्न के फलस्वरूप नहीं प्राप्त हो सकता।[5]" वे 'सुक्र को बड़ी ख़तरनाक अवस्था समझते थे। इस अवस्था में मन के स्थिर न होने के कारण साधक अपनी साधना के विषय में कोई ज्ञान नहीं प्राप्त कर पाता। मनुष्य को अपना जीवन प्रकृति के बन्धनों में ही व्यतीत

---

१. कश्फ़ुल महजूब, पृ० १४६-१४७।

२. अब्दुल्लाह अनसारी, पृ० १८२।

३. वही, पृ० १६६।

४. कश्फ़ुल महजूब, पृ० १०४।

५. वही, पृ० १४७-४८।

करना पड़ता है। हुजवेरी के गुरु जो जुनैद के समर्थक थे, 'सुक्र' को बालकों का क्रीड़ा-क्षेत्र बताते थे।[1]

जुनैद आलिमों का वस्त्र धारण करते थे। उनके अनुयायी उन्हें "सैयिदुत्तइफ़ा" (सूफ़ी समूह का नेता) और "ताऊसुल उलमा" (विद्वजनों का मयूर) कहते थे।

तसव्वुफ़ में इस्लामी कट्टरपन का समावेश करने के बावजूद वे सूफ़ी संघ की बहुत सी आवश्यकताओं को न त्याग सके। लोगों ने तस्बीह (माला) का प्रयोग न त्यागने का कारण पूछा तो उन्होंने उत्तर दिया कि जिस मार्ग द्वारा मैं ईश्वर तक पहुँच सका हूँ उसे कैसे त्याग सकता हूँ। जुनैद के अनेक कथन 'सुक्र' की अवस्था से प्रभावित हैं। हुजवेरी ने जुनैद के निद्रा सम्बन्धी निम्नांकित पत्र को 'सुक्र' की अवस्था से सम्बन्धित बताते हुए आश्चर्य प्रकट किया है।

"हमारी जाग्रतावस्था हमारे और ईश्वर के सम्बन्ध की प्रतीक है। हमारी सुषुप्तावस्था हमारे लिए ईश्वर का अनुग्रह है। ईश्वर द्वारा हमारी इच्छा बिना जो कुछ हमें प्राप्त हो वह उससे श्रेष्ठ है जिसे ईश्वर हमारी प्रार्थना के फलस्वरूप हमें प्रदान करे।[2]"

**(५) नूरिया:**—अबुल हसन अहमद बिन नूरी (मृत्यु लगभग ९०७-८ ई०) के अनुयायी नूरिया कहलाते हैं। अबुल हसन नूरी जुनैद के समकालीन और जुनैद के समर्थक थे। नूरी संप्रदाय दूसरों की आवश्यकताओं को अपनी आवश्यकताओं पर प्राथमिकता देने की माँग करता रहता था। वे एकान्तवास के भी विरोधी थे।[3] अबुल हसन का कथन है कि हमारे समय में इल्म और मारिफ़त दोनों अप्राप्य हैं।[4]

उनका कथन है कि तसव्वुफ़ सांसारिक आनन्द एवं मंगल को पूर्णतः त्याग देने का नाम है। यदि कोई किसी मज़े को त्याग देता है और उसे इस त्याग में आनन्द आने लगता है तो फिर त्याग का कोई महत्व नहीं। यदि आनन्द किसी को त्याग दे तो इस प्रकार आनन्द का अन्त होता है। आनन्द का त्याग मनुष्य के प्रयत्न पर निर्भर है और आनन्द का अन्त ईश्वर के अनुग्रह पर। मनुष्य जो कुछ भी करता है वह प्रथा पर निर्भर है, ईश्वर जो कुछ करता है वह वास्तविकता पर आधारित है। सूफ़ी वह है जिसके जीवन से वह सब दुर्गन्ध निकल गई हो, जिसका सम्बन्ध मनुष्य की प्रकृति से है।[5] उन्होंने नैतिकता पर अत्यधिक ज़ोर दिया है।[6]

**(६) सहलिया:**—**सहलबिन** अब्दुल्लाह तुस्तरी ( मृत्यु लगभग ८९६--९७ ई० ) के अनुयायी सहलिया कहलाते थे। आलिमों का कथन है कि तुस्तरी ने शरीअत और हक़ीक़त में समन्वय किया किन्तु हुजवेरी इस मत का खंडन करते हुए कहते हैं कि शरीअत और हक़ीक़त

---

१. **कश्फ़ुल महजूब**, पृ० १४५-४६।
२. **वही**, पृ० २७६।
३. **वही**, पृ० २४८।
४. **वही**, पृ० १०५--१०६।
५. **वही**, पृ० २७--२८।
६. **वही**, पृ० ३१।

एक दूसरे से कभी पृथक् न थे। बात इतनी है कि सहल ने अपना मत स्पष्ट रूप से प्रस्तुत किया है। 'शरीअत' 'हक़ीक़त' की शाखा है, 'तौहीद' (एकेश्वरवाद) का ज्ञान 'हक़ीक़त' और ईश्वर के आदेशों का पालन 'शरीअत' है।[१] उनका साधना मार्ग 'नफ़्स' (अस्तित्व) के 'मुजाहेदे' (इन्द्रिय-निग्रह) और 'रियाज़त' (तपस्या) पर अधिक ज़ोर देता है।

'नफ़्स' का अर्थ अस्तित्व है। इस शब्द का अर्थ रूह, वासना, उदारता, शरीर, रक्त, आदि भी समझा जाता है। सूफ़ी लोग इसे समस्त दोषों का स्रोत मानते हैं। पाप, अहंकार, ईर्ष्या, लोभ, क्रोध, घृणा, नफ़्स से ही उत्पन्न होते हैं। तोबा (पश्चात्ताप एवं प्रतिज्ञा) पाप का और तपस्या अन्य दोषों का निराकरण करती है। हज़रत मुहम्मद ने नफ़्स के विरुद्ध जिहाद (युद्ध) को सबसे बड़ा ( अकबर ) जिहाद बताया है। सहल स्वयं १५ दिन में केवल एक बार भोजन करते थे। उनका कथन है कि ध्यान, 'मुजाहेदे' बिना संभव नहीं और ईश्वर तक पहुँचने का एक मात्र साधन 'मुजाहेदा' है। कुछ सूफ़ियों का मत है कि ईश्वर से मिलन उसके फ़ज़्ल (अनुग्रह) पर निर्भर है किन्तु सहल के अनुसार मुजाहेदा (इन्द्रिय-निग्रह) से 'नफ़्स' की शुद्धि होती है। जो 'मुजाहेदे' के महत्व को नहीं समझता वह समस्त नबियों, आस्मानी ग्रन्थों और धर्म-मार्गों का शत्रु है। हज़रत मुहम्मद ने भी 'नफ़्स' को ही मनुष्य का सबसे बड़ा शत्रु बताया है। इसे समझ लेने के बाद इन्द्रिय-निग्रह द्वारा इसे वश में किया जा सकता है।

'हवा' (काम-लोभ) को कुछ लोग 'नफ़्स' की विशेषता और कुछ लोग मनुष्य का निर्णय मानते हैं। 'हवा' को कुचल डालने से हवा (वायु) में उड़ने तक की शक्ति प्राप्त हो जाती है। अतः 'मुजाहेदा' ही सहलियों के अनुसार आध्यात्मिक उन्नति का एक मात्र साधन है।[२]

**(७) हकीमिया**—ये लोग अबू अब्दुल्लाह मुहम्मद बिन अली अल हकीम अल तिरमिज़ी के अनुयायी थे। हकीम ने कई ग्रन्थों की रचना की और विलायत ( वली अथवा ईश्वर का मित्र होने का गुण ) के मूलभूत तथ्यों का विवेचन किया। वलियों की श्रेणियों और उनके उचित आदर-सम्मान के सिद्धान्त बताये।

तसव्वुफ़ के मार्ग की जानकारी 'विलायत' के ज्ञान पर निर्भर है। 'वलायत' और 'विलायत' में अन्तर है। 'वलायत' का अर्थ है किसी कार्य को सम्पन्न करने की शक्ति। यह 'रूबूबियत' (स्वामित्व) की भी द्योतक है। 'विलायत का प्रयोग प्रेम के अर्थ में होता है। 'वली' 'मुरीद' (इच्छुक) भी होता है और 'मुराद' (इच्छा का विषय) भी। ईश्वर जिसे चाहे 'विलायत' (मित्रता, प्रेम) प्रदान करे। इस प्रकार 'वली' ईश्वर की आज्ञा-पालन में तल्लीन और तन्मय होकर पापों से मुक्त हो जाता है। इस प्रकार की विलायत ईश्वर के अनुग्रह पर अवलम्बित है। वली शब्द क़ुरआन में भी आया है और हदीस में भी। उनके अध्ययन से पता चलता है कि ईश्वर अपने 'वली' स्वयं चुनता है। उन्हें अपनी मित्रता प्रदान करता है। वे

१. **कश्फ़ुल महजूब**, पृ० १११।
२. **वही**, पृ० १५३--१६५।

उसके राज्य के अधिकारी हैं उसके महान् कार्यों के द्योतक और चमत्कार प्रदर्शन की प्रतिभा से सम्पन्न होते हैं। वे नफ़्स' और 'हवा' के अधिकार से मुक्त होते हैं। हज़रत मुहम्मद ने 'नबी' के रूप में जो कार्य सम्पन्न किये उनकी पुष्टि 'वली' करते हैं। बायज़ीद का कथन है कि विधि-निषेधों के प्रति धैर्य धारणा करने वाला 'वली' होता है। 'वली' को लोक-परलोक किसी की भी इच्छा नहीं होती।

'वली' 'करामत' (चमत्कार) दिखा सकता है किन्तु वह 'शरीअत' की सीमा में रहता है। उसकी यह शक्ति ईश्वर की कृपा पर निर्भर होती है। नबियों के चमत्कार 'मोजज़ा' कहलाते हैं, उनका कर्तव्य नये धर्म-विधान का चलाना होता है। सूफ़ी हज़रत मुहम्मद के 'मोजज़ों' की पुष्टि हेतु 'करामत' दिखाते हैं। सूफ़ी इस बात से सहमत हैं कि अन्य धर्मों के सन्त भी चमत्कार दिखा सकते हैं किन्तु उनके चमत्कार झूठ की पुष्टि करते हैं। मुसलमान लोग उसे 'इस्तेदराज' (धोखा) कहते हैं। बायज़ीद हल्लाज और उनके समर्थकों का विश्वास है कि 'वली' केवल 'सुक्र' की दशा में चमत्कार दिखलाते हैं, नबी 'सह्व' की दशा में। किन्तु जुनैद और उनके समर्थकों का दावा है कि 'करामत' केवल 'सह्व' और मन की स्थिरता की दशा में दिखाई जा सकती है।[1]

(८) **ख़र्राज़िया**—अबू सईद ख़र्राज़ ( मृत्यु लगभग ८९०-९१ ई० ) के अनुयायी ख़र्राज़िया कहलाते हैं। ख़र्राज़ ने 'तरीक़त' के विषय पर उच्च कोटि के ग्रन्थों की रचना की। हुजवेरी के अनुसार 'ख़र्राज़' ही ने सर्व प्रथम 'बक़ा' व 'फ़ना' के सिद्धान्तों का निरूपण किया।

आलिम 'बक़ा' एवं 'फ़ना' का प्रयोग जिन अर्थों में करते हैं उनसे सूफ़ियों का अभिप्राय भिन्न है। शब्द-कोश के अनुसार 'बक़ा' तीन प्रकार की होती है—

(१) 'बक़ा' जिसका आदि एवं अन्त दोनों 'फ़ना' से है। विद्यमान जगत् का एक आदि है, इसका अन्त भी होगा और इस समय वह बाक़ी है।

(२) 'बक़ा' जिसका आदि तो है किन्तु अन्त नहीं उदाहरणार्थ स्वर्ग वा नरक परलोक एवं उसके वासी।

(३) 'बक़ा' जो सर्वदा थी और सर्वदा रहेगी उदाहरणार्थ ईश्वर और उसके अनन्त काल तक रहने वाले गुण।

'बक़ा' और 'फ़ना' का अर्थ विद्वान् लोग यह भी समझते हैं कि एक स्थिति की 'फ़ना' ( मिट जाने ) के बाद दूसरी स्थिति बाक़ी रहती है। इस प्रकार अज्ञानता की 'फ़ना' से ज्ञान को, पाप की 'फ़ना' से पुण्य को और असावधानी की 'फ़ना' से ईश्वर के ध्यान को 'बक़ा' प्राप्त होती है। सूफ़ी लोग 'बक़ा' और 'फ़ना' का प्रयोग इनमें से किसी अर्थ में नहीं करते। हुजबेरी ने सूफ़ियों के विभिन्न मतों का विश्लेषण करते हुए यह मत प्रकट किया है कि बन्दे की 'फ़ना' ईश्वर के 'जलाल' ( ऐश्वर्य ) के दर्शन तथा उसके हृदय में ईश्वर के

---

१. क़ुरआन : सूरः २ आयत २५८।

२. **कश्फ़ुल महजूब**, पृ० १६५-१७८।

ऐश्वर्य के अनावरण से प्राप्त होती है। ईश्वर का 'जलाल' लोक-परलोक के विचार साधक के हृदय से मिटा देता है। वह बुद्धि और 'नफ़्स' दोनों की ओर से 'फ़ानी' हो (मिट) जाता है; वह 'फ़ना' की ओर से भी 'फ़ानी' हो जाता है। उस 'फ़ना' की अवस्था में उसकी जबान से अल्लाह का नाम निकलने लगता है। यह 'बक़ा' की अवस्था है। कुछ सूफ़ियों का यह भी मत है कि 'फ़ना' मानवी तत्व के अन्त को कहते हैं और 'बक़ा' का अर्थ मनुष्य का ईश्वर में विलीन हो जाना है। जुनैदी मत इस सिद्धान्त का घोर विरोधी है।

एक मत यह भी है कि एक प्रकार की 'फ़ना' वह है जिसका सम्बन्ध 'बक़ा' से नहीं और एक 'बक़ा' वह है जिसका सम्बन्ध 'फ़ना' से नहीं। इस अवस्था में 'फ़ना' का तात्पर्य ईश्वर के अतिरिक्त अन्य की स्तुति की 'फ़ना' से है और 'बक़ा' का अर्थ ख़ुदा के ज़िक्र की 'बक़ा' से है। मनुष्य की निर्णय शक्ति नश्वर और ईश्वर की चिरस्थायी है। अग्नि में जो चीज़ भी गिर जाती है वह उसी का रूप धारण कर लेती है। अग्नि लोहे के गुण को प्रभावित कर देती है किन्तु उसके 'ऐन' (मुख्य तत्व) को नहीं बदल सकती। लोहा अग्नि कभी नहीं बन सकता। खर्राज़ का मत है कि बन्दिगी (दासता) को पूर्णत्व उस समय प्राप्त होता है जबकि बन्दा अपने आचरण का स्वयं निरीक्षण न करे और इस ओर से 'फ़ानी' हो ईश्वर के अनुग्रह में 'बाक़ी' रहे। इस अवस्था में उसके सभी कार्यों का सम्बन्ध अल्लाह से होता है। मनुष्य जो कार्य अपने निर्णय से करता है वे अपूर्ण होते हैं। जब बन्दा अपने निर्णय-शक्ति की ओर से फ़ानी' हो जाता है तो वह ईश्वर के 'कमाल' द्वारा बाक़ी रहता है।[1]

**(९) ख़फ़ीफ़ी**—वे शीराज़ के अबू अब्दुल्लाह मुहम्मद बिन ख़फ़ीफ़ के अनुयायी थे। ख़फ़ीफ़ प्रसिद्ध सूफ़ी एवं लेखक हुए हैं। उन्होंने तसव्वुफ़ में 'ग़ैबत' (अनुपस्थिति) और 'हुज़ूर' (उपस्थिति) के सिद्धान्तों का निरूपण किया है।

'हुज़ूर' का अर्थ पूर्ण विश्वास की अवस्था में मन के उपस्थित रहने से है ताकि साधक की दृष्टि में परोक्ष तथा प्रत्यक्ष एक समान हो जाय। 'ग़ैबत' का अर्थ ईश्वर के अतिरिक्त हर वस्तु की ओर से मन की अनुपस्थिति है, यहाँ तक कि साधक अपने अस्तित्व की ओर से भी अनुपस्थित हो जाता है। अपने अस्तित्व की ओर से अनुपस्थिति ईश्वर के साथ उपस्थित होने की द्योतक है। ईश्वर साधक के मन का स्वामी है, जब साधक पर 'जज़्बे' (भावावेश) का अधिकार होता है तो उसके मन की अनुपस्थिति ईश्वर के पास उपस्थित होने के अनुरूप होती है।

हल्लाज और उसके समर्थक तथा इराक़ के अनेक सूफ़ी 'ग़ैबत' के पक्ष में थे। उनका कथन है—

"ईश्वर के मार्ग में सबसे बड़ा आवरण तू स्वयं है। जब तू अपने अस्तित्व से अनुपस्थित हो जाता है तो तेरे अस्तित्व में निहित दोष तुझमें ही मिट जाते हैं और तेरी दशा में महान् परिवर्तन आ जाता है। मुरीदों (सूफ़ी साधकों) के 'मक़ाम (सूफ़ी यात्रा की मंज़िल) तेरे लिए आवरण बन जाते हैं, जिज्ञासुओं के अहवाल आध्यात्मिक अनुभव तेरे लिए आफ़त

१. **कश्फ़ुल महजूब**, पृ० १९०–१९४।

बन जाते हैं। तेरे नेत्र तेरी ही ओर से तथा जो कुछ भी ईश्वर के अतिरिक्त है उसकी ओर से बन्द हो जाते हैं और ईश्वर की निकटता की अग्नि तेरे मानवी गुणों को भस्म कर देती है।"

जुनैद और उनके समर्थकों का मत है कि समस्त गुण हुज़ूर ( उपस्थिति ) से सम्बन्धित हैं। 'ग़ैबत' स्वयं एक मार्ग है जो ईश्वर की ओर ले जाता है। मंज़िल पर पहुँच जाने के बाद मार्ग की आवश्यकता नहीं रहती। 'हुज़ूर' फल है 'ग़ैबत' का किन्तु 'ग़ैबत' 'हुज़ूर' के बिना प्रकाश से वंचित रहता है।

कहा जाता है कि जुन्नून मिस्री का एक चेला बायज़ीद के दर्शन हेतु उनकी कोठरी के द्वार पर पहुँचा। बायज़ीद ने पूछा, "तू कौन है और किससे मिलना चाहता है?" उसने उत्तर दिया, "बायज़ीद से।" बायज़ीद ने पूछा 'बायज़ीद कौन है? कहाँ है? और क्या है? मैं उसकी खोज में हूँ किन्तु वह मुझे नहीं मिला।" जब जुन्नून के चेले ने इस घटना का उल्लेख अपने गुरु से किया तो जुन्नून ने उत्तर दिया, "मेरा भाई बायज़ीद उन लोगों के साथ खो गया है जो ईश्वर के साथ खो चुके हैं।"

यद्यपि जुनैद ने 'हुज़ूर' का समर्थन किया किन्तु निम्नांकित घटना बायज़ीद के उत्तर से अधिक भिन्न नहीं। किसी ने जुनैद से कहा, एक क्षण के लिए मेरे साथ 'हाज़िर' हो जाइए ताकि मैं आप से बात कर सकूँ। जुनैद ने उत्तर दिया, "हे जवाँमर्द। तू मुझसे एक ऐसी वस्तु माँग रहा है जिसकी मैं स्वयं बहुत समय से खोज कर रहा हूँ। मैं वर्षों से इस प्रयत्न में हूँ कि क्षण भर के लिए अपनी ओर उपस्थित हो जाऊँ किन्तु सफल नहीं हो सका। हुजवेरी के अनुसार जुनैद का निम्नांकित कथन 'हुज़ूर' का एक उत्तम उदाहरण है।

'एक समय था कि आकाश तथा भूमि वाले मेरी आश्चर्य की अवस्था पर रोते थे, फिर ऐसा हुआ कि मैं उनकी 'ग़ैबत' पर रोता रहा। अब ऐसी अवस्था हो गई है कि न तो मुझे उनकी सूचना रह गई है और न अपनी।[1]

**१०–सय्यारी**:—मर्व के इमाम अबुल अब्बास सय्यारी के अनुयायी सय्यारी कहलाते थे। हुजवेरी के समय तक उनके अनुयायी मर्व में बड़ी संख्या में पाये जाते थे। सय्यारियों ने 'जमा' (मिलन) और 'तफ़रिका' (वियोग) के सिद्धान्तों का बड़ा उत्तम निरूपण किया है।

'जमा' ईश्वर के ज्ञान एवं उसकी इच्छाओं की जानकारी द्वारा प्राप्त होती है। 'तफ़रिक़ा' उसके विधि निषेधों का प्रगट होना है। 'जमा' की अवस्था में ईश्वर के गुणों से जुड़ने का विधान होता है और 'तफ़रिके' में उसकी करनी प्रकट होती है। इन दोनों अवस्थाओं में मनुष्य की अपनी निर्णय शक्ति का समाप्त हो जाना आवश्यक है।

जबरईल नामक फ़रिश्ते ने हज़रत मुहम्मद को बताया कि ईश्वर कहता है कि मेरे बन्दे ऐसी इबादतें करके जिन्हें मैंने अनिवार्य नहीं बताया, मेरे निकट आने का प्रयत्न करते रहते हैं यहाँ तक कि मैं उनसे प्रेम करने लगता हूँ। ऐसी अवस्था में मैं उनके कान, उनकी

१. **कश्फ़ुल महजूब**, पृ० १६४–६६।

आँख, उनके हाथ, उनका हृदय और उनकी ज़बान बन जाता हूँ। वह मेरे द्वारा सुनते, देखते और बात करते हैं। बायज़ीद ने इसी अवस्था में कहा था, मैं पूजनीय हूँ। कितना महान् है मेरा ऐश्वर्य। यह शब्द बायज़ीद की ज़बान से निकल रहे थे किन्तु बोलने वाला वास्तव में ईश्वर था।

वास्तव में जब दैवी सत्ता मानवी गुणों पर आरूढ़ हो जाती है तो मनुष्य की सत्ता का अन्त हो जाता है। यहाँ तक कि बन्दे के वाक्य ईश्वर के वाक्य बन जाते हैं। इसका यह अर्थ नहीं कि बन्दा ईश्वर एक दूसरे में मिल गये, 'इमतिज़ाज' हो गया या ईश्वर और बन्दे का 'इत्तहाद' (एक हो जाना) हो गया या किसी वस्तु में हल (अवतरित होगया) हो गया। ईश्वर इन सब बातों से परे है।

यह सम्भव है कि ईश्वर का प्रेम बन्दे के हृदय पर पूर्ण प्रभुत्व प्राप्त करले। कारण कि उसमें इतनी शक्ति नहीं कि वह इस प्रभुत्व को रोक सके। ऐसी अवस्था में मनुष्य की क्रिया शक्ति का अन्त हो जाता है। इस अवस्था को 'जमा' (मिलन) कहते हैं। हुजवेरी 'जमा' को 'तफ़रिक़ा' से पृथक् नहीं समझते। दोनों में वही सम्बन्ध है जो सम्बन्ध सूर्य और उसके प्रकाश में। मुज़य्यन नामक एक सूफ़ी का कथन है कि 'जमा' एक विशेष स्थिति है किन्तु 'तफ़रिक़ा' का सम्बन्ध 'उबूदियत' (दासत्व) की स्थिति से है।

मूल सिद्धान्त यह है कि अल्लाह अपने प्रेम से एक कण पृथक् कर अपने मित्रों की क्षमता के अनुसार उन्हें प्रदान कर देता है। ईश्वर ही उस कण को मानव शरीर, स्वभाव एवं आत्मा प्रदान करता है। इसका उद्देश्य यह होता है कि वह अपनी प्रेम शक्ति से अन्य कणों में जो उससे सम्बन्धित हैं वही गुण भर दे, यहाँ तक कि प्रेमी की समस्त मिट्टी प्रेम बन जाती है, जिसे 'जमा' की अवस्था प्राप्त हो जाती है, वह न तो अपने आपको देखता है और न यह देखता है कि उसके ऊपर या नीचे क्या है।[१]

**(११) हुलूली**:—वे उन दो समूहों में से एक हैं जिनकी हुजवेरी ने निन्दा की है। वे दमिश्क़ के अबू हुलमान के अनुयायी थे। कुछ लोग फ़ारिस के अनुयायी थे जो अपने आपको हुसेन बिन मनसूर अल हल्लाज का चेला बताता था। हुलूली अवतारवाद के सिद्धान्त को मानते हैं।

सूफ़ियों और हुलूलियों में विवाद रूह (जीवात्मा) के विषय को लेकर खड़ा हुआ। वास्तव में यह विवाद उतना ही पुरातन है, जितना कि मानव इतिहास और यह किसी देश विशेष अथवा जाति या धर्म तक सीमित नहीं। विश्व के रहस्यवाद में जीवात्मा के विषय पर अनेक प्रकार से वाद-विवाद किया गया है। दर्शन शास्त्र इस गुत्थी को सुलझाने में लगा हुआ है। हज़रत मुहम्मद के सामने भी यह प्रश्न रक्खा गया था। क़ुरआन ने इस रूह को रब का आदेश कह कर संतोष कर लिया है, किन्तु मुस्लिम फ़िलासफ़ा और सूफ़ी बराबर इस प्रश्न के उत्तर में उलझे दीख पड़ते हैं। अधिकांश सूफ़ी जीवात्मा को अनादि नहीं मानते

१. **कश्फ़ुल महजूब**, पृ० १९७–२०३

किन्तु कुछ लोग इसे अनादि मानते भी हैं। वे जीवात्मा और शरीर के सम्बन्ध के आधार पर अथवा प्रकाश एवं अन्धकार के सम्बन्ध के आधार पर उसे अनादि बताने का प्रयत्न करते हैं। कुछ सूफ़ी इसे 'फ़ना' व 'बक़ा' से और कुछ 'जमा' व 'तफ़रिक़ा' से भी जोड़ देते हैं किन्तु हुजवेरी ने इन लोगों की घोर निन्दा की है।

हुजवेरी ने मुलाहिदा (अर्धामियों) के साथ-साथ भारत, तिब्बत और चीन के दार्शनिकों के दृष्टिकोणों की चर्चा करते हुए बताया है कि वे रूह को अनादि मानते हैं, उसे परमेश्वर की अनादि आत्मा कहते हैं जो एक शरीर से दूसरे शरीर में भ्रमण करती है। अब यहाँ प्रश्न यह उठता है कि अनादि का अर्थ क्या है। यदि इसका अर्थ यह है कि वह सर्जित है और अन्य सर्जित वस्तुओं के बहुत पूर्व अस्तित्व में आई तो मूलतः सूफ़ियों एवं अन्य दार्शनिकों में कोई मतभेद नहीं रह जाता। हज़रत मुहम्मद का कथन है कि अल्लाह ने जीवात्मा की रचना, शरीर की रचना के २००० वर्ष पूर्व की। इस प्रकार जीवात्मा एक सर्जित वस्तु है जिसका सर्जन अनादि सत्ता ने अपने पूर्व निर्णयानुसार किया। जिस प्रकार एक शरीर में दो प्राण नहीं रह सकते उसी प्रकार जीवात्मा एक शरीर से दूसरे शरीर में नहीं जा सकती। ईश्वर की सत्ता अनादि है। प्राणिजन अनादि नहीं अतः इन दोनों का जोड़, मेल अथवा 'हुलूल' का प्रश्न नहीं उठता। एक चीज़ दूसरी चीज़ से उसी समय जुड़ सकती है जबकि दोनों में कोई न कोई अनुरूपता हो। 'हुलूली' कहते हैं कि जीवात्मा परमेश्वर का वह गुण है जो अनादि है। 'हुलूली' 'तनासुख़' (पुनर्जन्म) में भी विश्वास रखते हैं किन्तु सूफ़ी परमेश्वर के अनादि होने के गुण को प्राणिजनों का गुण मानने के लिए तैयार नहीं। उस गुण में जो अनादि है ऐसे गुण से जो अनादि नहीं है एकता कदापि नहीं हो सकती, सूफ़ियों का ऐसा ही मत है।

एक सूफ़ी का कथन है कि जीवात्मा शरीर में उसी प्रकार है जिस प्रकार कि ईंधन में अग्नि। अग्नि सर्जित है, वह कोयला बनाती है। ईश्वर की 'ज़ात' (सत्ता) व 'सिफ़ात' (गुणों) के अतिरिक्त कुछ भी अनादि नहीं। अबू बक्र वास्ती (जिन्होंने जीवात्मा के विषय में सब सूफ़ियों से अधिक प्रकाश डाला है) का कथन है कि जीवात्मा की १० अवस्थाएँ हैं। यथा—

(१) पापियों की जीवात्मा जो अँधेरे में बन्द है और जिसे यह पता नहीं कि उस पर क्या बीतेगी।

(२) पवित्र लोगों की जीवात्मा जो आकाश में अपनी करनी के फल का आनन्द भोगती रहती है, वह अपनी इबादतों से संतुष्ट, उसके बल पर विचरती रहती है।

(३) 'मुरीदों' की जीवात्मा चौथे आस्मान पर रहती है और अपनी करनी की छाया में फ़रिश्तों के साथ जीवन व्यतीत करती है।

(४) उपकारियों की जीवात्मा, जो ईश्वर के सिंहासन से प्रकाश की क़न्दीलों में लटकती रहती है, उसका भोजन परमेश्वर का अनुग्रह और उसका पान ईश्वर की अनुकम्पा एवं उसकी निकटता है।

(५) निष्ठावानों 'अहले सफ़ा' की जीवात्मा जो 'सफ़ा' (पवित्रता) एवं ईश्वर की निकटता के आवरण में मंगल (आनन्द) मनाती रहती है।

(६) शहीदों की जीवात्मा स्वर्ग के पक्षियों के शरीर में, स्वर्ग के उद्यान में देर-सबेर जहाँ चाहती है, भ्रमण करती रहती है।

(७) परमेश्वर की इच्छा करने वालों 'मुश्ताक़ों' की जीवात्मा दैवी गुणों का प्रकाश युक्त वस्त्र धारण किये शिष्टाचार (अदब) के फ़र्श पर ठहरी रहती है।

(८) 'आरिफ़ों' (ज्ञानियों) की जीवात्मा परमेश्वर के पुण्य प्रांगण में सुबह-शाम ईश्वर की बातें सुना करती है और संसार और स्वर्ग के अपने निवास-स्थान को देखती रहती है।

(९) ईश्वर के प्रेमियों (दोस्तों) की रूह दैवी 'जमाल' (सौन्दर्य) एवं 'कश्फ़' (अनुभूति) के 'मक़ाम' के साक्षात् दर्शन में मग्न रहती है। ईश्वर के अतिरिक्त किसी से कोई सम्बन्ध नहीं और न किसी वस्तु में उसे आनन्द आता है।

(१०) दर्वेशों की जीवात्मा 'फ़ना' के क्षेत्र में ईश्वर के निकट पहुँच चुकी है। उसके गुण एवं अवस्था परिवर्तित हो चुके हैं।

सूफ़ियों का यह भी विश्वास है कि वे जीवात्मा को विभिन्न रूपों में देख सकते हैं कारण कि जीवात्मा सर्जित और ललित है। सूफ़ी 'रूहियों' (चैतसवादियों) के सिद्धान्तों को भी मिथ्या बताते हैं। उनका विश्वास है कि 'विलायत' (ईश्वर की मित्रता) और ईश्वर का सच्चा प्रेम ईश्वर की 'मारिफ़त' (ज्ञान) के बिना संभव नहीं। जो अनादि और सृष्टि में भेद-भाव नहीं कर सकता वह स्वयं नहीं समझता कि वह क्या कह रहा है।[1]

हुजवेरी ने सूफ़ियों के १२वें संघ का उल्लेख नहीं किया, संभवतः उन्होंने हल्लाज के ऐसे अनुयायियों की चर्चा जान बूझ कर छोड़ दी। जो 'रूह' के 'हुलूल' अथवा 'इत्तहाद' के समर्थक रहे होंगे। हल्लाज के विरोधी जिन्होंने उन्हें मृत्यु-दण्ड का पात्र बताया, हल्लाज को 'हुलूली' समझते थे।

हुसेन बिन मनसूर हल्लाज (८५७-९२२ ई०) जिन्हें 'अनल हक़' (मैं ही ब्रह्म हूँ) का दावा करने के कारण बग़दाद में सूली पर लटकाया गया, अपने समय के बहुत बड़े विद्वान् भी थे। हुजवेरी ने बग़दाद और उसके आस-पास हल्लाज द्वारा रचित ५० पुस्तकें देखी थीं।[2] पेरिस के सुप्रसिद्ध विद्वान् लुई मसीनियों ने हल्लाज के कई ग्रंथ प्रकाशित कर दिये हैं जिनमें **'तासीन-अल-अज़ल'** तथा **किताब-अल-तवासीन** नामक ग्रंथ बड़े महत्वपूर्ण हैं। इन ग्रंथों के अध्ययन से पता चलता है कि हल्लाज को राजनीतिक कारणों से ही सूली पर चढ़ाया गया। हल्लाज को जो दण्ड भोगना पड़ा उसे अब्दुल्लाह अनसारी जीवन की लीला बताते हैं। बाद के सभी सूफ़ियों का यही मत हो गया कि प्रत्येक व्यक्ति को बात करते समय यह देख लेना चाहिए कि जिनके सम्मुख बात की जा रही हो वे उसे कहाँ तक समझ सकते हैं। हल्लाज का दोष यह था कि उन्होंने सर्व साधारण से यह बात कहनी

---

१. **कश्फ़ुल महजूब**, पृ० २०३-२०७।

२. **वही**, पृ० १२१।

प्रारम्भ कर दी जिसे केवल उत्कृष्ट कोटि के रहस्यवादी ही समझ सकते थे।[१] हल्लाज के मित्र शिबली (मृत्यु ९४६ ई०) का कथन है :—

"मैं और हल्लाज एक ही चीज़ हैं। मुझे मेरे पागलपन ने बचा लिया किन्तु हल्लाज की बुद्धि ने उन्हें नष्ट कर दिया।"[२]

हल्लाज ने अपने समय के बहुत से सूफ़ियों की भाँति विभिन्न स्थानों का पर्याप्त भ्रमण किया था। वे फ़ारस में पैदा हुए, उनके दादा ज़रतशत के धर्म की मागी शाखा के अनुयायी थे, पिता ऊन धुनने का व्यवसाय करते थे। हल्लाज ने अपने जीवन के २० वर्ष बस्रे में व्यतीत किये। तीन बार मक्का पहुँच कर हज किया, और तुर्किस्तान में बख़शियों (बौद्ध भिक्षुओं) के साथ भी रहे।

उनकी रचनाओं से पता चलता है कि उनका 'अनल हक़' कहने का तात्पर्य यह था कि उनकी दृष्टि में 'मैं' का कोई स्थान नहीं, केवल अल्लाह ही अल्लाह है। **तासीन-अल-अज़ल** में उन्होंने साबित किया है कि इबलीस पक्का एकेश्वरवादी था और एकेश्वरवाद के जोश में बहक कर आदम को सज्दा न करने की धृष्टता कर बैठा। वास्तव में सूफ़ियों के लिए यह प्रश्न बड़ा गंभीर रहा है। जुनैद को भी इस प्रश्न ने विकट परिस्थिति में डाल दिया था।[३]

बायज़ीद की भाँति हल्लाज ने भी तसव्वुफ़ पर गहरा प्रभाव डाला। सूफ़ियों के दो समूह बन गये। एक उनका घोर विरोधी हुआ और दूसरा अत्यधिक प्रशंसक। तीसरा समूह ऐसे सूफ़ियों का था जो इस विषय में तटस्थ थे। उनमें जुनैद भी सम्मिलित थे। यद्यपि जुनैद ने फ़तवा दे दिया था कि "जहाँ तक प्रत्यक्ष रूप का सम्बन्ध है हल्लाज मृत्यु दण्ड के पात्र हैं किन्तु तथ्य का ज्ञान केवल अल्लाह को है।" जुरैरी और हुसरी को भी तटस्थ बताया जाता है। हुजवेरी शिब्ली की गणना भी तटस्थ लोगों में करते हैं किन्तु शिब्ली हल्लाज के समर्थक ही थे। इमाम क़ुशैरी का कथन है कि "हल्लाज के मामले को हमें अल्लाह पर छोड़ देना चाहिए। यदि हल्लाज सच्चे सूफ़ी थे तो लोगों की निन्दा करने से वे बुरे न हो जायँगे। यदि वे तरीक़त के ज्ञान से अनभिज्ञ थे तो जन-साधारण की प्रशंसा उन्हें अच्छा न बना देगी।" शेख़ अब्दुल्लाह अनसारी का कथन है कि "हल्लाज की न तो प्रशंसा करनी चाहिए और न निन्दा किन्तु प्रशंसा करने वाले को मैं अधिक अच्छा समझता हूँ।"

११वीं सदी ई० के सूफ़ियों में शेख़ अबू सईद बिन अबिलख़ैर, शेख़ अबुल क़ासिम गुरगानी और शेख़ अबुल अब्बास शक़ानी जैसे प्रसिद्ध सूफ़ी हल्लाज के बड़े प्रशंसक थे।

---

१. अब्दुल्लाह अनसारी, पृ० ३२०।

२. **कश्फ़ुल महजूब**; पृ० १२०।

३. जुनैद की एक बूढ़े के रूप में शैतान से भेंट हुई। जुनैद ने उससे आदम को सज्दा न करने का कारण पूछा। उत्तर मिला, "हे जुनैद ! यह भी कोई बात है, भला मैं ख़ुदा के अतिरिक्त किसी को कैसे सज्दा कर सकता था।" जुनैद आश्चर्य में पड़ गये किन्तु उसी समय उनके हृदय में एक आवाज़ आई, "इससे कहो, कि तू झूठा है। यदि तू आज्ञाकारी दास होता तो तू ईश्वर के आदेशों की अवहेलना कदापि न करता।" **कश्फ़ुल महजूब**, पृ० १०३।

शेख़ अबू सईद बिन अबिलख़ैर बड़े प्रभावशाली सूफ़ी थे। उनका जन्म ९६७ ई० में ख़ुरासान के मैहान नामक स्थान पर हुआ था। उन्होंने बायज़ीद और हल्लाज के सिद्धान्तों की स्पष्ट व्याख्या की। उन्होंने फ़ारसी रुबाई को अपने विचारों की अभिव्यक्ति का मुख्य साधन बनाया। रुबाई की चार पंक्तियों में रहस्यवादी विचार बड़े मार्मिक ढंग से व्यक्त किये जा सकते हैं। जुनैद ही की शाखा के अनुयायी होने के कारण उन्हें जुनैद के मानने वालों का भी समर्थन प्राप्त था।[४] अबू सईद की प्रतिभा एवं संगठन शक्ति ने बायज़ीद और हल्लाज के सिद्धान्तों को सूफ़ी मत का अभिन्न अंग बना दिया। शेख़ अबू सईद का निधन १०४९ ई० में हुआ।

११वीं सदी ई० में ख़ानक़ाहों का पूर्ण विकास हुआ। इसके कारण विभिन्न सूफ़ी संघों के सिद्धान्तों में किसी सीमा तक एकरूपता आ गई। ख़ानक़ाह के अनुशासन का पालन करने की प्रवृत्ति ने सूफ़ियों के संघटन को दृढ़ कर दिया। ख़ानक़ाह में केवल मुर्शिद (मुख्य गुरु) के बताये हुए नियमों का पालन होता था। उसे उस विशिष्ट सूफ़ी सम्प्रदाय का पूर्ण ज्ञाता समझा जाता था और उसकी आज्ञा का उल्लंघन सम्भव न था। शेख़ अबू सईद अबिलख़ैर ने अपनी ख़ानक़ाह वालों के लिए निम्नांकित १० नियमों का पालन अनिवार्य बना दिया था—

१—सूफ़ियों को अपने वस्त्र साफ़ रखने होंगे और अपने मन को शुद्ध रखना होगा।

२—किसी सूफ़ी को मस्जिद अथवा किसी अन्य पवित्र स्थान पर गप लड़ाने के लिए न बैठना चाहिए।

३—सूफ़ी लोग मिलकर इबादत करेंगे।

४—सूफ़ी रात्रि में अधिक इबादत करेंगे।

५—प्रातःकाल सूफ़ी लोग ईश्वर से क्षमा याचना करेंगे और उसका स्मरण करेंगे।

६—प्रातःकाल प्रत्येक सूफ़ी जितना अधिक क़ुरआन का पाठ कर सकता है, करे। सूर्योदय के पूर्व किसी को बातचीत न करनी चाहिए।

७—सायंकाल की नमाज़ और सोने के समय की नमाज़ के मध्य में ज़िक्र (गुण-स्मरण) करना होगा।

८—प्रत्येक दरिद्र याचक एवं नव आगन्तुक का स्वागत करना होगा और उसकी सेवा में जो भी कष्ट हो उसे सहर्ष भोगना पड़ेगा।

९—कोई सूफ़ी अकेले भोजन न करेगा। सब मिलकर भोजन करेंगे।

१०—बिना एक दूसरे से आज्ञा लिए ख़ानक़ाह से अनुपस्थित न रहेंगे।[१]

ख़ानक़ाह केवल सूफ़ियों के सामूहिक जीवन तथा उनकी साधना ही का केन्द्र न थी, वहाँ हर एक को सिर छिपाने की जगह मिल जाती थी। कभी-कभी शासन के अत्याचार से बचने के लिए भी लोग ख़ानक़ाहों की ओर दौड़ते थे। मुसलमानों को वहाँ हर प्रकार की सहायता एवं प्रेरणा प्राप्त होती थी। भोजन तो वहाँ सभी को मिल जाता था। उनके

---

१. Nicholson, R. A.: **Studies in Islamic Mysticism** (Cambridge 1967)P.46.

लंगर में जाति और धर्म का भेद-भाव भी न था।[1] आलिम लोग ख़ानक़ाहों को अच्छी दृष्टि से न देखते थे। किन्तु उनकी लोकप्रियता और सम्मानित सूफ़ियों के प्रभाव के कारण मन ही मन में कुढ़ते और ख़ानक़ाहों को हानि पहुँचाने के हेतु षडयंत्र रचते रहते थे। ख़ानक़ाहों में कुछ ऐसी प्रथाएँ प्रचलित थीं जिन्हें आलिम लोग 'शरीअत' की दृष्टि से बहुत बुरा समझते थे, उदाहरणार्थ 'समा' (सूफ़ी कीर्तन)। वैसे भी ख़ानक़ाहों का जीवन कट्टर इस्लाम से किसी प्रकार मेल नहीं खाता और ईसाई मठों और बौद्ध विहारों के बहुत निकट प्रतीत होता है।

सूफ़ी मत को आलिमों के लिए मान्य बनाने का श्रेय नीशापुर (ईरान) के इमाम अबुल क़ासिम अब्दुल करीम अलक़ुशैरी (९८६-१०७४ ई०) और तूस (ख़ुरासान) के अबू हामिद मुहम्मद इब्न मुहम्मद अल शाफ़ई अल ग़ज़ाली (१०५८-११११ ई०) को है। दोनों ही जुनैद के मत के अनुयायी और बहुत बड़े विद्वान् थे। दोनों ही ने सूफ़ी मत और सनातन पंथी सुन्नी इस्लाम का तसव्वुफ़ से पूर्ण सामंजस्य स्थापित किया। क़ुशैरी ने तसव्वुफ़ के विषय में अनेक रिसालों (पुस्तकों) की रचना की। इन पुस्तकों को सूफ़ी मत की आधार-भूत सामग्री माना जाता है।

ग़ज़ाली ने क़ुरआन, हदीस और इस्लाम के अन्य धार्मिक ग्रंथों के साथ-साथ फ़ाराबी और बू अली सीना के दर्शन शास्त्रों का भी अध्ययन किया। उन्होंने १०९५ ई० में **तहाफ़ूत अल फ़लासफ़ा** नामक ग्रंथ की रचना की जिसमें फ़ाराबी और इब्ने सीना के दर्शन की कटु आलोचना करते हुए दार्शनिकों के ज्ञान-विज्ञान को व्यर्थ बताया। उनका सुप्रसिद्ध ग्रंथ **इहया-अल-उलूम** है। इसका संक्षिप्त फ़ारसी संस्करण ग़ज़ाली ही ने सर्व साधारण के उपयोग के लिए तैयार किया। अपने निधन के एक या दो वर्ष पूर्व **अल-मुनक़िज़ मिन अल-दलाइल** नामक ग्रंथ की रचना की जिसमें अपने धार्मिक विचारों के विकास का उल्लेख किया। ग्रंथ एक प्रकार से उनकी आत्मकथा है। ग़ज़ाली ने अपनी रचनाओं में बायज़ीद और मनसूर का समर्थन तो नहीं किया किन्तु उनकी अधिक आलोचना भी नहीं की। उनका कथन है कि प्रेम के उन्माद में निकले हुए प्रेमियों के वाक्यों पर वाद-विवाद न करना चाहिए। एक सच्चा और संयमी साधक अल्लाह की सत्यता का आनन्द (ज़ौक़) प्राप्त करने में सफल हो सकता है।

उनके भाई अहमद-अल-ग़ज़ाली (मृत्यु ११२६ई०) ने **इहया-अल-उलूम** का संक्षिप्त संस्करण तैयार किया जो अब उपलब्ध नहीं है। 'समा' के विषय पर भी उन्होंने एक पुस्तक की रचना की। वे हल्लाज के मत के समर्थक थे। बग़दाद में उनके भाषणों को बड़ी प्रसिद्धि प्राप्त हुई। हल्लाज के समान उन्होंने भी इब्लीस के सज्दा न करने का कारण उसका पूर्ण

---

१. शेख़ निज़ामुद्दीन औलिया ने इस विषय का महत्व बताते हुए अपनी एक गोष्ठी में कहा कि चिंगीज़ के मध्य एशिया के आक्रमण के समय ख़्वाजा रुक्नुद्दीन चिश्ती के ज्येष्ठ पुत्र ख़्वाजा अली बन्दी बना लिये गये। चिश्ती सिलसिले का एक मुरीद चिंगीज़ का विश्वासपात्र था, अपने पथ के सम्मानित सूफ़ी को मुक्त कराने का उसने एक उपाय सोचा। उसने चिंगीज़ से कहा कि बन्दी का पिता बड़ा सम्मानित व्यक्ति था। वह परिचित अपरिचित सभी को भोजन कराता था। चिंगीज़ ने प्रभावित होकर कहा कि महान् वही है जो सर्व साधारण को भोजन कराए। उसने ख़्वाजा अली को मुक्त कर दिया। (हसन सिज्ज़ी, **फ़वाएदुल फ़ुआद**), पृ० २०।

एकेश्वरवादी होना बताया है। उनके शिष्य ऐनुल क़ुज़ात हमदानी को भी मनसूर की भांति ११३० ई० में सूली पर लटका दिया गया। ऐनुल क़ुज़ात के शेर और उनकी अन्य रचनाओं ने सूफ़ी मत में ईश्वर के प्रेम एवं भक्ति का महत्व बहुत बढ़ा दिया। वे कहते हैं:—

यदि बुतकदे (पूजा गृह) में हमारे प्रियतम के चिह्न हैं, तो परिक्रमा हेतु काबा जाना भूल है। यदि काबा में प्रियतम की सुगंध नहीं तो वह ईसाइयों अथवा यहूदियों का पूजा-गृह है, उससे मिलने की अभिलाषा के कारण पूजा-गृह मेरे लिए काबा है।

सूफ़ी मत को लोकप्रिय आन्दोलन बनाने में काव्य, विशेष रूप से फ़ारसी काव्य ने बड़ा योगदान दिया। बायज़ीद और हल्लाज के सिद्धान्तों की गूढ़ व्याख्या गद्य की अपेक्षा पद्य में भली भाँति होने लगी। शेख़ अबू सईद हल्लाज के विचारों की पुनरावृत्ति इस प्रकार करते हैं।

"मैंने उससे कहा। तेरे सौन्दर्य का सम्बन्ध किससे है? उसने उत्तर दिया, क्योंकि मैं ही शाश्वत हूँ, अतः मुझसे। मैं ही इश्क़, माशूक़, और आशिक़ हूँ। मैं सौन्दर्य हूँ, मैं ही दर्पण हूँ और मैं ही दर्शन करने वाले नेत्र।"

ग़ज़नी के अबुल मज्द मज्दुद्दीन बिन आदम सनाई (मृत्यु ११३१ ई०) ने **हक़ीक़तुल हक़ीक़ा** नामक काव्य लिख कर सूफ़ी पद्य के लिए नया मार्ग खोल दिया। आलिम लोग चिल्लाने लगे, शासन से फ़रियाद करने लगे किन्तु ग़ज़नी के राज्य में उस समय अधिक शक्ति न रह गई थी। सनाई का संदेश है.

"कुफ़्र तथा इस्लाम तेरे ही मार्ग की ओर अग्रसर हैं, और कह रहे हैं कि वह एक है और उसका साथी कोई अन्य नहीं।"

फ़ारसी काव्य ने एकत्ववाद के प्रश्न पर ही प्रकाश नहीं डाला अपितु जीवन की अन्य समस्याओं का रहस्यवाद से समन्वय कर, उदारता, लोकसेवा और मानवता के उच्च आदर्श भी प्रस्तुत किये।

१२वीं सदी ई० के अन्त तक सूफ़ियों के प्राचीन पंथों का जिनका उल्लेख हम हुज-वेरी के कश्फ़ुल महजूब के आधार पर कर चुके हैं अन्त हो गया और नये पंथ अथवा सिलसिले उत्पन्न हो गये जिनमें से कुछ तो पुराने सिलसिलों पर आधारित थे और कुछ का प्रवर्तन नये गुरुओं ने तत्कालीन समस्याओं की पृष्ठ-भूमि में किया। इनमें से कुछ सिलसिलों की चर्चा करने के पूर्व हम इस समय के एक महान् सूफ़ी का उल्लेख कर देना अपेक्षित समझते हैं जिनके सिद्धान्तों ने तसव्वुफ़ में एक विशेष क्रान्ति उत्पन्न करदी। वे हैं अबू बक्र मुहम्मद इब्न अली मुही उद्दीन अल-हातिमी अल-अन्दलुसी जो इब्ने-अरबी अथवा इब्न अल-अरबी के नाम से विख्यात हैं।

इब्ने अरबी का जन्म मुरसिया (दक्षिण पूर्व स्पेन) में हुआ। उन्होंने यहूदी, ईसाई, और ज़रतश्त के धर्म की अन्य शाखाओं का गहन अध्ययन किया। यूनान के दर्शन शास्त्रों एवं दार्शनिकों के अन्य ग्रन्थों का भली भाँति मनन किया। क़ुरआन, और 'शरीअत' के साथ-साथ तसव्वुफ़ का भी अध्ययन किया। फिर वे मक्का पहुँचे, सीरिया, इराक़ का भ्रमण किया। १२४० ई० में उनका निधन दमिश्क़ में हो गया।

इनके 'वहदतुल वुजूद' अथवा 'तौहीदे वुजूदी' (एकत्ववाद) के सिद्धान्त को अत्यधिक प्रसिद्धि प्राप्त हुई। वास्तव में इब्ने अरबी ने बायज़ीद और हल्लाज द्वारा प्रतिपादित तौहीद के सिद्धान्तों को एक गूढ़ दार्शनिक रूप दिया। उनका कथन है—'**अल वुजूद अल-मुतलक़ अस्ल कुल्ल वुजूद**' अर्थात् परम सत्ता समस्त दृश्यमान जगत् का स्रोत है। फ़ारसी में इब्ने अरबी के वहदतलवुजूद' को 'हमा ऊस्त' अर्थात् ( सब कुछ वही है ) नामक शब्दों द्वारा व्यक्त किया जाता है।

इब्ने अरबी ने प्रमाणित किया है कि समस्त दृश्य जगत् हक़ (परम-सत्य) की झिलमिलाती हुई छाया है। अतः 'हक़' अविभाज्य और एक है। 'तौहीद' को समझने के लिए समस्त कारणों और साधनों इत्यादि से सम्बद्ध मान्यताओं का निराकरण करना होगा। ऐसा न करना 'शिर्क' ( किसी अन्य को परमेश्वर का सहायक समझना ) है। कुछ लोगों का विचार है कि इब्ने अरबी ने मूर्ति पूजने तक की अनुमति दे दी है किन्तु यह बात निराधार है। जहाँ तक इब्ने अरबी के सिद्धान्तों का सम्बन्ध है परमेश्वर की सत्ता के अतिरिक्त जो कुछ भी है चाहे वह मानवलोक हो या आकाश लोक मनुष्य के मस्तिष्क की उपज है, उनका कोई पृथक् अस्तित्व नहीं। परम सत्ता की अभिव्यक्ति केवल ज्ञानी के हृदय में हो सकती है। लाहूत ( देवलोक ) तथा नासूत (प्रकृति) परम सत्य के दो पक्ष हैं। परम सत्ता की जो अपने आपको भौतिक जगत् में अभिव्यक्त करती है, पूर्ण प्रतिच्छवि 'इनसाने कामिल' ( सिद्ध पुरुष ) में होती है। दृश्यमान जगत् दर्पण की भाँति दैवी गुणों को विभिन्न रूपों में प्रतिबिम्बित करता है, केवल मनुष्य ही इन गुणों एवं संज्ञाओं को संगृहीत रूप में अभिव्यक्त करता है, इसीलिए उसे सूक्ष्म ब्रह्मांड कहना चाहिए। परमेश्वर की इच्छा हुई कि वह अपने अनन्त सौन्दर्य युक्त नामों के 'एयान' ( सत्यता ) का एक 'कौनुल जामे' ( सार्वभौमिक सत्ता ) में दर्शन करे। अतः उसने आदम का सर्जन किया।[1] वास्तव में उबूदियत (दासत्व) कोई वस्तु नहीं। दास वह है जो अपने स्वामी के आदेशों का पालन करता है। किन्तु बन्दा केवल पथ-बिन्दु है जिसके द्वारा ईश्वर की सर्जन-शक्ति का संचार होता है। अतः बन्दा स्वामी और स्वामी बन्दा है।[2] नरक और स्वर्ग मानसिक अवस्थाएँ हैं वैज्ञानिक सत्य नहीं।

इब्ने अरबी के दो मुख्य ग्रन्थों के नाम हैं—**फ़ुसूसुल हिकम** एवं **फ़ुतूहात-अल-मक्किया**। दोनों ही की भाषा एवं शैली इतनी क्लिष्ट है कि उनका समझना सरल नहीं है। इब्ने अरबी ने अपने सिद्धान्तों को समझाने के लिए जिन रूपकों का प्रयोग किया, वे और भी भ्रम उत्पन्न कर देते हैं। इब्ने अरबी के सिद्धान्तों की कूनिया के सद्रुद्दीन मुहम्मद (मृत्यु १२३७ ई०) ने स्पष्ट व्याख्या करके सूफ़ियों का बड़ा कल्याण कर दिया। उन्होंने अपने शिष्यों को भी इब्ने अरबी के सिद्धान्तों पर ग्रन्थों की रचना करने का आदेश दिया। फ़ारसी के प्रसिद्ध कवि मौलाना जलालुद्दीन रूमी (मृत्यु १२७३ ई०) सद्रुद्दीन के बड़े मित्र थे। उनकी मसनवी फ़ारसी का बड़ा महत्वपूर्ण काव्य है। इसमें इब्ने अरबी के 'वहदतुल वुजूद' को ही नहीं

१. **फ़ुसूसुल हिकम**, मिस्र, पृ० ४८।

२. **वही**, पृ० ६२।

स्पष्ट किया गया है अपितु तसव्वुफ़ की विभिन्न मान्यताओं को छोटे-छोटे क़िस्सों द्वारा बड़े मार्मिक ढंग से स्पष्ट किया गया है। अब्दुर्रहमान जामी (मृत्यु १४९२ ई०) ने मसनवी को फ़ारसी का क़ुरआन बताया है। वहदतुल वुजूद को समझाने के लिए मसनवी से बढ़कर कोई ग्रन्थ नहीं। मसनवी के अध्ययन से यह भी पता चलता है कि वहदतुल वुजूद के सिद्धान्त मनुष्य को उदारता की उच्च शिक्षा प्रदान करते हैं। जाति-धर्म के विवाद से वहदतुल वुजूद का कोई सम्बन्ध नहीं। ईश्वर को किसी नाम से पुकारा जा सकता है। भेड़ चराने वाला गड़ेरिया ईश्वर से बात करने के लिए अपने वातावरण से सम्बन्धित शब्दों का प्रयोग करता है किन्तु ईश्वर के पैग़म्बर मूसा यह धृष्टता कैसे सहन कर सकते थे। परन्तु ईश्वर ने मूसा को फटकारा और कहा हिन्दू मुझे अपनी भाषा में पुकारते हैं, सिन्ध वाले अपनी भाषा में। उनके लिए वही उचित है। मैं भाषा की ओर ध्यान नहीं देता मैं तो केवल हृदय देखता हूँ।

मौलाना जलालुद्दीन की भाँति फ़रीदुद्दीन अत्तार ( मृत्यु १२३० ई० ) ने बहुत सी मसनवियाँ लिखकर वहदतुल वुजूद के सिद्धान्तों की व्याख्या की। इनमें **अस्रार नामा** (रहस्यों का ग्रन्थ) **इलाही नामा** (दैवी पुस्तक) **मन्तिक़ुत्तैर** (पक्षियों की वार्ता) बड़ी प्रसिद्ध हैं। शेख़ बहाउद्दीन ज़करिया के जामाता शेख़ फ़ख़्रुद्दीन इराक़ी ( मृत्यु १२८९ ई० ) ने अपने गुरु शेख़ सद्रुद्दीन क़नवी के वहदतुल वुजूद सम्बन्धी प्रवचनों की व्याख्या **लमआत** नामक काव्य में की। नुरुद्दीन अब्दुर्रहमान जामी ने कविताओं का बहुत बड़ा भंडार छोड़ा। यह सबका सब वहदतुल वुजूद के सिद्धान्तों पर आधारित है। महमूद शाबिस्त्री (मृत्यु १३२० ई०) का **गुलशने राज़** नामक काव्य बहुत संक्षिप्त है। किन्तु वहदतुल वुजूद की गूढ़ व्याख्या के कारण इसे बड़ी प्रसिद्धि प्राप्त है। गद्य में जिन सूफ़ी मान्यताओं का उचित प्रतिपादन न हो सका उन्हें पद्य ने बड़े स्पष्ट रूप से व्यक्त कर दिया। वहदतुल वुजूद की एक शेर में इस प्रकार व्याख्या करदी गई है।

**बा वहदते हक़ ज़ कसरते ख़ल्क़ चे बाक**
**सद जाये अगर गिरह ज़नी रिश्ता यकेस्त।**

सर्जित वस्तुओं की अधिकता से 'हक़' (परम सत्य) की 'वहदत' ( ऐक्य ) को क्या ख़तरा। तागा ले लीजिए, उसमें सैकड़ों गाँठें लगा दीजिए किन्तु रहेगा वह तागा ही। इसका अर्थ यह हुआ कि गांठें तागे से पृथक् एक चीज़ दृष्टिगत होती हैं किन्तु वास्तव में तागे के अतिरिक्त वे कुछ भी नहीं, केवल रूप परिवर्तित है।

आलिमों ने 'वहदतुल वजूद' का विरोध बड़ी कठोरता से किया। इनमें सबसे प्रमुख तक़ीउद्दीन अबुल अब्बास अहमद इब्ने तैमिया थे। उनका जन्म १२६३ ई० में दमिश्क़ में हुआ। उन्हें अपने विचारों के प्रचार के लिए बड़ा ही अनुकूल युग मिल गया। १२५८ ई० में हलाकू मंगोल ने अब्बासी ख़लीफ़ा का अन्त कर उसके साम्राज्य के बहुत बड़े भाग्य पर अपना अधिकार कर लिया था। वास्तव में भारत के अतिरिक्त मुसलमानों के लिए अधिक सुरक्षित स्थान कोई न था। मंगोलों के उत्कर्ष के कारण ईरान और मध्य एशिया में बौद्ध मत, चीनी धर्मों और अन्य धर्मों को पुनः प्रोत्साहन प्राप्त हो गया। बौद्ध बिहार पुनर्जीवित हो उठे। यह स्थिति बहुत समय तक न रह सकी। मंगोल बादशाह ग़ाज़ान ख़ाँ ( १२९५-

१३०४ ई०) के इस्लाम स्वीकार कर लेने के कारण मुसलमानों का हौसला बढ़ गया। एक बार फिर बौद्धों का दमन किया गया। बौद्ध बिहारों के स्थान पर सूफ़ियों की ख़ानक़ाहों को उन्नति प्राप्त होने लगी। यद्यपि ग़ाज़ान ने तत्कालीन राजनीतिक कारणों से ही इस्लाम स्वीकार किया था किन्तु मुसलमान इस घटना को इस्लाम की सबसे बड़ी विजय समझते हैं। उसे मुसलमान बनाने का श्रेय आलिम और सूफ़ी दोनों लेते हैं। इब्ने तैमिया ने १३०५ ई० से क़ाहिरा में मंगोलों और शीओं के विरुद्ध सुन्नियों में घृणा उत्पन्न कराने का कार्य प्रारम्भ कर दिया। उनका तीसरा मोर्चा सूफ़ियों के विरुद्ध था। वे सभी सूफ़ियों को 'इत्तेहाद' और 'हुलूल' का प्रतिपादक मानते थे। सूफ़ी पीरों और पैग़म्बरों की समाधि के दर्शन करते थे। इब्ने तैमिया इसे मूर्तिपूजा बताते थे। उन्होंने प्रचलित सूफ़ी प्रथाओं एवं विचारों के विषय में अनेक छोटी-छोटी पुस्तकें लिखीं। इन्हें 'फ़तावा' कहा जाता है। इब्ने अरबी के 'तौहीदे वुजूदी' का विश्लेषण कर उन्होंने बताया कि वह अल्लाह तथा अल्लाह द्वारा सृष्टि की रचना की क्रिया के निषेध के अनुरूप हैं। इब्ने अरबी के इस मत को कि पैग़म्बरों के कार्य का अन्त हो चुका है किन्तु 'वलियों' का कार्य अनन्त तक समाप्त न होगा कुफ़ बताया। उनका मत है कि इब्ने अरबी ने 'वलियों' को पैग़म्बरों पर प्राथमिकता देकर बड़ा घोर पाप किया है।' इब्ने तैमिया ने इब्ने अरबी को उन अन्धों, बहरों और गूंगों के समान बताया है जिनके विषय में क़ुरआन पुकार-पुकार कर कह रहा है कि वे कभी सन्मार्ग पर न आयेंगे। १३२८ ई० में इब्ने तैमिया का निधन हो गया किन्तु उनके चलाये हुए आन्दोलन को उन्नति प्राप्त होती रही। सुन्नी आलिमों की बहुत बड़ी संख्या उन्हें अपना नेता और धर्म सुधारक मानती है।

सूफ़ियों में इब्ने अरबी के विरुद्ध आन्दोलन शेख़ अलाउद्दौला सिमनानी ने चलाया। उनका जन्म १२६१ ई० में सिमनान (ख़ुरासान) में हुआ। १५ वर्ष की अवस्था में वे तत्कालीन मंगोल बादशाह अरगून (१२८४-१२९१ ई०) के दरबारी बन गये किन्तु शीघ्र ही राज सेवा त्याग कर सिमनान में इबादत और अध्ययन में अपना समय व्यतीत करने लगे। उन्होंने अनेक ग्रंथों की रचना की जिनमें **अल-उरवा** बड़ा ही महत्वपूर्ण है। उनकी गोष्ठियों का विवरण **चिहल मजलिस** अथवा **इक़बालिया** में संकलित है। इसका अध्ययन उनके चलाये हुए सूफ़ी आन्दोलन को समझने के लिए परमावश्यक है। उनका मत है कि 'फ़ना' सूफ़ी साधाना की बड़ी हीन अवस्था है। इसके चक्कर में फंसकर सूफ़ी सन्मार्ग से विचलित हो जाता है। परमेश्वर दृश्यमान जगत् का स्रष्टा है। वह अपनी ज़ात (सत्ता) को अपनी सिफ़ात (गुणों) के रूप में व्यक्त करता है। 'वुजूदे मुतलक़' करनी है 'वुजूदे हक़' (परम सत्य) की। क़ुरआन की व्याख्या सूफ़ियों अथवा फ़लसफ़ियों के ढंग से नहीं अपितु आलिमों के ढंग से करनी चाहिए। 'वली' को नबी पर श्रेष्ठता किसी प्रकार नहीं प्राप्त हो सकती। सूफ़ियों को वैरागी न बन जाना चाहिए, उन्हें प्रचार करना चाहिए। अरगून के समय में अलाउद्दौला ने निर्वाण के विषय में बौद्धों से कई बार वाद-विवाद किये। उन्होंने सिमनान में एक बहुत बड़ी ख़ानक़ाह का निर्माण कराया जहाँ सूफ़ियों की एक बहुत बड़ी सेना तैयार की। इन सूफ़ियों ने देश विदेश में घूम-घूम कर इस्लाम तथा अपने गुरु के दर्शाये हुए मार्ग का प्रचार किया। सूफ़ियों में प्रचारक बनने का आन्दोलन उसी समय से विकसित हुआ।

उनका 'तौहीद' के विषय में मत 'वहदत अल-शहूद' अथवा 'तौहीदे शुहूदी' कहा जाता है। यह इस्लाम के तौहीद के सिद्धान्त से भिन्न नहीं है। फ़ारसी में इसे 'हमा अज़ऊस्त' (सब कुछ उसी से है) का सिद्धान्त कहते हैं, यह 'हमा ऊस्त' के सिद्धान्त के पूर्णतः विरुद्ध है। इसका अर्थ यह है कि बन्दा दास है और ईश्वर स्वामी। तौहीदे 'शुहूदी' को समझाने के लिए मनुष्य और उसकी छाया की उपमा दी जाती है। मनुष्य की छाया देखने में एक पृथक् वस्तु है किन्तु इसका पृथक् कोई अस्तित्व नहीं, जो कुछ है वह मनुष्य है। छाया का निर्माण मनुष्य के कारण हुआ, वह मनुष्य कदापि नहीं बन सकती।

अलाउद्दौला सिमनानी का १३३९ ई० में निधन हो गया। उनकी तैयार की हुई सूफ़ियों की सेना ने उनके मत के प्रचार में बड़े उत्साह का प्रदर्शन किया। सूफ़ी मत संगठन की दृष्टि से विभिन्न सिलसिलों में बंध चुका था किन्तु १४वीं सदी और उसके बाद के सूफ़ी मोटे तौर से दो दलों में विभाजित बताये जा सकते हैं एक 'वहदतुल वुजूद' अथवा 'तौहीदे वुजूदी' के अनुयायी और दूसरे 'वहदत-अल-शुहूद' अथवा 'तौहीदे शुहूदी' के समर्थक। इनके बीच सामंजस्य स्थापित करने में कोई सफलता नहीं हुई। यद्यपि दोनों मतों में बराबर संघर्ष चलता रहा किन्तु सूफ़ी मत का ढांचा 'तौहीदे वुजूदी' से ही मेल खाता था अतः 'तौहीदे-शुहूदी' को अधिक सफलता प्राप्त न हुई। सामाजिक दृष्टि से 'तौहीदे शुहूदी' के समर्थकों की इस्लाम के नियमों के प्रति संकीर्णता ने इसे लोकप्रिय न होने दिया।

# २

# भारतवर्ष में तसव्वुफ़

भारतवर्ष में सूफ़ी आन्दोलन को समझने के लिए भारतवर्ष के बाहर तसव्वुफ़ के इतिहास के साथ-साथ उन विशेष परिस्थितियों और राजनीतिक एवं सामाजिक वातावरण को भी समझना परमावश्यक है जिनकी पृष्ठ-भूमि में भारत में सूफ़ी मत का विकास हुआ।

सिन्ध, मुल्तान और तुर्किस्तान उमयिया काल में अरब साम्राज्य का अंग बने। सिन्ध का शासन प्रबन्ध न तो दमिश्क़ से और न बस्रे अथवा शीराज़ से भली भाँति सम्पन्न हो सकता था। इसके शासन प्रबन्ध का ढाँचा स्थानीय प्रथाओं और प्राचीन शासन प्रणाली का इस्लाम से सामंजस्य करके तैयार हुआ। अब्बासियों के शासन-काल से उमयिया साम्राज्य के तीन बड़े भाग हो गये। स्पेन और अफ़्रीक़ा उमयिया वंश की ही एक शाखा के अधीन रहे और मिस्र में फ़ातिमी ख़लीफ़ाओं ने राज्य स्थापित किया। फ़ातिमी सत्ता के अधीन शीआ सम्प्रदाय की "इस्माईली" शाखा का विशेष प्रसार हुआ। इनके प्रचार का क्षेत्र मुल्तान एवं सिन्ध तक पहुँच गया। ९७७ ई० में मुल्तान फ़ातिमी ख़लीफ़ा के अधीन हो गया। इस्माईलियों ने केवल अब्बासी ख़लीफ़ाओं की राज सत्ता का ही विरोध नहीं किया अपितु सुन्नी सम्प्रदाय के खंडन में भी कोई कसर उठा न रखी। उनका प्रचार कार्य-बड़ा विचित्र था। उन्हें अन्य धर्मों से अपने मत का सामंजस्य कर लेने में बड़ी कुशलता प्राप्त

थी। सिन्ध, मुल्तान यहाँ तक कि गुजरात में भी अपने मत के प्रचार के लिए उन्होंने इसी प्रणाली का प्रयोग किया।

१००४ ई० में महमूद ग़ज़नवी (९९८-१०३० ई०) ने मुल्तान पर विजय प्राप्त करके इस्माईलियों को बहुत बड़ा धक्का पहुँचाया। पंजाब को विजयाधीन करके उसने पंजाब और सिन्ध को ग़ज़नी राज्य में मिला लिया। किन्तु महमूद की मृत्यु (१०३० ई०) के पश्चात् उसके उत्तराधिकारी उसके साम्राज्य को भली भाँति चला न पाये। ग़ज़नी बराबर गृह युद्ध का केन्द्र बना रहा। इसमाईलियों को पुनः उत्कर्ष प्राप्त हो गया। फिर भी पंजाब में महमूद के यमीनी वंश में काफ़ी शान्ति बनी रही। मुसलमान विद्वान्, सूफ़ी और कवि लाहौर में शान्ति पूर्वक अपना जीवन व्यतीत कर सकते थे। ११८३ ई० में मुईज़्ज़ुद्दीन मुहम्मद बिन साम (११७३--१२०६ ई०) ने लाहौर को जीत कर ग़ौरी वंश का राज्य स्थापित कर लिया। इस्माईली एक बार फिर कुचले गये किन्तु रज़िया (१२३६--४०) के समय तक उन्होंने हिम्मत न हारी। रज़िया के राज्य काल के प्रारम्भिक चरणों में नूर तुर्क ने उसके राज्य का तख़्ता उलटने का प्रयत्न किया किन्तु सफल न हुआ। उसने शीघ्र ही अपना चोला बदल डाला और सूफ़ियों की सहानुभूति प्राप्त कर ली।[1] धुआँधार भाषण करने में तो वह निपुण था ही, संगठन शक्ति उसकी अद्भुत थी ही, और तक़य्या (विषम परिस्थितियों में अपने धार्मिक विचार न व्यक्त करना) शीओं का मुख्य धार्मिक सिद्धान्त था ही अतः क्रान्ति की असफलता के बाद भी नूर तुर्क दिल्ली के आसपास शान्ति पूर्वक जीवन व्यतीत करता रहा। किन्तु अधिकांश इस्माईली सिन्ध, पंजाब और गुजरात चले गये। कुछ राजधानी में गुप्त रूप से अपना धर्म प्रचार करते रहे। सूफ़ी बन कर प्रचार करना उनके लिए अधिक कठिन न था। सूफ़ी और शीआ दोनों ही हज़रत अली की संतान के प्रति श्रद्धा रखते हैं। दृष्टिकोण के इस साम्य के कारण इस्माईलियों को सूफ़ी समूह में प्रविष्ट हो जाने में अधिक कठिनाई भी न होती थी। हाँ इनमें से कुछ लोग जब हुलूल (अवतार) की बात खुल्लम खुल्ला करने लगते थे तो सूफ़ी भी चौंक जाते थे।

**कश्फ़ुल महजूब** के अध्ययन से पता चलता है कि हुजवेरी के समय में लाहौर इस्माईली विचार धारा का एक केन्द्र तो था ही ब्राह्मण और बौद्ध भी अपने विचारों की छाप डालते रहते थे। ग़ज़नी एवं आस-पास के सूफ़ी भी अपने चेलों को लाहौर भेजते रहते थे। शेख़ निज़ामुद्दीन औलिया का कथन है कि शेख़ हुसैन ज़ंजानी और हुजवेरी एक ही पीर के मुरीद थे। शेख़ ज़ंजानी को उनके गुरु ने हुजवेरी के लाहौर पहुँचने से बहुत पूर्व वहाँ भेज दिया था और वे दीर्घकाल तक लाहौर में निवास करते रहे। हुजवेरी लाहौर नहीं जाना चाहते थे किन्तु पीर के आदेशानुसार आना ही पड़ा। जब वे लाहौर पहुँचे तो रात थी किन्तु प्रातःकाल ही ज़ंजानी का जनाज़ा बाहर निकाला गया।[3] हुजवेरी ने ज़ंजानी का स्थान ग्रहण किया किन्तु वे लाहौर के जीवन से संतुष्ट न थे। उनका निधन लाहौर में ही

---

१. **फ़वाएदुल फ़ुआद**, पृ० २०४, २१२।

२. **कश्फ़ुल महजूब**, पृ० १८६, १९१।

३. **फ़वाएदुल फ़ुआद**, पृ० ३२।

हुआ और वहीं दफ़न हुए। उनके मज़ार पर उनकी मृत्यु का साल ४६५ हि०/१०७२--७३ ई० लिखा है किन्तु "**कश्फ़ुल महजूब**" में जो हवाले दिये गये हैं उनसे पता चलता है कि वे संभवत: शेख़ अब्दुल्लाह अनसारी ( मृत्यु १०८८--८९ ई० ) के बाद तक जीवित रहे।

हुजवेरी के तुरन्त बाद कोई महान् सूफ़ी भारत आया या नहीं, इस विषय पर प्रामाणिक रूप से कुछ कहने का हमारे पास कोई साधन नहीं किन्तु ग़ुज़ नामक तुर्कों के क़बीले का मुसलमानों के राज्य में प्रवेश १०वीं सदी ई० के अन्त में हो गया था। ११५३ ई० में इस क़बीले ने ख़ुरासान और आस-पास के राज्य तहस-नहस कर दिये। चार वर्ष उपरान्त ग़ज़नी को नष्ट-भ्रष्ट कर डाला। वहां का सुल्तान ख़ुसरो शाह पंजाब भाग आया। ख़ुरासान और ग़ज़नी के शरणार्थियों की बहुत बड़ी संख्या पंजाब पहुँची।

बाबा फ़रीद और शेख़ बहाउद्दीन ज़करिया के पूर्वज ११५७ ई० के बाद ही हिन्दुस्तान पहुँचे। दोनों ही हिन्दुस्तान में पैदा हुए और हिन्दुस्तान के बाहर बहाउद्दीन ज़करिया "हिन्दी सपूत" के रूप में विख्यात हुए। पंजाब और सिन्ध में विभिन्न स्थानों पर मदरसे और ख़ानक़ाहें स्थापित हो चुकी थीं। उन्हें और भी उत्कर्ष प्राप्त हुआ। मुसलमान व्यापारी राजपूतों के राज्य में पहुँचने लगे। क़न्नौज के राजा जयचन्द के दरबार में एक प्रकार का कर (तुश्का दंड) अदा करने के कारण उन्हें विशेष सुविधाएँ प्राप्त थीं। इस प्रकार भारत में मुसलमानों का सांस्कृतिक एवं आर्थिक इतिहास मुईज़ुद्दीन मुहम्मद बिन साम के दिल्ली विजय के बहुत पूर्व प्रारम्भ हो चुका था। १२वीं सदी के उत्तरार्द्ध में जिन दो प्रमुख सूफ़ी सिलसिलों को उन्नति प्राप्त हुई—वे चिश्ती और सुहरवर्दी थे।

✓ भारतवर्ष में चिश्ती सिलसिले की स्थापना ख़्वाजा मुईनुद्दीन चिश्ती ने की। ख़्वाजा मुईनुद्दीन चिश्ती का जन्म ११४१–४२ ई० के लगभग सिज्ज़ (ख़ुरासान) में हुआ। जब वे १५ वर्ष के हुए उनके पिता का देहावसान हो गया। एक बाग़ और पनचक्की पिता ने सम्पत्ति में छोड़ी थी उसी से उनका जीवन निर्वाह होता था। कुछ वर्ष उपरान्त वे सब कुछ त्याग समरक़न्द और बुख़ारा के चक्कर लगाते रहे। फिर नीशापुर पहुँचकर हरवन के शेख़ उस्मान चिश्ती से दीक्षा प्राप्त की और घोर तपस्या और गुरू की सेवा करते रहे। शेख़ अब्दुल हक़ मुहद्दिस देहलवी के अनुसार २० वर्ष तक ख़्वाजा उस्मान हरवनी की सेवा में रहे। बाद में गुरू से बिदा लेकर बग़दाद पहुँचे। बग़दाद में कुछ समय निवास करने के उपरान्त हमदान, तबरेज़, ख़िर्क़ान, अस्तराबाद, हिरात, सब्ज़वार, हिसार, शादमान, बल्ख़, बग़दाद, ग़ज़नी इत्यादि की यात्रा करते हुए लाहौर पहुँचे। प्रत्येक स्थान पर वहाँ के प्रसिद्ध सूफ़ियों के मज़ार पर कई-कई वर्ष तक इबादत में संलग्न रहते। जहाँ कहीं भी अधिक प्रसिद्धि प्राप्त होने लगती और उनकी इबादत एवं ध्यान में विघ्न पड़ने लगता, वे उस स्थान से दूसरे स्थान को चले जाते। लाहौर में हुजवेरी के मज़ार पर भी तपस्या की। दिल्ली की विजय के उपरान्त लाहौर से दिल्ली पहुँचे। जब अजमेर भी तुर्कों के राज्य में सम्मिलित हो गया तो वे अजमेर चले गये और वहीं निवास करने लगे। क़ुतुबुद्दीन एबक ने सैयिद हुसैन मशहदी को अजमेर का दारोग़ा (हाकिम) नियुक्त कर दिया था। सैयिद ने ख़्वाजा साहब को

आदरपूर्वक अजमेर में ठहराया। सैयिद हुसैन मशहदी के वंश में ख़्वाजा साहब ने अपनी मृत्यु के लगभग ७ वर्ष पूर्व विवाह किया और उनके संतान भी हुई। ६ रजब ६३३ हि० ( १६ मार्च १२३६ ई०) को ६७ वर्ष की अवस्था में (हि० वर्ष के अनुसार) उनका देहावसान हो गया। अजमेर ही में दफ़न हुए। सर्व प्रथम उनकी क़ब्र ईंट की थी, बाद में पत्थर की क़ब्र बना दी गई और पहली क़ब्र को उसी प्रकार रहने दिया गया। नागौर के एक प्रसिद्ध सूफ़ी ख़्वाजा हसन ने जो मांडू के सुल्तान ग़यासुद्दीन ख़लजी (१४६९-१५०० ई०) के बड़े विश्वास-पात्र थे, वहाँ मक़बरे का निर्माण कराया। मांडू के कुछ सुल्तानों ने द्वार और ख़ानक़ाह का निर्माण कराया। जमाली ( मृत्यु १५३६ ई० ) के समय तक ख़्वाजा साहब के मक़बरे को अत्यधिक प्रसिद्धि प्राप्त हो रही थी। वह लिखता है, "उनके अवशेष के प्रसाद से बड़े-बड़े प्रतिष्ठित काफ़िर मुसलमान हुए। अधिकांश जो मुसलमान नहीं हुए वे भी भेंट एवं नज़राना प्रेषित करते हैं। अब भी उन काफ़िरों की उनके प्रति इतनी श्रद्धा है कि वे हर साल वहाँ आते हैं और उस श्रेष्ठ एवं सम्मानित चौखट की मिट्टी पर अपना सिर रखते हैं और उस पवित्र रौज़े के मुजाविरों ( संरक्षकों ) को अत्यधिक धन-सम्पत्ति देते रहते हैं[1]।" अकबर के राज्यकाल से मुग़लों के साम्राज्य की आवश्यकताओं के कारण अजमेर का महत्व अत्यधिक बढ़ गया।

ख़्वाजा साहब ने ईश्वर को पहचानने का मूल मंत्र यह बताया कि साधक प्राणी जनों से सम्बन्ध तोड़ डाले और ईश्वर का जो ज्ञान प्राप्त करे उसे अपने ही तक सीमित रखे। 'तौहीद' के क्षेत्र में प्रेमी, प्रेय तथा प्रेम में कोई भेद-भाव नहीं किया जा सकता। हाजी लोग काबे की परिक्रमा करते हैं किन्तु साधक हृदय की। प्रेमी आज्ञाकारी होता है, पाप से भयभीत रहता है। नरक से बचने का उपाय यही है कि पीड़ितों का दुख दूर करे, दरिद्रजनों की सहायता करे और भूखों को भोजन कराये। जो नदी के समान दानी, सूर्य के समान दयालु एवं भूमि के समान नम्र है, वही ईश्वर का मित्र है। अपने प्रिय शिष्य शेख़ क़ुतुबुद्दीन बख़्तियार काकी को दिल्ली में अत्यधिक प्रसिद्ध होते हुए देखकर ख़्वाजा साहब ने कहा—"बाबा। यह सब क्या ? त्याग एवं एकान्त का जीवन सर्व श्रेष्ठ है।[2]"

चिश्तियों का दूसरा प्रमुख केन्द्र नागौर के समीप सवाली नामक ग्राम में ख़्वाजा मुईनुद्दीन चिश्ती के प्रसिद्ध शिष्य शेख़ हमीदुद्दीन नागौरी ने स्थापित किया। शेख़ हमीदुद्दीन नागौरी के पूर्वज तुर्कों द्वारा दिल्ली विजय के पूर्व वहाँ पहुँच गये थे। शेख़ साहब का जन्म ११९२ ई० के लगभग हुआ। युवावस्था में ही ख़्वाजा साहब की सेवा में अजमेर पहुँच साधना में पर्याप्त उन्नति कर ली। एक दिन ख़्वाजा साहब ने प्रसन्न मुद्रा में कहा कि जिसको कुछ माँगना हो माँगे, उसे ईश्वर पूरा करेगा। किसी ने संसार तो किसी ने परलोक मांगा। शेख़ साहब ने उत्तर दिया—"दास की कोई इच्छा नहीं, जो परमेश्वर की इच्छा है, वही मेरी इच्छा है।"

---

१. जमाली : **सियरुल आरिफ़ीन** : (देहली १३११ हि०/१८९३ ई०), पृ० १३।

२. अमीर ख़ुर्द : **सियरुल औलिया** (देहली १८८५ ई०), पृ० ४५–४८।
जमाली : **सियरुल आरिफ़ीन** (देहली १८९३ ई०), पृ० ७–१६।
शेख़ अब्दुल हक़ मुहद्दिस देहलवी : **अख़बारुल अख़ियार** (देहली १९१४ ई०) पृ० २२-२५, १८२–१८३।

सवाली में एक बीघा भूमि ही आपकी कुल सम्पत्ति थी। आप खेती करते और आपकी पत्नी सूत कातती और कपड़ा बुन लेती थीं। नागौर के मुक़ता (हाकिम) ने आपको अधिक भूमि देने का बड़ा प्रयत्न किया किन्तु आपने स्वीकार न किया। आपने ग्रामीण जीवन का सूफ़ी जीवन से पूर्ण सामंजस्य कर दिया था। यद्यपि बहुत से सूफ़ी रूखा-सूखा भोजन करते थे किन्तु शेख़ साहब को मांस के प्रयोग से इतनी घृणा थी कि आपने यह आदेश दे दिया था कि आपकी मृत्यु के बाद भी आपकी आत्मा की शान्ति के लिए मांस न बाँटा जाय। आपके घर में स्थानीय भाषा बोली जाती थी। आपका निधन अक्तूबर १२७४ ई० में हुआ। सुल्तान मुहम्मद बिन तुग़लुक़ ( १३२५-१३५१ ई० ) ने १३३१-३२ ई० में ही आपकी क़ब्र के चारों ओर दीवार बनवा दी थी। मक़बरे का निर्माण ख़्वाजा हुसैन नागौरी ने कराया। आपको क़ुरआन और हदीस पर विशेष अधिकार था। ग़ज़ाली के ग्रन्थ **'कीमियाए सआदत'** के अध्ययन पर आप विशेष बल देते रहते थे। आपका कथन है कि सर्व श्रेष्ठ लोगों का धर्म तबर्रा (घृणा) है अल्लाह के अतिरिक्त सभी वस्तुओं से, और तवल्ला (प्रेम) है अल्लाह से। शक्ति सम्पन्न होने पर दीनता का भाव प्रकट करने वाला पैग़म्बर के समान होता है।[1]

शेख़ हमीदुद्दीन नागौरी के पुत्र शेख़ अज़ीज़ुद्दीन का निधन उनके पिता के जीवन-काल ही में हो गया था। इस स्थिति में शेख़ अज़ीज़ुद्दीन के पुत्र शेख़ फ़रीदुद्दीन महमूद अपने दादा के उत्तराधिकारी बने। सुल्तान मुहम्मद बिन तुग़लुक़ शेख़ हमीदुद्दीन के उत्तराधिकारियों के प्रति अत्यधिक श्रद्धा-भाव रखता था। अपने शासनकाल के प्रारम्भ में ही उसने नागौर में १० ग्राम शेख़ अज़ीज़ुद्दीन के तीनों पुत्रों को प्रदान कर दिये और शीघ्र ही शेख़ फ़रीद को भी दिल्ली बुलवा लिया। तदुपरान्त अपनी पुत्री बीबी रास्ती का विवाह शेख़ फ़रीद के पौत्र शेख़ फ़तहुल्लाह से कर दिया। शेख़ फ़तहुल्लाह अपने दिल्ली के जीवन से संतुष्ट न थे। वे नागौर में स्थित अपने डेह नामक गाँव के छप्पड़ और बोरिए का स्मरण करके फ़ारसी और हिन्दी की काव्य रचनाएँ पढ़ा करते थे जो उन्हीं के द्वारा रचित प्रतीत होती हैं। उनकी हिन्दी रचना इस प्रकार है—

**मेरा हियोरा दीदहा (?) जी जानें डेह जाउँ।**
**साँगर फूंक करेल खा, ख़ालिक़ से नेह लगाउँ॥**

**मन चाहे मैं ख़ालिक़ जाऊँ। साँगर फूंक करेलाँ खाऊँ॥**[2]

अन्त में सुल्तान ने अपने जामाता शेख़ लुतफ़ुल्लाह को डेह जाने की अनुमति प्रदान कर दी। कहा जाता है कि सुलतान की पुत्री बीबी रास्ती का निधन यहीं डेह में ही हुआ था।[3]

दिल्ली में चिश्ती सिलसिले की स्थापना ख़्वाजा क़ुतुबुद्दीन बख़्तियार काकी ने की। उनका जन्म मावराउन्नहर के उवश नामक क़स्बे में हुआ था। जब वे २० वर्ष के हुए तो

---

१. **सियरुल औलिया**, पृ० १५६-६३। **सियरुल आरिफ़ीन**, पृ० १३-१४। **अख़बारुल अख़ियार**, पृ० २६-३७।

२. **सुरुरुस्सुदूर** की पाण्डुलिपि के साथ संरक्षित कतिपय महत्वपूर्ण मलफ़ूज़ात। अलीगढ़ मुस्लिम विश्व-विद्यालय, हबीबगंज २१/१६८, पृ० १२७।

३. **वही**, पृ० १२६।

उनकी माता ने उनका विवाह कर दिया। पत्नी को अपनी साधना में बाधक देख सम्भवतः एक सप्ताह के भीतर ही त्याग दिया और शिक्षा ग्रहण करने के उद्देश्य से बग़दाद पहुँचे। बग़दाद उस समय शेख़ अब्दुल क़ादिर जीलानी (मृत्यु ११६६ ई०) और शेख़ शिहाबुद्दीन सुहरवर्दी (मृ० १२३४ ई०) के कारण तसव्वुफ़ का बहुत बड़ा केन्द्र बन गया था। संयोग से ख़्वाजा मुईनुद्दीन चिश्ती भी बग़दाद पहुँच गये थे। ख़्वाजा क़ुतुबुद्दीन ने ख़्वाजा साहब से वहीं दीक्षा प्राप्त की। जब ख़्वाजा साहब हिन्दुस्तान की ओर रवाना हो गये तो ख़्वाजा क़ुतुबुद्दीन भी उसी दिशा में चल खड़े हुए। संभवतः मुल्तान तक उनका और शेख़ जलालुद्दीन तबरेज़ी का साथ रहा।

लगभग १२२१ ई० में चिंगीज़ की सेनाएँ ख़्वारज़्म के शाही सुल्तान जलालुद्दीन मंगबरानी का पीछा करती हुई सिन्ध की ओर बढ़ रही थीं। इस आक्रमण के कारण मुल्तान के हाकिम क़बाचा को सबसे अधिक चिन्ता थी। उसने ख़्वाजा क़ुतुबुद्दीन बख़्तियार काकी से दुआ करने की याचना की। मंगोल सेना ने तो राजनीतिक परिस्थितियों के कारण ही सिन्ध नदी न पार की किन्तु विश्वास यही किया जाता था कि यह ख़्वाजा क़ुतुबुद्दीन बख़्तियार काकी की दुआओं का फल था। क़बाचा इस घटना से बहुत अधिक प्रभावित हुआ और आपका भक्त हो गया किन्तु मुल्तान में आपका निवास शेख़ बहाउद्दीन ज़करिया जिनके विषय में हम आगे पढ़ेंगे, को पसन्द न था। ख़्वाजा साहब दिल्ली चले आये। सुल्तान शम्सुद्दीन इल्तुतमिश (१२१०-१२३५ ई०) ने आपका स्वागत किया और आप नगर से कुछ दूर किलोखड़ी में निवास करने लगे। सुल्तान, उसके अमीरों, पदाधिकारियों एवं सर्व साधारण को आप से बड़ी श्रद्धा हो गई। सम्भवतः आपने दिल्ली में पुनः विवाह किया किन्तु त्याग और तपस्या पर ही दृढ़ रहे और आर्थिक कठिनाइयों के साथ सरल जीवन व्यतीत करते रहे। ख़्वाजा मुईनुद्दीन भी अपने प्रिय शिष्य से भेंट करने दिल्ली पहुँचे। तत्कालीन शेख़ुल इस्लाम (धर्म संबंधी विभाग के संचालक) शेख़ नज्मुद्दीन सुग़रा ने जो ख़्वाजा साहब के पूर्व परिचित थे, शिकायत की कि ख़्वाजा क़ुतुबुद्दीन के कारण मेरी ओर कोई ध्यान नहीं देता। ख़्वाजा साहब ने नज्मुद्दीन को संतुष्ट करने के लिए ख़्वाजा क़ुतुबुद्दीन को अजमेर चलने का आदेश दिया। जब दोनों रवाना हुए तो सुल्तान शम्सुद्दीन से लेकर साधारण नगरवासी तक व्याकुल हो उठे। ख़्वाजा मुईनुद्दीन ने उन लोगों के विलाप को देख कर ख़्वाजा क़ुतुबुद्दीन से लौट जाने और दिल्ली में ही निवास करने का आदेश दिया। नवम्बर १२३५ ई० में दिल्ली में शेख़ अली नामक सूफ़ी ने 'समा' का आयोजन किया था। क़व्वाल के निम्नांकित शेर को सुनकर वे मूर्च्छित हो गये।

**कुश्तगाने ख़ंजरे तस्लीम रा,**
**हर ज़मां अज़ ग़ैब जाने दीगरस्त।**

(अर्थात्—तस्लीम (आत्म समर्पण) के ख़ंजर द्वारा मरे हुए लोगों को प्रत्येक क्षण ग़ैब (अप्रकट लोक) से नये प्राण मिलते रहते हैं।)

चार दिन और चार रात तक यही दशा रही। तदुपरान्त प्राण त्याग दिये[1]।

---

१. **सियरुल औलिया**, पृ० ४८-५८, **सियरुल आरिफ़ीन**, पृ० १७-३१, **अख़बारुल अख़्यार**, पृ० २५-५६।

अजोधन ( पाक-पट्टन ) में चिश्ती सिलसिले का संचालन शेख़ फ़रीदुद्दीन मसऊद गंज शकर ने किया। उनका जन्म मुल्तान के समीप स्थित कहतवाल नामक स्थान में ११७५ ई० के लगभग हुआ। उनकी माता बड़ी सात्विक प्रकृति की थीं। उनकी गोद में पलकर शेख़ फ़रीद जो बाबा फ़रीद के नाम से प्रसिद्ध हैं, आध्यात्मिक जीवन में बड़े उत्कर्ष को प्राप्त हुए। उन्हें ईश्वर के ध्यान में खोया हुआ देखकर लोग क़ाज़ी बच्चा दीवाना ( काज़ी का पागल पुत्र ) के नाम से पुकारते थे। कहतवाल में शिक्षा समाप्त कर लगभग १८ वर्ष की अवस्था में मुल्तान पहुँचे वहीं से क़ुतुबुद्दीन बख़्तियार काकी के सम्पर्क में आये और शेख़ साहब के साथ ही दिल्ली पहुँच कर बैअत ( दीक्षा ) प्राप्त की। वे प्रायः सबसे अलग-अलग इबादत में संलग्न रहते थे। किन्तु आपकी प्रतिभा ने ख़्वाजा मुईनुद्दीन चिश्ती तक को प्रभावित कर दिया था। कहा जाता है कि ख़्वाजा साहब ने आपकी उपमा एक ऐसे दीपक से दी थी जो सूफ़ियों के सिलसिले को विशेष रूप से चमका देगा।[1]

कुछ समय उपरान्त वे हिसार ज़िले में स्थित हाँसी नामक स्थान पर पहुँचकर निवास करने लगे। शेख़ क़ुतुबुद्दीन बख़्तियार काकी के निधन के उपरान्त अजोधन पहुँचे। कई-कई दिन तक भोजन भी न प्राप्त होता किन्तु धीरे-धीरे कुछ चेले वहाँ एकत्र हो गये। वे ज़ंबील ( झोली ) लेकर गाँव में दो बार जाते और जो कुछ रोटी और भोजन प्राप्त होता वही सब खा लेते। बाबा भी बड़ी ख़ुशी से उसी रोटी को खाते। आपने अजोधन में कई विवाह किये किन्तु आर्थिक कठिनाई सर्वदा बनी रही। सेवक आकर बच्चों की भूख का उल्लेख करते किन्तु बाबा कोई चिन्ता न करते। "किसी पत्नी ने आकर कहा कि अमुक पुत्र भूख से मर जायगा बाबा ने कहा, "बन्दा मसऊद क्या करे। यदि ईश्वर का हुक्म पूरा हो जाय और वह मर जाय तो पाँव में रस्सी बाँधकर बाहर फेंक देना।" कुछ समयोपरान्त आपके कारण अजोधन तसव्वुफ़ का केन्द्र बन गया। जब सुल्तान नासिरुद्दीन महमूद (१२४६--१२६६ ई०) का लश्कर अजोधन के पास से गुज़रा तो उलुग़ ख़ाँ बल्बन ने आपकी सेवा में पहुँचकर आपको चार ग्राम देने चाहे किन्तु आपने स्वीकार न किये। १२६५ ई० में अजोधन में ही त्यागपूर्ण जीवन व्यतीत करते हुए प्राण त्याग दिये।

किसी ने बाबा फ़रीद को बताया कि उसे गौरइयों को दाना खिलाने से दूसरे दिन एक मन गेहूँ प्राप्त हुआ। बाबा ने उसकी बड़ी प्रशंसा की। बाबा नमाज़ के बाद भी सज्दा किया करते और यह मिस्रा पढ़ा करते थे—

**( अज़ बहरे तू मीरम् ज़ बराए तू ज़ियम् )**

अर्थात्—"तेरे लिए ही मरता हूँ और तेरे लिए ही जीवित हूँ"

कोई बाबा फ़रीद के पास उपहार स्वरूप एक चाक़ू लाया। बाबा ने उसे वापस कर दिया और कहा कि मेरे पास चाक़ू नहीं सुई लाओ। चाक़ू काटने के काम आता है और सुई सीने के।[2]

---

१. **सियरुल आरिफ़ीन**, पृ० २३।

२. **फ़वाएदुल फ़ुआद**, पृ० २३६।

किसी बुज़ुर्ग ने बाबा साहब के **मलफ़ूज़ात** ( गोष्ठियों के विवरण ) संकलित किये और उसमें बाबा की ५०० शिक्षाएँ उद्धृत की हैं। अमीर ख़ुर्द ने उनमें से बहुत सी शिक्षाएँ **सियरुल औलिया** में दी हैं। यद्यपि बाबा के मलफ़ूज़ात प्रामाणिक नहीं कहे जा सकते किन्तु जो शिक्षाएँ अमीर ख़ुर्द ने उद्धृत की हैं, वे सब की सब बाबा साहब के जीवन के उच्च आदर्श की द्योतक हैं। कुछ शिक्षाएँ इस प्रकार हैं—

१—अपने आप से भागना ईश्वर तक पहुँचने के समान समझना चाहिए।
२—शरीर की इच्छाओं की पूर्ति मत करो, जितना दोगे उसकी भूख बढ़ती जायगी।
३—मूर्ख को जीवित मत समझ।
४—जो मूर्ख अपने आप को बुद्धिमान प्रकट करे, उससे बचो।
५—जो सच, झूँठ रूपी हो उसे मत बोल।
६—जिसे लोग ख़रीदने को तैयार न हों, उसे मत बेच।
७—सांसारिक सम्पत्ति एवं ऐश्वर्य का लोभ मत कर।
८—प्रत्येक की रोटी मत खा किन्तु सभी को रोटी दे।
९—मृत्यु को कहीं भी न भूल।
१०—केवल अनुमान के आधार पर कोई बात मत कर।
११—कष्टों को अपने पापों का परिणाम समझ।
१२—पाप करके अकड़ मत।
१३—अपने हृदय को भूतों का क्रीड़ा स्थल मत बना।
१४—अपने अन्तरंग को बहिरंग से श्रेष्ठ बना।
१५—अपने शृंगार की चेष्टा मत कर।
१६—उच्च स्थान प्राप्त करने के लिए अपने आपको नीचे मत गिरा।
१७—दरिद्र अथवा ऐसे व्यक्ति से जिसे वर्तमान काल ही में धन प्राप्त हुआ है, ऋण मत माँग।
१८—पुराने वंशों के सम्मान को नष्ट मत होने दे।
१९—आध्यात्मिक उन्नति प्राप्त करने की चेष्टा निरन्तर कर।
२०—यथासम्भव स्त्रियों को गाली बकने से रोक।
२१—अच्छे स्वास्थ्य को ईश्वर की देन समझ।
२२—आभार प्रदर्शित कर किन्तु अन्य लोगों पर अहसान मत रख।
२३—दूसरों का उपकार करते समय यही समझ कि तू अपना उपकार कर रहा है।
२४—जिस बात को तेरा हृदय बुरा समझे वह मत कर।
२५—जिस दास की यह इच्छा हो कि उसे बेच डाला जाय, उसे अपने पास मत रख।
२६—उपकार करने का बहाना ढूँढ़ता रह।
२७—इस प्रकार झगड़ा मत कर कि मेल करना असम्भव हो जाय।
२८—छिछोरेपन और क्रोध को कमजोरी समझ।
२९—शत्रु तुझ से जितना भी संतुष्ट दृष्टिगत हो, उस पर विश्वास मत कर।
३०—जो तुझसे भयभीत हो, उससे तू भयभीत रह।

३१—अपनी शक्ति पर भरोसा मत कर।

३२—कामुकता के प्रबल होने के समय अपने ऊपर नियंत्रण परमावश्यक है।

३३—अमीरों की संगति में धर्म को मत भूल।

३४—वैभव एवं प्रतिष्ठा न्याय पर निर्भर है।

३५—जब तुझे धन सम्पत्ति प्राप्त हो, तो दान कर।

३६—धर्म से बढ़ कर कोई चीज़ मत समझ।

३७—समय का कोई मूल्य संभव नहीं।

३८—सदाचारियों के प्रति उदारता प्रकट कर।

३९—अभिमानियों के साथ व्यवहार करते समय अकड़ दिखाना आवश्यक समझ।

४०—अतिथियों पर व्यर्थ मत ख़र्च कर।

४१—यदि ईश्वर तेरे ऊपर बुरा समय डाल दे, तो उससे विमुख मत हो।

४२—जो दर्वेश धनी बनने का इच्छुक हो उसे लोभी समझ।

४३—राज्य को ईश्वर का भय करने वाले वज़ीर के सुपुर्द कर।

४४—शत्रु को परामर्श द्वारा पराजित कर। मित्र को नम्रता द्वारा वश में ला।

४५—संसार की पूजा आकस्मिक आफत समझ।

४६—अपने दोषों की कटु आलोचना कर।

४७—धन उत्तम साधनों से प्राप्त कर ताकि वह तेरे पास रह जाय।

४८—योग्यता प्राप्त करने के लिए दीनता प्रदर्शित करने में संकोच न कर।

४९—शत्रु के कटु वचन पर अपना संतुलन मत त्याग।

५०—शत्रु के समक्ष ढाल मत पटक।

५१—यदि अपमानित नहीं होना चाहता, तो हाथ मत फैला।

५२—यदि संसार भर को शत्रु बना लेना चाहता है, तो अभिमान प्रारम्भ कर दे।

५३—धर्म की ज्ञान द्वारा रक्षा कर।

५४—अपनी अच्छी और बुरी बातों को छिपाये रख।

५५—यदि बड़ा बनना चाहता है, तो दीन लोगों की सहायता कर।

५६—यदि सुख चैन की इच्छा है, तो ईर्ष्या मत कर।

५७—कष्ट को उपहार के रूप में ग्रहण कर।

५८—ऐसा प्रयत्न कर कि तुझे मौत के बाद भी जीवन (यश) मिल सके।[१]

ख़्वाजा फ़रीद के शिष्यों ने अपने-अपने क्षेत्र में बड़ी कुशलता से काम किया। किन्तु ख़्वाजा क़ुतुबुद्दीन बख़्तियार काकी की मृत्यूपरान्त दिल्ली में शेख़ बद्रुद्दीन ग़ज़नवी ने उनके ख़लीफ़ा के रूप में कार्य प्रारम्भ कर दिया। वे बड़ा अच्छा प्रवचन करते और 'समा' में अत्यधिक रुचि लेते थे। वृद्धावस्था में जब कि हिल भी न सकते थे, 'समा' के समय १० वर्ष के बालक के समान नृत्य करने लगते थे[२] परन्तु दिल्ली में शेख़ क़ुतुबुद्दीन बख़्तियार काकी

---

१. **सियरुल औलिया**, पृ० ५८–६१, **सियरुल आरिफ़ीन**, पृ० ३१–५६। **अख़बारुल अख़ियार**, पृ० ५२–५४।

२. **सियरुल औलिया**, पृ० १६४–१६६; **अख़बारुल अख़ियार** पृ० ५०–५१।

के बाद चिश्ती सिलसिले की उन्नति बाबा फ़रीद के उत्तराधिकारी शेख़ निज़ामुद्दीन औलिया के कारण प्राप्त हुई।

आपका नाम मुहम्मद बिन अहमद था किन्तु प्रसिद्ध शेखुल मशायख़ एवं निज़ामुद्दीन औलिया के नाम से हुए। आपके पूर्वज बुख़ारा से बदायूँ, (पश्चिमी, उत्तर प्रदेश) पहुँचे। वहीं लगभग १२३८-३६ ई० में शेख़ निज़ामुद्दीन औलिया का जन्म हुआ। लगभग १६ वर्ष की अवस्था में दिल्ली पहुँचे। दिल्ली में उचित निवास स्थान न मिलने के कारण पर्याप्त कष्ट भोगा किन्तु अपनी विद्वत्ता का सिक्का जमा दिया। वे आलिमों के जीवन में संतोष का अनुभव न कर दिल्ली से अजोधन पहुँचे और बीस वर्ष की अवस्था में बाबा फ़रीद से दीक्षा ली। बाबा ने शेख़ निज़ामुद्दीन को बताया—"मैं किसी को शिक्षा प्राप्त करने से नहीं रोक सकता। शिक्षा भी प्राप्त करो और "अवराद" व "नवाफ़िल" (वह इबादतें जो अनिवार्य नहीं) में भी संलग्न रहो। दर्वेश को थोड़ा सा इल्म भी प्राप्त करना चाहिए। बाबा फ़रीद के जीवन काल में वे पुनः दो बार अपने गुरु के दर्शन करने अजोधन पहुँचे। बाबा के निधन के उपरान्त उन्होंने चिश्ती सिलसिले के मुख्य गुरू के रूप में दिल्ली के समीप ग़यासपुर में निवास ग्रहण किया। ख़लजी सुल्तानों के राज्य-काल (१२६०-१३२० ई०) में आपको विशेष लोकप्रियता प्राप्त रही। समस्त आधार भूत सूत्र इस बात से सहमत हैं कि लोग दूर-दूर से शेख़ साहब के दर्शन हेतु दिल्ली पहुँचते थे और हर प्रकार के लाभ प्राप्त करते थे। दिल्ली भारत में तसव्वुफ़ का मुख्य केन्द्र बन गया। अपने सिलसिले के अन्य बुज़ुर्गों के समान शेख़ साहब बड़े उदार और दयालु थे। प्रारम्भ में आपके और अन्य सूफ़ियों के भोजन हेतु ग़यासपुर में ज़ंबील घुमाई जाती थी। आपके प्रिय शिष्य अमीर ख़ुसरो (१२५३-१३२५ ई०) को दरबारों में बड़ा सम्मान प्राप्त था। सुल्तान जलालुद्दीन ख़लजी (१२६०-१२६६ ई०) ने शेख़ साहब को ग्राम प्रदान करना चाहा किन्तु आपने स्वीकार न किया। नमाज़, रोज़ा, इबादत और मुसलमानों के हित की चिन्ता के अतिरिक्त आपको संसार से कोई सम्बन्ध न था। तपस्या और त्याग पूर्ण जीवन व्यतीत करते हुए आपने अप्रेल सन् १३२५ ई० में प्राण त्याग दिये। आपके मज़ार से लोगों को बराबर आध्यात्मिक शांति मिलती रही।[१] हसन सिज्ज़ी नामक आपके एक मुख्य शिष्य ने आपकी गोष्ठियों का विवरण **फ़वाएदुल फ़ुआद** नामक पुस्तक में संकलित किया। इसके अध्ययन से पता चलता है कि आप त्यागपूर्ण जीवन एवं निःस्वार्थ लोक सेवा को अत्यधिक महत्व देते थे। संसार को त्यागने की व्याख्या आपने इस प्रकार की है—

"संसार का त्याग यह नहीं कि कोई नंगा हो जाय और लंगोटा बांधकर बैठ जाय। संसार का त्याग यह है कि वस्त्र धारण करे, भोजन करे किन्तु जो कुछ प्राप्त हो, उसे (दूसरों की आवश्यतकाओं की पूर्ति में) व्यय करता रहे। जमा न करे, उसे बढ़ाने के फेर में न पड़े और किसी वस्तु से दिल न लगाये।"[२]

निःस्वार्थ सेवा का महत्व एक बुज़ुर्ग की कहानी द्वारा आपने इस प्रकार बताया है। एक बुज़ुर्ग दर्वेश की गुजरात में एक ईश्वर के पहुँचे हुए दो दीवानों से भेंट हो गई। वे दोनों

१. **सियरुल औलिया**, पृ० १०६-१६८, **सियरुल आरिफ़ीन**, पृ० ५६-६२, **अख़बारुल अख़्यार**, पृ० ५५-६०।

२. **फ़वाएदुल फ़ुआद**, पृ० १०।

एक कोठरी में निवास करने लगे। एक बार दर्वेश एक हौज़ पर पहुँचा। वहाँ से किसी को ज़ल लेने की अनुमति न थी। उस हौज़ का रक्षक दर्वेश का मित्र था। उसने दर्वेश को वुज़ू करने की अनुमति दे दी, किन्तु कुछ स्त्रियाँ जो जल लेने के लिए खड़ी थीं, उन्हें रक्षक जल लेने की अनुमति नहीं देता था। एक वृद्धा के आग्रह पर दर्वेश ने उसका घड़ा भर कर दे दिया। फिर चार-पाँच अन्य स्त्रियों के घड़े भी भर दिये। वहाँ से दर्वेश अपनी कोठरी में पहुँचा। दीवाना सो रहा था। नमाज़ के समय दर्वेश ने ज़ोर से "अल्लाहो अकबर" कहा। दीवाना जाग उठा और उसने दर्वेश से कहा, "यह क्या शोर ग़ुल मचा रखा है। काम तो वह था जो तूने स्त्रियों के घड़े भर कर किया।"[1]

शेख़ निज़ामुद्दीन औलिया के बाद आपके मुख्य ख़लीफ़ा शेख़ नसीरुद्दीन जो चिराग़ देहली (दिल्ली के दीपक) के नाम से विख्यात हुए, आपकी गद्दी पर बैठे। आप अवध के निवासी थे। प्रारम्भ से ही आपको एकान्तवास बड़ा पसन्द था। जंगल बियाबान में सबसे अलग-अलग इबादत और तपस्या करना चाहते थे किन्तु शेख़ निज़ामुद्दीन औलिया ने आपको नगर ही में रहने और कष्ट भोगते रहने का आदेश दिया। १३२५ ई० में आप ख़लीफ़ा नियुक्त हुए।

सुल्तान मुहम्मद बिन तुग़लक़ को दर्शन-शास्त्र और दार्शनिकों से बड़ी रुचि थी। आलिम उससे असंतुष्ट हो गये। उन्हें दबाने के जो उपाय सुल्तान ने सोचे उससे सूफ़ी भी लपेट में आ गये। ऐसी अवस्था में शेख़ नसीरुद्दीन सूफ़ियों तथा आलिमों, दोनों के ही विश्वासपात्र हो गये। सुल्तान मुहम्मद बिन तुग़लक़ के राज्य में अनेक सूफ़ियों और आलिमों के साथ आपको भी नाना प्रकार के कष्ट भोगने पड़े। सुल्तान फ़ीरोज़ (१३५१-१३८८) के समय में आलिम पुनः अधिकार सम्पन्न बन गये। शेख़ नसीरुद्दीन का फ़ीरोज़ को सुल्तान बनाने में बड़ा हाथ था। फलस्वरूप सुल्तान उनका परम भक्त था किन्तु शेख़ साहब शासन के कार्यों से अलग ही रहे। १३५६ ई० में आपका निधन हो गया। आपकी अंतिम इच्छा के अनुसार चिश्ती सिल्सिले का ख़िर्क़ा (चीवर) आपकी लाठी, तस्बीह, लकड़ी का प्याला और खड़ावें आपकी लाश के साथ ही दफ़्न कर दी गईं।[2]

चिश्ती सिल्सिले के बाद के सूफ़ी विभिन्न प्रान्तों में ही प्रसिद्ध हुए। दिल्ली के राजनीतिक गौरव के साथ-साथ कुछ समय के लिए आध्यात्मिक गौरव भी समाप्त हो गया। शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस गंगोही का सम्बन्ध भी प्रान्तीय चिश्ती शाखा से था। उसका उल्लेख करने के पूर्व हम सुहरवर्दिया सिल्सिले का थोड़ा-सा उल्लेख करेंगे।

भारत में सुहरवर्दिया सिल्सिले के संस्थापक शेख़ बहाउद्दीन ज़करिया थे। उनके पूर्वज मक्के से ख़्वारज़्म और ख़्वारज़्म से मुल्तान में आकर बस गये थे। बाबा फ़रीद के पूर्वजों के समान आपके पूर्वज भी १२वीं सदी के बहुत पूर्व पंजाब आ गये थे। शेख़ बहाउद्दीन ज़करिया का जन्म लगभग ११८२-८३ में अपने नाना के घर कोट, अरोड़ (मुल्तान के

१. **फ़वाएदुल फ़ुआद**, पृ० १८९-१९०।

२. **सियरुल औलिया**, पृ० २३६-२४७, **सियरुल आरिफ़ीन**, पृ० ९२-९७, **अख़बारुल आख़ियार**, पृ० ८०-८६।

समीप ) में हुआ। युवावस्था में ही ख़ुरासान, बुख़ारा और मक्का मदीना, यरूशलम की यात्रा करते हुए बग़दाद पहुँचे और वहीं शेख़ शहाबुद्दीन सुहरवर्दी ( मृत्यु १२३४ ई० ) से दीक्षा ली। शेख़ निजामुद्दीन औलिया का कथन है कि शेख़ बहाउद्दीन ज़करिया अपने गुरू शेख़ शहाबुद्दीन की सेवा में १७ दिन से अधिक न रहे और इसी बीच में पूर्ण आध्यात्मिक शिक्षा प्राप्त कर ली। शेख़ शहाबुद्दीन के अन्य चेलों को यह बात अच्छी न लगी। वे कहने लगे, हमने इतने वर्षों तक सेवा की किन्तु इतनी उन्नति प्राप्त न की। एक हिन्दुस्तानी ने अल्प समय में ही सब कुछ प्राप्त कर लिया। जब शेख़ शहाबुद्दीन को इस बात का पता चला तो आपने कहा, "तुम लोग गीली लकड़ी लाये थे, उसे आग पकड़ने में देर लगती है। ज़करिया सूखी लकड़ी लाया था। एक फूंक में जलने लगी।"

कहा जाता है कि जब आप मुल्तान पहुँचे तो वहाँ के प्रतिष्ठित लोगों को आप से ईर्ष्या हो गई। उन लोगों ने दूध से भरा हुआ प्याला आपकी सेवा में भेजा। इसका अर्थ यह था कि इस नगर में किसी अन्य के लिए स्थान नहीं। शेख़ साहब ने उस प्याले पर एक फूल रखकर लौटा दिया। इसका अर्थ यह था कि उनका नगर में वही स्थान होगा जो दूध पर फूल का है।

सुल्तान शम्सुद्दीन इल्तुतमिश और नासिरुद्दीन क़बाचा के पारस्परिक संघर्ष में आप ने इल्तुतमिश का पक्ष लिया और सुल्तान को पत्र भी लिखा। क़बाचा ने आपको दण्ड देने के उद्देश्य से बुलाया किन्तु साहस न हुआ। शेख़ बहाउद्दीन ज़करिया सर्वसाधारण से अधिक सम्बन्ध न रखते थे। केवल विशेष लोग आपकी ख़ानक़ाह में प्रवेश पाते थे। वहाँ अत्यधिक धन एकत्र रहता था। चिश्ती सूफ़ी धन सम्पत्ति से दूर भागते थे। उसे सर्प के समान समझते थे। शेख़ बहाउद्दीन का कथन है कि जिसे सांप के काटे का मंत्र आता हो उसे सर्प से क्या भय। चिश्ती सूफ़ी इस व्याख्या से संतुष्ट न होते थे। उनका मत था कि मंत्र का आश्रय लेना है तो सर्प पालने की आवश्यकता ही क्या है? शेख़ हमीदुद्दीन नागौरी ने शेख़ बहाउद्दीन ज़करिया को इस विषय पर कई पत्र लिखे और एक बार जब दोनों की दिल्ली में भेंट हुई तो इस विषय पर वाद-विवाद भी किया। सुहरवर्दी सूफ़ी "समा" के घोर विरोधी थे। उन्हें चिश्तियों की यह प्रथा ज़रा भी अच्छी न लगती थी। शेख़ बहाउद्दीन ज़करिया का निधन १२६२ ई० में हुआ[1]।

शेख़ शहाबुद्दीन सुहरवर्दी के तीन अन्य शिष्यों को भी भारत में काफ़ी प्रसिद्धि प्राप्त हुई। उनमें एक क़ाज़ी हमीदुद्दीन नागौरी थे। वे ख़्वाजा क़ुतुबुद्दीन बख़्तियार काकी के मित्र थे और सुहरवर्दी सूफ़ियों की प्रथा के विरुद्ध 'समा' के बड़े रसिया थे। कहा जाता है कि उनके ही प्रयत्नों के फलस्वरूप दिल्ली में 'समा' की प्रथा को प्रोत्साहन प्राप्त हुआ। **तबक़ाते नासिरी** के लेखक और प्रसिद्ध इतिहासकार शेख़ मिनहाज सिराज जुज़जानी ने भी 'समा' के प्रचार में क़ाज़ी साहब का साथ दिया। क़ाज़ी साहब को आलिमों से अनेक मोर्चे लेने पड़े किन्तु सुल्तान शम्सुद्दीन इल्तुतमिश की सूफ़ियों के प्रति अत्यधिक निष्ठा के कारण आलिमों को कोई सफलता न प्राप्त हुई। तदुपरान्त शेख़ निज़ामुद्दीन औलिया के प्रभाव के कारण

१. **सियरुल आरिफ़ीन**, पृ० १०२–१२८, **अख़बारुल अख़ियार**, पृ० २६–२६।

भारतवर्ष में "समा" तसव्वुफ़ का अभिन्न अंग बन गया। शेख़ निज़ामुद्दीन औलिया की गोष्ठियों के विवरण से पता चलता है कि शेख़ शहाबुद्दीन सुहरवर्दी ने भी कभी 'समा' में भाग लिया था और एक बार शेख़ बहाउद्दीन ज़करिया भी 'समा' में सम्मिलित हुए थे।[1]

शेख़ हमीदुद्दीन के रचे हुए ग्रन्थ अब भी उपलब्ध हैं। आपने **इश्क़िया** नामक ग्रंथ में सूफ़ियों के प्रेम की बड़ी गूढ़ व्याख्या की है। शेख़ अबू सईद अबुल ख़ैर तथा ख़्वाजा मुईनुद्दीन चिश्ती की भाँति आपने बताया कि यद्यपि आशिक़ (प्रेमी) और माशूक़ (प्रेय) दो दीख पड़ते हैं किन्तु वे वास्तव में एक ही हैं। जो दो देखता है वह बकवास करता है, जो कुछ भी नहीं देखता वह सुध-बुध खो बैठता है, जो ज़ात ( परम सत्ता ) में खो जाता है वह सिफ़ात (गुणों) में प्रकट हो जाता है। सिफ़ात में प्रकट होने से दृश्यमान जगत् में वह प्रत्येक अस्तित्व में विद्यमान रहता है। जब "इ'न्' (यह) बीच से निकल गया "ऊ" (वह) बीच में आ जाता है।[2] आशिक़, माशूक़ का और माशूक़ आशिक़ का दर्पण है। जो कुछ भी है वह इश्क़ के कारण है। अग्नि इश्क़ की जलन है, हवा इश्क़ की बेचैनी है, जल इश्क़ की गति है, और मिट्टी इश्क़ की स्थिरता है। मूल 'वुजूद', अल्लाह का 'वुजूद' है। अन्य जो कुछ भी है वह सब उसी सत्ता की शाखा है। कोई भी शाखा अपने मूल से पृथक् नहीं होतीं। वह अपने मूल की ओर खिंचती रहती है।[3]

आपका दूसरा ग्रन्थ **तवाले--अल--शुमूस** है। इसमें आपने सूफ़ी मत के अन्य विषयों की व्याख्या करते हुए "इस्मे आज़म"[4] ( अल्लाह के सर्व श्रेष्ठ नाम ) पर बड़े सुन्दर ढंग से प्रकाश डाला है। "हुव" (वह) को "इस्मे आज़म" बताते हुए यह स्पष्ट किया गया है कि वह अद्वितीय है और किसी अन्य संज्ञा से नहीं निकला है।[5]

शेख़ शहाबुद्दीन सुहरवर्दी के दूसरे शिष्य शेख़ जलालुद्दीन तबरेज़ी को दिल्ली और उसके आस-पास तो कोई सफलता न मिली किन्तु बंगाल में उन्हें अत्यधिक सम्मान प्राप्त हुआ। वे प्रारम्भ में शेख़ अबू सईद तबरेज़ी के शिष्य थे। उनकी मृत्यूपरान्त वे शेख़ शहाबुद्दीन के शिष्य हुए और उनकी सेवा बड़ी श्रद्धा और बड़े परिश्रम से की। शेख़ शहाबुद्दीन की हज यात्रा के समय शेख़ साहब को गरम भोजन देने के लिए भोजन के बर्तन को अँगीठी सिर पर रखकर यात्रा करते थे। अँगीठी इस प्रकार की बनाई थी कि सिर न जलने पाए। वे शेख़ बहाउद्दीन ज़करिया एवं शेख़ क़ुतुबुद्दीन बख़्तियार काकी के बड़े मित्र थे। दिल्ली में शेख़ुल इस्लाम शेख़ नज्मुद्दीन सुग़रा ने उनपर किसी घोर पाप का आरोप लगाकर देहली से निकलवा दिया। वहाँ से वे बदायूँ पहुँचे। उनके बदायूँ के

---

१. **फ़वाएदुल फ़ूआद**, पृ० १५१–१५२।

२. **इश्क़िया** (देहली परशियन क्लेकशन, इण्डिया आफ़िस लन्दन), पृ० २ ब–५ ब।

३. **वही**, पृ० ३१अ–३७ ब।

४. अल्लाह के ९९ नाम हैं, इनमें अथवा इनके अतिरिक्त सर्व श्रेष्ठ नाम क्या है, इस विषय पर सूफ़ी लोग अत्यधिक वाद-विवाद करते हैं। इब्राहीम अदहम से पूछा गया कि आपको "इस्मे आज़म" का पता है। उत्तर मिला, "मेदे को हराम के भोजन से सुरक्षित रख, हृदय को संसार के प्रेम से रिक्त कर दे। तदुपरान्त तू जिस नाम से ख़ुदा को पुकारेगा, वही "इस्मे आज़म" होगा। (**फ़वाएदुल फ़ुआद**, पृ० ११०)

५. **तवाले अल शुमूस** (हबीबगंज संग्रह, अलीगढ़ विश्वविद्यालय) पृ० ३ब–९ब।

निवास काल की दो घटनाएँ बड़ी महत्वपूर्ण हैं। पहली घटना से पता चलता है कि कुछ सूफ़ी किस प्रकार अपना प्रभाव अन्य लोगों पर डालते थे, दूसरी घटना नमाज़ जैसे प्रश्न पर आलिमों और सूफ़ियों के मतों की विभिन्नता की परिचायक है।

एक बार आप बदायूँ में अपने घर की चौखट पर बैठे थे। एक दही बेचने वाला दही की हाँडी सिर पर रक्खे उस ओर से गुज़रा। वह बदायूँ के समीप कटिहर नामक 'मवास' ( जंगली क्षेत्र ) का निवासी था। वहाँ बड़ी संख्या में डाकू रहते थे, दही बेचने वाला भी डाकू था किन्तु शेख़ जलालुद्दीन को देखते ही उसकी दशा बदल गई और उसने कहा, "हज़रत मुहम्मद के धर्म में ऐसे लोग भी हैं।" तत्काल वह मुसलमान हो गया। शेख़ जलालुद्दीन ने उसका नाम अली रक्खा। शेख़ अली ने अपने गुरु को एक लाख जीतल दिये। शेख़ जलालुद्दीन ने स्वीकार करते हुए उसे अली को दे दिया और ५०-५० जीतल करके सब दान में दे डाला। बंगाल (लखनौती) जाते हुए शेख़ जलालुद्दीन उसे बदायूँ में अपना ख़लीफ़ा नियुक्त कर गये।[1]

एक बार वे बदायूँ के क़ाज़ी कमालुद्दीन जाफ़री के घर पहुँचे। सेवक ने बताया कि क़ाज़ी नमाज़ पढ़ रहे हैं। शेख़ ने मुस्कुरा कर कहा, "क्या क़ाज़ी नमाज़ पढ़ना जानता है ?" तदुपरान्त वे अपने घर चले गये। दूसरे दिन क़ाज़ी ने पहुँचकर क्षमा याचना की और कहा कि मैंने नमाज़ के विषय में इतनी पुस्तकों की रचना की है। आपने यह कैसे कहा कि क्या क़ाज़ी नमाज़ पढ़ना जानता है ? शेख़ ने उत्तर दिया, "आलिमों और फ़क़ीरों की नमाज़ में अन्तर है। आलिम काबे की ओर मुख करके नमाज़ पढ़ते हैं किन्तु फ़क़ीर जब तक अल्लाह का 'सिंहासन' नहीं देख लेते नमाज़ नहीं पढ़ते।" क़ाज़ी को यह बात बड़ी बुरी लगी किन्तु वह चुप हो रहा। रात्रि में क़ाज़ी ने स्वप्न में देखा कि शेख़ अल्लाह के सिंहासन पर नमाज़ पढ़ रहे हैं। दूसरे दिन काज़ी ने शेख़ के पास आकर क्षमा याचना की।[2]

शेख़ जलालुद्दीन तबरेज़ी के जीवन की उपर्युक्त घटना एवं अन्य कहानियों से जो प्रामाणिक सूफ़ी ग्रन्थों में उपलब्ध हैं, पता चलता है कि उनका स्वभाव शान्त न था, और बंगाल में उन्होंने हिन्दुओं अथवा बौद्धों को मुसलमान बनाया। जमाली की **सियरुल आरिफ़ीन** से पता चलता है कि लखनौती पहुँचकर उन्होंने एक ख़ानक़ाह का निर्माण कराया और एक लंगर की भी व्यवस्था की। कुछ बाग़ और भूमि लेकर उस लंगर के लिए वक़्फ़ कर दिए। लखनौती में कुछ समय निवास करने के उपरान्त वे उत्तरी बंगाल में पंडुवा के समीप देवतला अथवा देवा महल नामक बन्दरगाह पर पहुँचे। वहाँ किसी काफ़िर ( हिन्दू अथवा बौद्ध ) ने अत्यधिक धन लगाकर एक कुएँ और मन्दिर का निर्माण कराया था। शेख़ ने मन्दिर का खंडन कर वहीं अपनी ख़ानक़ाह बनवाई। बहुत से काफ़िरों को मुसलमान बनाया और अपनी मृत्यु के बाद वहीं दफ़न हुए। जमाली के समय में देवा महल की आधी आय उस लंगर के लिए जिसकी शेख़ ने वहाँ स्थापना की थी वक़्फ़ थी।[3]

---

१. **फ़ुवाएदुल फ़ुआद**, पृ० १४७–४८।

२ **वही**, पृ० २४९–५०।

३. **सियरुल आरिफ़ीन**, पृ० १७१।

शेख़ शहाबुद्दीन सुहरवर्दी के तीसरे शिष्य सैयिद नूरुद्दीन मुबारक ग़ज़नवी को सुल्तान शम्सुद्दीन इल्तुतमिश ने अपने राज्य का 'शेख़ुल इस्लाम' (धर्मगुरु) बना दिया था। दिल्ली के मुसलमानों को आपके प्रति बड़ी श्रद्धा थी और आप 'मीरे देहली' (दिल्ली के सर्वश्रेष्ठ व्यक्ति अथवा हाकिम) कहे जाते थे। इस श्रद्धा में उनके पद का कितना हाथ है, हम निश्चय पूर्वक नहीं कह सकते। वे भारत में जिस प्रकार का इस्लामी राज्य चाहते थे उसका पता उन उपदेशों से चलता है जो वे सुल्तान शम्सुद्दीन को दिया करते थे। बरनी ने अपने इतिहास में उन्हें उद्धृत किया है किन्तु यह उपदेश उसने कहीं लिखे हुए न देखे थे अपितु अपने नाना सिपहसालार हुसामुद्दीन से सुने थे। इस प्रकार यह कहना बड़ा कठिन है कि कहाँ तक वे सच हैं और कहाँ तक बरनी की मनगढ़न्त। परन्तु यह बात माननी पड़ेगी कि बरनी के समान मुसलमान आलिमों का एक वर्ग कुछ इसी प्रकार से सोचा करता था।

नूरुद्दीन मुबारक ग़ज़नवी कहा करते थे कि बादशाह लोग भोग विलास में ग्रस्त रहते हैं, निरंकुश जीवन व्यतीत करते हैं, यह सब प्राचीन ईरान के निरंकुश शहंशाहों का अनुकरण है। इसके लिए उन्हें क़यामत में दण्ड भोगना होगा किन्तु यदि वे 'दीन पनाही' (इस्लाम की रक्षा) करें तो फिर उनका अवश्य ही कल्याण होगा। नूरुद्दीन का मत था कि बादशाह चाहे दिन-रात नमाज़ पढ़ता रहे, आजीवन रोज़ा रखता रहे किन्तु 'दीन पनाही' के बिना उसका कल्याण असम्भव है। 'दीन पनाही' का उत्तम रूप, उनके मतानुसार तो यह है कि कुफ़ एवं मूर्ति पूजा पूर्णतः बन्द हो जाय किन्तु यदि यह संभव न हो तो फिर निम्नांकित चार आदेशों का पालन किया जाय—

१—मूर्ति पूजक हिन्दू ख़ुदा और हज़रत मुहम्मद के शत्रु हैं। अतः उन्हें अपमानित किया जाय। ब्राह्मणों का समूल उच्छेदन कर दिया जाय। मूर्ति पूजकों को राज्य के किसी भाग में उच्च अधिकार न प्रदान किए जायं। हिन्दू मुसलमानों से भयभीत रहें और आराम से सांस भी न ले सकें।

२—मुसलमान व्यभिचार तथा दुराचार में ग्रस्त न रह सकें, वे किसी प्रकार का कोई पाप न करने पायें। यदि पाप एवं व्यभिचार का दमन संभव न हो तो कम से कम ऐसी व्यवस्था की जाय कि खुल्लम खुल्ला पाप से ग्रस्त न रह सकें।

३—इस्लाम के आदेशों और 'शरीअत' का पालन कराना ऐसे अधिकारियों के सुपुर्द किया जाय जिन्हें ईश्वर का भय हो। दार्शनिकों को राज्य के बाहर निकाल दिया जाय। उन्हें अपने ज्ञान-विज्ञान की शिक्षा की अनुमति न दी जाय। सुन्नी धर्म के विरोधियों को अपमानित किया जाय और ऐसे लोगों को कोई उच्च पद न दिया जाय।

४—अत्याचार का अन्त कर दें और पूर्ण रूप से न्याय करें।

इस प्रकार की मांग कट्टर सुन्नियों का एक समूह १३वीं सदी के प्रारम्भ से ही करता रहता था। इसकी रूप-रेखा ईरान के सल्जूक़ सुल्तान अलप अरसलान और मलिक शाह के वज़ीर निजामुल मुल्क (१०१७-१०९२ ई०) ने अपने सुप्रसिद्ध ग्रन्थ **सियासत नामे** में प्रस्तुत की थी और राज्य के इन संकीर्ण सिद्धान्तों को इमाम ग़ज़ाली की भी सहानुभूति प्राप्त थी। इन लोगों की मुख्य समस्या दार्शनिकों एवं इस्माईलियों का दमन थी। भारतवर्ष

की राजनैतिक परिस्थिति पूर्णतः भिन्न थी, किन्तु आलिम एवं सूफ़ी जो इन समस्याओं पर सोचते थे, वे लकीर के फ़क़ीर थे, नया मार्ग निकालना न जानते थे। अतः बलबन, अल्लाउद्दीन एवं मुहम्मद बिन तुग़लक़ जैसे सुल्तानों को इन लोगों की उपेक्षा करनी ही पड़ती थी। बरनी के अनुसार बलबन यह उपदेश अपने पुत्रों को सुनाता, फूट-फूट कर रोता और यह कहता, "मैं यथा रूप 'दीन पनाही' नहीं कर सकता। मैं कौन हूँ, जो यह आकांक्षा करूँ, क्योंकि यदि समस्त सुल्तान (मिल कर) 'दीन पनाही' करना चाहें तो भी यह सम्भव नहीं। मैं केवल इतना करता हूँ कि जिन लोगों पर अत्याचार किया गया है उनका बदला लेने में शिथिलता नहीं करता, न्याय और इन्साफ़ करते समय किसी भी मनुष्य का मुंह नहीं देखता। तुम लोग, जो मेरे मित्र और सम्बन्धी हो, इस लिए सावधान रहना कि यदि मुझे तुम्हारे किसी भी अत्याचार का पता लग गया तो मैं तुम्हें उसका पूरा दण्ड दूंगा, हत्यारे को जीवित न छोड़ूंगा। तुम्हारा निकट सम्बन्धी होना एवं मेरी सेवा करना न्याय में बाधक न होगा।

सैयद नूरुद्दीन मुबारक ग़ज़नवी का निधन १२३४-३५ ई० में हुआ और वे दिल्ली में हौज़े-शम्सी के पूर्व दफ़्न हुए। १६वीं-१७वीं सदी तक उनके मक़बरे को बड़ी प्रसिद्धि प्राप्त थी।

अब हम शेख़ शहाबुद्दीन सुहरवर्दी के शिष्यों का वृत्तान्त समाप्त करके शेख़ बहाउद्दीन ज़करिया के उन शिष्यों का उल्लेख करते हैं जिन्हें हिन्दुस्तान में ही यश प्राप्त हुआ। उनके दो शिष्य अपने त्यागपूर्ण जीवन के लिए बड़े प्रसिद्ध हैं। इनमें एक शेख़ हसन अफ़ग़ान थे जिनपर गुरु को भी अत्यधिक गर्व था। शेख़ बहाउद्दीन का कथन है कि यदि क़यामत में हमसे पूछा जायगा कि हमारे दरबार में क्या लाये? उस समय मैं शेख़ हसन अफ़ग़ान को प्रस्तुत करूँगा। शेख़ निज़ामुद्दीन औलिया ने अपनी एक गोष्ठी में बताया कि एक बार शेख़ हसन गलियों का चक्कर लगा रहे थे। सायंकाल की नमाज़ की अज़ान (पुकार) सुनकर सब के साथ नमाज़ के लिए खड़े हो गये। नमाज़ समाप्त होने के उपरान्त जब अन्य लोग चले गये तो हसन धीरे से 'इमाम' (वह व्यक्ति जो नमाज़ पढ़ाता है) के पास पहुँचे और कहा, "हे ख़्वाजा! आपने नमाज़ प्रारम्भ की मैं भी सम्मिलित हो गया। आप यहाँ से दिल्ली पहुँचे (ध्यान में), वहाँ क्रय-विक्रय किया और फिर ख़ुरासान पहुँच गए। ख़ुरासान से मुल्तान पहुँचे और फिर मस्जिद में मैं भी आपके पीछे-पीछे मारा-मारा फिरता रहा। आख़िर यह कैसी नमाज़ है।[2]"

शेख़ बहाउद्दीन ज़करिया के एक अन्य मुरीद लाहौर के समीप नदी के किनारे एक गाँव में निवास करते थे। वहाँ उनकी थोड़ी-सी भूमि थी जिसपर वे खेती करते और उसी से अपना जीवन निर्वाह करते थे। कुछ समय उपरान्त वह स्थान किसी 'वजह दार' (सम्भवतः मुक़ता के अधीनस्थ कर्मचारी) को प्रदान कर दिया गया। उसने वहाँ एक शहना (कर

---

१. ज़ियाउद्दीन बरनी : **तारीख़े फ़ीरोज शाही** (कलकत्ता, १८६०–६२), पृ० ४१–४५, रिज़वी, सै० अ० अ० **आदि तुर्ककालीन भारत** (अलीगढ़, १९५५ ई०), पृ० १५३–१५५।

२. वही, पृ० १११–११२, **फ़वाएदुल फ़ुआद**, पृ० १२।

वसूल करने वाला ) नियुक्त कर दिया। 'शहना' ने शेख़ बहाउद्दीन के मुरीद दर्वेश से कहा "या तो करामत, ( चमत्कार ) दिखा नहीं तो जब से यह भूमि तेरे पास है उस समय से लेकर इस समय तक का कर अदा कर।" दर्वेश ने 'शहना' से अत्यधिक अनुनय विनय किया किन्तु उसने एक न सुनी और अपनी बात पर दृढ़ रहा। दर्वेश ने लाचार होकर पूछा कौन सी करामत चाहिए। शहना ने उसे नदी पर चलने का आदेश दिया। दर्वेश ने अल्लाह का नाम लेकर जल पर पाँव रक्खे और जिस प्रकार लोग भूमि पर यात्रा करते हैं, नदी पार करली। नदी के पार पहुँचकर उसने वापस आने के लिए नाव माँगी। लोगों ने कहा "जिस प्रकार गये थे, उसी प्रकार चले आओ।" दर्वेश ने कहा—"नहीं। नफ़्स (अहं) मोटा हो जायगा और समझेगा कि मैं कुछ हो गया।"[१]

शेख़ बहाउद्दीन ज़करिया ने अपना उत्तराधिकारी अपने पुत्र शेख़ सद्रुद्दनी आरिफ़ ( मृ० १२८६ ई० ) को बनाया। शेख़ अब्दुल हक़ मुहद्दिस देहलवी को आपके मलफ़ूज़ात (गोष्ठियों का विवरण) जिसका नाम **कनूज़ुल फ़वाएद** था, प्राप्त था। इससे शेख़ अब्दुल हक़ ने शेख़ सद्रुद्दीन आरिफ़ के कुछ कथन उद्धृत किये हैं किन्तु अब यह ग्रन्थ अप्राप्य है। चिश्ती मलफ़ूज़ात शेख़ सद्रुद्दीन का जो चित्र प्रस्तुत करते हैं वह कुछ अधिक सुन्दर नहीं किन्तु इसमें सन्देह नहीं कि सुहरवर्दी सिलसिले को उन्नति शेख़ सद्रुद्दीन अबुल फ़तह ने दी। वे सुल्तान अलाउद्दीन ख़लजी से लेकर सुल्तान मुहम्मद बिन तुग़लक़ तक के सभी दिल्ली के सुल्तानों के विश्वास पात्र थे और दिल्ली बराबर आया-जाया करते थे। जब सुल्तान, ग़यासुद्दीन तुग़लक़ का अफ़ग़ानपुर के महल में अचानक देहावसान हुआ, आप वहीं थे, शेख़ निज़ामुद्दीन औलिया से आपकी बड़ी घनिष्टता थी। इसका उल्लेख बिना किसी संकोच के आपने शेख़ के शत्रु सुल्तान क़ुतुबुद्दीन मुबारक शाह (१३१६--१३२० ई०) के समक्ष भी कर दिया था। आपका देहावसान मुल्तान में १३३५ ई० में हुआ।

आपको सुल्तानों के दरबार में जो प्रभाव प्राप्त था उसका प्रयोग आप साधारण मुसलमानों के हित की सिद्धि के लिए ही करते थे। आपके डोले में दरिद्रजनों के प्रार्थना-पत्र भरे रहते थे। उन्हें आप सुल्तान तक पहुँचाकर सिफ़ारिश करते और इस प्रकार लोगों के काम बना देते थे।[२] आपका क़थन है कि दर्वेशों के लिए तीन बातें बड़ी आवश्यक हैं। एक तो धन चाहिए ताकि आवश्यकता पड़ने पर वह उसे व्यय कर सकें। दूसरे "इल्म" चाहिए ताकि आलिमों से सफलतापूर्वक वाद-विवाद कर सकें और तीसरे "हाल" ( आध्यात्मिक कुशलता ) ताकि दर्वेशों को प्रभावित कर सकें। शेख़ नसीरुद्दीन चिराग़ देहली ने इस कथन को उद्धृत करते हुए बताया कि धन की कोई आवश्यकता नहीं, 'इल्म' और 'हाल' पर्याप्त हैं।[३]

१३ वीं और १४ वीं सदी ई० के चिश्ती और सुहरवर्दी सूफ़ियों का इतिहास तत्कालीन धार्मिक एवं आध्यात्मिक जीवन पर ही प्रकाश नहीं डालती अपितु उस समय के

---

१. **फ़वाएदुल फ़ुआद**, पृ० १५०–१५१, **सियरुल आरिफ़ीन**, पृ० १२४।

२. **सियरुल औलिया**, पृ० १३८-१३६।

३. **सियरुल आरिफ़ीन**, पृ० १२८-१४७, **अख़्बारुल अख़ियार**, पृ० ६७-६६, शेख़ हमीद क़लन्दर, **ख़ैरुल मजालिस** (अलीगढ़ १६५६), पृ० ७४-७५।

राजनीतिक, सांस्कृतिक, सामाजिक एवं आर्थिक जीवन की महत्वपूर्ण झाँकियाँ भी प्रस्तुत करता है। सूफ़ी केवल नगर की ख़ानक़ाहों में ही जीवन व्यतीत नहीं करते थे अपितु कहीं-कहीं ग्रामीण जीवन पर भी अपनी छाप डालते रहते थे। व्यापारी एवं शिल्पकार सूफ़ियों के जीवन से बड़े प्रभावित थे। बहुत से सूफ़ी स्वयं व्यापार करते थे। व्यापार में लाभ-हानि को हमेशा से भाग्य का खेल समझा जाता रहा है। उस समय के आध्यात्मिक जीवन में व्यापारियों को सूफ़ियों की शिक्षा से अत्यधिक प्रोत्साहन प्राप्त होता था। वे सूफ़ियों के पत्र एक स्थान से दूसरे स्थान को ले जाते, सूफ़ियों का सन्देश विभिन्न स्थानों पर पहुँचाते और उनकी शिक्षा को लोकप्रिय बनाने में अत्यधिक सहायक होते थे।

सूफ़ियों को अपने जीवन में नाना प्रकार के संघर्षों का सामना करना पड़ता था। इनके सैद्धान्तिक मत-भेद और साधना की विविधता तथा सांसारिक समस्याओं की ओर विभिन्न प्रकार के दृष्टिकोण, पारस्परिक संघर्ष का मुख्य कारण थे। १३वीं और १४वीं सदी में इन्हें कुछ ऐसी चुनौतियों का सामना करना पड़ा जिनका सम्बन्ध विशेष रूप से हिन्दुस्तान से था। इनको भली भाँति समझे बिना भारतवर्ष में सूफ़ी आन्दोलन को समझना विशेष रूप से इसके १५वीं सदी के रूप को समझना बड़ा कठिन है।

चिश्ती और सुहरवर्दी दोनों सिल्सिले के सूफ़ियों को सबसे अधिक भयंकर मोर्चा क़लन्दर नामक दर्वेशों से लेना पड़ा। चिश्ती साहित्य जो हिन्दुस्तान में इन दर्वेशों के विषय में हमारी जानकारी का मुख्य साधन है, ज्वालक़ी, हैदरी और क़लन्दर तीन प्रकार के दर्वेशों का उल्लेख करता है किन्तु किसी स्थान पर इनके सिद्धान्तों का निरूपण नहीं किया गया है और न ही उस समय के साहित्य से यह पता चलता है कि इन तीनों में विशेष रूप से क्या अन्तर था।

✓ क़लन्दर, ज्वालक़ी और हैदरी स्वतन्त्र रूप से विचरने वाले मुस मान दर्वेश थे। वे तत्कालीन योगियों के जीवन से बड़े प्रभावित थे। क़लन्दरी प्रथा शेख़ अबू सईद अबुल ख़ैर के समय से ही चल निकली थी किन्तु इसका विधिवत विकास १२ वीं सदी ई० के अन्तिम वर्षों में हुआ। इस सदी में इसको उन्नति देने का श्रेय सावा ( ईरान ) के शेख़ जमालुद्दीन को दिया जाता है, वे बहुत बड़े आलिम थे और उन्हें चलता फिरता पुस्तकालय कहा जाता था। जिस किसी को कोई 'फ़तवा' समझ में न आता, वह उनके पास पहुँच जाता। वे बिना कोई पुस्तक देखे उत्तर दे देते थे। उसी युग में दर्वेशों का एक ऐसा गिरोह था जो लोहे के कड़े और हँसुली इत्यादि पहने रहते थे। कोई वस्त्र अथवा खिर्क़ा भी धारण न करते थे। लंगोटी बाँधते और कमली ओढ़ते थे। कहा जाता है कि सावी ने उन लोगों को देखकर प्रण कर लिया कि वे उन लोहा पहनने वालों की प्रथा की अपेक्षा दूसरी अच्छी प्रथा निकालेंगे। वे सब से पृथक् होकर जीवन व्यतीत करने लगे। दाढ़ी मुड़वाकर, मोटा ऊनी वस्त्र धारण करके एक क़ब्रिस्तान में जा बैठे।[1] इस प्रकार शेख़ जमालुद्दीन के अनुयायी जो क़लन्दर कहलाये दाढ़ी मोछें और भवें तक मुड़वा, लोहे के आभूषण धारण कर एक नगर से दूसरे नगर और

१. इब्ने बतूता, **यात्रा का विवरण** (पेरिस), भाग १, पृ० २१–२६, मक़रीज़ी, **किताबुल ख़तत अलमक़रीज़िय:** (मिश्र, १३२५ हि०/१६०७-८ ई०), भाग ४, पृ० ३०१–२, **ख़ैरुल मजालिस**, पृ० १३१–१३२।

एक ख़ानक़ाह से दूसरी ख़ानक़ाह का चक्कर लगाते रहते थे। इनके हाथ में कमण्डल तथा कोई डंडा भी हुआ करता था। स्पेन, दमिश्क़, मिस्र, ईरान, मध्य एशिया से लेकर भारतवर्ष तक ये लोग फैल गये थे। हिन्दू सन्यासियों एवं योगियों की भाँति वे एक प्रकार की घास कमंडल में मलकर खाते थे। संभवत: यह घास भंग होगी।[1]

शेख़ हसन नामक एक ईरानी दर्वेश ने ज्वालक़ी दर्वेशों की प्रथा का आविष्कार किया। उन्होंने क़ाहिरा में एक ख़ानक़ाह का भी निर्माण कराया था किन्तु क़लन्दरों की भाँति ज्वालक़ी भी इधर-उधर घूमा करते थे।

हैदरी शेख़ क़ुतुबुद्दीन हैदर नामक एक तुर्क दर्वेश के अनुयायी थे। वे भी गर्दन और कान में लोहे की सलाखें पहने रहते हैं। कहा जाता है कि चिंगीज़ ख़ाँ के प्रभुत्व के पूर्व शेख़ हैदर की साधना को उन्नति प्राप्त हुई। वे भावावेश में तपते हुए लोहे की सलाखें लेकर कभी हँसुली बनाकर पहन लेते कभी कड़ा बनाकर। उनके अनुयायियों ने लोहे की सलाखें पहनने की प्रथा इसी आधार पर निकाली।[2]

हैदरी, क़लन्दर और ज्वालक़ी न तो नमाज़ पढ़ते और न किसी अन्य इस्लामी इबादत से सम्बन्ध रखते थे। संभवत: हठयोग द्वारा वे लोग असाधारण शक्ति प्राप्त कर लेते थे। कुछ लोग उन्हें 'मलामती' समझकर उनके ग़ैर इस्लामी कार्यों के विरुद्ध मुँह खोलने का साहस न करते थे। फिर यह भी प्रसिद्ध था कि इस प्रकार के समूह में कोई-कोई बहुत पहुँचा हुआ भी हुआ करता है। शेख़ बहाउद्दीन ज़करिया इन लोगों को मुँह न लगाते थे किन्तु शेख़ निज़ामुद्दीन औलिया की गोष्ठी के एक विवरण से पता चलता है कि शेख़ बहाउद्दीन ज़करिया को ज्वालक़ियों के समूह में एक बड़ा पहुँचा हुआ दर्वेश भी मिल गया। शेख़ ने उनसे पूछा कि आप इन लोगों के साथ क्या कर रहे हैं, उत्तर मिला—"ज़करिया! तुझे ज्ञात है कि सर्व साधारण में कोई-कोई विशेष व्यक्ति भी होता है।[3]"

शेख़ बहाउद्दीन ज़करिया की ख़ानक़ाह में धन सम्पत्ति की क्या कमी थी किन्तु शेख़ सम्भवत: उन्हें कुछ न देते थे। उस समय ईरान से भारत आते हुए, मुख्य पड़ाव मुल्तान में ही होता था। इसलिए बाहर से आने वाले ज्वालक़ियों, हैदरियों और क़लन्दरों की मुठभेड़ शेख़ बहाउद्दीन ज़करिया से होना स्वाभाविक ही है। शेख़ निज़ामुद्दीन औलिया ने अपनी एक गोष्ठी में बताया कि किस प्रकार एक बार ज्वालक़ी रुष्ट होकर शेख़ बहाउद्दीन की ख़ानक़ाह पर ईंटों की वर्षा करने लगे थे।[4]

मुल्तान से वे लोग अजोधन (पाक-पट्टन) पहुँचते थे। बाबा फ़रीद की ख़ानक़ाह के द्वार तो सब के लिए खुले रहते थे। वे आकर गाली भी बकते किन्तु बाबा साहब से जो कुछ माँगते वह गालियों के बावजूद भी मिल जाता था।[5] एक घटना तो बड़ी ही विचित्र है

१. **ख़ैरुल मजालिस**, पृ० १३१।

२. **फ़वाएदुल फ़ुआद**, पृ० २२।

३. **वही**, पृ० ७।

४. **वही**, पृ० ५६।

५. **वही**, पृ० ७, ५५।

क्योंकि इससे क़लन्दरों के जीवन पर पर्याप्त प्रकाश पड़ता है अतः इसे हम **'ख़ैरुल मजालिस"** से उद्‌धृत करते हैं।

"एक बार एक क़लन्दर शेख़ुल इस्लाम शेख़ फ़रीदुद्दीन की ख़ानक़ाह में पहुँचा। शेख़ अपनी कोठरी में इबादत कर रहे थे। जब वे कोठरी में इबादत करने लगते थे तो कोठरी के द्वार बन्द कर लेते थे। किसी को उनके पास जाने की अनुमति न होती थी। शेख़ जिस कमली पर नमाज़ पढ़ते थे वह कोठरी के द्वार के समक्ष पड़ी थी। क़लन्दर उसी पर बैठ गया। शेख़ के सेवक शेख़ बद्रुद्दीन इसहाक़ ने क़लन्दर के सम्मान के कारण कुछ न कहा। भोजन लाकर क़लन्दर के सामने रख दिया। क़लन्दर ने कहा, "मैं तो शेख़ से भेंट करके ही भोजन करूँगा।" सेवक ने कहा, "शेख़ भीतर इबादत कर रहे हैं, वहाँ कोई नहीं जा सकता। तू भोजन कर, फिर तुझे शेख़ के पास ले चलूँगा।" क़लन्दर ने भोजन किया। तदुपरान्त वह घास जिसका क़लन्दर लोग सेवन करते हैं निकालकर कमंडल में रोटी के आटे के समान मलने लगा। उसके टुकड़े शेख़ की कमली पर गिरते जाते थे। बद्रुद्दीन मौन न रह सके। क़लन्दर से कहा, कुछ तो आत्म-संयम दिखाओ। क़लन्दर ने रुष्ट होकर कमंडल शेख़ बद्रुद्दीन के सिर पर मारने के लिए उठाया। बाबा फ़रीद ने कोठरी से निकलकर क़लंदर के हाथ पकड़ लिये और कहा, "मेरी ख़ातिर क्षमा कर दीजिए।" क़लन्दर ने कहा, "दर्वेश लोग हाथ नहीं उठाते और यदि उठाते हैं तो गिराते नहीं।" बाबा ने कहा "अच्छा इस दीवार पर मार दीजिए।" क़लन्दर ने कमंडल दीवार पर पटक दिया। दीवार गिर पड़ी। बाबा ने कहा, "आम लोगों में ख़ास लोग भी होते हैं।[१]"

शेख़ निज़ामुद्दीन औलिया और शेख़ नसीरुद्दीन चिराग़ देहलवी के समय में भी क़लन्दरों और सूफ़ियों का संघर्ष चलता रहा। शेख़ निज़ामुद्दीन औलिया भी क़लन्दरों को संतुष्ट रखने का प्रयत्न किया करते थे।[२] शेख़ रुकनुद्दीन तो यह कहा ही करते थे कि यदि सूफ़ियों के पास धन न हो तो फिर वे क़लन्दरों इत्यादि को संतुष्ट ही कैसे रख सकते हैं।[३] तुराब नामक क़लन्दर ने शेख़ नसीरुद्दीन पर चाक़ू से उस समय आक्रमण कर दिया जब कि वे नमाज़ पढ़ रहे थे। १३ गहरे घाव लगाये, रक्त नाली से बह निकला।[४] उस समय तो वे स्वस्थ हो गये किन्तु शीघ्र ही उनका निधन हो गया।

क़लन्दरों, हैदरियों और ज्वालक़ियों ने १३वीं एवं १४वीं सदी के नागरिक जीवन में बड़ा ही महत्वपूर्ण भाग लिया। नगरों का कोई स्थान उनसे ख़ाली न था। ख़ानक़ाहों के चक्कर तो वे लगाते ही रहते थे, सुल्तानों एवं अमीरों के दरबार में भी इनकी पहुँच थी। बलबन के समय में बंगाल के विद्रोही हाकिम तुग़रिल ने एक क़लन्दर एवं उसके साथियों को इतनी अधिक धन सम्पत्ति दे दी थी कि वे सोने की सलाख़ें पहनते थे।[५]

---

१. **ख़ैरुल मजालिस**, पृ० १३०-१३१।

२. **वही**, पृ० १३६-१३७।

३. **वही**, पृ० ७४।

४. **वही**, पृ० २७६!

५. बरनी : **तारीख़े फ़ीरोज़शाही** (कलकत्ता), पृ० ९१। रिज़वी, सै० अ० अ० : **आदि तुर्क कालीन भारत** (अलीगढ़), पृ० १८२।

जलालुद्दीन ख़लजी (१२९०-१२९६ ई०) ने सीदी मौला नामक दर्वेश की हत्या शेख़ अबू बक्र तूसी हैदरी नामक क़लन्दर द्वारा कराई ।[1]

शेख़ अबू बक्र तूसी हैदरी ने इन्द्रप्रस्थ के समीप यमुना तट पर एक ख़ानक़ाह का निर्माण कराया। उनके तथा चिश्ती सूफ़ियों के सम्बन्ध बड़े उत्तम थे। बाबा फ़रीद के सबसे पुराने मुरीद शेख़ जमालुद्दीन जिनका हाँसी में निवास था, जब कभी शेख़ क़ुतुबुद्दीन बख़्तियार काकी के दर्शन हेतु दिल्ली आते तो शेख़ अबू बक्र तूसी हैदरी की ख़ानक़ाह में ही ठहरते थे। शेख़ निज़ामुद्दीन औलिया भी शेख़ अबू बक्र की ख़ानक़ाह में जाया करते थे।[2] शेख़ शरफ़ुद्दीन पानीपती जो अबू अली क़लन्दर के नाम से प्रसिद्ध हैं, बहुत बड़े विद्वान् थे। बाद में भक्ति के आवेश में पुस्तकें नदी में फेंक दीं और क़लन्दर बन गये। आपकी कविताओं को ईश्वर-प्रेम से परिपूर्ण होने के कारण चिश्ती सूफ़ियों के 'समा' में बड़ा सम्मान प्राप्त था। आपका निधन १३२४ ई० में हुआ और आप पानीपत में दफ़न हुए।[3] धीरे-धीरे बहुत से क़लन्दरों ने नियमित रूप से जीवन व्यतीत करना प्रारम्भ कर दिया और कुछ क़लन्दरों ने चिश्ती सिल्सिले में दीक्षा भी ली और एक चिश्तिया-क़लन्दरिया सिलसिला भी बन गया।[4] किन्तु क़लन्दरों का एक बड़ा समूह स्वच्छन्द जीवन व्यतीत करता रहा। क़लन्दरी इसी जीवन का नाम है।

भारतवर्ष के सूफ़ियों का योगियों से सम्पर्क १३वीं सदी के प्रारम्भ से ही शुरू हो गया था। ये योगी कौन थे, इसका निश्चित ज्ञान सूफ़ी साहित्य में नहीं मिलता। किन्तु उनके विवरणों से पता चलता है कि वे नाथ पंथी थे जिन्हें हठयोग पर पूर्ण अधिकार था। इनमें वज्रयानी, बौद्ध, तांत्रिक और सहजयानी भी थे। हम निश्चित रूप से इसका निराकरण नहीं कर सकते। ७वीं सदी ई० के सहजयानी सरहपाद ने अपने समय के धार्मिक वातावरण का उल्लेख इस प्रकार किया है :—

"ब्राह्मणों को रहस्य का ज्ञान नहीं। वे व्यर्थ ही वेद पाठ किया करते हैं, मिट्टी, जल व कुश लेकर मंत्र पढ़ा करते हैं और घर के भीतर बैठ कर होम के कड़ुए धुँए से अपनी आँखों को कष्ट दिया करते हैं। ये परमहंस बन कर भगवा वेश में उपदेश देते फिरते हैं और उचित अनुचित का भेद न समझते हुए भी ज्ञानी होने का ढोंग रचा करते हैं। शैव लोग आर्यों के रूप में शरीर पर भस्म लपेटते हैं, सिर पर जटा बाँधते हैं और दीपक जला कर घंटा बजाया करते हैं। बहुत से जैन लोग बड़े-बड़े नख रख कर मलीन वेश में नंगे रहा करते हैं और शरीर के बाल उखाड़ा करते हैं। क्षपणक लोग इसी प्रकार "पुच्छ" के बाल ग्रहण किये फिरते हैं और अच्छी वृत्ति से रह कर जीवन व्यतीत करते हैं। श्रमणेर

---

१. बरनी : **तारीख़े फ़ीरोज शाह** (कलकत्ता), पृ० १२१२, रिज़वी, सै०, अ० अ० : **ख़लजी कालीन भारत** (अलीगढ़ १९५६ ई०), पृ० १४।

२. **अख़बारुल अख़ियार**, पृ० ७३, ७४। **सियरुल औलिया**, पृ० १७८-१८२।

३. **अख़बारुल अख़ियार**, पृ० १२९-१३१।

४. शेख़ अब्दुर्रहमान चिश्ती : **मिरआतुल असार** (ब्रिटिश म्यूजियम लन्दन, हस्त-लिखित), पृ० २ब।

व भिक्खु लोग प्रव्रजित की वंदना करते हैं, "सूत्रोत" की व्याख्या किया करते हैं और केवल चिंता द्वारा चित्त शोषण का प्रयास करते हैं। कितने लोग महायानी बनकर तर्क-वितर्क में प्रवृत्त होते हैं, मंडल-चक्र की भावना करते हैं और चतुर्थ तत्व के उपदेश देते हैं तथा अन्य लोग अपने को "शून्य" में मिला देने की आशा में असिद्ध बातों के पीछे पड़े रहते हैं।[1]

सहज साधना के प्रचारक, "तीनों भुवनों की रचना करने वाले चित्त की शुद्धि" पर ज़ोर देते थे। सिद्ध सरहपाद ने शरीर के भीतर सहज वा महासुख के उत्पत्ति स्थान की कल्पना इड़ा एवं पिंगला नाम की दो प्रसिद्ध नाड़ियों के संयोग के निकट में ही की है और उसे पवन के नियमन द्वारा भी प्राप्त करना आवश्यक बतलाया है।

**जइ पवरण गमण दुवारे दिढ़ तालाबि दिज्जइ।**
**जइ तसु घोणन्धारे मण दिवहो किज्जइ।**
**जिणर अणउ अरे जइसो बरू अम्बरू छप्पइ।**
**मणई कारांह भव भजंते, णिव्वाणोवि सिज्झइ॥**

सरहपाद ने कहा, "जब कि नाद, बिन्दु अथवा चन्द्र और सूर्य के महलों का अस्तित्व नहीं और चित्तराज भी स्वाभावतः मुक्त है, तब फिर सरल मार्ग का परित्याग कर वक्र मार्ग ग्रहण करना कहाँतक उचित कहा जा सकता है। जो कुछ ब्रह्माण्ड में है वह सभी पिंड में भी है। परमतत्व की प्राप्ति के लिए पिंड पर विजय परमावश्यक है।[2]

नाथयोगी सम्प्रदाय के मूल प्रवर्तक गुरू गोरखनाथ ने प्राचीन योग परम्पराओं, वज्रयानी और सहजयानी पद्धतियों एवं शैव सम्प्रदाय के सिद्धांतों के आधार पर नाथ पंथी परम्परा चलाई। उनके जन्म-स्थान एवं जीवन काल के विषय में निश्चित रूप से कुछ नहीं कहा जा सकता। १०वीं सदी ई० के अन्त अथवा ११वीं सदी के प्रारम्भ में ही इनका जीवन काल निश्चित करना उचित होगा। इनकी अद्भुत संघटन शक्ति एवं इनके चेलों के उत्साह पूर्वक किये गये सतत परिश्रम ने शीघ्र ही आसाम और बंगाल से लेकर पेशावर तक और उसके आगे खुरासान व तूरान तक इनके मत को प्रसिद्ध कर दिया। वे प्राणायाम को अत्यधिक महत्व देते हैं। उनका हठ योग यद्यपि प्राचीन परम्परा से अधिक भिन्न नहीं है किन्तु ११वीं सदी ई० से इसका विधिवत् प्रचार नाथ सिद्धों के आन्दोलन के कारण प्रारम्भ हुआ। "हठयोगी प्राणवायु का निरोध करके कुण्डलिनी को उद्बुद्ध करता है। उद्बुद्ध कुण्डली क्रमशः षट्चक्रों का भेद करती हुई सातवें अन्तिम चक्र सहस्रार में शिव से मिलती है।[3]" साधक हठयोग द्वारा अद्भुत शक्ति भी प्राप्त कर लेता है। वह हवा में ऊपर उठ सकता है, आश्चर्यजनक चमत्कार दिखा सकता है। श्रद्धालु सर्व साधारण इन अद्भुत प्रदर्शनों को नमक मिर्च लगाकर लोगों को सुनाते रहे हैं। संभवतः शेख़ अबू सईद अबुल ख़ैर के युग में इन चमत्कारों पर भारत से बाहर ग़ज़नी, ख़ुरासान एवं तुर्किस्तान में भी चर्चा होने

१. परशुराम चतुर्वेदी, **उत्तरी भारत की संत परम्परा** (प्रयाग, १९५६ ई०), पृ० ३९-४०।
२. **वही**, पृ० ४१-४९।
३. हज़ारीप्रसाद द्विवेदी : **नाथ-सम्प्रदाय** ( वाराणसी, द्वितीय संस्करण ), पृ० १४।

लगी थी। मुसलमान संत और सूफ़ी भी हठयोग से प्रभावित होने लगे थे। शेख़ अबू सईद अबुल ख़ैर से लोग जाकर कहते कि अमुक सन्त जल पर चल सकता है, अमुक सन्त हवा में उड़ सकता है और अमुक सन्त एक क्षण में एक नगर से दूसरे नगर को जा सकता है। शेख़ अबू सईद अबुल ख़ैर इन घटनाओं पर अधिक ध्यान न देते थे। वे कह देते, "तो क्या हुआ, मेंढक जल में तैरते रहते हैं, कौए और मक्खियाँ उड़ती रहती हैं और शैतान क्षण भर में पूर्व से पश्चिम पहुँच जाता है। इन चीज़ों का महत्व नहीं। महत्व इस बात में है कि मनुष्य प्राणी जनों के साथ जीवन व्यतीत करे और फिर भी ईश्वर की ओर से असावधान न हो।[१]

शेख़ अबू सईद की भाँति प्रत्येक सूफ़ी को योगियों की चुनौती का उत्तर देना सरल न था। वे बराबर सूफ़ियों के पास पहुँचते रहते थे। वाद-विवाद भी करते थे तथा चमत्कार दिखाने की माँग भी करते थे। वाद-विवाद तो उन ही विषयों पर होता होगा जिनकी सविस्तार चर्चा हमें **'रुश्दनामा'** में मिलती है किन्तु चमत्कार की प्रतियोगिता सूफ़ियों के लिए कठिन हो जाती होगी। उनकी साधना में चमत्कार सम्भव तो है किन्तु असाधारण परिस्थिति में। शेख़ निज़ामुद्दीन औलिया ने अपनी एक गोष्ठी में १२वीं सदी ई० के शेख़ सफ़ीउद्दीन गाज़रूनी एवं एक योगी की झड़प का उल्लेख किया है। यह घटना हिन्दुस्तान के बाहर की ही है। योगी ने वाद-विवाद के उपरान्त शेख़ सफ़ीउद्दीन से चमत्कार दिखाने की मांग की। शेख़ ने कहा, "तू दावा करता है, तू चमत्कार दिखा। "योगी भूमि से ऊपर हवा में उठा और उसका सिर छत के साथ लग गया फिर वह नीचे उतर आया। तदुपरान्त उसने शेख़ से चमत्कार दिखाने का आग्रह किया। शेख़ ने आकाश की ओर मुख करके कहा, "हे ख़ुदा! दूसरों को तो तूने यह चमत्कार दिये। हमें भी यह चमत्कार प्रदान कर।" तदुपरान्त शेख़ बाहर आये, पहले पश्चिम दिशा में उड़े और फिर पूर्व की ओर, तदुपरान्त दक्षिण की ओर उसके बाद अपने स्थान पर आकर बैठ गये। योगी ने शेख़ का लोहा मानते हुए कहा कि आपने जो कुछ दिखाया वह ईश्वर की देन है, और हमारा चमत्कार अभ्यास पर निर्भर है और झूठा है।[२]

अजोधन ( पाक पट्टन ) में बाबा फ़रीद की ख़ानक़ाह में योगी भी पहुँचा करते थे और वाद-विवाद हुआ करता था। शेख़ निज़ामुद्दीत औलिया ने अपनी तीन गोष्ठियों में अपनी योगियों की भेंट का उल्लेख किया है। यह भेंट बाबा फ़रीद की ख़ानक़ाह में विभिन्न अवसरों पर हुई थी।

"तदुपरान्त कहा कि मैं एक बार अजोधन में बड़े शेख़ (बाबा फ़रीद ) की सेवा में था। एक योगी आया। मैंने उससे पूँछा कि तुम किस मार्ग पर अग्रसर हो और तुम्हारी साधना का मूल भेद क्या है ? उसने उत्तर दिया कि हमारे ज्ञान के अनुसार पिंड में दो जगत् हैं। एक उलवी ( सर्वोच्च अथवा तुर्य जगत् ) और दूसरा सुफ़ली ( भौतिक अथवा

---

१. Browme, E. G. **A literary History of Persia** Vol. III(Cambridge 1963), PP. 268 -269,

२. **फ़वाएदुल फ़ुआद**, पृ० ५७–५८।

जाग्रत जगत् )। सिर की चँदिया से नाभि तक उलवी और नाभि से चरणों तक सुफ़ली। साधना का भेद यह है कि सच्चाई, सफ़ाई, निष्ठा एवं सद् व्यवहार का सम्बन्ध उलवी से और नियंत्रण, साधुता एवं पवित्रता का सम्बन्ध सुफ़ली से है।"[1]

शेख़ निज़ामुद्दीन औलिया को इस विवरण से बड़ा सन्तोष प्राप्त हुआ। उपर्युक्त विवरण में उलवी तथा सुफली जगत् क्रमशः शिव तथा शक्ति लोक के पर्याय प्रतीत होते हैं। दूसरी गोष्ठी का विवरण इस प्रकार है—

"एक बार शेख़ की गोष्ठी में इस विषय पर वाद-विवाद हो रहा था कि आज कल जो सन्तान उत्पन्न होती है उसमें आध्यात्मिक रुचि का अभाव होता है इसका कारण यह है कि लोग स्त्री-भोग का उचित समय नहीं जानते। योगी ने जो उपस्थित था कहना प्रारम्भ किया कि प्रत्येक मास में या तो ३० दिन होते हैं और या २९, प्रत्येक दिन की विशेषताएँ भिन्न-भिन्न हैं, उदाहरणार्थ—पहले दिन स्त्री-भोग से इस प्रकार का पुत्र उत्पन्न होगा और दूसरे दिन के मैथुन से इस प्रकार का। योगी हर दिन की विशेषता बताता जाता था और मैं ( शेख़ निज़ामुद्दीन औलिया ) याद करता जाता था। जब योगी बता चुका और मैंने कंठस्थ कर लिया तो मैंने योगी से कहा, 'सुन लो कि मुझे ठीक याद है या नहीं।' जब मैंने यह बात कही तो शेख़ फ़रीदुद्दीन ( अल्लाह उनके रहस्यों को पूज्य बनाये ) ने मेरी ओर मुख करके कहा कि तू इन बातों को जो पूँछ रहा है, उससे तुझे कोई लाभ न होगा।"[2]

तीसरे विवरण का सम्बन्ध बाबा फ़रीद के एक नये चेले और एक योगी से है। बाबा फ़रीद की सेवा में एक विद्यार्थी ने, जो व्यापार करना चाहता था, दीक्षा प्राप्त कर सिर के बाल मुंडवाये। एक दिन एक योगी ख़ानक़ाह में आ गया। विद्यार्थी उससे सिर के बाल बढ़ाने की औषधि पूँछने लगा। शेख़ निज़ामुद्दीन औलिया ने बताया कि मेरे हृदय में उस विद्यार्थी की ओर से घृणा उत्पन्न हो गई। सिर के बाल मुँडवाने का उद्देश्य यह है कि अभिमान को त्याग दिया जाय। दीक्षा प्राप्त कर लेने के बाद बाल बढ़ाने की औषधि पूँछने की कोई आवश्यकता न थी।[3]

शेख़ नसीरुद्दीन देहली ने अपनी एक गोष्ठी में श्वाँस-प्रश्वाँस की वायु के नियमन का उल्लेख इस प्रकार किया।

"तदुपरान्त फ़रमाया कि इस कार्य (सूफ़ी साधना) का मूल आधार नफ़्स अर्थात् दम ( श्वाँस-प्रश्वाँस की वायु ) का नियमन है। मुराक़बे (ध्यान) की अवस्था में सूफ़ी को नफ़्स का नियमन करना चाहिए। नफ़्स के नियमन से उसका अन्तःकरण स्थिर होता है। नफ़्स छोड़ देने से वह अस्थिर हो जाता है और सूफ़ी की साधना में विघ्न पड़ने लगता है। किसी सूफ़ी ने प्रश्न किया कि नफ़्स का नियमन करने के लिए चेष्टा करनी होती है अथवा यह स्वतः हो जाता है। फ़रमाया सर्व प्रथम चेष्टा करनी पड़ती है और सूफ़ी को साधना के प्रारम्भ में इसके लिए प्रयत्न करना पड़ता है तदुपरान्त नियमन स्वतः हो जाता है। फिर

१. **फ़वाएदुल फ़ुआद**, पृ० ९७।

२. **वही**, पृ० २५७–५८।

३. **वही**, पृ० २५०।

फ़रमाया कि सूफ़ी वह है जिसका नफ़्स गिना हुआ हो। जब वह पूर्ण हो जाता है तो वह नियमन पर अधिकार प्राप्त कर लेता है। पहुँचे हुए योगी, जिन्हें हिन्दी भाषा में 'सिद्ध' कहते हैं, गिनकर श्वाँस-प्रश्वाँस की वायु का नियमन करते हैं।[1]

उपर्युक्त विवरणों से पता चलता है कि १४ वीं सदी ई० तक नाथ योगियों का प्रभाव सूफ़ियों की साधना एवं उनके व्यवहार पर पूर्ण रूप से पड़ने लगा था। बिहार के शेख शरफ़ुद्दीन अहमद बिन यह्या मनयरी ( मृत्यु १३८०-८१ ई० ) और किछौछे (फ़ैज़ाबाद, उत्तर प्रदेश) के सैयिद मुहम्मद अशरफ़ जहाँगीर सिमनानी ( मृत्यु १३४६ ई० ) के ग्रन्थों में योगियों से सम्पर्क एवं मुठभेड़ की अनेक रोचक झाँकियाँ उपलब्ध हैं। १४वीं सदी के मध्य में या उसके कुछ बाद ख्वाजा मुईनुद्दीन चिश्ती एवं उनके गुरू तथा उत्तराधिकारियों के नाम से जो जाली साहित्य गढ़ा गया उसमें इस बात का विशेष प्रयत्न किया गया है कि सूफ़ियों को योगियों पर चमत्कार दिखाने की प्रतियोगिता में विजय प्राप्त करते हुए प्रस्तुत किया जाय।

१५वीं सदी ई० में नाथ पंथियों ने तत्कालीन विचारधाराओं को अन्य रूप से भी प्रभावित किया। एक गोरख पंथी समूह ने यह आन्दोलन चलाया कि समस्त पीर-पैग़म्बर गोरख नाथ के चेले हैं। वे लोग यद्यपि मुसलमानों के भय से खुल्लम-खुल्ला तो न कहते थे किन्तु इनका मत यह था कि हज़रत मुहम्मद का पालन-पोषण गोरख नाथ ने किया था और गोरख नाथ का नाम बाबा रैन हाजी बताते थे। मुसलमानों के मध्य में वे रोज़ा नमाज़ और हिन्दुओं के समूह में पूजा पाठ करते थे।[2]

अगम नाथ के विषय में यह प्रचार किया गया कि वे काबे पहुँचे और बायज़ीद बिस्तामी की भाँति घर के स्वामी की खोज करते रहे। अगम नाथ ने काबे को मूर्ति पूजकों का अड्डा बताया।[3] कुछ नाथ पंथी मस्जिद की मेहराब को यवनी और मीनार को लिंग कहते थे। **अमृत कुण्ड** के **'बहरूल हयात'** नामक अनुवाद ने भी नाथ पंथी सिद्धान्तों को अत्यधिक प्रसिद्धि प्रदान की। इसका प्रथम फ़ारसी अनुवाद १३वीं सदी के प्रारम्भ में ही हो गया था। कहा जाता है कि इसे समरक़न्द के क़ाज़ी रुक्नुद्दीन (मृत्यु १२१८ ई०) ने भोजर ब्राह्मण नामक नाथ पंथी की सहायता से तैयार किया था। इसका अनुवाद अरबी में भी किया गया। शेख़ मुहम्मद ग़ौस शत्तारी ( १५०१-१५-६३ ई०) ने इसका एक अन्य फ़ारसी अनुवाद तैयार किया जो अब भी उपलब्ध है। इस पुस्तक की विषय-सूची इस प्रकार है—

प्रस्तावना—वुजूद (सत्ता) के अनादि होने का विवरण।

अध्याय १—आलमे सग़ीर (मनुष्य) का परिचय तथा नक्षत्रों का प्रभाव।

अध्याय २—आलम (जगत्) की विशेषता का परिचय। इस अध्याय में श्वाँस-प्रश्वाँस की वायुओं के नियमन का सविस्तार विवरण देते हुए, मनुष्य के स्वास्थ्य, एवं विभिन्न उपचारों पर भी प्रकाश डाला गया है।

---

१. **ख़ैरूल मजालिस**, पृ० ५६-६०।

२. **दबिस्ताने-मजाहिब**, (लखनऊ १६०४ ई०), पृ० १७६-१८०।

३. **वही**, पृ० १७६।

अध्याय ३—अन्तःकरण तथा प्रेरणाओं एवं विचारों का उल्लेख।
अध्याय ४—रियाज़त (योगाभ्यास) एवं आसन।
अध्याय ५—मनुष्य का जन्म एवं दम (वायु)।
अध्याय ६—शरीर एवं उसकी विशेषता।
अध्याय ७—वह्म (भ्रम)।
अध्याय ८—शरीर के रोग।
अध्याय ९—तस्ख़ीरात (निरोध)।
अध्याय १०—ब्रह्माण्ड की उत्पत्ति, सत्व, रजस एवं तमस्।[1]

**दबिस्ताने मज़ाहिब** के लेखक के समय १७वीं सदी ई० में नाथ पंथियों के बहुत से ग्रंथ प्राप्त थे किन्तु **दबिस्तान** के लेखक ने **बहरूल हयात** का विशेष महत्व बताया है।[2]

शेख़ मुहम्मद ग़ौस का सम्बन्ध शत्तारी सिल्सिले से था। यह बायज़ीद बिस्तामी के तैफ़ूरिया सिल्सिले की शाखा है। ईरान में इसे इश्क़िया और टर्की में बिस्तामिया कहा जाता था। वे सुक्र के समर्थक थे। हिन्दुस्तान में इसकी स्थापना शेख़ अब्दुल्लाह शत्तारी ने की जो 'हज़रते आला' के नाम से प्रसिद्ध थे। हिन्दुस्तान में वे ख़ुरासान, इराक़ और आज़बाईजान की यात्रा करते हुए पहुँचे और बंगाल तक यात्रा की। अपनी यात्रा में वे बादशाहों की भाँति वस्त्र धारण करके बड़े ठाट-बाट से यात्रा करते थे। जहाँ कहीं वे पहुँचते, वहाँ के सूफ़ियों के पास यह सूचना भिजवा देते थे, "इस दर्वेश ने संसार का भ्रमण इस उद्देश्य से प्रारम्भ किया है कि यदि किसी को इस दर्वेश से बेहतर 'तौहीद' का ज्ञान है, तो वह उसे इस दर्वेश को सिखाये अन्यथा इस दर्वेश से जिसे 'तौहीद' का ज्ञान प्राप्त हो चुका है, आकर सीखे।" बंगाल में शेख़ अला जो बाद में क़ाज़न शत्तारी कहलाये आपके मुरीद हो गये। जब वे मालवा पहुँचे तो सुल्तान ग़यासुद्दीन ख़लजी ने चित्तौड़ पर चढ़ाई कर दी थी। कहा जाता है कि आपकी दुआ से उसे विजय प्राप्त हो गई और वह आपका भक्त हो गया। आप मांडू में निवास करने लगे और **लताएफ़े ग़ैबिया** नाम की पुस्तक की रचना करके सुल्तान ग़यासुद्दीन ख़लजी को समर्पित की। १४८५ ई० में आपका निधन हो गया और आप मांडू के क़िले में दफ़्न हुए।

जौनपुर में आपके ख़लीफ़ा शेख़ हाफ़िज जौनपुरी को बड़ी प्रसिद्धि प्राप्त हुई। शेख़ अब्दुल्लाह शत्तारी की सन्तान में शेख़ बुड्ढन शत्तारी को सुल्तान सिकन्दर के समय में बड़ी उन्नति प्राप्त हुई। शेख़ फूल और शेख़ मुहम्मद ग़ौस हुमायूँ के विश्वास-पात्र थे। वे लोग अल्लाह के नाम का विभिन्न रूप से उच्चारण कर रहस्यात्मक शक्ति पैदा करा देते थे। शेख़ मुहम्मद ग़ौस ने चुनार के जंगलों में १२ वर्ष तक तपस्या की थी, और इन लोगों ने प्राणायाम का अत्यधिक अभ्यास किया था।

शत्तरी सिल्सिले के सूफ़ी अपने ज़िक्र में अरबी, फ़ारसी तथा हिन्दी तीनों भाषाओं

---

१. इस पुस्तक की हस्तलिपियाँ बहुत से पुस्तकालयों में संरक्षित हैं। १३११ हि०/१८९४ ई० में यह दिल्ली से प्रकाशित भी हुई थी।

२. **दबिस्ताने मज़ाहिब**, पृ० ९८।

का प्रयोग करते थे। शेख़ मुहम्मद ग़ौस के अनुसार हिन्दी में ज़िक्र की प्रथा सबसे पहले बाबा फ़रीद ने चलाई थी।[1] बहाउद्दीन शत्तारी कृत **रिसालए शत्तारिया** में आसनों, समाधि और प्राणायाम पर ज़ोर देते हुए ज़िक्र की जो रूप-रेखा प्रस्तुत की गई है, वह छान्दोग्य उपनिषद् पर आधारित है।[2]

शाह बदीउद्दीन (१३१५-१४३६ ई०) जो शाह मदार के नाम से प्रसिद्ध हैं,[3] के चेलों ने जो मदारी कहलाते हैं, अनेक नाथ पंथी सिद्धान्त ग्रहण कर लिए। यद्यपि आज कल मदारी वे लोग कहलाते हैं जो बन्दर और भालू नचाते हैं किन्तु १७वीं सदी तक इन लोगों को काफ़ी मान्यता प्राप्त थी। वे सन्यासियों के समान शरीर पर भभूत मलते, जटाएँ रखते, अपने सिर एवं गले में जंजीरें लपेटे रहते और काली पगड़ी बांधे रहते थे। ये लोग काले-काले झण्डे भी अपने साथ रखते थे। वे सर्वदा धूनी रमाये रहते थे और भंग का अत्यधिक सेवन करते थे। काबुल और काश्मीर के जाड़े में भी कुछ न पहनते थे।[4] शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस ने मदारियों की प्रथाओं की घोर निन्दा की है किन्तु शाह मदार का सभी चिश्ती सम्मान करते थे। १७वीं सदी में शेख़ अब्दुर्रहमान चिश्ती ने शाह मदार के पौराणिक कारनामों के विषय में **मिरआते मदारी** नामक पुस्तक की रचना की। जनवरी १६५९ ई० में औरंगज़ेब ने अपने भाई शुजा के विरुद्ध युद्ध करने के लिए इलाहाबाद की ओर जाते हुए मकनपुर में ठहर कर शाह मदार के मक़बरे के दर्शन किये।[5]

मख़्दूम जहानियाँ सैयिद जलाल बुख़ारी (१३०८-१३८४ ई०) नामक उच्च (सिन्ध) के प्रसिद्ध सूफ़ी, शरीअत पालन का अत्यधिक प्रचार किया करते थे। उनका मत था कि अल्लाह को 'ठाकुर'. 'धनी' अथवा कर्तार के नाम से कदापि न पुकारना चाहिए। सुल्तान मुहम्मद बिन तुग़लक़ एवं फ़ीरोज़ तुग़लक़ आपका अत्यधिक सम्मान करते थे। उनके अनुयायियों की एक शाख़ जिन्होंने शीआ धर्म स्वीकार कर लिया, नाथ पंथियों से अत्यधिक प्रभावित हुई। वे सिर, दाढ़ी, मोछ और भंव के बाल मुड़वाते थे और इधर-उधर फिरते रहते थे।[6] १५वीं सदी तक पंजाब में मुसलमान योगियों का एक समूह भी पैदा हो गया।

ये नाथ पंथी सिद्ध सुल्तानों के दरबार में भी पहुँच गये थे। इब्ने बतूता ने जो १३३३ ई० में भारतवर्ष पहुँचा, योगियों को मावराउन्नहर में तुर्माशीरो के दरबार में भी देखा था। मुहम्मद बिन तुग़लक़ के दरबार में एक योगी को हवा में ऊपर उठते देख कर तो वह आश्चर्य चकित हो गया।[7] बाबर के समय में पेशावर के समीप गौर खत्री नामक गुफा जिसका सम्बन्ध नाथ पंथियों से था, काफ़ी प्रसिद्ध थी। प्रारम्भ में यह बौद्ध बिहार था किन्तु बाद में इस पर नाथ पंथियों ने अपना अधिकार जमा लिया था। बाबर ने २६ मार्च

---

१. शेख मुहम्मद ग़ौस, **जवाहरे ख़मसा** ( इण्डिया आफ़िस लन्दन, ईथे नं० १८७५ ), पृ० २२३अ।

२. बहाउद्दीन. **रिसालए-शत्तारिया** (इण्डिया आफ़िस लन्दन, ईथे नं० १९१३), पृ० ६ब–१७अ।

३. उनका मक़बरा मकनपुर (कानपुर) में है।

४. **दबिस्ताने-मज़ाहिब**, पृ० २१३–२१४।

५. मुहम्मद काज़िम, **आलमगीर नामा** (कलकत्ता १८६५–७३ ई०), पृ० २४१।

६. **दबिस्ताने-मज़ाहिब**, पृ० २१५–२१७।

७. रिज़वी, सै० अ० अ०. **तुग़लक़ कालीन भारत**, भाग १, (अलीगढ़, १९५६ ई०), पृ० २६८–२६९।

१५१९ ई० को इस स्थान के दर्शन किये और उस स्थान पर अत्यधिक मात्रा में सिर तथा दाढ़ी के बाल जिन्हें लोगों ने उस स्थान पर मुँडवाया था, पड़े पाये।[1]

इसी प्रसंग में **लताएफ़े क़ुद्दूसी** में उद्धृत एक अत्यधिक रोचक घटना का उल्लेख करना अनुचित न होगा। इसके प्रकाश में नाथपंथी योगियों की तत्कालीन राजनीति में रुचि का पता चलता है। यह घटना उस समय की है जब बाबर को अफ़ग़ानों पर विजय प्राप्त हो चुकी थी और सुल्तान सिकन्दर का पुत्र बिहार में अपने नेतृत्व में अफ़ग़ानों को संगठित कर रहा था। **लताएफ़े क़ुद्दूसी** के लेखक ने बताया है कि जिस समय सुल्तान महमूद बिहार पहुँचा तो अनन्त गुरु नामक एक सन्यासी मसनदे आली ईसा ख़ाँ के शिविर में पहुँचा और उसने सूचना दी कि बाल नाथ योगी जिनका निवास टिल्ले पर है, बाबर बादशाह की सहायता कर रहे हैं। हम अफ़ग़ानों की सहायता करने की दृष्टि से यहाँ आये हैं। रणक्षेत्र में हम मुग़लों को पराजित कर देंगे। आप लोगों से कोई युद्ध न कर सकेगा, आप लोग निश्चिन्त होकर युद्ध करें। मियां मख़्दूम जो सुल्तान महमूद के गुरु थे, सन्यासी ने उनके साथ सुल्तान से भेंट की किन्तु किसी ने उसकी बात को महत्व नहीं दिया।

शेख़ रुक्नुद्दीन आत्मज शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस गंगोही उस समय बिहार में ही थे। उन्हें उस सन्यासी के बहुत निकट आने का अवसर प्राप्त हुआ और उनका उससे बहुत मेल-जोल हो गया। इस मेल-जोल का कारण यह था कि उस सन्यासी को 'तौहीद' के विषय से विशेष रुचि थी और वह इस विषय पर प्रभावपूर्ण प्रवचन करता था। एक रात शेख़ रुक्नुद्दीन ने अपने पिता को स्वप्न में देखा। वे आदेश दे रहे थे कि "वुतू ! इस सन्यासी की संगति से बच, यह ज़िन्दीक़ (अधर्मी) है। अल्लाह के निकट नहीं है।" शेख़ रुकनुद्दीन जब जागे तो उन्हें बड़ा आश्चर्य हुआ और वे उसकी संगति से बचने लगे। वहाँ से वे बाला पथ पहुँच गये। दो वर्ष बाद सन्यासी भी बाला पथ पहुँच गया। उस समय शेख़ साहब घर पर न थे वे गाँव गये हुए थे। सन्यासी ने अपने तीन आदमी भेजे और कहलाया "हम आपसे भेंट करने आये थे अब तीर्थार्थ प्रयाग जा रहे हैं। वापसी में आपके दर्शन करेंगे।" तदुपरान्त शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस ने स्वप्न में आकर शेख़ रुक्नुद्दीन से कहा, "मैंने तुझे सन्यासी से मिलने-जुलने को मना किया था, तू नहीं मानता, वह ज़िन्दीक़ है" शेख़ रुकनुद्दीन ने उत्तर दिया कि मैं तो उससे नहीं मिलना चाहता किन्तु वही नहीं मानता। शेख़ साहब ने कहा, "ठीक है।" शेख़ हमीद ( शेख़ रुक्नुद्दीन के बड़े भाई ) उनके साथ थे। उसी समय ईश्वर के आदेश से स्वप्न में सन्यासी भी उपस्थित हो गया। शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस ने पाँव से जूते निकालकर शेख़ हमीद को दिए और आदेश दिया कि इसके सिर पर तीन जूते मारो। तदुपरान्त कहा कि बस इतने ही काफ़ी हैं और फ़रमाया, "हमने तुझको उसकी संगति से बचा लिया। तू निश्चिन्त रह।" दो दिनों के बाद वह सन्यासी शेख़ रुक्नुद्दीन को कोई सूचना दिये बिना ही भाग गया। कुछ दिनों के पश्चात् पता चला कि मुग़लों ने उसकी हत्या करदी।[2]

सूफ़ी और नाथ पंथी सिद्ध दोनों ही स्थानीय भाषा का जिन्हें तत्कालीन फ़ारसी भाषा-भाषी 'हिन्दवी' कहते थे, प्रयोग करते थे। गुरु गोरखनाथ एवं उनके चेलों की हिन्दी

---

१. रिज़वी, सै० अ० अ०, **मुग़लकालीन भारत** (अलीगढ़ १९७० ई०), पृ० १०८।

२. **लताएफ़े क़ुद्दूसी**, पृ० ७४।

बानियों ने सूफ़ियों की विचारधारा को किस प्रकार प्रभावित किया, इसका अनुमान तो **रुश्द नामा** के अध्ययन से ही लगाया जा सकता है किन्तु उस वातावरण को समझने के लिए संक्षेप में हिन्दवी के रूप को समझ लेना भी आवश्यक है ।

हिन्दवी शब्द का प्रयोग हिन्द अथवा भारत में बोली जाने वाली आर्य, द्रविड़ तथा अन्य कुल की सभी भाषाओं के लिए होता था । फ़ारसी बोलने वालों को स्थानीय जनता से सम्पर्क स्थापित करने के लिए हिन्दवी का प्रयोग करना पड़ता था । सूफ़ियों की खानक़ाहों में विशेष रूप से बाबा फ़रीद की खानक़ाह में हिन्दवी के बिना काम ही न चल सकता था । शेख़ हमीदुद्दीन नागौरी के घर में हिन्दवी का काफ़ी प्रयोग था । सियरुल औलिया में बाबा फ़रीद के घर का एक दृश्य प्रस्तुत किया गया है जिसमें वार्तालाप हिन्दी में होती है। यह दृश्य शेख़ जमालुद्दीन के पुत्र मौलाना बद्रुद्दीन से सम्बन्धित है। शेख़ जमालुद्दीन हाँसवी बाबाके बड़े प्रिय शिष्य थे। बाबा के शिष्य होने के पूर्व वे सरकारी अधिकारी थे और ख़तीब के पद पर आरुढ़ थे । उनके पास धन-सम्पत्ति और गाँव थे किन्तु जब से वे बाबा के शिष्य बने, धन-सम्पत्ति गाँव इत्यादि त्याग कर फ़क़ीरों के समान जीवन व्यतीत करने लगे । बाबा साहब को उन पर बड़ा गर्व था और वे कहा करते थे कि "(शेख़) जमाल मेरा 'जमाल' (सौन्दर्य) है ।" शेख़ जमाल की मृत्यु बाबा साहब के जीवन-काल ही में हो गई । शेख़ जमाल की दासी जो मादरे मोमिनान (धर्म-निष्ठ मुसलमानों की माता) कहलाती थीं, उनकी नमाज़ पढ़ने की चटाई, और डंडा जो शेख़ साहब को बाबा से मिला था, लेकर हाँसी से बाबा की सेवा में अजोधन पहुँचीं। अपने साथ शेख़ जमालुद्दीन के पुत्र मौलाना बुरहानुद्दीन को भी जिनकी अवस्था अधिक न थी लेती गईं । बाबा ने बुरहानुद्दीन का बड़ा आदर सम्मान किया और उन्हें दीक्षा प्रदान की और कुछ दिन तक अपने पास रक्खा । जब बुरहानुद्दीन बिदा होने लगे तो बाबा साहब ने ख़िलाफ़त नामा,[२] और नमाज़ पढ़ने की चटाई तथा डंडा जो शेख़ जमालुद्दीन को दिया था, बुरहानुद्दीन को प्रदान किया और कुछ समय तक शेख़ निज़ामुद्दीन औलिया के साथ रहने का आदेश दिया । मादरे-मोमिनान ने बाबा से हिन्दी भाषा में निवेदन किया "**ख़ोजा बुरहानुद्दीन बाला है**" ( यानी ख़ुर्द अस्त ) और फ़ारसी में कहा, "इस भारी बोझ को" न उठा सकेगा । बाबा साहब ने हिन्दी में उत्तर दिया, "मादरे मोमिनान । पूनों का चाँद भी बाला होता है ।" ( लेखक ने फ़ारसी अर्थ इस प्रकार दिया है ) चौदहवीं रात का चाँद प्रथम रात्रि में छोटा होता है, धीरे-धीरे पूर्ण होता है ।[३]

एक अन्य महत्वपूर्ण दृश्य बदायूँ में शेख़ निज़ामुद्दीन औलिया से सम्बन्धित है । जब शेख़ निज़ामुद्दीन औलिया ने बाल्यावस्था में मौलाना अलाउद्दीन के पास शिक्षा पूर्ण कर ली तो मौलाना ने आदेश दिया कि शेख़ साहब दस्तार बन्दी[४] का प्रबन्ध करें । उनके घर में

१. वह अधिकारी जो मस्जिद में ख़ुतबा पढ़ता था । ख़ुतबे में समकालीन बादशाह की प्रशंसा की जाती है ।

२. वह अधिकार-पत्र जिसके द्वारा सूफ़ी ख़लीफ़ा उत्तराधिकारी नियुक्त करते थे ।

३. **सियरुल औलिया**, पृ० १८०–१८३ ।

४. शिक्षा सफलता पूर्वक समाप्त करने के उपरान्त, गुरू शिष्य के सिर पर पगड़ी बँधवाता था । यह प्रथा उसी प्रकार है जिस तरह अँग्रेज़ी शिक्षा के बाद डिग्री मिलती है । अरबी-फ़ारसी मदरसों में अब भी पगड़ी बंधवाने (दस्तार बन्दी) की प्रथा है ।

धन न था। उनकी माता ने दो तीन दिन में पगड़ी के लिए कपड़ा बुनवाया और कुछ भोजन का प्रबन्ध किया। शेख़ साहब कपड़ा और भोजन लेकर मौलाना अलाउद्दीन के पास पहुँचे। मौलाना ने अली मौला नामक एक बहुत बड़े पवित्र एवं संत स्वभाव के महापुरुष को भी आंमत्रित किया। पहले भोजन हुआ, फिर मौलाना ने पगड़ी निकाली और उसे हाथ में लेकर शेख़ साहब से बांधने का आदेश दिया। शेख़ साहब पगड़ी बांधते जाते और बार-बार अपने गुरू के चरणों पर सिर रखते जाते थे। अली मौला ने यह देखकर हिन्दवी में कहा, **"अरे मौलाना, यह बड़ा होसे"** ( फ़ारसी में अर्थ ) "यानी , मौलाना यह व्यक्ति बड़ा महापुरुष होगा।" तदुपरान्त फ़ारसी में कहा "नेक बुज़ुर्ग ख़्वाहद शुद।" मौलाना अला-उद्दीन ने पूछा, "किस प्रकार आप, यह कहते हैं।" अली मौला ने उत्तर दिया, "मैं उसमें दो बातें पाता हूँ। उनमें एक यह है और उसे हिन्दवी में कहा, **"जो मुंडासा बांधे सो पायन पसरे"** अर्थात् (फ़ारसी में अर्थ) जो अपने सिर पर पगड़ी बांधता है वह किस के पाँव पर सिर रखता है ( दीनता प्रदर्शित करता है )। दूसरी बात यह है कि इसकी पगड़ी रेशम की नहीं अपितु सादी है।[1]

एक अन्य दृश्य दिल्ली का भी द्रष्टव्य है। यह शेख़ नसीरुद्दीन चिराग़े देहली की गोष्ठियों के विवरण से उद्धृत है। इसमें शेख़ नसीरुद्दीन मूसा पैग़म्बर के समय के एक मूर्ति-पूजक का विवरण देते हैं। यद्यपि जिस वातावरण से इस कहानी का सम्बन्ध है उसमें हिन्दी के प्रयोग का कोई प्रश्न नहीं उठता किन्तु शेख़ ने ये वाक्य केवल कहानी में पराकाष्ठा लाने के लिए कहलाये हैं। कहानी इस प्रकार है—

'बनी इस्राईल की क़ौम में हज़रत मूसा के समय में एक मूर्ति पूजक था। वह ४०० वर्ष से निरन्तर मूर्ति--पूजा कर रहा था और एक दिन भी पूजा न त्यागी थी और मूर्ति के चरणों से सिर न हटाया था। इन चारसौ वर्षों के बीच में एक दिन भी मूर्ति से कुछ भी नहीं माँगा था। एक दिन उसको ज्वर चढ़ आया। उसने मूर्ति के चरणों में सिर गिरा कर कहा, **"तू मेरा गुसाईं, तू मेरा कर्त्ता (कर्त्तार), मुझ इस तप तें छुड़ा।"** उसके वाक्य की फ़ारसी इस प्रकार है, "तू मेरा ख़ुदा है, तू मेरा परवर्दिगार है। मुझे इस ज्वर से मुक्ति दिला" शेख़ साहब ने ये शब्द हिन्दी में कहे थे। उन्हें उसी प्रकार लिखा गया है। मूर्ति से मूर्ति पूजक ने बड़ा आग्रह किया किन्तु पत्थर से क्या उत्तर मिलता ? कोई उत्तर न मिला। उसका ज्वर और बढ़ गया। अन्त में उसने उठकर मूर्ति के एक लात मारी और कहा—"कर्तार नहीं। (फ़ारसी में अर्थ) "तू परवर्दिगार नहीं।[2]"

**सियरूल औलिया** में ही बाब का एक 'दोहरा' भी संरक्षित है। यद्यपि उसका पूर्ण रूप से शुद्ध पाठ करना कठिन है किन्तु पूर्व प्रसंग को देखते हुए उसका पाठ कुछ इस प्रकार किया जा सकता है—

**कंत न होंहि तन कारू रे, नागां रहत मनाइ।**
**बिस कुन्डली मद्घन गिरि, हौरें लुहद कहाइ ॥**[3]

---

१. **ख़ैरुल मजालिस**, पृ० १९।

२. **वही**, पृ० १२१।

३. **सियरूल औलिया**, पृ० ३६७।

इसके अतिरिक्त **'हक़ायक़े हिन्दी'** के प्रसिद्ध लेखक शेख़ अब्दुल वाहिद बिलग्रामी ने अपने महत्वपूर्ण ग्रन्थ **'सबा सनाबिल'** में बाबा साहब के दो अन्य 'दोहरे' उद्धृत किये हैं और उनका फ़ारसी पद्यानुवाद स्वयं किया है। दोहों का पाठ इस प्रकार किया जा सकता है—

**टोपी लेंडी बावरे, देंडी खरी निलज्ज।**
**चूहा गड्ढ न मानवै, पिच्छे बंघते छज्ज॥**
**मुंडाँ मुंड मुंडाइयाँ, सिर मूंडें क्या होय।**
**कितने भीड़ाँ मूंडया, सुरग न लद्धं कोय॥**[1]

सिक्खों के धार्मिक ग्रन्थ **गुरू ग्रंथ साहब** में शेख़ फ़रीद के नाम से चार पद ( राग आसा और राग सूही में ) और एक सौ तीस श्लोक दिये गए हैं।[2] कुछ विद्वान् इन श्लोकों और पदों को बाबा साहब की रचना नहीं मानते। मैकालिफ़ के निकट यह शेख़ इब्राहीम की रचनाएँ हैं जिनका उपाधिनाम शेख़ फ़रीद था और जो बाबा साहब के वंशज थे।[3] प्रोफ़ेसर ख़लीक़ अहमद निज़ामी भी इनको बाबा द्वारा रचित मानना अनुचित समझते हैं। उनकी धारणा है कि इसमें संदेह नहीं किया जा सकता कि काव्य के प्रति बाबा की अभिरुचि थी और वे छंदबद्ध रचनाएँ प्रस्तुत करने की प्रतिभा भी रखते थे। साथ ही यह भी विवादास्पद नहीं कि वे स्थानीय बोलियों का प्रयोग, लोगों से बातचीत करने के लिए करते थे। किन्तु यदि ये 'श्लोक' बाबा साहब के होते तो शेख़ निज़ामुद्दीन औलिया और उनके उत्तराधिकारियों ने अवश्य ही उनका उल्लेख किया होता।[4] अन्त में प्रोफ़ेसर निज़ामी ने यह निश्चय किया है कि इस प्रसंग को अन्तः साक्ष्य के प्रकाश में सुलझाना ही उचित है। वे गुरू ग्रंथ साहब के अनेक श्लोकों में बाबा साहब की शिक्षाओं तथा कुछ प्रायश्चित सम्बन्धी घटनाओं की झलक भी पाते हैं।[5]

प्रोफ़ेसर निज़ामी का उक्त तर्क विशेष सशक्त नहीं जान पड़ता। कारण यह है कि नकारात्मक प्रमाण को इतिहास में अधिक महत्व नहीं दिया जा सकता। शेख़ निज़ामुद्दीन औलिया की गोष्ठियाँ दिल्ली के वातावरण से सम्बन्धित हैं। वहाँ फ़ारसी का ही अधिक प्रयोग होता था, अतः शेख़ निज़ामुद्दीन औलिया का इस विषय में मौन रहना कोई आश्चर्य की बात नहीं। **गुरू ग्रंथ साहब** में जिन भक्त जनों की रचनाएँ संगृहीत हैं उनका समय ईसा की १२ वीं शताब्दी के मध्य से लेकर १६ वीं शताब्दी के मध्य तक का है। ऐसी स्थिति में बाबा साहब जो अपने समय के प्रतिष्ठित एवं लोकप्रिय संत थे, की रचनाओं को इस श्रेष्ठ उपास्य ग्रन्थ में संगृहीत किया जाना कुछ असंगत नहीं प्रतीत होता। यदि **गुरू**

---

१. **सबा सनाबिल**, पृ० ५८

२. **'गुरू ग्रंथ साहब'**, हिन्दी, द्वितीय संचय, १९५१ ई०, पृ० ७१४ तथा १३७७-१३८४।

३. Macauliffe. M. A., **The SiKh Religion**, Vol. VI (At The Clarendon Press 1909), PP. 356-357.

४. Nizami, K. A.: **The life and Times of Shaikh Fariduddin Ganj Shaker** (1955, Aligarh), P. 121.

५. **वही**, पृ० १२२।

**ग्रंथ साहब** में गुरू नानक के समसामयिक कवियों की ही रचनाएँ संकलित होतीं तो प्रोफ़ेसर निज़ामी की मान्यता की पुष्टि हो सकती थी। फिरभी निश्चय पूर्वक यह नहीं कहा जा सकता कि ये सब के सब श्लोक बाबा साहब के ही हैं। बहुत सम्भव है कि इनमें से कुछ श्लोक बाबा साहब के हों और कुछ उनके नाम पर जोड़ दिये गये हों।

**सबा सनाबिल** के लेखक शेख़ अब्दुल वाहिद बिलग्रामी हिन्दी के एक अच्छे कवि थे। "**बिलग्राम के मुसलमान हिन्दी कवि**" नामक ग्रन्थ में उनकी कुछ हिन्दी रचनाएँ उद्धृत की गई हैं।[1] संस्कृत भाषा का भी उन्हें पर्याप्त ज्ञान था। **सबा सनाबिल** की रचना उन्होंने १५६१ ई० में की। अतः शेख़ वाहिद द्वारा उद्धृत रचनाएं तो निश्चय ही बाबा साहब की हैं, यह प्रोफ़ेसर निज़ामी को भी स्वीकार्य है।

इस प्रसंग में डा० अब्दुल हक़ ने अपनी पुस्तक "**उर्दू की इब्तदाई नश्वोनुमा में सूफ़ियाए कराम का काम**" में शेख़ फ़रीद के नाम से जो रचनाएँ उद्धृत की हैं उन पर संक्षेप में विचार कर लेना अपेक्षित प्रतीत होता है। वे लिखते हैं—"**जमआते शाही** में जो हज़रत शाह आलम के मलफ़ूज़ात का मजमूआ है हज़रत शकरगंज का यह मंज़ूम क़ौल नक़ल किया जाता है—

**असा केरी यही सुरीत। जाऊं नाय कि जाऊं मसीत॥**

इसके अलावा हज़रत की बाज़ नज़्में भी मिलती हैं। चुनांचे एक पुरानी बयाज़ में मुझे यह नज़्म दस्तियाब हुई—

**तन धोने से दिल जो होता पोक। पेशरू असफ़िया के होते ग़ोक॥**
**रीश सबलत से गर बड़े होते। बोकड़वां से न कोई बड़े होते॥**
**खाक लाने से गर ख़ुदा पायें। गाय बैलां भी वासलां हो जायें॥**
**गोशगीरी में गर ख़ुदा मिलता। गोश जोयां न कोई बासिल था॥**

**इश्क़ का रूमूज़ न्यारा है।**
**जुज़ पीर के न कोई चारा है**[2] **॥**"

किन्तु उपर्युक्त रचनाओं को बाबा साहब की मान लेने में पर्याप्त आपत्ति है। इनकी भाषा **सियरूल औलिया और सबा सनाबिल** में उपलब्ध बाबा की रचनाओं की भाषा से सर्वथा भिन्न है और बहुत बाद की प्रतीत होती है। यह भी संभव है कि उक्त रचनाएँ शेख़ इब्राहीम फ़रीद की हों जो गुरू नानक के समकालीन थे। प्रोफ़ेसर निज़ामी ने भी इनको प्रामाणिक नहीं माना है।[3]

शेख़ निज़ामुद्दीन औलिया के प्रिय शिष्य अमीर ख़ुसरो, जिनका जन्म पटियाली (ज़िला एटा, उत्तर प्रदेश) में हुआ था हिन्दवी के बड़े रसिया थे। उन्होंने रेख़ता नामक

---

१. डा० शैलेश ज़ैदी, **बिलग्राम के मुसलमान हिन्दी कवि** (ना० प्र० सभा काशी), पृ० १७।

२. मौलवी अब्दुल हक़, **उर्दू की इब्तदाई नश्वोनुमा में सूफ़ियाए-कराम का काम** (अंजुमन तरक़्क़ीए उर्दू-हिन्द, अलीगढ़), पृ० ११-१२।

३. Nizami, K. A. : **The Life and Times of Shaikh Fariduddin Ganj Shaker**, P. 121.

छन्द या गीत की एक नई शैली का आविष्कार किया इसमें फ़ारसी और हिन्दी मिसरे ताल और राग के अनुसार होते थे। अमीर ख़ुसरो के अनेक फुटकर हिन्दी पद प्रसिद्ध हैं। निम्नांकित दोहा उन्होंने शेख़ निज़ामुद्दीन औलिया के मक़बरे पर पहुँच कर पढ़ा था—

**गोरी सोवे सेज पर, मुख पर डारे केस।**
**चल ख़ुसरो घर आपने, रैन भई चहुँ देस॥**

'समा' में हिन्दवी गीतों का प्रयोग १३वीं सदी से ही प्रारम्भ हो गया था। शेख़ अहमद नहरवानी जो उस 'समा' में जिसके बाद शेख़ क़ुतुबुद्दीन बख़्तियार काकी का निधन हुआ, उपस्थित थे, बड़े मधुर स्वर में हिन्दवी गीत गाया करते थे। धीरे-धीरे सूफ़ियों को 'समा' में फ़ारसी की अपेक्षा हिन्दवी से मन को अधिक शांति मिलने लगी। शेख़ नसीरुद्दीन महमूद चिराग़ देहलवी के मुख्य चेले ख़्वाजा सैयिद मुहम्मद हुसेनी गेसू दराज़ (मृत्यु १४२२ ई०) से जिन्हें दक्षिण भारत में अत्यधिक मान्यता प्राप्त हुई, किसी ने इसका कारण पूछा। ख़्वाजा साहब ने उत्तर दिया, "प्रत्येक भाषा की अपनी पृथक् विशेषता होती है, जो किसी दूसरी भाषा में नहीं पायी जाती। हिन्दवी बड़ी कोमल एवं ललित भाषा है। इसमें खोलकर बात कही जा सकती है। इसका संगीत बड़ा कोमल एवं ललित होता है। यह हृदय को अत्यधिक प्रभावित करता है। इसमें मनुष्य की दीनता, नम्रता तथा दोषों की ओर संकेत होता है। इसी कारण आवश्यकतावश इस ओर अधिक आकर्षण हुआ।[१]

मुल्ला दाऊद के **चन्दायन** ने हिन्दी सूफ़ी काव्य को तो उन्नति दी ही, साथ ही मुसलमानों में हिन्दवी के प्रति भी अत्यधिक रुचि उत्पन्न करदी। इसका मुख्य कारण मुल्ला दाऊद की प्रतिभा है। मुल्ला दाऊद शेख़ नसीरुद्दीन चिराग़े देहली के भागिनेय एवं ख़लीफ़ा शेख़ ज़ैनुद्दीन के मुरीद थे[२]। उन्होंने अपने गुरु की स्तुति **चन्दायन** में की है।[३] सूफ़ियों में तो **चन्दायन** अत्यधिक प्रसिद्ध थी ही, मस्जिदों में भी इसके पद्य पढ़े जाने लगे। अकबर के राज्यकाल के एक मुख्य इतिहासकार एवं अकबर के घोर विरोधी मुल्ला अब्दुल क़ादिर बदायूंनी '**मुनतख़बुत्तवारीख़**' में, जिसकी रचना उन्होंने अकबर के राज्यकाल के अन्त में की, लिखते हैं—

"७७२ हि०/१३७०-७१ ई० में ख़ानेजहाँ वज़ीर का निधन हो गया। उसके पुत्र जौना शाह को उसके पिता की उपाधि प्रदान हुई। मौलाना दाऊद ने '**चन्दायन**' नामक हिन्दवी भाषा की मसनवी उसे समर्पित की। इसमें लोरक और चन्दा नामक प्रेमी और प्रेमिका की प्रेम कथा का उल्लेख है। वास्तव में यह मादन भाव से अत्यधिक परिपूर्ण है। यह इतनी अधिक प्रसिद्ध है कि इस प्रदेश में इसके परिचय की आवश्यकता नहीं। दिल्ली में मख़दूम शेख़ तक़ीउद्दीन वाइज़रब्बानी (ईश्वर के प्रति निष्ठावान भाषणकर्त्ता) उसके पद्य विभिन्न प्रसंगों में मिम्बर (मस्जिद के मंच) से पढ़ते थे। अब उनके समकालीनों ने

---

१. **जवामेउलकिलम** (उस्मानगंज १३३७–३८ ई०), पृ० १७२–७३।

२. **अख़बारुल अख़ियार**, पृ० १५२।

३. **सेष जैनदी हौं (हां) पथिलावा। धरम पंथु जिह (हि) पापु गँवावा॥**
(डॉ० माताप्रसाद गुप्त संपादित '**चाँदायन**' स्तुति खंड/६।)

इस मसनवी को इस प्रकार महत्व देने का उनसे कारण पूछा तो उन्होंने उत्तर दिया कि इसमें आध्यात्मिक तथ्यों का उल्लेख है और जिन लोगों ने अलौकिक रहस्यों का आस्वादन किया है, वे इससे अत्यधिक प्रभावित होते हैं। इसमें दैवी प्रेम उत्तेजित होता है और इस पुस्तक का क़ुरआन की आयतों से सामंजस्य भी होता है।[1]

मुल्ला अब्दुल क़ादिर बदायूनी के समय में भी हिन्दी के मधुर गायकों के बीच **चंदायन** को लोकप्रियता प्राप्त थी। शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस गंगोही ने अपने दो पत्रों ( मकतूबात ) में, जिनमें एक शेख़ जलाल थानेसरी के नाम है और दूसरा शाह मुहम्मद के नाम है, **चंदायन** से एक-एक उद्धरण दिये हैं।[2] **लताएफ़े क़ुद्दूसी** में यह भी संकेत मिलता है कि शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस ने **चंदायन** का फ़ारसी पद्यानुवाद भी किया था।[3] चंदायन की रचना मौलाना दाऊद ने ७८१ हि० ( १३७९-८० ई० ) में की थी। उसकी अपूर्व लोकप्रियता के कारण हिन्दी में कुतुबन, मंझन, जायसी आदि अनेक श्रेष्ठ कवि उत्पन्न हुए और प्रेमाख्यानक काव्यों की एक स्वस्थ परंपरा का स्थापन हो गया। १५वीं शती के उत्तरार्द्ध तथा १६वीं शती ईस्वी में अनेक शत्तारी कवियों ने अल्लाह के इश्क़ को व्यक्त करने का माध्यम हिन्दी काव्य को ही बनाया। इस प्रकार की अधिकांश रचनाएँ अभी उपलब्ध नहीं हो सकी हैं।

शेख़ अब्दुल हक़ मुहद्दिस देहलवी ने एक स्थल पर लिखा है कि उनके चाचा शेख़ रिज़क़ुल्लाह मुश्ताक़ी ( १४९१-१५८१ ई० ) हिन्दी में काव्य रचना करते थे। उनका उपनाम 'राजन' था। उनके दो काव्य ग्रंथ **पैमाना** एवं **ज्योति निरंजन** थे जिन्हें विशेष लोकप्रियता प्राप्त थी।[4]

फ़िरदौसी सिल्सिले के प्रसिद्ध सूफ़ी शेख़ शरफ़ुद्दीन अहमद बिन यहया मनयरी ( मृत्यु १३८०-८१ ई० ) का कार्य-क्षेत्र बिहार था। हिन्दी के बिना उनका काम चलना संभव नहीं था। उनके शिष्य शम्स मुज़फ़्फ़र बलख़ी के पत्रों का संग्रह, आलमगंज पटना के शाह तक़ी हसन बलख़ी के पास अब भी संरक्षित हैं। इन पत्रों में अनेक हिन्दी दोहे यत्र-तत्र मिल जाते हैं।

शेख़ अब्दुल वाहिद ( सूफ़ी ) बिलग्रामी ने १५६६ ई० में **हक़ायक़े हिन्दी** की रचना

१. मुल्ला अब्दुल क़ादिर बदायूनी : **मुन्तख़बुत्तवारीख़**, भाग १, (कलकत्ता १८६५-६९), पृ० २५०।

२. **मकतूबाते शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस गंगोही** ( अलीगढ़ विश्वविद्यालय की हस्तलिखित प्रति ) पत्र संख्या १०३, पृ० ३१९, शेख़ जलाल थानेसरी के नाम। हिन्दी पाठ इस प्रकार है—

**बिनु करिया मोरि डोलइ नावा।**

**नयन कथार ? कंथ नहि आवा॥**

डॉ० माता प्रसाद गुप्त ने द्वितीय चरण का पाठ—'**नीगुन गारा (करिया) कंत न आवा**' किया है। (**चांदायन**, पृ० ५०, कडवडक ५३)।

**मकतूबाते क़ुद्दूसिया** (देहली, १८७० ई०, पत्रांक १३०, पृ० २५५) में शाह मुहम्मद के नाम पत्र का हिन्दी उद्धरण इस प्रकार है—

**'उटउ' बीर जउ उटवइ पारसि। सुरघ पंथ जउ चढ़त संभारसि॥**

डॉ० माता प्रसाद गुप्त ने **सुरघ** के स्थान पर **सरग** पाठ किया है (**चांदायन**, पृ० १८०, कडवडक १८५)।

३. **लताएफ़े क़ुद्दूसी**, पृ० ९९–१००।

४. **अख़बारुल अख़्यार**, पृ० १७४।

करके यह बताया है कि हिन्दी के विष्णुपद एवं ध्रुवपद इत्यादि जो सूफ़ियों के 'समा' (कीर्तन) में भावावेश उत्पन्न कर देते हैं, उनका अर्थ बहुत ही गूढ़ होता है।[1] शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस गंगोही का **रुश्दनामा** इब्ने अरबी के 'तौहीदे वुजूदी' तथा अन्य सूफ़ी विचारधाराओं का नाथ पंथी प्रवृत्तियों के साथ अपूर्व समन्वय प्रस्तुत करता है और इस दिशा की एक महत्वपूर्ण कड़ी है।

## ३

# शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस का जीवन-वृत्त

शेख़ नसीरुद्दीन महमूद चिराग़े-देहली के निधन के पश्चात् दिल्ली में कोई ऐसा महान् चिश्ती सूफ़ी शेष नहीं रहा जो सिल्सिले को केन्द्रित रूप से व्यवस्थित रख सकता। १३३९ ई० में तैमूर के आक्रमण के उपरान्त दिल्ली का राजनैतिक वैभव भी समाप्त हो गया। १५वीं शताब्दी ई० में बंगाल से गुजरात और सिन्ध एवं कश्मीर से दक्षिण तक प्रान्तीय राज्यों को उन्नति प्राप्त हुई। इसी युग में चिश्तियों की प्रान्तीय ख़ानक़ाहों की भी समृद्धि हुई। इन ख़ानक़ाहों के सूफ़ियों को स्थानीय जनता एवं तात्कालिक स्थानीय समस्याओं से गहरी सहानुभूति थी। इनके नेतृत्व में स्थानीय भाषाओं को लोकप्रियता प्राप्त हुई और उनके प्रयोग में अधिक से अधिक लोग रुचि लेने लगे। शेख़ नसीरुद्दीन चिराग़े-देहली के मुख्य शिष्य सैयिद मुहम्मद बिन सैयिद यूसुफ़ हुसैनी, जो मुहम्मद हुसैनी 'गेसूदराज़' (लम्बे केशों वाले) अथवा 'ख़्वाजा बन्दानवाज़ गेसूदराज़' (१३२०-१४२२ ई०) के नाम से विख्यात हैं, उच्च-कोटि के विद्वान् थे। फ़ारसी भाषा में इन्होंने ऐसे अनेक ग्रन्थों की रचना की जो १४ वीं शताब्दी के सूफ़ी आन्दोलन को समझने में विशेष उपयोगी सिद्ध होते हैं। **मेराजुल आशिक़ीन** इनकी एक ऐसी उल्लेख्य कृति है जो आकार की दृष्टि से संक्षिप्त होते हुए भी सूफ़ी सिद्धान्तों की स्पष्ट व्याख्या करने में समर्थ है। सैयिद मुहम्मद अशरफ़ जहाँगीर सिमनानी ने भी इस दिशा में स्वस्थ प्रयास किये। शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस गंगोही कृत **रुश्दनामा** इसी परम्परा का एक ग्रंथ है जिसे शेख़ साहब के समन्वयात्मक दृष्टिकोण तथा मौलिक चिंतन का परिणाम कहा जा सकता है।

शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस गंगोही चिश्ती सिल्सिले की साबिरया शाखा में मुरीद थे। इस शाखा की स्थापना कलियर के शेख़ अलाउद्दीन अली बिन अहमद साबिर (मृत्यु १२९१ ई०) ने की थी। मुहम्मद हाशिम बदख़्शानी ने '**जुब्दतुल मक़ामात**' में चिश्ती सिल्सिले का एक ख़िलाफ़तनामा[2] दिया है जो मुजद्दिद अल्फ़े सानी शेख़ अहमद सरहिन्दी के पिता शेख़ अब्दुल अहद फ़ारूक़ी काबुली (मृत्यु १५९९ ई०) को चिश्ती सिल्सिले में दीक्षा पाने के बाद प्राप्त हुआ था। इससे शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस गंगोही के चिश्ती सिल्सिले में दीक्षा पाने का क्रम इस प्रकार स्थापित होता है।

---

१. रिज़वी, सै० अ० अ०, (संपादक) **हक़ायक़े हिन्दी** (काशी, संवत् २०१४)।

२. ख़लीफ़ा नियुक्त करने के समय दिया जाने वाला प्रमाण-पत्र।

ख़्वाजा मुईनुद्दीन सिज्ज़ी
|
ख़्वाजा क़ुतुबुद्दीन ब़ख़्तियार
|
शेख़ फ़रीदुद्दीन मसऊद अजोधनी
|
शेख़ अलाउद्दीन अली अहमद साबिर
|
शेख़ शम्सुद्दीन तुर्क पानी पती
|
शेख़ जलाल पानीपती
|
शेख़ अहमद अब्दुल हक़
|
शेख़ मुहम्मद आरिफ़
|
**शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस**[1]

उपर्युक्त "खिलाफ़त नामे" में शेख़ मुहम्मद आरिफ़ से शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस को दीक्षित दिखाया गया है किन्तु शुद्ध क्रम इस प्रकार है—

शेख़ अहमद अब्दुल हक़
|
शेख़ आरिफ़ (पुत्र)
|
शेख़ मुहम्मद (पुत्र)
|
**शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस**[2]

यद्यपि शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस एवं शेख़ अहमद अब्दुल हक़ के बीच में दो अन्य सूफ़ी आ जाते हैं किन्तु शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस, शेख़ अहमद अब्दुल हक़ पर जान देते थे। शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस ने शेख़ अहमद अब्दुल हक़ (मृत्यु १४३४ ई०) के दर्शन भी न किये थे किन्तु अपने आप को उनकी आत्मा से दीक्षित समझते थे। **अनवारूल उयून** नामक पुस्तक में शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस गंगोही ने शेख़ अहमद अब्दुल हक़ के जीवन की कुछ घटनाओं का उल्लेख किया है। इसके अध्ययन से पता चलता है कि शेख़ अहमद अब्दुल हक़ बड़े उदार सूफ़ी थे और स्थानीय हिन्दू और मुसलमान दोनों ही आपके भक्त थे।

शेख़ अहमद अब्दुल हक़ तथा उनके सिल्सिले के सूफ़ियों का उल्लेख करने के पूर्व सूफ़ियों की एक अन्य प्रथा की चर्चा अपेक्षित जान पड़ती है, जिसका प्रचलन १४वीं शती के मध्य से होने लगा था। इसका मुख्य कारण सूफ़ियों की केन्द्रीय सत्ता का विघटन था। शेख़ बहाउद्दीन ज़करिया कहा करते थे कि प्रत्येक द्वार पर मस्तक नत करने से क्या लाभ,

१. **ज़ुब्दतुल मुक़ामात** (लखनऊ १८८५ ई०), पृ० ६४।

२. **अख़बारुल अख़ियार**, पृ० १९२, २२१, **लताएफ़े क़ुद्दूसी**, पृ० २९।

एक द्वार को पकड़ लो और दृढ़तापूर्वक पकड़े रहो।[1] किन्तु शेख़ रुक्नुद्दीन के अनुसार सुहरवर्दी सिल्सिले के उत्कृष्ट सूफ़ी 'मख़दूम जहाँनियाँ सैयिद जलाल बुख़ारी को चिश्तिया सिल्सिले में शेख नसीरुउद्दीन चिराग़े-देहली ने ख़लीफ़ा (आध्यात्मिक उत्तराधिकारी) बना दिया था। शेख़ रुक्नुद्दीन ने अपने पिता को चिश्ती सिल्सिले में शेख़ नसीरुद्दीन चिराग़े-देहली के और सुहरवर्दी सिल्सिले में मख़दूम जहानियाँ के शिष्यों का आध्यात्मिक उत्तराधिकारी बताया है। शेख़ नसीरुद्दीन चिराग़े-देहली के शिष्यों से दीक्षा का क्रम दो प्रकार से है—

(१)

शेख़ नसीरुद्दीन महमूद चिराग़े-देहली
↓
शेख़ सद्रुद्दीन अहमद बिन शहाब
↓
शेख़ फ़तहुल्लाह
↓
शेख़ दर्वेश बिन शेख़ क़ासिम अवधी
↓
**शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस गंगोही**

(२)

शेख़ नसीरुद्दीन चिराग़े देहली
↓
सैयिद मुहम्मद गेसूदराज़
↓
शेख़ अलाउद्दीन
↓
शेख़ सद्रुद्दीन
↓
शेख़ बिन हकीम अवधी
↓
**शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस गंगोही**

सुहरवर्दी सिल्सिले में दीक्षा का क्रम इस प्रकार है—

शेख़ शहाबुद्दीन सुहरवर्दी
↓
शेख़ बहाउद्दीन ज़करिया
↓
शेख़ सद्रुद्दीन
↓
शेख़ रुक्नुद्दीन अबुल फ़तह
↓

---

१. फ़वाएदुल फ़ुआद, पृ० ३२-३३।




शेख़ दर्वेश बिन शेख़ क़ासिम अवधी को चिश्ती तथा सुहरवर्दी दोनों सिल्सिलों में दीक्षा प्राप्त थी। फलस्वरूप शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस शेख़ दर्वेश द्वारा ख़लीफ़ा स्वीकार किये जाने पर दोनों ही सिल्सिलों से सम्बद्ध माने जाने लगे। शेख़ रुक्नुद्दीन ने लिखा है कि सैयिद जलाल बुख़ारी को अन्य समस्त सिल्सिलों में दीक्षा प्राप्त थी। इसी कारण वे मख़्दूम जहाँ-नियाँ ( संसार भर के स्वामी ) कहलाते थे। सैयिद बुख़ारी की ख़लीफ़ा परम्परा में आजाने के कारण शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस का महत्व बढ़ाने के लिए उनके पुत्र एवं शिष्य शेख़ साहब को अन्य सिल्सिलों की शिक्षा-दीक्षा देने के अधिकार की चर्चा गर्व पूर्वक करते थे किन्तु शेख़ अब्दुल क़ूद्दूस को केवल शेख़ अहमद अब्दुल हक़ पर तथा उन परम्पराओं पर गर्व था जो शेख़ फ़रीदुद्दीन गंज शकर की शिक्षा-दीक्षा से सम्बन्धित थीं।

शेख़ अहमद अब्दुल हक़ ने बाल्यावस्था दिल्ली में व्यतीत की। आपके भाई शेख़ तक़ीउद्दीन जो कुछ पढ़ाते थे, आप उस ओर ध्यान न देते थे और मारिफ़त की शिक्षा की माँग किया करते थे। शेख़ तक़ीउद्दीन आप को आलिमों के पास ले गये। आलिमों ने **मीज़ानुस्सर्फ़** नामक व्याकरण की पुस्तक जो अरबी की शिक्षा प्राप्त करने वालों को प्रारम्भ में पढ़ाई जाती है, लाकर रख दी और "ज़रब" (मारा) के रूप समझाने का प्रयत्न करने लगे। शेख़ अहमद ने कहा कि ईश्वर के मार्ग में मारना और मारा ख़ास और आम के लिए उत्कर्ष का साधन है, बदला लेने का नहीं। तदुपरान्त मारिफ़त की शिक्षा प्राप्त करने की माँग करने लगे। फिर आवेश में आकर निम्नांकित फ़ारसी शेर पढ़ा।

ऐ आलिमो। तुमने अपना जीवन तो "**मीज़ान**" पढ़ने में समाप्त कर दिया क्या अब तुम क़यामत के दिन (आध्यात्म) का स्वाद पाओगे।

आलिम लोग तथा अन्य लोग बड़े प्रभावित हुए और आप को शिक्षा देने के विचार त्याग दिए।

कुछ समय तक शेख़ साहब पहुँचे हुए पीर की खोज में इधर-उधर भ्रमण करते रहे। फिर पानीपत पहुँच कर शेख़ जलालुद्दीन से दीक्षा ली और कुछ समय तक अपने पीर की ख़ानक़ाह में इबादत एवं तपस्या करते रहे। अल्लाह के अतिरिक्त किसी वस्तु यहाँ तक कि भोजन की ओर भी ध्यान न देते थे। भोजन के विषय में उन्हें सदैव यह चिन्ता रहती थी कि कौन-सी चीज़ 'शरीअत' की दृष्टि से शुद्ध और कौन-सी अशुद्ध है। कुछ समयोपरान्त आपके गुरू शेख़ जलालुद्दीन ने निम्नांकित उपदेश देकर संतुष्ट कर दिया—

---

१. **लताएफ़े क़ुद्दूसी**, पृ० २९–३०।

"ऐ अब्दुल हक़ ! ईश्वर (खुदा) पवित्र है और शुद्ध को और भी शुद्ध बनाता है। शुद्ध और अशुद्ध से सर्वदा सुरक्षित रखता है। तू पवित्र खुदा की ओर ध्यान देकर और उस पर आश्रय रख कर पवित्र रह। अपने आप को और अपनी आध्यात्मिक अवस्थाओं को अशुद्ध से सुरक्षित रख। पवित्र के अतिरिक्त किसी ओर दृष्टिपात मत कर। ऐसी अवस्था में तुझे ज्ञात हो जायगा कि लोक परलोक में पवित्र ईश्वर के अतिरिक्त कुछ नहीं है और न होगा।[१]

पानीपत से शेख़ अहमद अब्दुल हक़ सुनाम पहुँचे। उसी समय (१३९९ ई०) तैमूर का आक्रमण हो गया। सुनाम और दिल्ली उजड़ गये। शेख़ साहब वहाँ से बदायूँ होते हुए पंडवा पहुँचे। वहाँ वे शेख़ नूर क़ुतुब आलम[२] की सेवा में उपस्थित होते रहते थे। पंडवा में आपका निवास एक कोतवाल के घर पर था। बंगाल में क़लन्दरों को अत्यधिक मान्यता प्राप्त हो गई थी। सूफ़ियों और क़लन्दरों का संघर्ष वहाँ भी चलता रहता था।[३] निम्नांकित घटना जिसका शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस ने **"अनवारूल उयून"** में उल्लेख किया है, तत्कालीन संघर्ष को बड़े सुन्दर रूप में व्यक्त करती है—

"एक रात को नगर का बादशाह दरिद्रों के वस्त्र धारण करके क़लन्दरों के निवास स्थान पर पहुँचा। वे भोजन करने जा रहे थे। उन्होंने बादशाह को वहाँ से भाग जाने का आदेश दिया। बादशाह ने कहा, "मैं तुम लोगों से कुछ माँगता नहीं। बैठा हूँ, बैठा रहने

१. **अलदुर्रुल मकनून, अनवारुल उयून** का उर्दू अनुवाद, (दिल्ली १८९३–९४ ई०), पृ० १०–१३।

२. शेख़ नूर क़ुतुब आलम (मृत्यु १४१० ई०) बंगाल की चिश्ती ख़ानक़ाह के मुख्य सूफ़ी थे। बंगाल की ख़ानक़ाह के संस्थापक शेख़ सिराजुद्दीन उस्मान थे। जो अख़ी सिराज कहलाते थे। वे शेख़ निज़ामुद्दीन औलिया के बड़े प्रतिष्ठित ख़लीफ़ा थे। वे पढ़े-लिखे न थे किन्तु शेख़ निज़ामुद्दीन औलिया के एक मुरीद शेख़ फ़ख़ुद्दीन ज़र्रादी ने छः माह में उन्हें अच्छी ख़ासी शिक्षा दे दी। शेख़ निज़ामुद्दीन औलिया के निधन के उपरान्त भी शिक्षा प्राप्त करते रहे। तदुपरान्त गौड़ पहुँचे। पीर ने जो वस्त्र प्रदान किये थे उनमें से कुछ को दफ़न कर दिया और वसीअत की कि मुझे इन्हीं वस्त्रों की क़ब्र के पाईंती दफ़न किया जाय। आपके कारण गौड़ में चिश्ती सिल्सिले को काफ़ी प्रसिद्धि प्राप्त हुई। (**अख़बारूल अख़ियार**), पृ० ८६-८७।

शेख़ सिराजुद्दीन के ख़लीफ़ा शेख़ अलाउल हक़ बिन असअद लाहौरी को भी बंगाल में बड़ा यश प्राप्त हुआ। प्रारम्भ में बंगाल के शासन में उन्हें अत्यधिक अधिकार प्राप्त था। किन्तु बाद में सब कुछ त्याग कर शेख़ निज़ामुद्दीन औलिया के मुरीद हुए और अख़ी सिराज से पहले बंगाल पहुँचे, किन्तु अख़ी सिराज के बंगाल पहुँचने के बाद वे अख़ी सिराज के मुरीद हो गये। अख़ी सिराज प्रायः यात्रा करते रहते थे। उनके सेवक शेख़ के भोजन का गरम पतीला शेख़ अलाउल हक़ के सिर पर रख देते थे, और वे उसे सहर्ष उठाकर ले जाते थे यहाँ तक कि उनके सिर के बाल भी जल गये थे। उनकी ख़ानक़ाह में अत्यधिक धन व्यय होता था। बादशाह ने सोचा कि शेख़ को यह धन अपने पिता से जो वज़ीर थे, प्राप्त होता होगा। अतः उन्हें सुनार गांव चले जाने का आदेश दे दिया। शेख़ वहाँ दो वर्ष रहे और पहले से भी अधिक ख़र्च करने का आदेश दे दिया। आपका निधन १३९७–९८ ई० में हुआ। (**अख़बारुल अख़ियार**), पृ० १४३।

आपके पुत्र एवं ख़लीफ़ा शेख़ नूर क़ुतुबे आलम (निधन १४१०–११ ई०) को भी बंगाल में अत्यधिक यश प्राप्त हुआ। आपके पत्रों का संकलन भी हुआ। इन से बंगाल की चिश्ती प्रथा पर महत्वपूर्ण प्रकाश पड़ता है। आपका मक़बरा पंडवा में है। (**अख़बारूल अख़ियार**), पृ० १५२-१५४।

३. **अख़बारुल अख़ियार**, पृ० १४३।

दो ।" किन्तु क़लन्दरों ने बादशाह को वहाँ से भगा दिया । बादशाह योगियों के अड्डे पर पहुँचा । वहाँ भी भोजन तैयार था । उन लोगों ने बादशाह को भी भोजन दिया । बादशाह ने कहा, "भाइयो ! मैं यात्री हूँ । तुमने अपने भोजन में से मेरे लिये क्यों भोजन निकाला ?" योगियों ने कहा, "हमारी प्रथा यही है । यदि कुत्ता भी उपस्थित हो तो उसके लिए भी भोजन निकालते हैं । तुम तो मनुष्य हो ।" जब बादशाह अपने महल में वापस आया तो उसने अपने नगर से क़लन्दरों और दर्वेशों को निकल जाने का आदेश दे दिया । नगर भर के फ़क़ीर पकड़े जाने लगे और नाव पर बिठलाकर उन्हें किसी अन्य स्थान पर भेजने की व्यवस्था की जाने लगी । जब यह सूचना शेख़ अहमद को मिली तो एक दीवाने को जो उनके साथ रहता था लेकर वे बादशाह के महल पर पहुँच गये किन्तु आप से किसी ने कुछ न कहा । आपने कहा बादशाह क़लन्दरों और दर्वेशों को नहीं भगाता, केवल अज्ञानियों को निकालता है ।[1]

पंडवा से १४१०-११ ई० के पूर्व वे अवध और अवध से रुदौली (बाराबंकी ज़िले में, लखनऊ के पूर्व) पहुँचे । रुदौली जौनपुर के शरक़ी सुल्तानों के अधीन था और सुल्तान इब्राहीम शाह शरक़ी ( १४०२-१४४० ई० ) राज्य कर रहा था । उसने आपकी परीक्षा लेने के लिये एक फ़रमान लिखकर क़ाज़ी रज़ी के हाथ आपकी सेवा में भेजा । क़ाज़ी रज़ी ने शेख़ साहब की सेवा में उपस्थित होकर विनम्रता पूर्वक बातचीत प्रारम्भ की और कहा कि आजकल सुल्तान की आपके प्रति बड़ी कृपा है । शेख़ साहब ने पूछा कि सुल्तान ने मुझ पर क्या कृपा की है ? क़ाज़ी ने उत्तर दिया कि सुल्तान ने आपके बेटों के लिए चार गाँव और हज़ार बीघा ज़मीन इसी गाँव के पास प्रदान की है और यह कहते हुए बग़ल से फ़रमान निकाल कर और जो नक़दी थी सामने रख दी । क़ाज़ी ने आग्रह किया कि आप इन गाँवों को मेरे निवेदन पर स्वीकार कर लें, किन्तु आपने स्वीकार नहीं किया और बोले कि फ़क़ीरों की सन्तान धन दौलत की अपेक्षा नहीं रखती । ईश्वर फ़क़ीरी और निर्धनता को प्रिय रखता है । इस घटना से प्रभावित होकर बख़्तियार उनका मुरीद हो गया । जब रात्रि हुई तो आपने हिन्दवी भाषा में यह दोहा पढ़ा[2]—

**कुआँ होय तो पाटौं, समुन्द के पाटन जाय ।**
**पाला होय तो बिरजौं, झील के बिरजन जाय ।।**[3]

आपका कथन है कि ख़ुदा की ज़ात का न तो कोई नाम है और न पता । जो नाम भी उसे दिये जाते हैं उनमें "हक़" से उत्तम कोई नाम नहीं । "हक़' का अर्थ यह है कि समस्त वाक्य "कमाल" के योग्य हो । अल्लाह की सिफ़त समस्त सिफ़ाते-कमालिया ( निपुणता के गुणों ) से सुशोभित है, अतः "हक़" का प्रयोग अन्य नामों से उत्तम है । शेख़ एवं उनकी ख़ानक़ाह के निवासी हर समय 'पासे अनफ़ास' (प्राणायाम) करते थे और क्षण भर को भी

१. **दुर्रुल मकनून**, पृ० १५-१६ ।
२. **अनवारुल उयून**, (अब्दुस्सलाम संग्रहालय, फ़ारसी तसव्वुफ़ ६१२/७ अलीगढ़ विश्वविद्यालय) हस्तलिखित, पृ० ३७ ।
३. **दुर्रुलमकनून**, पृ० १६-२० । यह पाठ अलीगढ़ की **अनवारुल उयून** की पाण्डुलिपि के आधार पर किया गया है ।

ईश्वर के स्मरण की ओर से असावधान न होते थे। नमाज़ के प्रारम्भ और अन्त में भी तीन-तीन बार उच्च स्वर में "हक़-हक़" कहते थे, यहाँ तक कि क्रय-विक्रय के समय में भी ईश्वर के सौन्दर्य का दर्शन किया करते थे।[1] यह नियम शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस के समय तक प्रचलित था और शेख़ ने यह सिद्ध करने का प्रयत्न किया है कि यह नियम लेशमात्र को भी 'शरा' के विरुद्ध नहीं। शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस अपने पत्रों को प्रायः "हक़, हक़, हक़" से प्रारम्भ करते थे। सम्भवतः कुछ लोगों को भ्रम होता होगा कि यह शेख़ अब्दुल हक़ की पूजा है।

आपने मुख़लिस नामक अपने एक चेले को "तौहीदे वुजूदी" का रहस्य समझाने के लिए उससे अपने सामने एक गड्ढा खुदवा कर उसे जल से भरवाया। तदुपरान्त उसमें छोटी-छोटी कंकड़ियाँ डालकर मुख़लिस को कंकड़ियाँ निकालने का आदेश दिया। उसने बैठकर सारी कंकड़ियाँ निकाल कर बाहर डाल दीं। फिर शेख़ ने थोड़ा सा गारा लेकर उसमें डाल दिया और उसे भी निकालने का आदेश दिया। उसने बहुत खोज की किन्तु गारा कैसे हाथ लगता, वह तो घुल चुका था। उसने निवेदन किया कि गारे का तो पता नहीं चलता। शेख़ साहब ने उत्तर दिया, "जब तू अपने अल्लाह की खोज में अपने इष्ट के समुद्र में पहुँचे तो इसी प्रकार अदृश्य हो जा और ईश्वर की सत्ता के शाश्वत ( बक़ा ) के साथ चिरस्थायी रह। उस समय हमारे पास आ और हमारी ख़ानक़ाह में रह अन्यथा चल दे। यह पुरुषों का काम है हिजड़ों का नहीं।"[2]

इसी प्रकार त्याग-पूर्ण जीवन व्यतीत करते हुए तथा ईश्वर के ध्यान एवं इबादत तथा तपस्या में लीन रहकर आपने १४३४ ई० में प्राण त्याग दिये। एक दिन आपने अपने मित्रों से कहा कि गाज़रून में ख़्वाजा इस्हाक़ गाज़रूनी की ज्योति जलती रहती है और क़यामत तक जलती रहेगी। हम भी एक पतीला भोजन पकाते हैं ताकि लोग उसे संसार के अन्त तक खाते रहें। उस पतीले में से कुछ भी कम न हो। पतीला मँगवा कर अग्नि पर रखवाया और उसमें भोजन पकाया। उस पतीले को ले जाकर सड़क पर रख दिया। आने जाने वाले उसमें से भोजन करते थे और पतीला भरा का भरा रहता था। तीन दिन बाद कहा, "ए अब्दुल हक़ ! मशहूर हो जाना ख़तरनाक है। भोजन देने वाला अल्लाह है। वह जाने और उसके बन्दे जानें। तू बीच में से निकल।" पतीले को अँगीठी पर से उतरवा दिया, अल्लाहो अकबर का नारा लगाया और पतीला भूमि पर फिंकवा दिया।[3]

शेख़ साहब का जो जीवनवृत्त हमें उपलब्ध हो सका है उसके प्रकाश में यह पता चलता है कि पानीपत से लेकर बंगाल तक आप सभी विचारधारा के सूफ़ियों, क़लन्दरों एवं योगियों के सम्पर्क में आये। बंगाल उस समय नाथ पंथी योगियों का मुख्य गढ़ था, अतः उनके विचारों से प्रभावित होना आपके लिए स्वाभाविक था। आपकी तपस्या का ढाँचा शरीअत पर आधारित होते हुए भी नाथ पंथी मान्यताओं के बहुत निकट था। आपकी ख़ानक़ाह का वातावरण बाबा फ़रीद की ख़ानक़ाह के वातावरण से बहुत मेल खाता था, अतः वहाँ भी सूफ़ी साधना की व्याख्या हेतु हिन्दी रचनाओं का आश्रय लिया जाता था।

---

१. **दुर्रुल मकनून**, पृ० ४९-५०।

२. **वही**, पृ० ३८-३९।

३. **अख़बारुल अख़्यार**, पृ० १८९-१९१।

शेख़ साहब के उत्तराधिकारी उनके पुत्र शेख़ आरिफ़ हुए। वे लगभग ४० वर्ष तक जीवित रहे। प्रत्येक समूह से उन्हें सहानुभूति थी और प्रत्येक उनसे संतुष्ट था।[१] "**रूश्द नामा**" में कुछ पद्य शेख़ आरिफ़ के भी हैं। शेख़ आरिफ़ का स्थान शेख़ मुहम्मद ने लिया। उनकी और शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस की अवस्था बराबर ही थी और वे शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस के नाम मात्र को ही गुरु थे। शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस के पुत्र शेख़ रुक्नुद्दीन ने लिखा है कि यह दीक्षा इस कारण ली गई थी कि सूफ़ी के लिए ज़ाहिर में भी कोई पीर होना आवश्यक है, आध्यात्मिक रूप से शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस अपने गुरु के दादा शेख़ अहमद से ही प्रेरणा प्राप्त करते रहते थे। शेख़ की ख़ानक़ाह में झाड़ू लगाने और लकड़ियाँ लाने पर गर्व किया करते थे।[२]

शेख़ अब्दुल **क़ुद्दूस** का जन्म १४५६ ई० में हुआ। उनके पिता का नाम शेख़ इस्माईल था। वे रुदौली के निवासी थे। कहा जाता है कि जब शेख़ इस्माईल बालक ही थे तो शेख़ अहमद अब्दुल हक़ ने भविष्य वाणी की थी कि शेख़ इस्माईल का एक पुत्र अपने समय का महान् सूफ़ी होगा। शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस बाल्यावस्था से ही अल्लाह के ध्यान में मग्न रहते थे। अल्पायु में ही उनके मन में यह इच्छा बहुत प्रबल थी कि किसी विजन स्थान में निकल जायँ और घोर तपस्या करें। एक बार जब वे क़ुरआन की शिक्षा ग्रहण कर रहे थे तो दस-बारह दिनों तक उन्होंने जल का सेवन भी नहीं किया। मस्जिद में पहुँचकर सब नमाज़ पढ़ने वालों के जूते सीधे करके रख देते ताकि उन लोगों को जूता पहनने में सुविधा हो। रूदौली में उस समय, आलिमों की बड़ी संख्या तो एकत्र थी ही, बहुत से 'दीवाने' भी विद्यमान थे। शेख़ उनसे मिलते रहते और उनमें जो लोग पहुँचे हुए होते थे उनसे लाभान्वित होते थे। एक दीवाना तो ऐसा था जो झुक जाता और हिन्दी में "**हौं घोड़ी तेरी**" कह कर खो जाता था। एक बार वे शेख़ अहमद अब्दुल हक़ की ख़ानक़ाह में पहुँचे। शेख़ आरिफ़ का प्रतिष्ठित सेवक शेख़ पियारा मसऊद बक[3] का दीवान पढ़ रहा था। शेख़ के पिता और दादा आलिम थे। अतः शेख़ को देख कर शेख़ पियारा ने पुस्तक बन्द कर दी। जब शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस ने कहा कि मैं भी इसी 'तौहीद' के ज्ञान की खोज में हूँ तो शेख़ पियारा खुल कर बातें करने लगे।

आपकी इच्छा विवाह करने की न थी किन्तु कुछ परिस्थितियों के कारण शेख़ आरिफ़ की पुत्री और शेख़ मुहम्मद की बहिन से विवाह किया। जब जल्वे[४] की रसम के लिए उन्हें

१. **अख़बारुल अख़ियार**, पृ० १६१-१६२।

२. **लताएफ़े क़ुद्दूसी** (देहली १८९३-९४ ई०), पृ० १०।

३. मसऊद बक (मृत्यु १३९७-९८) सुल्तान फ़ीरोज़ के संबंधियों में से थे। उनका असली नाम शेरख़ाँ था। वे बहुत समय तक ठाठ-बाट से जीवन व्यतीत करते रहे। फिर अल्लाह के प्रेम में मस्त होकर सब कुछ त्याग दिया। चिश्ती सिल्सिले में दीक्षा ली। ऐनुल क़ुज़ात हमदानी की भाँति "**तमहीदात**" की रचना की। सूफ़ी सिद्धान्तों पर **मिरआतुल आरिफ़ीन** नामक एक अन्य ग्रन्थ भी लिखा। (इण्डिया आफिस लन्दन, ईथे। ८५४)। इनका दीवान ईश्वर के प्रेम संबंधी ग़ज़लों और रूबाइयों से परिपूर्ण है। इनमें ईश्वर-प्रेम के विषय में हल्लाज तथा उनके अनुयायियों की भाँति खुलकर भाव प्रकट किये गये हैं। (ब्रिटिश म्यूज़ियम लन्दन ३१२), **अख़बारूल अख़ियार**, पृ० १६९-१७२।

४. यह प्रथा हिन्दुस्तान के मुसलमानों में १४वीं सदी के प्रारम्भ में भी पाई जाती थी। अमीर ख़ुसरो ने

घर के भीतर ले गये तो गायिकाओं ने यह हिन्दी गीत प्रारम्भ किया—

**'घूंघट खोल धन्ना शह देख आयोरी।**

**इस घूंघट रे कारन शह हाथ मरोरी।**

शेख़ साहब को इस गीत ने मूर्च्छित कर दिया। वे जिस तख़्त पर बैठे थे उससे गिर पड़े, नृत्य करने लगे और विवाह के वस्त्र फाड़ डाले।

विवाह के उपरान्त भी वे फ़ाक़ामस्ती और रात-दिन अल्लाह की इबादत में ही तल्लीन रहते तथा शेख़ अहमद अब्दुल हक़ की ख़ानक़ाह की निम्न से निम्न सेवा भी सहर्ष किया करते थे।

सुल्तान सिकन्दर लोदी (१४८९–१५१७ ई०) के राज्य-काल के प्रारम्भ में शेख़ साहब रुदौली से अम्बाला में स्थित शाहाबाद नामक नगर में पहुँचे। एक वर्ष उपरान्त उनके पुत्र शेख़ रुक्नुद्दीन का, जिन्होंने **लताएफ़े क़ुद्दूसी** का संकलन किया, जन्म हुआ। रुक्नुद्दीन ने अपनी जन्म-तिथि ५ जमादी-उल-अव्वल ७१७ हि० (५ मार्च १४९२ ई०) दी है। इस प्रकार वे १४९१ ई० में अर्थात् ३४ वर्ष की अवस्था में शाहाबाद पहुँचे। आपके रुदौली से शाहाबाद जाने का कारण शेख़ रुक्नुद्दीन ने जिस प्रकार दिया है उससे तत्कालीन राजनीतिक दशा के साथ-साथ सूफ़ियों के जीवन पर भी प्रकाश पड़ता है। अतः इसे हम **'लताएफ़े क़ुद्दूसी** से उद्धृत करते हैं—

"सुल्तान बहलोल (१४५१-१४८९ ई०) ने उमर ख़ाँ सरबानी को मियाँ निज़ाम शाहज़ादा के अधीन कर दिया था। मियां निज़ाम बादमें बादशाह हुआ और उसने सुल्तान सिकन्दर (१४-८९-१५१७ ई०) की उपाधि धारण की। संयोगवश मियाँ निज़ाम और उमर ख़ाँ की न बनी। उमर ख़ाँ बारबक शाह शाहज़ादा के पास जौनपुर पहुँचा। वहाँ भी उसका काम न बना। बड़े असमंजस में पड़ गया। कहीं भी सिर छिपाने का स्थान न था, कहाँ जायँ। मन में आया कि दर्वेशी की शरण लो। रुदौली क़स्बे में पहुँचा। वहाँ के निवासी उससे भेंट करने पहुँचे। उसने पूछा यहां कोई पहुँचा हुआ दर्वेश अथवा मजज़ूब (दीवाना) भी है जिससे मैं भेंट कर सकूँ। लोगों ने कहा एक तो शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस नामक युवक हैं जिन्हें ईश्वर प्रेम ने जला भुना डाला है। वे बड़े कमाल वाले और ईश्वर में लीन रहने वाले व्यक्ति हैं और किसी ओर ध्यान नहीं देते। दूसरे मलिक यूनुस मजज़ूब दीवाना हैं जिन्हें बड़ा आध्यात्मिक उत्कर्ष प्राप्त है। उमर ख़ाँ ने निर्णय किया कि सर्व प्रथम शरीअत का पालन करने वाले दर्वेश से भेंट करें, तदुपरान्त दीवाने मजज़ूब के पास जायें। संक्षेप में जब उसकी हज़रत क़ुतुबी (शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस) से भेंट हुई तो उसने आपके इल्म, अमल, आध्यात्मिक उन्नति एवं इश्क़ की गरमी का ज्ञान प्राप्त करने के बाद अपनी कमर का पटका खोल कर अपने गले में

---

**दिवल-रानी और ख़िज्र ख़ाँ** नामक काव्य में इसका सविस्तार उल्लेख किया है। [**दिवलरानी और ख़िज्र ख़ाँ**, अलीगढ़ (१९१७ ई०) पृ० १६७-१६८ तथा **ख़लजी कालीन भारत**, पृ० १७४] इस प्रथा के अनुसार वह वधु के घर में स्त्रियों के झुरमुट में प्रथम बार बधु को आईने में देखता है। इस अवसर पर स्त्रियाँ ख़ूब गाती बजाती हैं।

१. **लताएफ़े क़ुद्दूसी**, पृ० १२।

लटका लिया और गिड़गिडा कर चरणों में गिर पड़ा। निवेदन किया, "ऐ शेख़ ! हमारे पास कोई (रहने का) स्थान नहीं रह गया। स्थान प्रदान करें और अपनी शरण में ले लें।" हज़रत क़ुतुबी ने (ख़ुदा के इश्क़) सुक्र की (मस्ती) अवस्था में कहा, "अल्लाह ने चाहा तो जिस प्रकार हमारे लिए स्थान है तेरे लिए भी हो जायगा, चिन्ता मत कर।" उमर ख़ाँ को पूर्ण विश्वास हो गया कि हमारा काम बन गया फिर कहा कि दर्वेश तो इच्छानुसार मिल गया अब दीवाने से भेंट करनी चाहिए। तदुपरान्त उमर ख़ाँ सरवानी मलिक यूनुस मजज़ूब के पास पहुँचा। १० तनका फ़ुतुह (नज़राना) भेंट किया। दीवाने ने कहा, "काम बहुत बड़ा है, और धन चाहिए।" उमर ख़ाँ ने १० तनके और निकाल कर दिये। मलिक यूनुस ने बाज़ार से मिठाई मँगवा कर बटवाई। उमर ख़ाँ को कुर्सी पर बिठला कर ख़ुशख़बरी सुनाई। उमर ख़ाँ को अत्यधिक संतोष प्राप्त हो गया। संक्षेप में वह वहाँ से चला आया। मियाँ निज़ाम शाहज़ादा ने उमर ख़ाँ सरवानी के पास अपने दूत भेजे और ख़िलअत प्रेषित की। उमर ख़ाँ को संतुष्ट करने के लिए क़ुरआन की शपथ ली। तदुपरान्त बहलोल का निधन हो गया। मियाँ निज़ाम बादशाह हुआ। सुल्तान सिकन्दर की उपाधि पाई। हिन्दुस्तान (पूर्व) की ओर काफ़िरों को प्रभुत्व प्राप्त हो गया था। रुदौली पर्गने में काफ़िर अधिकार सम्पन्न हो गये। इस्लामी प्रथाएँ मिटा दी गईं (बाज़ार में सुअर का माँस) बिकने लगा। हज़रत क़ुतुबी दुःखी होकर नधना नामक स्थान पर जहाँ सुल्तान सिकन्दर का पड़ाव था, चले आये। हज़रत क़ुतुबी के सेवक ने उमर ख़ाँ के पास पहुँचकर सारा क़िस्सा सुनाया। उमर ख़ाँ ने अपने स्वार्थ के हित में सोचा कि यदि इस कारण एवं हज़रत शेख़ ऐसी परिस्थिति में अपने पूर्वजों का वतन छोड़कर हमारे शाहबाद नामक पर्गने में चले आयें तो यह हमारे लिए बड़े सौभाग्य की बात होगी। उमर ख़ाँ के प्रयत्न से हज़रत क़ुतुबी शाहाबाद आ गये।[1]

रुदौली में राजपूतों के प्रभुत्व का जो चित्र शेख़ रुक्नुद्दीन ने खींचा है अतिशयोक्ति से रिक्त नहीं और अफ़ग़ानों के साम्राज्य विस्तार सम्बन्धी दृष्टि कोण का प्रतिवादक है। इसमें सन्देह नहीं कि प्रान्तीय सुल्तानों का संघर्ष स्थानीय राजाओं से निरन्तर चलता रहता था। इसके कई कारण थे। एक तो यह था कि राजा लोग अपनी सत्ता खोने के लिए आसानी से तैयार न थे। १४वीं सदी ई० के अन्त से राजपूतों के नये वंश शक्ति ग्रहण करते जाते थे। जो राजा प्रान्तीय सुल्तानों की अधीनता स्वीकार करते थे, वे अधिक से अधिक सुविधाएँ चाहते थे। राजा लोग कमज़ोर सुल्तानों के समय में संधि की अवहेलना करने से भी न चूकते थे। शेख़ अहमद अब्दुल हक़ के समय में भी रुदौली में यह संघर्ष चल रहा था[2]। यह भी स्वीकार करना पड़ेगा कि राजा लोग अपने प्रान्तों के सुल्तान को दिल्ली के सुल्तान के राज्य से बेहतर समझते थे। एक कमज़ोर शासन एक दृढ़ साम्राज्य की अपेक्षा अधिक सुविधाजनक था। इसके अतिरिक्त राज्यों के उथल-पुथल के समय में राजाओं की बन आती थी। लोदी और जौनपुर के शर्क़ी सुल्तानों के युद्ध में बहुत से राजाओं ने अपनी शक्ति को दृढ़ बना लिया। उनमें से बहुतों ने शर्क़ी सुल्तान की खुल्लम-खुल्ला सहायता की। बहलोल लोदी

---

१. **लताएफ़े क़ुद्दूसी**, पृ० ३०–३१।

२. **दुर्रुल मकनून**, पृ० २४।

ने जौनपुर के शर्की सुल्तानों का राज्य विजय कर लिया किन्तु उसकी ओर से जौनपुर का हाकिम बारबक अपना प्रभुत्व, पूर्ण रूप से स्थापित न कर सका। ऐसी अवस्था में रुदौली के आस-पास के राजाओं ने रुदौली पर प्रभुत्व स्थापित कर लिया। शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस ने उमर खाँ सरवानी के आग्रह पर अपने पूर्वजों का निवास-स्थान त्याग दिया। शेख़ रुक्नुद्दीन अपने पिता के निर्णय का समर्थन करने के अतिरिक्त और कर ही क्या सकते थे। उमर खां सरावनी के स्वार्थ की भी सिद्धि हो गई, किन्तु लोदी सत्ता का समर्थन उस अनिश्चित राजनीतिक दशा में शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस के लिए हानिकारक ही सिद्ध हुआ। उनके पूर्ववर्ती चिश्ती सूफ़ी शासन-प्रबन्ध से अलग रहते थे। इसके कारण राज्य के उथल-पुथल के समय उन्हें अधिक कष्ट न होता था। उनका काम खानक़ाह में बैठकर मुसलमान सुल्तान और उसके राज्य के हित के लिए शुभ कामनाएँ करना था। वे अपनी आध्यात्मिक शक्ति तथा नैतिक बल से मुसलमानों का कल्याण किया करते थे। शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस ने सुल्तानों और बादशाहों की राजनीति के विषय में पत्र लिखना प्रारम्भ कर दिया। शेख़ अलाउद्दौला सिमनानी के समय से सूफ़ियों में यह प्रथा पूर्ण रूप से प्रचलित हो चली थी किन्तु चिश्तयों के लिए यह प्रथा नई थी[1] और बंगाल की १५वीं सदी के प्रारम्भ की राज्य क्रांति के समय एक विभिन्न परिस्थिति में शुरू हुई थी।

शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस ने सुल्तान सिकन्दर को एक पत्र लिखा और बताया, "सुल्तान का एक घड़ी का न्याय, दूसरों की ६० वर्ष की इबादत से बढ़कर है। धर्म और राज्य का स्थायित्व सुल्तान पर निर्भर है। यदि सुल्तान न होते तो मानव प्राणी एक दूसरे को खा जाते। जिस प्रकार शरीर का स्थायित्व प्राण पर निर्भर है, उसी प्रकार संसार का जीवन सुल्तान पर अवलम्बित है। जिस प्रकार शरीर को प्राण से सुख मिलता है उसी प्रकार संसार को सुख सुल्तान से मिलता है। जिस प्रकार मनुष्य के अंगों में सिर को मुख्य स्थान प्राप्त है उसी प्रकार संसार में आलिमों एवं धार्मिक व्यक्तियों को। आपके राज्य में आलिमों के वर्ग को समस्त राज्यों एवं युगों से बढ़ कर सम्मान मिलना चाहिए।"

"..........सुल्तानों के सिर पर 'सुल्तान भूमि पर अल्लाह की छाया है' का मुकुट रक्खा गया है ......यदि वे निःसहाय जनों, पवित्र लोगों, आलिमों और सूफ़ियों के प्रति कृपा न दिखायेंगे और उनकी आवश्कताओं की पूर्ति न करेंगे तथा उनकी ओर से असावधान रहेंगे तो संसार के कार्यों में विघ्न पड़ जायगा।..........लोक तथा परलोक का कल्याण दो बातों पर निर्भर है, एक अल्लाह तआला की सच्चाई और निष्ठा पूर्वक सेवा करने पर दूसरे अपनी पूर्ण शक्ति से लोक सेवा पर, विशेष रूप से मोमिनों (धर्म निष्ठ मुसलमानों) और पवित्र लोगों तथा आमिलों की सेवा पर"[2]

१५२३-२४ ई० में बाबर के लाहौर एवं दीबालपुर विजय कर लेने के कारण पंजाब

१. किसी ने बाबा फ़रीद से सुल्तान बलबन को सिफ़ारिशी पत्र लिखने का आग्रह किया। आपने लिखा, "मैंने सर्व प्रथम अपना मामला ईश्वर के समक्ष पेश किया, तदुपरान्त तेरे। यदि तू इसे कुछ प्रदान करेगा तो (यह समझ कि) देने वाला ख़ुदा है और तू (इस प्रकार) ख़ुदा के प्रति कृतज्ञता प्रकट करेगा। यदि तू इसे कुछ न देगा तो भी रोकने वाला ख़ुदा है और तेरे लिये क्षमा है" (**सियरुल औलिया**, पृ० ७१)।

२. **मकतूबाते क़ुद्दूसिया** (देहली १८७१ ई०), पृ० ४४-४६।

और दिल्ली के आस-पास के स्थानों की शांति भंग हो गई। शेख़ रुक्नुद्दीन ने दीबालपुर की तबाही का बड़ा करुणामय दृश्य प्रस्तुत किया है। वे लिखते हैं 'दीबालपुर परगना नष्ट-भ्रष्ट हो गया। आलिमों तथा अन्य पवित्र जनों की बहुत बड़ी संख्या मारी गई। पुस्तकालय बरबाद हो गये।[1] गुरु ग्रंथ साहब में बाबा नानक ने उस उथल-पुथल की कटु आलोचना की है। सम्भवतः शाहाबाद और उसके आस-पास का जीवन भी कष्ट साध्य हो गया था। शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस गंगोही को भी शाहाबाद से गंगोह (सहारनपुर) चला जाना पड़ा। इस प्रकार पानीपत के युद्ध के एक वर्ष पूर्व वे गंगोह (शहारनपुर) पहुँचे किन्तु उनके परिवार वाले वहाँ के जीवन से सन्तुष्ट न थे। इसी बीच में गंगोह में उनके घर में आग लग गई। वे सपरिवार पुनः शाहाबाद पहुँचे किन्तु वहाँ अधिक न रह सके। **लताएफ़े क़ुद्दूसी** में शाहाबाद से गंगोह पुनः पहुँचने का उल्लेख इस प्रकार है—

"जिस बार हज़रत मुहम्मद बाबर बादशाह और सुल्तान इब्राहीम का पानीपत में युद्ध हुआ, समस्त स्थान (विलायत) नष्ट-भ्रष्ट हो गये। शांति का कोई कोना न रह गया, भागने का कोई स्थान न रहा। हज़रत क़ुतुबी (शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस) अपने समस्त अनुयायियों एवं साथियों को लेकर कुत्ताना पहुँचे। सोचा कि अफ़ग़ानों की सेना के पीछे-पीछे रहने से जो आफ़त आयेगी वह अफ़ग़ानों की सेना पर आयेगी। हमारे लिए भागने का अवसर फिर भी रहेगा। कुत्ताना नामक स्थान पर यमुना नदी के पूर्व हमारा डेरा था, यमुना के पश्चिम में सुल्तान इब्राहीम का लश्कर था। हज़रत क़ुतुबी बड़े प्रसिद्ध थे। अफ़ग़ानों के लश्कर में जो लोग आपके मुरीद एवं भक्त थे, भेंट करने के लिए आते थे। जब सुल्तान इब्राहीम को पता चला तो वह उन्हें अपने लश्कर में लाने का घोर प्रयत्न करने लगा। हज़रत क़ुतुबी कहते थे कि इस बार मुझे कुशल दृष्टिगत नहीं होता और सुल्तान इब्राहीम को मैं पानीपत के आगे नहीं देखता। आपने समस्त घर वालों और अनुयायियों को वहाँ से चले जाने का आदेश दे दिया। यह फ़क़ीर (शेख़ रुक्नुद्दीन) अपने भाइयों और बाल-बच्चों के साथ हिन्दुस्तान (पूर्व) की ओर रवाना हो गया। हज़रत क़ुतुबी, मेरे बड़े भाई शेख़ हमीद एवं सैयिद राजा नामक सेवक के साथ सुल्तान इब्राहीम के आदेशानुसार उसके लश्कर में रह गये। उन्होंने शेख़ हमीद से कहा, "हमारे ख़्वाजा, ख़्वाजा क़ुतुबुद्दीन बख़्तियार ऊशी को भी बन्दी बन कर रहना पड़ा था। हमारे पीरों की यही प्रथा है। हम भी इसे स्वीकार करते हैं। तुम चले जाओ।" शेख़ हमीद और सैयिद राजा ने कहा, "जो आप पर बीतेगी वही हमें भी स्वीकार है आपको छोड़कर कहाँ जायँ ?" जब सुल्तान अपनी सेना लेकर युद्ध हेतु बढ़ा और दोनों सेनाओं में युद्ध प्रारम्भ भी न हुआ था कि हज़रत क़ुतुबी ने शेख़ हमीद से कहा, "मुझे अपने घोड़े पर से ऐसा पता चल रहा है कि सुल्तान इब्राहीम की सेना की पराजय हो जायगी। हमें भाग चलना चाहिए।" एक पहर अथवा इससे अधिक दिन न चढ़ा था कि सुल्तान इब्राहीम की पराजय के समाचार आने लगे। संक्षेप में शुक्रवार, 'रजब ९३२ हि० (१८ अप्रैल १५२६ ई०)[2] को सुल्तान इब्राहीम को बाबर बादशाह ने पानीपत में पराजित

---

१ **लताएफ़े क़ुद्दूसी**, पृ० ६३।

२. **बाबर नामा** के अनुसार शुक्रवार ८ रजब ( २० अप्रैल )। **मुग़ल कालीन भारत** ( अलीगढ़ १९६० ई० ), पृ० १५६।

कर दिया। इसी बीच में मुग़ल सवार पहुँच गये। हज़रत क़ुतुबी से घोड़े और वस्त्र ले लिये। बड़े भाई शेख़ हमीद और सैयिद राजा को बन्दी बना लिया। हज़रत क़ुतुबी के सिर पर जो काली कमली की पगड़ी थी, उसे उतार ली और शेख़ हमीद के गले को उससे बाँध कर उन्हें घोड़े की काठी से बाँध लिया। हज़रत क़ुतुबी ने कहा, "पीरों की पगड़ी तेरे गले में है, इसी से तुझे मुक्ति प्राप्त होगी" अन्ततोगत्वा शेख़ हमीद और सैयिद राजा को पीरों के आशीर्वाद एवं पगड़ी की बरकत से मुक्ति हुई। हज़रत क़ुतुबी पैदल हो गये। कमालुद्दीन मौला ज़ादा उनके साथ था। यद्यपि हज़रत क़ुतुबी में पैदल चलने की शक्ति न थी किन्तु ईश्वर की कृपा से रण भूमि से सुगमता पूर्वक दिल्ली पहुँच गये।"[१]

शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस दिल्ली से गंगोह पहुँचे। उनकी बाबर से भेंट भी हुई अथवा नहीं, विश्वस्त रूप से कहना कठिन है किन्तु बाबर की पीरी, फ़क़ीरी और सूफ़ी सन्तों, यहाँ तक कि योगियों से भी अत्यधिक रुचि थी। उसने गुरु नानक से भी भेंट की थी और उनके उपदेश सुने थे। किसी न किसी समय बाबर की शेख़ अब्दुल क़ुद्दुस से भेंट अवश्य हुई और दोनों में कुछ समय के लिए सफ़ाई हो गई। शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस ने बाबर को भी पत्र लिखा। उसमें भी आलिमों, ऐमा[२] तथा निःसहाय लोगों को आदर सम्मान प्रदान करने की सिफ़ारिश करते हुए बताया कि उनके 'वजहे मआश'[३] से उश्र[४] लेने की आज्ञा न दे अपितु इसे बहुत बड़ा पाप समझे। फ़क़ीर से कुछ माँगना बुद्धि से परे है। फ़क़ीर से कुछ वसूल करना किस प्रकार उचित है। यह नया आदेश अत्यधिक बुरा है और ऐसा घोर अत्याचार है कि इससे संसार में अन्धेरा छा जायेगा और संसार वाले बिलबिला उठेंगे ....कृपा पूर्वक इसे क्षमा किया जाय ताकि आपके राज्य में किसी को कष्ट न हो और फ़क़ीरों, ऐमा और कमज़ोरों के समुदाय शांति पूर्वक जीवन व्यतीत कर सकें और बादशाह के लिए शुभ कामना करने के साथ-साथ शांति पूर्वक मुसलमानों की कुशलता के लिए ईश्वर से प्रार्थना करते रहें।...... कोई व्यक्ति किसी अन्य व्यक्ति पर किसी प्रकार का अत्याचार न करने पाये। समस्त प्राणी और समस्त सेना शरा के आदेशों और मनाहियों का दृढ़ता पूर्वक पालन करते रहें। सामूहिक (जमाअत) रूप से नमाज़ पढ़ते रहें और आलिमों के ज्ञान को प्रिय रक्खें। हर बाज़ार और हर नगर में मुहतसिब[५] घूमते रहें ताकि नगर और बाज़ार को मुहम्मदी शरा के न्याय द्वारा सुशोभित कर सकें। जमा को आपके शुभ राज्य में उसी प्रकार वसूल किया जाय जैसा कि प्राचीन (इस्लामी) राज्य एवं ख़ुलफ़ाए राशिदीन[६] के समय में किया जाता था। राज्य के पदाधिकारी पवित्र विचारों के मुसलमान होने चाहिएँ। वे धर्म में कुशल एवं ईमानदार हों

---

१. **लताएफ़े क़ुद्दूसी**, पृ० ६३-६४।

२. (मददे मआश पाने वाले) आलिम, सूफ़ी शिक्षक इत्यादि अपने ख़र्च के लिए कुछ भूमि पाते थे, जिससे कर वसूल न किया जाता था। यह भूमि 'मददे मआश' कहलाती थी। इसके पाने वाले 'ऐमा' अथवा ऐमादार कहलाते थे।

३. आलिमों, सूफ़ियों इत्यादि को दी जाने वाली भूमि, मददे मआश।

४. पैदावार का १/१० भूमि कर।

५. अधिकारी जो शरा के अधिनियमों का पालन कराने के लिए नियुक्त किये जाते थे।

६. प्रथम चार ख़लीफ़ा।

और 'शरा' के अनुसार कर वसूल करें। ......इस्लाम के दीवान[1] और राजधानी में किसी काफ़िर को दीवानी का कोई पद न दिया जाय। उन्हें वहाँ से कोई आर्थिक सहायता न मिले। वे कार्यालयों में क़लम न चलाने पायें। उन्हें अमीर एवं आदिल[2] न नियुक्त किया जाय। शरा में जिस प्रकार उन्हें अपमानित रखने का आदेश दिया गया है, उन्हें अपमामित रक्खा जाय। वे मालगुजारी चुकाते रहें, जिज़्या देते रहें और अपने (व्यापार के) धन पर 'शरा' के आदेशानुसार कर अदा करते रहें। जो वस्त्र मुसलमान धारण करते हैं, उन्हें काफ़िर लोग न धारण करने पायें। अपने कुफ़ को वे छिपाये रक्खें। कुफ़ की प्रथाओं का पालन खुल्लम-खुल्ला न करने पायें। इस्लाम के 'बेतुल माल' (ख़ज़ाने) से वेतन पायें और अपने-अपने पेशों को करते रहें। मुसलमानों की ज़रा भी बराबरी न करें ताकि इस्लाम को पूरी रौनक प्राप्त हो जाय।[3]

शाहज़ादा हुमायूँ को जो पत्र शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस ने लिखा, उसमें केवल आलिमों और पवित्र लोगों को प्रोत्साहन देने की शिक्षा दी है।[4]

शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस ने बाबर से जिन बातों की माँग की है वह उन्होंने सुल्तान सिकन्दर के पत्र में भी न की थी। यह मांग उन मांगों से अधिक भिन्न नहीं है जो शेख़ अहमद सरहिन्दी मुजद्दिद अल्फ़ेसानी (१५६४-१६२४ ई०) ने जहाँगीर के राज्य के प्रारम्भ में उन पत्रों में की थी जिन्हें उन्होंने जहाँगीर के कुछ अमीरों को लिखा था। इसका मुख्य कारण तो यह है कि शेख़ क़ुद्दूस आलिमों और सूफ़ियों की 'मददे मआश' की भूमि को 'उश्र' से बचाना चाहते थे। सम्भवतः इस कर का ज़िम्मेदार दीवानी विभाग के हिन्दू अधिकारियों को समझा जाता था जो उस समय माल-विभाग में अधिकार सम्पन्न थे। इसका उपाय केवल यही समझा जाता था कि हिन्दुओं को अधिकार से वंचित किया जाय, शासन का ढाँचा हज़रत मुहम्मद के प्रथम चारों ख़लीफ़ाओं के राज्य के ढाँचे पर तैयार किया जाय। ना तो शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस ने कभी राजनीति में भाग लिया था और न चिश्ती पीरों ने। यह पत्र भी उन्होंने अपने पुत्रों एवं आलिमों के आग्रह पर लिखा होगा। अतः इसमें उन्हीं के भावों और भाषा को प्रस्तुत किया है जो उनके नये सलाहकारों ने बताई। इन माँगों में तथा शेख़ नसीरुद्दीन मुबारक ग़ज़नवी की माँगों में जिनका उल्लेख किया जा चुका है, विशेष अन्तर नहीं प्रतीत होता।

शरीअत के अनुसार 'उश्र' उस भूमि से वसूल किया जाता था जिसे मुसलमान जोतते-बोते थे। अन्य किसान ख़राज (भूमि कर) अदा करते थे। भिन्न-भिन्न सुल्तानों के समय में इस विषय में नये-नये आदेश निकलते रहते थे। कम से कम पैदावार का आधा तो उनसे वसूल ही कर लिया जाता था। १३वीं और १४वीं सदी में मुसलमान किसानों की संख्या अधिक न थी। आलिम, सूफ़ी, शिक्षक तथा अन्य मुसलमान 'मद्दे मआश' पा जाते थे। अफ़ग़ानों के समय से 'मददे मआश' की समस्या बड़ी गम्भीर हो गई।

---

१. माल-विभाग।

२. न्याय विभाग का अधिकारी।

३. **मकतूबाते क़ुद्दूसिया**, पृ० ३३५–३३७।

७. **वही**, पृ० ३३८।

अफ़ग़ानों ने हिन्दुस्तान में अपनी संख्या बढ़ाने के लिए अपने क़बीले वालों को बड़ी संख्या में लाकर बसा दिया। उन्हें दिल खोलकर 'मददे मआश' प्रदान की। उनमें बहुत से ऐसे लोग रहे होंगे जो न तो आलिम थे और न शिक्षक। केवल राजनीतिक कारणों से ही उन्हें हिन्दुस्तान में बसाया गया था। सभी अफ़ग़ान मुग़लों के शत्रु थे। मुग़लों का उनसे हमेशा संघर्ष चलता रहा। इसके अतिरिक्त सुल्तान फ़ीरोज़शाह के समय से ही आलिम और सूफ़ी अत्यधिक भूमि के अधिकारी बनने लगे थे। वे 'मद्दे मआश' पाने वालों अथवा ऐमादारों की श्रेणी से निकलकर उस वर्ग में आ गये थे जिनके लिए अकबर के समय से 'ज़मीन्दार' शब्द का प्रयोग होने लगा था। इन सब लोगों को भूमि कर से मुक्त रखना संभव भी न था। बाबर को अपने राज्य के दूसरे वर्ष से ही धन की कठिनाई होने लगी। इसका एक कारण तो यह था कि उसने अपने विजय के प्रथम वर्ष में अन्धाधुन्ध धन ख़र्च किया, दूसरा कारण अफ़ग़ानों से निरन्तर युद्ध का ख़र्च था। माल विभाग ने जिसमें हिन्दू काफ़ी संख्या में थे, 'मददे मआश' की भूमि से 'उश्र' वसूल करने का सुझाव दिया होगा। अपने अफ़ग़ान शत्रुओं के पास अत्यधिक 'मददे मआश' देखकर बाबर भी कुढ़ता होगा। वह स्वयं विद्वान् था। अफ़ग़ान 'मददे मआश' पाने वालों में बिरला ही कोई योग्य व्यक्ति रहा होगा। बाबर ने राजनीतिक कारणों से 'उश्र' वसूल करने का आदेश दिया, आलिमों और सूफ़ियों ने हिन्दू कर्मचारियों के विरुद्ध मोर्चा लगा दिया।

बाबर और हुमायूँ के इतिहास से पता चलता है कि इस पत्र पर अधिक ध्यान नहीं दिया गया। सम्भवत: जिन आलिमों के विषय में यह विश्वास हो गया होगा कि उन्हें अफ़ग़ानों से सहानुभूति नहीं, उन्हें सुविधाएँ भी मिल गई होंगी किन्तु इसे शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस के पत्र का परिणाम नहीं बताया जा सकता। २७ नवम्बर १५३७ ई० को शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस का निधन हो गया। उनके पुत्र शेख़ रुक्नुद्दीन ने **लताएफ़े क़ुद्दूसी** की रचना सितम्बर १५३४ ई० में प्रारम्भ करदी थी किन्तु अन्तिम भाग की रचना अपने पिता की मृत्यु के उपरान्त की। उसके अध्ययन से पता चलता है कि वे मुग़लों के राज्य के घोर शत्रु तथा अफ़ग़ानों के मित्र थे। हुमायूँ और शत्तारियों की मित्रता ने इस कटुता में और वृद्धि कर दी। निम्नांकित कहानी से इस संघर्ष पर काफ़ी रोशनी पड़ती है।

"जब बादशाह हुमायूँ गुजरात पहुँचा और अहमदाबाद में स्थान ग्रहण किया, तो सुल्तान बहादुर डिब में था। सुल्तान बहलोल का पुत्र सुल्तान अलाउद्दीन बुरहानपुर से सुल्तान (बहादुर) की ओर रवाना हुआ। मैं (शेख़ रुक्नुद्दीन) और मलिक रूपचन्द, सुल्तान अलाउद्दीन के साथ थे। हम नदबार नामक स्थान पर पहुँचे। रात्रि में स्वप्न में हज़रत क़ुतुबुल अक़ताब शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस पधारे। आदेश दिया, ऐ बुतू ! आगे आ और हमारा सन्देश गुजरात के पीरों को पहुँचा। ऐ बुतू गुजरात जा और गुजरात के समस्त पीरों को हमारा सलाम पहुँचा और कह "हुमायूँ' बादशाह इस्लाम को नष्ट-भ्रष्ट कर रहा है और कुफ़्र तथा इस्लाम के बीच में कोई भेद-भाव नहीं करता। सब को नष्ट-भ्रष्ट कर रहा है। हम इस्लाम और तुम्हारी सहायता हेतु आये हैं। यदि आप लोग स्वीकार करें तो हम और आप मिलकर हुमायूँ बादशाह को गुजरात से निकाल दें। यदि आप लोग

कहें तो हम मन्दू (मांडू) चले जायँ और वहाँ से हुमायूं को भगा दें और आप लोग गुजरात से भगा दें ताकि इस्लाम को शान्ति प्राप्त हो जाय। इस बन्दे (शेख़ रुक्नुद्दीन) ने निवेदन किया "गुजरात के पीर लोग यहाँ से दूर हैं, हम किस प्रकार जा और आ सकते हैं।" फ़रमाया "सुगमता-पूर्वक चले जाओगे और चले आओगे।" अल्लाह के हुक्म और क़ुतुबुल अक़ताब की बुज़ुर्गी के कारण यह बन्दा तत्काल अहमदाबाद में हज़रत क़ुतुबे आलम शाह मंझन बुख़ारी (मृत्यु १४७५-७६ ई०) के मक़बरे के समीप पहुँचा। वहाँ गुजरात के समस्त पीर लोग (पीरों की रूहें) एकत्र थे। इतनी अधिक भीड़ थी कि खड़े होने को स्थान न था। मैं हैरान था कि यह सन्देश किसे पहुँचाऊँ। अचानक एक आदमी ने आकर पूछा, "तेरा नाम बुतू है।" मैंने कहा, "हाँ।" उसने कहा, "चल, तुझे क़ुतुबे आलम बन्दिगी हज़रत शाह मंझन बुलाते हैं।" लोग एक ओर खिसक गये। हम आगे बढ़े। शेख़ की सेवा में पहुँच कर सलाम किया और खड़े हो गये। क़ुतुबे आलम शाह मंझन ने पूछा, "बन्दिगी, हज़रत शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस ने क्या फ़रमाया है।" शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस ने जो कुछ कहा था, बन्दे ने दुहरा दिया। शाह मंझन बुख़ारी ने कहा, "तू दूर से आया है कुछ भोजन कर फिर उत्तर दूँगा।" भोजन आया और मैंने थोड़ा-सा भोजन किया था कि शेख़ अहमद खत्तू (गुजरात के सर्वोत्कृष्ट सूफ़ी और शाह मंझन के गुरू) ने मेरा हाथ पकड़ कर कहा कि यह मेरा मेहमान है। मैं इसे अपने निवास स्थान पर ले जाकर भोजन कराऊँगा और उत्तर देकर बिदा करूँगा। मैं शेख़ अहमद खत्तू के मक़बरे पर पहुँचा......। उन्होंने भोजन कराया और कहा, "जाकर हमारा और गुजरात के समस्त पीरों का सलाम शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस को पहुँचाओ और कहो कि आप सर्वप्रथम यहाँ आयें ताकि हम आप मिलकर हुमायूं बादशाह को गुजरात और मन्दू (मांडू) से निकाल दें और इस्लाम को शक्ति प्राप्त हो जाय और वह इस क्षेत्र में दृढ़ हो जाय।...तत्काल हज़रत क़ुतुबे आलम पीर दस्तगीर की सेवा में पहुँचा। पता नहीं कि किस प्रकार हम गुजरात पहुँचे और किस प्रकार पुनः वापस आगये।[1]"

शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस के कई पुत्र थे और उनके चेले भी बड़ी संख्या में थे किन्तु उनका स्थान उनके पुत्र शेख़ रुक्नुद्दीन ही ने लिया। '**रुश्दनामा**' की टीका आपने ही तैयार की। उस टीका में शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस के विचारों का सामंजस्य शरीअत से किया गया है। शेख़ रुक्नुद्दीन का निधन १५७५-७६ ई० में हुआ। शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस के दूसरे ख़लीफ़ा शेख़ जलाल थानेस्वरी भी बड़े प्रतिष्ठित सूफ़ी हुए हैं। उन्होंने तसव्वुफ़ के विषय पर कई ग्रन्थों की रचना की। आपका निधन ७५ वर्ष की अवस्था में १५८१-८२ ई० में हुआ। अब्दुल क़ुद्दूस के वंश के एक अन्य सपूत शेख़ अब्दुन्नबी हैं। उनके पिता शेख़ अहमद, शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस के भाई और 'तौहीदे वुजूदी' एवं 'समा' के बड़े समर्थक थे। उन्होंने 'समा' के जायज़ होने के विषय में एक पुस्तक लिखी। उनके पुत्र शेख़ अब्दुन्नबी युवावस्था में मक्का मदीना पहुँचे। वहाँ मक्के के फ़क़ीहों (फ़िक़ह के ज्ञाता, शरीअत के अधिनियमों के विद्वान्) से थोड़ी सी हदीस पढ़ी। सम्भवतः उन्हें भली भाँति अरबी अथवा हदीस का ज्ञान कभी भी न प्राप्त हो सका। वहां से लौट कर उन्होंने पिता और चाचा से 'समा' और 'वहदतुल वुजूद' का वाक युद्ध

१. **लताएफ़े क़ुद्दूसी**, पृ० ७९–८१।

कहें तो हम मन्दू (मांडू) चले जायँ और वहाँ से हुमायूँ को भगा दें और आप लोग गुजरात से भगा दें ताकि इस्लाम को शान्ति प्राप्त हो जाय। इस बन्दे (शेख़ रुक्नुद्दीन) ने निवेदन किया "गुजरात के पीर लोग यहाँ से दूर हैं, हम किस प्रकार जा और आ सकते हैं।" फ़रमाया "सुगमता-पूर्वक चले जाओगे और चले आओगे।" अल्लाह के हुक्म और क़ुतुबुल अक़ताब की बुज़ुर्गी के कारण यह बन्दा तत्काल अहमदाबाद में हज़रत क़ुतुबे आलम शाह मंझन बुख़ारी (मृत्यु १४७५-७६ ई०) के मक़बरे के समीप पहुँचा। वहाँ गुजरात के समस्त पीर लोग (पीरों की रूहें) एकत्र थे। इतनी अधिक भीड़ थी कि खड़े होने को स्थान न था। मैं हैरान था कि यह सन्देश किसे पहुँचाऊँ। अचानक एक आदमी ने आकर पूछा, "तेरा नाम वुतू है।" मैंने कहा, "हाँ।" उसने कहा, "चल, तुझे क़ुतुबे आलम बन्दिगी हज़रत शाह मंझन बुलाते हैं।" लोग एक ओर खिसक गये। हम आगे बढ़े। शेख़ की सेवा में पहुँच कर सलाम किया और खड़े हो गये। क़ुतुबे आलम शाह मंझन ने पूछा, "बन्दिगी, हज़रत शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस ने क्या फ़रमाया है।" शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस ने जो कुछ कहा था, बन्दे ने दुहरा दिया। शाह मंझन बुख़ारी ने कहा, "तू दूर से आया है कुछ भोजन कर फिर उत्तर दूँगा।" भोजन आया और मैंने थोड़ा-सा भोजन किया था कि शेख़ अहमद खत्तू (गुजरात के सर्वोत्कृष्ट सूफ़ी और शाह मंझन के गुरू) ने मेरा हाथ पकड़ कर कहा कि यह मेरा मेहमान है। मैं इसे अपने निवास स्थान पर ले जाकर भोजन कराऊँगा और उत्तर देकर बिदा करूँगा। मैं शेख़ अहमद खत्तू के मक़बरे पर पहुँचा······। उन्होंने भोजन कराया और कहा, "जाकर हमारा और गुजरात के समस्त पीरों का सलाम शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस को पहुँचाओ और कहो कि आप सर्वप्रथम यहाँ आयें ताकि हम आप मिलकर हुमायूँ बादशाह को गुजरात और मन्दू (मांडू) से निकाल दें और इस्लाम को शक्ति प्राप्त हो जाय और वह इस क्षेत्र में दृढ़ हो जाय।···तत्काल हज़रत क़ुतुबे आलम पीर दस्तगीर की सेवा में पहुँचा। पता नहीं कि किस प्रकार हम गुजरात पहुँचे और किस प्रकार पुनः वापस आगये।[१]"

शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस के कई पुत्र थे और उनके चेले भी बड़ी संख्या में थे किन्तु उनका स्थान उनके पुत्र शेख़ रुक्नुद्दीन ही ने लिया। '**रुश्दनामा**' की टीका आपने ही तैयार की। उस टीका में शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस के विचारों का सामंजस्य शरीअत से किया गया है। शेख़ रुक्नुद्दीन का निधन १५७५-७६ ई० में हुआ। शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस के दूसरे ख़लीफ़ा शेख़ जलाल थानेस्वरी भी बड़े प्रतिष्ठित सूफ़ी हुए हैं। उन्होंने तसव्वुफ़ के विषय पर कई ग्रन्थों की रचना की। आपका निधन ७५ वर्ष की अवस्था में १५८१-८२ ई० में हुआ। अब्दुल क़ुद्-दूस के वंश के एक अन्य सपूत शेख़ अब्दुन्नबी हैं। उनके पिता शेख़ अहमद, शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस के भाई और 'तौहीदे वुजूदी' एवं 'समा' के बड़े समर्थक थे। उन्होंने 'समा' के जायज़ होने के विषय में एक पुस्तक लिखी। उनके पुत्र शेख़ अब्दुन्नबी युवावस्था में मक्का मदीना पहुँचे। वहाँ मक्के के फ़क़ीहों (फ़िक़ह के ज्ञाता, शरीअत के अधिनियमों के विद्वान्) से थोड़ी सी हदीस पढ़ी। सम्भवतः उन्हें भली भाँति अरबी अथवा हदीस का ज्ञान कभी भी न प्राप्त हो सका। वहां से लौट कर उन्होंने पिता और चाचा से 'समा' और 'वहदतुल वुजूद' का वाक युद्ध

---

१. लताएफ़े क़ुद्दूसी, पृ० ७६–८१।

छोड़ दिया। एक पुस्तक 'समा' के विषय में लिखकर अपने पिता के विचारों का खंडन किया। इस घटना ने शेख़ अब्दुन्नबी को अत्यधिक प्रसिद्ध बना दिया। अकबर इस समय एक ऐसे व्यक्ति को सद्र (धार्मिक मामलों का मुख्य अधिकारी) बनाना चाहता था जो ईमानदार भी हो और आलिम भी। १५७५ ई० में कुछ लोगों की सिफ़ारिश से यह पद शेख़ अब्दुन्नबी को मिल गया। शीघ्र ही उन्होंने अत्यधिक अधिकार प्राप्त कर लिया। लगभग १३ वर्ष तक इनकी तूती बोलती रही। अन्त में अकबर के विचार बदले। १५७९ ई० में शेख़ साहब ज़बरदस्ती हज के लिए भेज दिये गये। दो साल बाद अकबर की आज्ञा बिना लौट आये और अत्यधिक कष्ट भोग कर १५८३ ई० में मृत्यु को प्राप्त हुए[1]।

## ४

# शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस की साधना

शेख़ साहब की साधना के मुख्य अंगों के रूप में अहं का पूर्ण विनाश, गुरु तथा उससे संबंधित-जनों के प्रति निष्ठा-जन्य सेवा तथा घोर तपस्या का विशेष महत्व है। बाल्यावस्था में शिक्षा ग्रहण करते समय शेख़ साहब का दिन का समय पुस्तकों के अध्ययन में व्यतीत होता और रात भर 'ज़िक्र' (नाम स्मरण) एवं इबादत (तपस्या) में तल्लीन रहते। अल्पायु में यद्यपि शिक्षा का स्तर बहुत उच्चकोटि का न था किन्तु जो पुस्तकें भी पढ़ीं उन्हें विधिवत् मनन करके आत्मसात् कर लिया और उनके विषयों पर उन्हें पूर्ण अधिकार प्राप्त हो गया। उनकी इस अद्भुत प्रतिभा को देखते हुए सहज ही यह अनुमान किया जाने लगा था कि भविष्य में वे एक उच्चकोटि के विद्वान् होंगे।

शिक्षा तथा ज्ञान उनके पूर्वजों की पूँजी थी। शेख़ साहब के पिता शेख़ इस्माईल, दादा क़ाज़ी सफ़ी तथा भाई शेख़ अब्दुस्समद सभी अपने समय के श्रेष्ठ विद्वान् थे। शास्त्र प्रदत्त ज्ञान में विशेष आस्था न होने के कारण शेख़ साहब ईश्वर-प्रेम की प्रेरणा से अध्यात्म ज्ञान की ओर उन्मुख हुए। पिता का तो निधन हो चुका था, माता ने इस स्थिति पर विचार करते हुए विशेष चिंता प्रकट की और अपने भाई क़ाज़ी दानियाल के पास जो उस समय रुदौली क़स्बे के हाकिम थे पहुँचीं और रो-रोकर निवेदन किया, "आपके भागिनेय ने शिक्षा त्याग दी है आप उसे कठोरता पूर्वक सन्मार्ग पर लाइए।" क़ाज़ी दानियाल ने शेख़ साहब को बुलाकर कहा, "तू क्यों नहीं पढ़ता, मैं तुझे दण्ड दूँगा।" शेख़ साहब ने अरबी भाषा में उत्तर दिया, "दण्ड कल्याण का साधन है। आप विलम्ब किस कारण करते हैं?" उसी समय कुछ गायिकाएँ पहुँच गईं, शेख़ साहब उनके गायन से रसोन्मत्त होकर नृत्य करने लगे। क़ाज़ी साहब ने अपनी बहिन को समझाया कि उसका पुत्र अब अन्य जगत् में पहुँच चुका है। चिंता करने की आवश्यकता नहीं, सबसे बढ़-चढ़कर होगा। शेख़ साहब नीरव वन में चले जाते और योगाभ्यास (रियाज़त) तथा तपस्या (मुजाहिदत) में मग्न हो जाते।[2]

१. **अख़बारुल अख़ियार**, पृ० २२१-२२३, **ज़ुब्दतुल मुक़ामात**, पृ० १०१-१०३।
२. लताएफ़े क़ुद्दूसी, पृ० ६-७।

युवावस्था में भी शेख़ साहब संयमित प्रकृति के ही रहे। विवाह के पश्चात् भी उनकी एकान्तप्रियता में कोई अन्तर न आया। पारिवारिक संपत्ति के मोह से वे सदैव विमुक्त रहे। कई-कई दिन तक बिना भोजन किए तपस्या करना उनके लिए बहुत अधिक सहज और सामान्य सी बात थी। अपने बच्चों को भूखा देखकर भी उनका मन विचलित न होता। उनके ज्येष्ठ पुत्र शेख़ हमीदुद्दीन को दो-दो तीन-तीन दिन तक भोजन न मिलता। जब भूख से व्याकुल होकर वह माता से भोजन माँगता तो माँ उसे पिता के पास भेज देती। बालक पिता के पास पहुँचकर कहता कि बहुत ज़ोर की भूख लगी है, धैर्य धारण करना संभव नहीं। शेख़ साहब उसकी ओर केवल इस दृष्टि से ध्यान न देते कि पुत्र-प्रेम में ग्रस्त होकर कहीं उनके मन में ईश्वर से कुछ माँगने की इच्छा न उत्पन्न हो और इस प्रकार ईश्वर के ध्यान में विघ्न पड़ जाय। जिस समय शेख़ हमीदुद्दीन भूख से पीड़ित होकर विलाप करने लगते तो शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस उत्तर देते, "ऐ पुत्र! ईश्वर ने चाहा तो हम स्वर्ग में जाकर भोजन करेंगे।" बालक पुनः माता के पास आकर कहता कि पिता तो कहते हैं कि भोजन स्वर्ग में मिलेगा। स्वर्ग कहाँ है? वहाँ हम कब जायेंगे? माता प्रेम और ममत्व से पीड़ित होकर विलाप करने लगती और कहती "अल्लाह ने हमारे भाग्य में आज तो यही लिखा है, हम नहीं जानते कि कल क्या होगा।"

शेख़ रुक्नुद्दीन लिखते हैं कि शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस रात और दिन में चार-चार सौ रिकातें नमाज़ पढ़ते थे। इस अवस्था में ज़ानू के समक्ष के वस्त्र फट जाते। जाड़े की रात में हिम-पात होता रहता, पाँव एवं पिण्डुलियाँ तड़कने लगतीं, किन्तु आप खड़े हुए नमाज़ पढ़ा करते। सोते समय की नमाज़ के बाद वे 'नमाज़े माकूस'[1] पढ़ते थे। इसकी विधि इस प्रकार है—

---

१. नाथ योगियों के प्रभाव से सूफ़ियों में तपस्या की अनेक पद्धतियाँ प्रचलित हो गई थीं। 'चिल्लए माकूस' अथवा उलटा चिल्ला इसी प्रकार की एक तपस्या है। चिल्ला नामक साधना में साधक अपने अन्तःकरण की शुद्धि हेतु चालीस दिन तक सब से अलग-थलग किसी कोठरी अथवा एकान्त स्थान में तपस्या करते हैं। 'चिल्लए माकूस' को समझने के लिए निम्नांकित घटना का उल्लेख करना अपेक्षित जान पड़ता है।

'बाबा फ़रीद ने ख़्वाजा बख़्तियार काकी से चिल्ले की साधना की अनुमति मांगी। ख़्वाजा साहब ने कहा, "इसकी आवश्यकता नहीं, इससे प्रसिद्धि प्राप्त होती है। यह हमारी परम्परा के विरुद्ध है।" बाबा साहब ने उत्तर दिया, "मुझे प्रसिद्ध होने की इच्छा नहीं है।" तदुपरान्त ख़्वाजा साहब ने बाबा साहब को आदेश दिया कि वे 'चिल्लए माकूस' की साधना करें। बाबा साहब को 'चिल्लए-माकूस' के विषय में कोई जानकारी न थी और भय के कारण गुरु से पूछने का साहस भी न होता था। अतः ख़्वाजा साहब के मुख्य शिष्य शेख़ बद्रुद्दीन ग़ज़नवी से इस विषय में परामर्श किया। उन्हें भी इसकी जानकारी न थी अतः उन्होंने ख़्वाजा साहब से इस विषय में पूछा। ख़्वाजा साहब ने चिल्लए माकूस की परिभाषा इस प्रकार दी—

"मनुष्य अपने पाँव में रस्सी बाँधकर किसी कुएं में उलटा लटक जाय और इस प्रकार उलटे लटककर चालीस दिन और रात ख़ुदा की इबादत करे।" बाबा साहब ऐसे स्थान की खोज में निकल पड़े, जहाँ कुआँ भी हो, मस्जिद भी हो और उस स्थान के विषय में कोई कुछ जानता भी न हो। खोजते-खोजते वे उच्च में 'मस्जिदे-हज' नामक मस्जिद में जो नगर के एक कोने में थी, पहुँचे। वहाँ एक कुआँ भी था और उसके निकट एक वृक्ष भी था जिसकी डालियाँ कुएं पर फैली हुई थीं। वहाँ का अज़ान देने वाला

सोने की नमाज़ के बाद वे अपने आपको लटकवा लेते थे और प्रातःकाल खुलवा लेते थे। इसी प्रकार वे रात भर नमाज़ पढ़ते (तपस्या करते थे)।[1] इसी अवस्था में उनमें 'सुल्तान ज़िक्र' उत्पन्न हुआ। उन्हें ऐसा अनुभव हुआ कि उनके प्रकट अस्तित्व का अन्त हो गया है और इस खो जाने की अवस्था में केवल यही अनुभव शेष रह गया है कि वे कोई व्यक्ति हैं। उनकी इच्छा हुई कि वे इस अवस्था के भी आगे बढ़ें। फलस्वरूप उन्हें 'फ़ना-उल-फ़ना' (ऐसा विलयन जिसमें साधक परम सत्ता के अस्तित्व में विलीन होकर बक़ा प्राप्त कर लेता है) की अवस्था का अनुभव हुआ और 'आलमे बक़ा' (शाश्वत जगत) की प्रतीति हुई। 'सुल्तान ज़िक्र' के प्रभुत्व के कारण ऐसा आभास होने लगता था मानो बुद्धि हर ली गई है और वे पागल होने वाले हैं। शेख़ रुक्नुद्दीन ने बताया है कि 'सुल्तान ज़िक्र' सूफ़ी साधना की एक ऐसी अवस्था का नाम है जो विशेष रूप से उनके पिता से सम्बन्धित थी और उन्हें ज्ञात नहीं कि इस अवस्था का अनुभव किसी अन्य साधक को भी हुआ अथवा नहीं।

**लताएफ़े कुद्दूसी** में **फ़ुतूहाते मक्किया** के हवाले से 'सुल्तान ज़िक्र' की व्याख्या करते हुए शेख़ रुक्नुद्दीन ने बताया कि प्रारम्भ में धीरी-धीरी घंटी की आवाज़ आती है, फिर

---

हाँसी का निवासी और बाबा का परिचित था। बाबा ने तीन दिन तक वहाँ ठहरकर यह विश्वास कर लिया कि वह उनकी तपस्या को गुप्त रखेगा। तदुपरान्त 'इशा' (रात्रि) की नमाज़ के बाद आपने रस्सी का एक सिरा वृक्ष की डाली में बांधा और दूसरा सिरा अपनी टाँगों में बांधकर अज़ान देने वाले को आदेश दिया कि वह उन्हें कुएं में उलटा लटका दे और सूर्योदय के पूर्व आकर निकाल ले। रात भर उलटे लटके हुए वे इबादत करते रहे। सूर्योदय के पूर्व अज़ान देने वाले ने आपको बाहर निकाला और आप फ़र्श पर बैठकर इबादत करने लगे। इस प्रकार आपने चालीस रात तक तपस्या की।"

(**फ़वाएदुल फ़ुआद**, पृ० २९ तथा **सियरुल औलिया**, पृ० ७०)

किसी ने सैयिद मुहम्मद गेसू दराज़ से पूछा कि यह किस प्रकार सम्भव है कि कोई इस प्रकार तपस्या करे और रक्त नेत्रों से न बहने लगे और भोजन पेट के बाहर से न निकल पड़े। सैयिद साहब ने उत्तर दिया कि तपस्या के कारण जो व्यक्ति केवल हड्डियों का ढाँचा रह गया हो उसके शरीर से रक्त अथवा भोजन निकलने का कोई प्रश्न नहीं। (**जवामेउलकिलम**, पृ० २३१)

१. शेख़ निज़ामुद्दीन औलिया का कथन है कि शेख़ अबू सईद अबुल ख़ैर कहा करते थे कि "हज़रत मुहम्मद ने भी 'नमाज़े माकूस' पढ़ी थी अतः मैं भी यह नमाज़ पढ़ता था। अपने पाँव रस्सी में बंधवाकर अपने आपको कुएँ में उलटा लटकवा लेता था और नमाज़ पढ़ता रहता था।" (**फ़वाएदुल फ़ुआद**, पृ० ८-९)।

शाह वली उल्लाह लिखते हैं कि चिश्ती लोग 'सलाते (नमाज़) माकूस' पढ़ते हैं किन्तु न तो हज़रत मुहम्मद की हदीसों और न फ़िक़ह वेत्ताओं की शिक्षा में मैंने 'नमाज़े माकूस' का उल्लेख देखा है, अतः हम इस विषय में कुछ नहीं लिखते। ईश्वर ही जानता है कि यह वैध है अथवा नहीं।" (**क़ौलुल जमील**, कानपुर १८७४-७५ ई०, पृ० ५३)।

चिश्तियों के अत्यधिक प्रभाव के कारण ही शाह साहब ने इस प्रसंग में मौन रहना ही उचित समझा। किन्तु इसमें सन्देह नहीं कि यह प्रथा शेख़ अबू सईद अबुल ख़ैर (९६७–१०४९) के समय से सूफ़ी साधना का मुख्य अंग बन गई। शेख़ साहब के जीवनवृत्त में भी इसका स्पष्ट संकेत है कि वे इस साधना का अभ्यास किया करते थे और इसे वैध जानते थे। इस प्रकार यह साधना केवल चिश्तियों तक ही सीमित न थी अपितु इसका प्रचलन ११वीं शती में भी था। इसे बौद्ध तांत्रिकों का प्रभाव कहा जाय अथवा हठयोग का, अपने मूल में यह साधना निश्चित रूप से भारतीय थी।

जब इसका प्रभाव बढ़ता है तो बादल के गरजने की सी आवाज़ आती है। ...इसका एक उदाहरण इस प्रकार है कि मानो आंधी के समान तेज़ वायु बड़े ज़ोर की आवाज़ के साथ चल रही हो और ऐसा अनुभव हो रहा हो कि वृक्षों के झुंड जिन पर पतझड़ आई हो जड़ से हिलाये जा रहे हों यहां तक कि उनकी जड़ें जो भूमि के भीतर प्रविष्ट हैं, वे भी हिल रही हों और उनकी कोई डाली अथवा पत्ती सुरक्षित न हो, दायें बायें के सब वृक्ष हिल रहे हों। 'सुल्तान-ज़िक्र' यही दशा ज़िक्र करने वाले में उत्पन्न कर देता है। जिस प्रकार बादल ज़ोर-ज़ोर से गरजता है और लोगों के कान गर्जन से भर जाते हैं तथा प्राणी जन भयभीत हो जाते हैं, उन्हें ऐसा अनुभव होने लगता है कि समस्त आकाश उनके सिर पर गिर पड़ेगा। लोगों के शरीर काँपने लगते हैं। कान गर्जन से भर जाते हैं। किन्तु इस कारण कि गर्जन की आवाज़ अस्तित्व से पृथक् वस्तु है, अतः कोई भय नहीं होता। इसी प्रकार 'सुल्तान ज़िक्र' जो सालिक ( साधक ) के अस्तित्व से उत्पन्न होता है उसके भौतिक अस्तित्व को इस प्रकार झिंझोड़ देता है कि उसमें से समस्त गंदिगी निकल जाती है। इसे इस प्रकार भी समझा जा सकता है कि किसी बड़ी नदी में बाढ़ आई हो, उसमें कोई निःसहाय व्यक्ति फंस गया हो और जल के बहाव की तेज़ी उसे निकलने का अवसर न दे रही हो। पानी के बहाव के कारण भयानक आवाज़ें निकल रही हों और उन आवाज़ों से उस व्यक्ति के कान भर गये हों। सैलाब से ज़ोर-ज़ोर से उठने वाली लहरें उसके पूरे अस्तित्व को रेज़ा-रेज़ा करके उसे नष्ट कर रही हों। 'सुल्तान ज़िक्र' भी, ज़िक्र करने वाले के अस्तित्व को इसी प्रकार से बना देता है।[१]

शेख़ साहब नमाज़ के मध्य में अल्लाह का ध्यान करके कई-कई बार 'ज़िक्रे ख़फ़ी' (मौन रूप से ज़िक्र ) करते थे[२] किन्तु सोने के समय की नमाज़ पढ़कर अपने चेलों एवं साथियों के साथ 'ज़िक्रे जहर' (उच्च स्वर में ज़िक्र ) प्रारम्भ कर देते और सूर्योदय तक इसी प्रकार 'ज़िक्रे जहर में तल्लीन रहते, अन्य लोग थककर चूर हो जाते थे।[३] 'समा' भी आपकी साधना का मुख्य अंग था। उस समय आप अल्लाह के प्रेम में मस्त हो जाते थे। ज़ुह्र ( मध्यान्ह ) की नमाज़ के बाद 'समा' विशेष रूप से प्रारम्भ हो जाता। गायक मलार राग गाते। उन्हें मौलाना जानी की यह 'जकरी' बड़ी ही प्रिय थी—

**चढ़ सुरजन (साजन) सेज हमार्‌या।**
**मैं तुझ लग सेज सँवार्‌या।।**[४]

इश्क़ की मस्ती में बायज़ीद और हल्लाज की भांति कहने लगते, "मैं आकाश को भूमि पर पटक सकता हूँ। कभी कहते कि "हम अपना शिविर स्वर्ग में ले जा रहे हैं।" मस्ती की दशा में कुर्ते को पाएजामे और पाएजामे को कुर्ते के स्थान पर पहनने लगते। शेख़ पियारा ने इस दशा का उल्लेख हिन्दवी में इस प्रकार किया है—

१. **लताएफ़े क़ुद्दूसी**, पृ० १६-१७।
२. **वही**, पृ० १८।
३. **वही**, पृ० १५
४. **वही**, पृ० ६२।

**काकरु सुइया का करु धागा।**
**दुरज (?) छाड़ मन अन्तहि लागा ।।**[२]

मस्ती की दशा में जब अनिवार्य नमाज़ का समय आजाता तो वुज़ू करते और नमाज़ पढ़ते। कभी कभी रो-रो कर कहते कि अल्लाह के वलियों ( संतों ) को अपने एवं अन्य लोगों के भविष्य का ज्ञान होता है किन्तु इस कारण कि यह बात संदिग्ध होती है, उन्हें पर-लोक का भय बना रहता है। तदुपरान्त दोहे के निम्नांकित चरण को पढ़ने लगते।

**अजौं सबेरा समुंद मँह, यौन बिनासूं कायँ।**

# ५

# शिक्षा-दीक्षा विधि

शेख़ साहब को रुदौली में अधिक प्रसिद्धि न प्राप्त हुई। वहाँ आपके सम्बन्धी उच्च पदों पर आरूढ़ थे। आपके गुरु शेख़ मुहम्मद और आपकी अवस्था लगभग बराबर थी। किन्तु शाहाबाद पहुँचकर आपको अत्यधिक सुख्याति प्राप्त हुई। वहाँ से आपका सम्पर्क दिल्ली के आलिमों तथा अन्य सूफ़ियों से भी होता रहता था और आप दिल्ली आते-जाते रहते थे। अफ़ग़ान सुल्तानों के उच्च पदाधिकारियों से भी आपका सम्बन्ध था। आपके प्रभाव से लाभ उठाने वालों की संख्या बढ़ने लगी किन्तु ऐसे शिष्य भी एकत्र होने लगे जिन्हें आपके प्रति निष्ठा थी और जो आपके सच्चे भक्त थे।

आपकी शिक्षा-दीक्षा विधि लगभग वही थी जो अन्य प्रसिद्ध चिश्ती ख़ानक़ाहों में प्रचलित थी। अधिकांश शिष्य ऐसे होते थे जिन्हें इस्लाम और शरीअत का ज्ञान होता था और ख़ानक़ाहों में वे तसव्वुफ़ की उच्च शिक्षा प्राप्त करने जाते थे। कुछ लोग ऐसे होते थे जो हर ओर से निराश होकर वहाँ पहुँचते थे। उनका हृदय कोमल होता था और वे हर बात पर विश्वास करने के लिए उद्यत रहते थे। वे अधिकांशतः व्यावहारिक शिक्षा पाते थे। गुरु अपने अभ्यास एवं अनुभव के आधार पर शिष्य को आध्यात्मिक उन्नति प्राप्त करने में सहायता देता था अतः गुरु और उसके परिवार वालों की सेवा करना चेलों के लिए अनिवार्य था। शेख़ साहब ने स्वयं अपने गुरु की ख़ानक़ाह में हर प्रकार की सेवा की थी और वे अपने शिष्यों से भी यही आशा रखते थे। आपके एक शिष्य मियां अब्दुर्रहमान आपके पुत्र शेख़ रुक्नुद्दीन से किसी बात पर रुष्ट हो गये। आपने मियाँ अब्दुर्रहमान को पत्र लिखा कि यदि शेख़ रुक्नुद्दीन आपसे रुष्ट हो जाते और आप विनती करके उन्हें मनाते तो यह उचित था, इससे ईश्वर की प्रसन्नता प्राप्त होती किन्तु जो कुछ अब हो रहा है वह पथ-भ्रष्ट होने की

---

१. लताएफ़े क़ुद्दूसी, पृ० ६१
२. वही, पृ० १६।
३. वही, पृ० २८

दलील है। दुष्ट शैतान ने आपको अपने वश में कर लिया है। 'लाहौल'[१] की कटार से उसे दूर करें। अल्लाह तआला कहता है कि, "क़ुल ला अस् अलकुम अलैहे अजरन इल्लल मवद्दत फ़िल क़ुरबा[२]।" अर्थात् ऐ मुहम्मद। अपनी उम्मत वालों (अनुयायियों से कह दो कि मैं जो दावत (प्रचार) तुम लोगों में कर रहा हूँ और तुम लोगों को जो अल्लाह का मार्ग एवं सन्मार्ग दिखा रहा हूँ, इसके लिए मैं इसके अतिरिक्त कि मेरे पुत्रों और सम्बन्धियों से प्रेम करो कोई पुरस्कार नहीं चाहता। यदि कोई आज अपने पीर के पुत्रों से शत्रुता करता है तो कल क़यामत में अल्लाह तआला के समक्ष क्या उत्तर देगा और कौन सा मुँह दिखायेगा। देखो! यह अकिंचन फ़क़ीर शेख़ जलाल पानीपती के वंश के पुत्रों से जो ५वीं-६टीं पीढ़ी में हैं, किस प्रकार दीनता प्रकट करता है। दोनों भाई आपस में प्रेम पूर्वक जीवन व्यतीत करें और इस प्रकार मेल-जोल रक्खें कि शैतान पराजित हो जाय।[३]

दीक्षा प्राप्त करने की अवधि निश्चित न थी, चेले की योग्यता को देखकर ही गुरु दीक्षा देता था। कुछ चेलों को कई-कई वर्ष तक प्रतीक्षा करनी पड़ती थी और कुछ अल्प समय में ही दीक्षा प्राप्त कर लेते थे। गुरु प्रत्येक शिष्य की उन्नति पर ध्यान रखता था किन्तु साधारण अभ्यास गुरु के प्रतिष्ठित चेले कराते थे। नमाज़, रोज़ा एवं शरीअत के आदेशों का पालन अनिवार्य था किन्तु साधना ज़िक्र तथा 'पासे अनफ़ास' (प्राणायाम) पर आधारित थी। 'ज़िक्रे ख़फ़ी' अथवा मन में अल्लाह के नाम एवं गुणों का उच्चारण एकान्त में और नमाज़ के मध्य में करना होता था किन्तु 'ज़िक्रे जहर' में सामूहिक रूप से सभी प्रतिष्ठित शिष्य सम्मिलित होते थे। साधारण चेलों एवं उन लोगों को जो दीक्षा लेने के लिए नये-नये आये हों, शेख़ साहब के साथ 'ज़िक्रे जहर' में सम्मिलित नहीं किया जाता था। वे लोग 'ज़िक्रे जहर' करने वालों की सेवा करते रहते थे। मुरीद को साधना की इच्छा में दृढ़ पाकर धीरे-धीरे अभ्यास कराया जाता था। बहुत सी दुआएँ जिनका शेख़ साहब स्वयं पाठ किया करते थे और जो अत्यधिक लाभप्रद समझी जाती थीं, धीरे-धीरे सिखाई जाती थीं। इनके पाठ की विधि भी निश्चित होती थी। उन दुआओं का पाठ करने वाला उनके लाभ का स्वयं अनुभव करने लगता था। 'समा' भी साधना के अभ्यास का मुख्य साधन था, इसकी भी शर्तें बड़ी कड़ी थीं और शेख़ साहब के साथ केवल मुख्य शिष्य ही 'समा' में सम्मिलित हो सकते थे।

इबादत, 'ज़िक्रे जहर' एवं 'समा' से जो समय बचता उसमें शेख़ साहब अपनी गोष्ठियों में प्रश्नोत्तर द्वारा तसव्वुफ़ की शिक्षा प्रदान करते थे। कभी-कभी नये चेले, अतिथि एवं आगन्तुक भी इन गोष्ठियों में सम्मिलित हो जाते थे। इनका रूप आधुनिक सेमिनार, (अध्ययन गोष्ठी) के समान होता था। शेख़ साहब किसी मुख्य समस्या पर प्रवचन करते तदुपरान्त यदि किसी की समझ में कोई बात न आती अथवा कोई सन्देह होता तो उसे शेख़ साहब से प्रश्न पूछने की अनुमति होती। उस समय वे समझा कर बात कहते, यदि कोई ऐसी

१. "अल्लाह के अतिरिक्त किसी में कोई शक्ति नहीं।" इस वाक्य का उच्चारण ईश्वर से सहायता माँगने के लिए किया जाता है।

२. क़ुरआन सूर : ४२ आयत २३।

३. **मक्तूबाते क़ुद्दूसिया,** पत्र ६८ पृ० ६५।

समस्या होती जिसे वे सबको न बताना चाहते तो मौन हो जाते थे। अनुचित प्रश्न पर कभी-कभी आवेश में भी आ जाते। 'तौहीदे वुजूदी' के विरुद्ध कोई बात सुनने को तैयार न थे। कभी-कभी गोष्ठी किसी प्रश्न से प्रारम्भ होती और शेख़ साहब अपना मत व्यक्त करते थे। अपने सिद्धान्तों का निरूपण वे अन्य प्रतिष्ठित सूफ़ियों की भाँति क़ुरआन के वाक्यों, हदीस तथा पूर्ववर्ती सूफ़ियों की कहानियों द्वारा किया करते थे। सूफ़ी ग्रन्थों पर भी टीका-टिप्पणी होती थी। **अवारिफ़ुल मआरिफ़** में जिन सिद्धान्तों का निरूपण किया गया है, उनपर विशेष रूप से वाद-विवाद होता था। **फ़ुसूसुल हिकम** और **फ़ुतूहाते मक्किया** की भी चर्चा होती थी। एराक़ी के **लमआत** शेख़ साहब को अधिक प्रिय थे और वे उसका भी उल्लेख करते रहते, अत्तार और रूमी के शेर मजलिस में गर्मी पैदा कर देते थे, मसऊद बक की कविताएँ लोगों में दैवी प्रेम उत्तेजित कर देती थीं। कभी-कभी 'सादी' के शेरों का पाठ करके सूफ़ी सिद्धान्तों पर प्रकाश डाला जाता था। मुल्ला दाऊद की **चन्दायन** का विशेष रूप से उल्लेख होता था। अन्य सूफ़ियों के हिन्दी दोहे भी तसव्वुफ़ की मान्यताओं की पुष्टि हेतु पढ़े जाते थे। नाथ योगियों के सबद, दोहे इत्यादि भी उदाहरण स्वरूप पढ़े जाते थे।

आप अपने शिष्यों को गोष्ठियों के विवरण लिखने का भी प्रोत्साहन देते रहते थे। आपका कथन है कि सच्चे मुरीद अपने पीरों को जो कुछ करते देखते हैं वह सब कुछ तथा अपने पीरों के कथन लिपि बद्ध कर लेते हैं। उन्हें प्रत्येक अक्षर के लिए सहस्रों आध्यात्मिक लाभ प्राप्त होते हैं।[१] अपने शिष्यों के तसव्वुफ़ की पुस्तकें पढ़ने का भी आदेश देते रहते थे। जो शिष्य आपके पास से कहीं दूर चले जाते थे उनके लिए तसव्वुफ़ की पुस्तकों का अध्ययन अनिवार्य था।[२] आपके शिष्य उत्तरी भारत के बहुत से स्थानों पर फैल गये थे। वे आपको पत्र लिखते रहते थे और आप उनकी समस्याओं का समाधान करते तथा उपदेश देते रहते थे।

कुछ शिष्यों को अलग से शिक्षा भी देते रहते थे। अपने एक शिष्य शेख़ सुलेमान को तसव्वुफ़ की शिक्षा के प्रसंग में **अमृत कुण्ड** का अरबी अथवा फ़ारसी अनुवाद जिसका नाम **हौज़ुल हयात** था, पढ़ाया[१]। यह अनुवाद शेख़ मुहम्मद ग़ौस के '**बह्रुल हयात** नामक अनुवाद से भिन्न १३वीं या १४वीं सदी के अनुवादों में से कोई एक था। सम्भवतः अन्य प्रतिष्ठित शिष्यों को भी यह पुस्तक पढ़ाई जाती थी।

# ६

# शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस की रचनाएँ

**लताएफ़े क़ुद्दूसी** के अध्ययन से पता चलता है कि शेख़ साहब को पुस्तकों की रचना में विशेष रुचि थी। बाल्यावस्था में ही जिस समय आप इल्मे सर्फ़ (प्रत्यय-शास्त्र) पढ़ा करते थे, आपने **बहरूल इनशेआब** नामक एक पुस्तक लिखी जिसमें प्रश्नोत्तर रूप में

१. **मक्तूबाते क़ुद्दूसिया**, पत्र ११६, पृ० ११२।

२. **वही**, पत्र १६८, पृ० ६५।

३. **लताएफ़े क़ुद्दूसी**, पृ० ४१।

प्रत्यय-शास्त्र (इल्मे-सर्फ़) के सिद्धान्तों का निरूपण किया। उनके गुरुजनों ने इस पुस्तक की बड़ी प्रशंसा की। अपने गुरुजनों के भाषण को जो अन्य पुस्तकों पर हुआ करते थे, आपने पुस्तक के रूप में संपादित किया था किन्तु यह रचनाएँ रुदौली की राजनैतिक उथल-पुथल के समय नष्ट हो गईं। रुदौली में ही आपने **चन्दायन** के छंद-बद्ध फ़ारसी रूपान्तर का महत्वपूर्ण कार्य प्रारम्भ किया जिसे सुल्तान बेहलोल एवं सुल्तान हुसेन शर्क़ी के युद्ध के समय (१४८३-८४ ई०) तक बहुत कुछ लिख भी लिया था किन्तु यह कार्य भी उस क्रान्ति की भेंट हो गया।[1] **चन्दायन** का अनुवाद करते समय आपने यह अनुभव किया कि इसमें ईश्वर तथा उसके नबी हज़रत मुहम्मद की स्तुति तो की गई है किन्तु 'मेराज'[2] का उल्लेख नहीं है। फलस्वरूप इस विषय पर कुछ लिखने की इच्छा हुई। आपने यह मिस्रा लिखा—

**लैलते इसरा कि ज़ मेराजे ऊस्त**

(अर्थात्—इसरा की रात जिससे उनकी मेराज (संबंधित) है।)

दूसरा चरण लिखने का विचार कर ही रहे थे कि उन्होंने परोक्ष से यह आवाज़ सुनी जो कह रही थी कि लिख दो—

**नूरे ख़ुदावन्दे जहाँ ताजे ऊस्त**

(अर्थात्—संसार के ख़ुदा की ज्योति उसका मुकुट है।)

लताएफ़े क़ुद्दूसी में मेराज के विषय पर फ़ारसी के चार शेर उद्धृत किये गये हैं। तत्पश्चात् तीन फ़ारसी शेर उद्धृत हैं जो **चन्दायन** के निम्नांकित छंदों के अनुवाद स्वरूप हैं। उदाहरणार्थ मूल पाठ के साथ शेख़ साहब के फ़ारसी पद्यानुवाद को देखा जा सकता है। यथा—

**चंदायन** का हिन्दी पाठ—

**ऊँच बिरिख फरु लाग अकासा। हाथ चढ़ै कइ नाहीं आसा॥**
**कहु जोगत को बाहँ पसारै। तरुवर डाल छुवै को पारै॥**
**राती दिवस बहुत रखवारा। नयन देख जाइ सो मारा॥**[3]

शेख़ अब्दूल क़ुद्दूस का फ़ारसी पद्यानुवाद—

**शजरे बलन्दस्त समर दरसमा। क़तअ उमीदस्त बरुन दस्ते मा॥**
**ज़ हर के रा दस्त फराज़ी कुनद। शाख़े फलक दस्त के बाज़ी कुनद॥**
**रोजो-शबे गश्ता निगहबाँ बसे। कुश्तः शवद चूँके बेबीनद कसे॥**

इस अनुवाद के प्रकाश में यह निश्चित रूप से कहा जा सकता है कि हिन्दी तथा फ़ारसी दोनों ही भाषाओं पर शेख़ साहब को समान अधिकार था। यहाँ पर बाज़ुर-मूर्च्छा का प्रसंग है। गोवर में चक्कर लगाते हुए जिस समय बाजिर (वाद्य बजाकर माँगने खाने

---

१. **लताएफ़े क़ुद्दूसी**, पृ० १००।

२. 'मेराज' अरबी शब्द है जिसका अर्थ है सीढ़ी अथवा ऊपर चढ़ने का साधन। मुस्लिम आस्था के अनुसार हज़रत मुहम्मद का अर्श पर पहुँचकर ईश्वर से साक्षात्कार करना 'मेराज' है। हज़रत मुहम्मद की यह 'मेराज' आध्यात्मिक थी अथवा शारीरिक, इस विषय पर मुस्लिम विद्वान् एक मत नहीं हैं।

३. **लताएफ़े क़ुद्दूसी**, पृ० १०० तथा **चाँदायन**, संपादक डा० माताप्रसाद गुप्त, पृ० ५४, कड़वक ५६।

वाला) ने ऊपर दृष्टि उठाकर देखा, झरोखे में चाँद के रूप को देखकर वह मूर्च्छित हो गया। लोग उसके चारों ओर इकट्ठा हो गये और उसकी मूर्च्छा के सम्बन्ध में भाँति-भाँति की कल्पनाएँ करने लगे। होश आने पर उसने इन शब्दों में अपनी मूर्च्छा का कारण बताया है—शेख़ साहब के पद्यानुवाद का कमाल यह है कि इसमें आध्यात्मिक रूपक का सशक्त निर्वाह हुआ है और मुल्ला दाऊद के काव्य सौन्दर्य को भी पूरी तरह सुरक्षित कर लिया गया है।

इसके अतिरिक्त 'तौहीदे वुजूदी' के सम्बन्ध में आप अन्य छोटी पुस्तकों की रचना करते रहते थे किन्तु इनमें अधिकांश अब अप्राप्य हैं। जो पुस्तकें अब भी उपलब्ध हैं, वे इस प्रकार हैं—

(१) **अनवारुल उयून फी अस्रारुल मकनून**—इसमें शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस गंगोही ने शेख़ अहमद अब्दुल हक़ रुदौलवी के जीवन सम्बन्धी मुख्य घटनाओं का कहानियों के रूप में उल्लेख किया है। इस पुस्तक से शेख़ साहब के जीवन ही पर प्रकाश नहीं पड़ता अपितु उस समय के सामाजिक एवं राजनीतिक वातावरण की झांकियाँ भी मिलती हैं। इस पुस्तक की हस्त लिपियाँ अलीगढ़ विश्व-विद्यालय एवं आसिफ़िया लाइब्रेरी हैदराबाद (भारत) में उपलब्ध हैं। १९०५ ई० में यह अलीगढ़ से प्रकाशित भी हुई थी। १९०९ ई० में यह ख़लीलुर्रहमान चौधरी के उर्दू अनुवाद के साथ लखनऊ से प्रकाशित हुई। १८९४ ई० में इसका एक उर्दू अनुवाद दिल्ली से प्रकाशित हुआ था और उसका नाम **दुररुल मकनून** रक्खा गया था। एक अन्य उर्दू अनुवाद १९२८ ई० में आज़मगढ़ से प्रकाशित किया गया।

(२) **नूरुल हुदा**—यह चौदह पृष्ठों की एक छोटी सी फ़ारसी की पुस्तक है जिसमें सृष्टि एवं जगत् की वास्तविकता एवं तथ्यों पर प्रकाश डाला गया है। यह पुस्तक इंडिया आफ़िस लन्दन में प्राप्य है। (ईथे नं० १९२४ (१४)।

(३) **क़ुर्रतुल ऐन**—यह ९२ पृष्ठों की फ़ारसी की एक पुस्तक है जिसमें तौहीदे वुजूदी' एवं अन्य सूफ़ी मान्यताओं की सविस्तार चर्चा की गई है।

(४) **मकतूबाते क़ुद्दूसिया**—यह शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस के पत्रों का संग्रह है। इन पत्रों को आपके एक शिष्य बुड्ढन बिन रुक्न सिद्दीक़ी (जौनपुरी) ने जो मियां ख़ां इब्ने क़िबा-मुल-मुल्क के नाम से प्रसिद्ध हैं, पुस्तक के रूप में संकलित किया। पुस्तक की प्रस्तावना में बुड्ढ ने लिखा है कि जो मुरीद अपने पीर के मुँह से कोई बात सुनता है और उसे लिख लेता है तथा उसे संकलित करता है तो उसको प्रत्येक अक्षर के लिए हज़ार साल की इबादत का पुण्य मिलता है तथा परलोक में उसे बड़ा उत्कृष्ट स्थान प्राप्त होता है। लोक एवं परलोक उसकी शरण में रहते हैं। जब शेख़ साहब से उन्होंने पत्रों के संकलन की अनुमति चाही तो शेख़ साहब ने इसी प्रकार के शब्द लिखते हुए संकलन करने का प्रोत्साहन दिया था। इससे प्रेरित होकर बुड्ढन ने शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस की रचनाओं की अधिक संख्या उपलब्ध होने पर भी इन पत्रों का संकलन किया। यद्यपि अब शेख़ साहब की बहुत सी रचनाएँ अप्राप्य हैं, **मकतूबाते क़ुद्दूसिया** उनकी शिक्षा एवं साधना-भेद जानने का मुख्य साधन है। इस पुस्तक की हस्त लिपियाँ कई पुस्तकालयों में उपलब्ध हैं। १८७० ई० में यह ग्रंथ दिल्ली से प्रकाशित भी हो चुका है।

इस संग्रह में कुल १८८ पत्र हैं जिनमें कोई तो उस समय लिखा गया जब कि शेख़ साहब ४० वर्ष के थे[1], कोई[2] ५० और कोई ७० वर्ष[3] की अवस्था में लिखा गया। इन पत्रों में तसव्वुफ़ के सभी प्रश्नों के उत्तर मिल जाते हैं और शेख़ साहब की शिक्षाओं का पूर्ण ज्ञान प्राप्त हो जाता है। शेख़ इब्राहीम थानेसरी को जो एक नव मुस्लिम थे समझाया गया है कि ईमान (इस्लाम के अनुसार धर्म परायणता) और कुफ़्र दोनों ही चित्त के गुण हैं। अपने चित्त की चिन्ता करनी चाहिए और उसे हक़ (सत्य, अल्लाह) के ग़ैर तथा पाप से सुरक्षित रखना चाहिए। अल्लाह ने तुझे यह सम्मान प्रदान किया है कि तूने इस्लाम को स्वीकार किया। परोक्ष में यह तेरा अतिथि बन कर आया है। इसे तू लोक तथा परलोक में कल्याण का कारण समझ और हर क्षण इसके लिए अल्लाह के प्रति कृतज्ञता प्रकट करता रह। यदि आज तू इस अतिथि का आदर सम्मान करेगा तो कल क़यामत में तू इस सौभाग्य के लाभ को भोग सकेगा[4]।

मलिक शादी थानेसरी के नाम पत्र में आपने लिखा कि जो कोई ग़रीबी और फ़क़ीरी से प्रेम करता है, वह अल्लाह को पा लेता है।[5] शेख़ अब्दुर्रहमान को लिखा कि मर्द लोग जो कुछ भी करते हैं, केवल अल्लाह के लिए करते हैं और अल्लाह के मार्ग के अतिरिक्त किसी मार्ग पर अग्रसर नहीं होते। मर्दों को तीन श्रेणी में विभाजित किया जा सकता है—(१) वे लोग जो अपने स्वार्थ हेतु अल्लाह से युद्ध कर रहे हैं। वे काम-लोभ में ग्रस्त और संसार के जाल में फंसे हैं। इनमें से अधिकांश लोग बिना ईमान के मर जाते हैं। (२) एक समूह अल्लाह के लिए समस्त प्राणियों से युद्ध में ग्रस्त है। वे सुल्तान, अमीर (गवर्नर या हाकिम), उच्च पदाधिकारी और क़ाज़ी लोग और पवित्र विचारों के मोमिन (सच्चे मुसलमान) हैं। यदि वे शरीअत पर दृढ़ रहते हैं तो अपने ईमान को बचा ले जाते हैं और स्वर्ग में उच्च स्थान पाते हैं। (३) उन लोगों का समूह है जो अल्लाह के लिए अपने अहं से युद्ध किया करते हैं। उनमें से जो लोग अल्लाह के अतिरिक्त सभी वस्तुओं की चिन्ता त्याग हक़ से मिल चुके हैं, वे सूफ़ी कहलाते हैं। वे ख़ुदा के निकटतम होते हैं। सृष्टि की रचना का मूल उद्देश्य उन्हीं लोगों का उत्पन्न करना है। क्योंकि वे ख़ुदा के अतिरिक्त हर चीज़ की उपेक्षा करते रहते हैं, फ़रिश्ते भी जो सबसे पवित्र जीव हैं, उनके पास तक नहीं पहुँच सकते। यह पत्र शेख़ साहब ने उस समय लिखा था जब उनकी अवस्था ७० वर्ष से अधिक हो चुकी थी और वे अपने जीवन के कार्यों का आत्म परीक्षण कर नैराश्य से परिपूर्ण थे।[6]

मियां क़ुतुबुद्दीन को लिखते हैं कि जो काफ़िर नफ़्स (अहं) को वश में कर ले और उसे सुखा कर बेजान कर दे तो उसी समय सुलूक (साधना) उसका कल्याण कर सकता है।[7] क़ाज़ी अब्दुर्रहमान सूफ़ी शाहाबादी को उनके प्रश्नों का उत्तर देते हुए लिखा कि

---

१. **मक्तूबाते क़ुद्दूसिया**, पत्र १५८, पृ० ३०६।
२. **वही**, पत्र ८८, पृ० १६६।
३. **वही**, पत्र ६५, पृ० ८०।
४. **वही**, पत्र २४, पृ० ३४-३५।
५. **वही**, पत्र २५, पृ० ३५।
६. **वही**, पत्र ६५, पृ० ८०-८१।
७. **वही**, पत्र १०२, पृ० १८०।

आजकल पीरी-मुरीदी की बड़ी दुर्दशा है, जाहिल अयोग्य अपितु दुराचारी, पथ-भ्रष्ट तथा विषयासक्त शेख़ी मुरीदी करने लगे हैं। शेख़ नूर कहते हैं—

**जागा गुरु जो डूबना चेला काय तिराहँ।**
**अंधे अंधा ठेलिया दोऊ कूअ पराहँ॥**[1]

जिस समय शेख़ का जमाल (सौन्दर्य, शोभा) सच्चे और आशिक़ मुरीद के लिए अल्लाह के जमाल का दर्पण बन जाय उस समय सच्चा मुरीद शेख़-परस्त (गुरु-पूजक) बन जाता है। इसी कारण कहा जाता है कि पीर-परस्त मुरीद ख़ुदा-परस्त से उत्तम होता है। इसकी वजह यह है कि पीर-परस्त अल्लाह के दर्शन में ग्रस्त होता है और ख़ुदा-परस्त अपने स्वयं के निरीक्षण में तल्लीन होता है अतः वह ख़ुद-परस्त (स्वयं पूजक) होता है ख़ुदा-परस्त (स्वयंभू पूजक) नहीं।[2]

एक अन्य पत्र में शेख़ अब्दुर्रहमान को लिखा कि संसार पीरों और मुरीदों से भरा पड़ा है, किसी को पता नहीं कि मुसलमान किसे कहते हैं। यह पीरी-मुरीदी नहीं, यह बुत परस्ती और ख़ुद-परस्ती के अतिरिक्त कुछ नहीं।

**रूबाई**

हे मालिक ! यदि इस्लाम आसान होता,
प्रत्येक व्यक्ति शिब्ली और इब्राहीम बिन अदहम बन जाता।
जब तक कि तू अपने अन्तःकरण को न मुसलमान बना ले,
बाहर से तू किस प्रकार मुसलमान हो सकता है।[3]

बहलोल सूफ़ी सरवानी ने निम्नांकित मिस्रा और हिन्दी दोहे के एक चरण की व्याख्या करने को कहा—

**क़लन्दर आँकि फ़ौक़ुल वस्ल जोयद**

( अर्थात् क़लन्दर वह है जो मिलन के ऊपर जाने का प्रयास करता है। )

**तथा**

**गिरि परबत बिच बसै हमारो मीत**

हिन्दी उक्ति से अत्यधिक प्रभावित होकर आपने उत्तर में सात पृष्ठ लिखे और बताया कि इसमें अल्लाह तआला के ऐश्वर्य का उल्लेख किया गया है। उसके सभी चुने हुए व्यक्ति मिट्टी से पैदा हुए, मिट्टी ही में सो गये और मिट्टी ही से उठेंगे। क़यामत में सब को अपनी-अपनी चिन्ता होगी और अल्लाह को अपने बन्दों की। कुफ़ और पाप अल्लाह और बन्दे के मध्य में आवरण हैं, इनसे मुक्त रहना चाहिए किन्तु आज्ञाकारिता, इबादत, तपस्या भी आवरण हैं, मारिफ़त और तौहीद भी, लोक, परलोक, आकाश, भूमि, जीवन, मरण, प्राण, शरीर, नफ़्स, दिल, बुद्धि सभी आवरण हैं।[4]

---

१. **मकतूबाते क़ुद्दूसिया**, पत्रांक ८३, पृ० १२४।
२. **वही**, पृ० १२५।
३. **वही**, पत्रांक १११, पृ० २०८।
४. **वही**, पत्र ३५, पृ० ४६–४७।

अधिकांश पत्रों में ईश्वर प्रेम और 'तौहीदे वुजूदी' का विवरण दिया गया है। मुख्य शिष्यों तथा अपने ख़लीफ़ा शेख़ जलाल थानेसरी को जो पत्र भी लिखे हैं, उनमें इन विषयों की बड़ी गूढ़ व्याख्या की है। इश्क़ को सृष्टि का मूल कारण एवं उसके स्थायित्व का मुख्य आधार मानते हुए उसके मार्ग की कठिनाइयों पर बड़े सुन्दर ढंग से प्रकाश डाला है। इश्क़ देखने में तो सरल और साधारण सी बात ज्ञात होता है किन्तु इसके मार्ग की कठिनाइयाँ कमर तोड़ देती हैं और शरीर का रक्त निकाल मनुष्य को जला भुना डालती हैं। इश्क़ का उल्लेख करते हुए एक पत्र को इस दोहरे पर समाप्त करते हैं—

**जलते जलते जल गई, जल भइ उट्ठी आग।**
**कास पुकारूँ किस कहूँ चहुँ दिहि लग्गी आग॥**[1]

बिना ख़ुदा के दर्द के आज्ञाकारिता और पाप दोनों ही भूल भुलैय्याँ हैं। मनुष्य को साहस से काम लेना चाहिए। इश्क़ के पंजे को माशूक़ के दामन तक पहुँचा कर प्राण, तथा संसार सब कुछ न्यौछावर करने के लिए उद्यत होना चाहिए। इश्क़ के क्षेत्र में पहुँचकर आशिक़ 'हल्लाज' की भाँति 'अनल हक़' और 'बायजीद' के समान "सुबहानी" का नारा लगाने लगता है किन्तु वह उबूदियत (दासता) के ही क्षेत्र में रहता है। जगत् एक ही नूर (प्रकाश) है, आशिक़ उसी नूर के समक्ष हो अपने आप से दूर और ख़ुदा के साथ हो जाता है।[2] **वहदहू ला शरीक लहू** का अर्थ यह है कि अल्लाह और वुजूद (सत्ता) एक हैं न कि दो, अतः वुजूद और अल्लाह को एक ही समझना चाहिए।

यदि काफ़िर को मूर्ति की वास्तविकता का पता होता, तो वह अपने धर्म में मार्ग भ्रष्ट न हो जाता। ख़ुदा को देखने वाला (ख़ुदाबीं) ख़ुदा के अतिरिक्त कुछ नहीं देखता, ग़ैर का देखने वाला 'ग़ैरबीं' ग़ैर ही ग़ैर देखता है। जो पत्थर नहीं देखता अपितु ख़ुदा देखता है वह ख़ुदा-परस्त है, मोमिन (ईमान वाला) है, जो कोई पत्थर देखता है और ख़ुदा को नहीं देखता, वह कामुक है, उसे काफ़िर कहा जाता है। शेख़ साहब, शरफ़ुद्दीन बूअली क़लन्दर पानीपती के इस शेर को व्याख्या स्वरूप उद्धृत करते हैं—

**बेसूरते के तो दारी हज़ार सज्दा बरन्द।**
**वले ज़ बाग़े वफ़ाए तो मेवए न ख़ुरन्द॥**

(अर्थात्—तू जो रूप धारण करता है, लोग उसी पर सहस्रों सज्दे किये जाते हैं, किन्तु वे तेरी निष्ठा के उद्यान से कोई फल नहीं पाते।)

प्रेम के लोक में कठोरता को प्रेम कहते हैं, और कठोरता को कुछ नहीं समझते किन्तु प्रेम का अत्यधिक आनन्द कठोरता में ही आता है। तदुपरान्त मुल्ला दाऊद की **चन्दायन** का निम्नांकित दोहरा अपने विचार की पुष्टि हेतु प्रस्तुत करते हैं—

**बिनु करिया मोरि डोलइ नावा।**
**नयन कथार (?) कंत नहिं आवा॥**[3]

---

१. **मकतूबाते क़ुद्दूसिया**, पत्र ७२, पृ० १०१।

२. **वही**, पत्र ६४, पृ० ८९–९०।

३. **वही**, पत्र १०२, पृ० १७१–१७३।

अपने सगे भाई अजीज़ुल्लाह को जो आलिम थे शेख़ साहब ने एक बड़ा लम्बा चौड़ा पत्र लिखकर इश्क़ एवं तौहीद के रहस्य को समझाने का प्रयत्न किया है। वे लिखते हैं कि ईश्वर के ध्यान में खो जाने के पूर्व 'तौहीद' से जो कुछ समझा जा सकता है, वह 'तौहीदे लिसानी' (मौखिक तौहीद) अथवा 'तौहीदे-तक़लीदी' (अनुकरणिक तौहीद) है। 'तौहीदे कश्फ़ी' (प्रत्यक्षीभूत तौहीद) दैवी-शक्ति के स्फुरण द्वारा प्राप्त होती है। ईश्वर की इच्छा करने वाले उसकी इच्छा में प्राणों पर खेल जाते हैं, संसार से विमुख हो जाते हैं तब कहीं जाकर खुदा तक पहुँचते हैं और ख़ुदा के साथ संतोष प्राप्त करते हैं। बेचारे योगी कहते हैं—

**मन पतियाना चिंता हिरानी कहौं तो को पतियाइ।**
**फूल तबही (?) कली भया बोलै सिद्ध हुदाइ॥**[1]

ख़ुदा का मुख्य गुण स्वयं को प्रकट करना है। वह प्रकट है, उपस्थित है, अनुपस्थित नहीं। ढूंढने वाला उस तक पहुँचने में असमर्थ एवं चिंतित रहता है। यद्यपि अल्लाह प्रकट है किन्तु खोज करने वाला चिंता में पड़ा रहता है। जो उसे प्राप्त कर लेता है वह उसी में खो जाता है, फिर उसे विश्राम कहाँ—

**दोहरा**

**जे पिउ सेज तो नींद कस जे परदेस न तेवँ।**
**बिरह बिरोधी कामिनी ना सुख एवं न तेवँ॥**[2]

इसी पत्र में दोहरा शीर्षक के अन्तर्गत दो लोकोक्तियाँ भी उद्धृत हैं। यथा—

**मुयों पियासन नाँक लहु पानी।**
**पिउ सों राँड सुहागन नाँव॥**[3]

एक अन्य पत्र में लिखते हैं कि 'जीव (बन्दा) स्वयं (ख़ुद) के गुणों से सुशोभित हो जाता है और स्वयंभू (ख़ुदा) के गुणों से चिरस्थायी हो जाता है। इस अवस्था में भी स्वयंभू (ख़ुदा) अपने ही गुणों से सुशोभित होता है और जीव (बन्दा) मध्य में नहीं आता। इसका अर्थ यह हुआ कि बिना अवतरण (हुलूल) अथवा सम्मिलन (इत्तेहाद) के जीव (बन्दा) स्वयंभू (ख़ुदा) के साथ एकमेक हो जाता है और दुई बीच में नहीं होती।[4]

शेख़ साहब अपनी आध्यात्मिक-यात्रा के क्रमिक-विकास का आत्म-परीक्षण करते-करते कभी तो अत्यधिक शोक ग्रस्त हो जाते और कभी आनन्द-विभोर हो उठते। उनके अनेक पत्रों में इन दोनों अवस्थाओं का परिचय मिलता है। वे शाह मुहम्मद के पत्र में शोक एवं विस्मय प्रकट करते हुए लिखते हैं कि कोई दाएँ मार्ग पर चलता है और कोई वाम पंथी है। जो सच्चा रास्ता है उस पर लोग नहीं चलते। जो ईश्वर का वास्तविक मित्र है वह ईश्वर के अतिरिक्त किसी अन्य पर दृष्टि नहीं रखता और ईश्वर के साथ एकमेक हो जाता है। यथा—

१. **मकतूबाते क़ुद्दूसिया**, पत्रांक १५९, पृ० ३०९।
२. **वही**, पृ० ३१२-१३।
३. **वही**, पृ० ३०९।

**गुंजरियाँ के बदकियाँ तहँ खन्डी हो याँहि (?)**
**कोइ बाँवे कोइ दाहिने कोइ बेस भेट्याँहि ॥**[1]

ईश्वर के प्रेम से आनन्द विभोर होकर एक पत्र में निम्नांकित फ़ारसी शेर को वारंबार दुहराते हैं—

**ब रवम सर कूए तू जाँ दहम ।**
**ईं हीलः-वो-चारः रिहा कुनम ॥**

[‘अर्थात्—तुम्हारी गली में पहुँचकर अपने प्राणों को त्याग दूँ और इसी बहाने और उपाय से (स्वयं को इस शारीरिक बंधन से मुक्त करके तुम्हारे साथ) एकमेक हो जाऊँ ।]

इस भाव की विषद् व्याख्या करते हुए फ़ारसी के अन्य मिस्रे भी जोड़ते जाते हैं। एक मिस्रा द्रष्टव्य है—

**मन गुम शुदः सज्दा कुजा कुनम**
(अर्थात्—मैं खोया हुआ सज्दा कहाँ करूँ ?)

फ़ारसी के साथ अरबी मिस्रे भी जोड़े हैं और हिन्दी के छंदों के समावेश से भावों को जीवन्त बना दिया है। हिन्दी के छंद यहाँ उद्धृत किए जाते हैं—

**यह खेल न जानै खेल तौं ।**
**सिर देहि न भावह मेल तौं ॥**

———

**जे नेह हमन्हँ स्यों तोरई ।**
**तो प्रीत सबन्हँ स्यों तोरई ॥**

———

**अपने गहि सैयाँ भेटो संघ लाख री ।**
**कर जोर सिर धरि पाय सनहरा लाख री ॥**

———

**अगिनि छार पुनि रंग न होई ।**
**जिहि रंग होइ ओत मर सोई ॥**[2]

**मकतूबात** के अन्तिम तीन पत्र जो शेख़ जलाल थानेसरी के नाम हैं आध्यात्मिक भावों से ओत-प्रोत हैं। इन पत्रों की विशेषता यह है कि इनमें हिन्दी का विशेष आश्रय लिया गया है। एक पत्र में लिखते हैं कि मित्र के बुलावे की प्रतीक्षा है। उसका बुलावा आते ही शरीर त्याग कर उससे सम्मिलन करेंगे—

**पँख लगातौं जे सतौं सूली सिर पर लेवँ ।**
**अँग छोड़ दिन आपने उड़िकै पीह मिलेवँ ॥**[3]

एक अन्य पत्र में लिखते हैं कि मैं मित्र ( ईश्वर ) के प्रेम में अपनी सुध-बुध खो बैठा और इस प्रकार मेरी मनोकामना पूरी हो गई। मैंने अपने शीष को अर्पित करके (अपने अहं को समाप्त करके) अपने स्वामी का नैकट्य प्राप्त कर लिया—

---

१. **मकतूबाते क़ुद्दूसिया**, पत्रांक १३०, पृ० २५४। प्रथम पंक्ति का शुद्ध पाठ नहीं हो पाया है।

२. **वही**, पत्रांक १००, पृ० १६६-१६७। अलीगढ़ की पाण्डुलिपि के प्रकाश में पाठ को शुद्ध करने का प्रयत्न किया गया है।

३. **मकतूबाते शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस**, फ़ारसी तसव्वुफ़ १३७. अलीगढ़ की पाण्डुलिपि, पत्रांक १८७, पृ० ६५०।

**होसं खोय दीनों हरा, पूजी मन की आस।**
**हौं भी सीस कुँवालि कर, बैठौं साईं पास॥[1]**

इसी पत्र में लिखते हैं कि प्रिय ने मेरे हृदय को अपने प्रेम की चोट से दो टुकड़े कर दिया है। मेरे प्राण सम्पूर्ण जगत् में उसे खोज कर थक गये हैं—

**नौ दुइ ढाल किया सो पीउ।**
**जग जग थाका मेरा जीउ॥[2]**

इसी पत्र में यह भी लिखते हैं कि प्रत्येक दिवस मित्र के दर्शन नहीं होते। उससे मिलने का तो केवल एक ही दिन है। जो उस दिन से परिचित नहीं वे व्यर्थ ही उसकी ओर बढ़ते हैं—

**लीजो बारह बार न जाईं।**
**मित्र अकारह धाये साईं॥[3]**

शेख़ साहब ने उच्च पदाधिकारियों को जो पत्र लिखे हैं उनमें विशेष रूप से किसी की सिफ़ारिश की गई है अथवा नैतिक उपदेश दिये गये हैं। तसव्वुफ़ की समस्याओं का उनमें उल्लेख नहीं किया गया है। इसका कारण शेख़ जुनैद की प्रथा का अनुकरण था। शेख़ जुनैद बग़दादी के किसी शिष्य ने किसी बादशाह को पत्र लिखा और उसमें तसव्वुफ़ की चर्चा की। उस मुरीद का मुँह काला हो गया और उसके काम बिगड़ गये। उस मुरीद ने शेख़ जुनैद से फ़रियाद की। शेख़ जुनैद ने कहा कि बादशाहों के पत्र में तसव्वुफ़ की बातें लिखने पर यह दुर्दशा न होती तो और क्या होता। मुरीद ने तौबा (प्रायश्चित) की और शेख़ की दुआ से उसकी दशा ठीक हो गई।

मसनदे आली ख़वास ख़ाँ नामक एक उच्च अफ़ग़ान अमीर को शेख़ साहब ने पत्र का उत्तर देते हुए लिखा कि सूफ़ियों के प्रति निष्ठा लोक तथा परलोक के कल्याण का साधन है।[4] शेख़ सुलेमान फ़र्मली नामक एक प्रतिष्ठित अफ़ग़ान अमीर को लिखते हैं कि आप दरिद्र जनों तथा अनाथों की सहायता करते हैं। यह बहुत बड़ा कार्य है। अल्लाह आपको ऐसे कार्य करने का सौभाग्य प्रदान करता रहे।

शेख़ ख़ान ख़िज्र सूफ़ी जौनपुरी के विषय में लिखा कि वे किसी आवश्यकता के कारण लश्कर में हैं। इस अकिंचन के ख़लीफ़ा हैं, वर्षों तक इस फ़क़ीर की संगत में रहकर शिक्षा तथा अल्लाह की मारिफ़त प्राप्त की है। बड़े धर्मात्मा हैं। यदि इनसे आपकी भेंट हो जाय तो यह आपके लिए कल्याण का विषय होगा।[5]

अमीर तर्दी (वंग) मुग़ल को लिखा कि धर्म का सबसे बड़ा काम निःसहाय जनों, अनाथों एवं दरिद्रों की सहायता तथा आलिमों से प्रेम है। जो लोग इस दिशा में प्रयत्न

---

१. **मकतूबाते क़ुद्दूसिया**, पत्रांक १८८, पृ० ६५१।
२. **वही**।
३. **वही**, पृ० ६५२।
४. **वही** (प्रकाशित), पत्रांक ३०, पृ० ४१।
५. **वही**, पत्रांक २९, पृ० ४०–४१।

करते हैं वे परलोक के लिए उत्तम सामग्री एकत्र करते हैं। आजकल आप ऐसे ही कार्यों में संलग्न हैं। ईश्वर करे इसी प्रकार आप यह कार्य करते रहें।[1]

एक अन्य पत्र में अमीर तर्दी को लिखते हैं कि मुसलमानों का बादशाह और उसके राज्य के उच्च पदाधिकारी बड़े ही उदार एवं दानी हैं। मुझे पूर्ण आशा है कि इस युग में इस्लाम को रौनक़ प्राप्त होगी और आलिमों एवं सूफ़ियों को उन्नति मिलेगी तथा अत्याचारियों एवं विद्रोहियों का दमन किया जायगा।[2]

**कविताएँ**—शेख़ साहब फ़ारसी और हिन्दी दोनों ही भाषाओं में कविता करते थे। फ़ारसी में उनका तख़ल्लुस 'अहमदी' तथा हिन्दी में 'अलखदास' था। शेख़ अहमद अब्दुल हक़ के शिष्य होने के कारण ही संभवतः उन्हें 'अहमदी' उपनाम प्रिय था। अरबी में 'अब्द' का अर्थ दास होता है और क़ुद्दूस ईश्वर का पर्याय स्वरूप है। इस प्रकार 'अलखदास' शब्द 'अब्दुल क़ुद्दूस' का रूपान्तर हुआ। अर्थ की दृष्टि से 'अब्दुल हक़' और अब्दुल क़ुद्दूस में साम्य है। इसलिए अलखदास शब्द 'अब्दुल हक़' का भी बोधक है। अहमद अब्दुल हक़ को शेख़ साहब ने नहीं देखा था किन्तु वे उन्हें ही अपना गुरु मानते थे। अस्तु 'अलखदास' में यह संकेत भी मिलता है कि उस गुरु का दास जिसको कभी नहीं देखा।

शेख़ साहब की कविताओं का एक संकलन झज्झर प्रेस से जहाँ से **रुश्दनामा** प्रकाशित हुआ है, बहुत पहले कभी छपा था किन्तु अब वह अप्राप्य है। इस संकलन की प्रामाणिकता के विषय में भी निश्चित रूप से कुछ नहीं कहा जा सकता। **लताएफ़े क़ुद्दूसी** में आपकी कुछ कविताएँ संगृहीत हैं। ये ईश्वर के प्रेम के भाव से परिपूर्ण हैं। एक कविता का हिन्दी रूपान्तर यहाँ द्रष्टव्य है—

ऐ खोज करने वालो जान लो, ऐ खोज करने वालो जान लो।
मैंने ख़ुदा का इश्क़ ग्रहण किया है, ऐ खोज करने वालो जान लो।
ईश्वर की शपथ है कि मैं केवल हक़ को जानता हूँ।
हक़ के अतिरिक्त किसी को नहीं पुकारता।
मैं इच्छा के समुद्र में डूबा हूँ, ऐ खोज करने वालो जान लो।
मैंने चालीस वर्ष तक पकाया यह भोजन उसकी इच्छा में,
मैं इश्क़ की अभिलाषा में ग्रस्त हूँ, ऐ खोज करने वालो जान लो।
मैं बालक था जब कि मैं हक़ के मार्ग पर अग्रसर हुआ,
ईश्वर की खोज में फिरता रहा, ऐ खोज करने वालो जान लो।
अब मेरी अवस्था पचपन की हो गई,
मैं हक़ के इश्क़ में मस्त हूँ, ऐ खोज करने वालो जान लो।[3]

एक अन्य कविता का रूपान्तर इस प्रकार है—

दर्वेश वह नहीं है जो गधे के समान सोता और खाता है,
दर्वेश ख़ुदा का रहस्य है, वह आत्मा से भी अधिक पवित्र है।[4]

---

१. **मकतूबाते क़ुद्दूसिया**, पत्रांक ११८, पृ० १२४–२५।
२. **वही**, पत्रांक १३१, पृ० २५५–५६।
३ **लताएफ़े क़ुद्दूसी**, पृ० ६६–६७।
४. **वही**, पृ० ६७।

# ७

# रुश्दनामा

शेख़ रुक्नुद्दीन ने लिखा है कि **रुश्दनामा** की रचना शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस ने अपनी साधना के प्रारम्भिक काल में की। इस प्रकार इसकी रचना रूदौली (अवध) में हुई और इसे अवध के ही वातावरण का द्योतक समझना चाहिए। यद्यपि शाहाबाद एवं गंगोह में उनके राजनीति सम्बन्धी विचार कट्टर आलिमों के अनुरूप हो गये किन्तु "वहदतुल वुजूद" के प्रति उनके दृष्टिकोण में कोई परिवर्तन नहीं हुआ। वे अपने पुत्रों एवं अन्य आलिमों से इस विषय पर लोहा लेते रहे।[1] अतः उन्होंने अपने राजनीतिक पत्र आलिमों एवं अपने पुत्रों की सहानुभूति प्राप्त करने के लिए ही लिखे होंगे।

१ शेख़ साहब अपने जीवन के अन्तिम वर्षों तक 'तौहीदे वुजूदी' में किस प्रकार दृढ़ थे, इसका निम्नांकित घटना से, जिसका **लताएफ़े क़ुद्दूसी** में उल्लेख हुआ है, अनुमान लगाया जा सकता है। शेख़ साहब गंगोह में प्रातःकाल की नमाज़ के उपरान्त 'सुक्र' (प्रेमोन्माद) की अवस्था में 'तौहीदे वुजूदी' पर व्याख्यान दे रहे थे। शेख़ रुक्नुद्दीन, और उनके बड़े भाई शेख़ हमीद और शेख़ अहमद उपस्थित थे। शेख़ रुक्नुद्दीन ने निवेदन किया कि "हज़रत मुहम्मद और उनके साथियों ने 'वहदते वुजूदी' का स्पष्ट रूप से उल्लेख नहीं किया है और न (चारों) मज़हबों के संस्थापकों ने इस्लाम को वहदते वुजूदी पर आधारित बताया है तथा इस विषय में कुछ भी नहीं कहा। हमारा इस विषय पर हृदय से विश्वास है और हम इसकी चर्चा किया करते हैं, कहीं क़यामत में हमें इसके लिए दण्ड न भोगना पड़े।" शेख़ साहब ने उत्तर दिया कि स्पष्ट रूप से इस विषय में कुछ नहीं कहा गया। उस समय यह विषय गुप्त रक्खा जाता था किन्तु अनेक ऐसे संकेत हैं जिनसे पता चलता है कि इसकी अत्यधिक चर्चा होती रहती थी। कहीं-कहीं स्पष्ट रूप से भी इसे व्यक्त किया गया है किन्तु उन कथनों को आलिम लोग संदिग्ध बताते हैं। यह विषय 'तबए ताबेईन' (हज़रत मुहम्मद के सहाबियों (साथियों) के अनुयायी) के समय में प्रकट हुआ। वह तीसरा क़रन (पीढ़ी, इस्लाम की प्रथम सदी) था। तबए ताबेईन अपने समय के बहुत बड़े धार्मिक नेता और मुजतहिद थे। सभी आलिम लोग उनके अनुयायी थे और उन्हीं के आदेशों तथा उनके दर्शाये हुए मार्ग का पालन करते थे। इमाम अबू हनीफ़ा, इमाम शाफ़ई, इमाम अहमद हंबल, इमाम मालिक, इमाम मुहम्मद, इमाम यूसुफ़ तथा अन्य इमामों के समय में जो कि सुन्नी धर्म विधान के संस्थापक हैं, प्रत्येक दिशा में बड़े-बड़े सूफ़ी और 'वहदते वुजूद' के अनुयायी विद्यमान थे, किन्तु किसी ने उनका विरोध नहीं किया। सूफ़ी लोग खुल्लम-खुल्ला इसकी चर्चा करते थे। यदि यह विषय सुन्नी धर्म के विरुद्ध होता तो इमाम लोग कदापि मौन न रहते और इसका खंडन करते कारण कि सच बात पर मौन रहने वाला शैतान होता है। वे लोग 'मोतज़ेला', दार्शनिकों तथा सुन्नी धर्म के विरोधी अन्य ७२ इस्लाम की शाखाओं के मानने वालों के विचारो का खंडन किया करते थे। इससे यह सिद्ध होता है कि यह विषय सुन्नी इस्लाम के विरुद्ध नहीं। बहुत से लोग अनेक वुजूद के अनुयायी हैं। समस्त आलिम बहुत-से ज़ाहिद, आबिद (तपस्वी) एवं बड़े-बड़े सूफ़ी इसी मत के अनुयायी हैं। कुछ लोग 'वहदते वुजूद' के समर्थक हैं। वे मुवहहिद (एकत्ववादी) एवं वुजूद के तथ्य के ज्ञानी हैं। वे लोग भी अपने समय के बहुत बड़े आलिम, धार्मिक नेता और मुजतहिद थे। सत्य के ज्ञानियों के कश्फ़ (दैवी प्रेरणा) से भी 'वहदते वुजूद' सत्य सिद्ध होता है। यद्यपि धार्मिक लोगों का इस विषय में मतभेद है किन्तु इससे क़यामत में कोई हानि नहीं होगी। यह विषय ईश्वर के रहस्यों से सम्बन्धित है, प्रत्येक व्यक्ति के कहने और समझाने का विषय नहीं। अल्लाह के रहस्यों का उद्‌घाटन कुफ़्र बताया गया है' ······शरीअत, तरीक़त एवं हक़ीक़त की समस्याएँ एक दूसरे से पृथक् हैं। अल्लाह के अतिरिक्त कोई भी माबूद (ईश्वर)

शेख़ रुक्नुद्दीन से भी उन विचारों पर प्रश्न किये जाते थे जो उनके पिता ने **रुश्दनामा** में व्यक्त किये हैं। शेख़ रुक्नुद्दीन ने स्वयं इन प्रश्नों को लिख कर **रुश्दनामा** के पक्ष में क़ुरआन एवं हदीस से प्रमाण प्रस्तुत किये हैं। प्रश्न इस प्रकार है—

"कोई व्यक्ति जो रसूल न हो और उसे वही (किसी फ़रिश्ते द्वारा अल्लाह का हुक्म) न प्राप्त होती हो, तौहीद एवं नैतिकता के विषय में जिसके द्वारा लोक एवं परलोक का कल्याण होता है, सूचना नहीं दे सकता, अतः काफ़िरों अर्थात् योगियों एवं सन्यासियों इत्यादि की बानियों, उदाहरणार्थ श्लोक, सबद इत्यादि में तौहीद एवं नैतिकता से परिपूर्ण सूचनाओं का स्रोत क्या है ?"

शेख़ रुक्नुद्दीन ने उत्तर दिया—

"क़ुरआन की कुछ आयतों की सूचनाओं और उनके संकेतों से पता चलता है कि हज़रत आदम के समय से लेकर हज़रत मुहम्मद के काल तक हज़ारों अपितु लाखों नबी पिछली उम्मतों (क़ौमों) में आते रहे हैं। यह संभव है कि प्रत्येक देश एवं क़ौम में कोई न कोई नबी आया हो। अल्लाह तआला कहता है, "निस्संदेह हमने तुम्हें हक़ (सत्य) के साथ शुभ सूचना देने वाला और सचेत करने वाला बनाकर भेजा है और कोई गिरोह ऐसा नहीं जिसमें कोई सचेत करने वाला (डराने वाला) न गुज़रा हो।[1]" इसके अतिरिक्त अल्लाह तआला कहता है, "जो कोई (सीधी) राह पर चला, तो वह अपने ही लिए चला, और जो भटक गया उसके भटकने का बवाल भी उसी के सिर आयेगा। कोई बोझ उठाने वाला किसी दूसरे का बोझ न उठाएगा, और हम (लोगों को) अज़ाब (दंड) नहीं देते जब तक कि (उन्हें सचेत करने के लिए) कोई रसूल न भेज दें।"[2]

---

नहीं, यह 'शरीअत' का कलमा (शिक्षा) है, अल्लाह के अतिरिक्त कोई अन्य मक़सूद (अभीष्ट) नहीं, यह 'तरीक़त' का कलमा है और अल्लाह के अतिरिक्त कोई अन्य सत्ता नहीं, यह 'हक़ीक़त' का कलमा है। ......बहस बहुत बढ़ गई......शेख़ साहब ने सोचा कि पुत्र लोगों के वाद-विवाद से सिद्ध होता है कि इनकी मारिफ़त (दैवी ज्ञान) में दोष है और ये 'वहदते वुजूदी' के विरोधी हैं। हमारा विश्वास एवं धर्म इनसे भिन्न है, हम इनके साथ न रहेंगे। बड़े जोश में उठ खड़े हुए और पैदल चल पड़े। किसी को कुछ कहने का साहस न था। विवश होकर लोग घोड़ा लाये। आप घोड़े पर सवार होकर इस आशय से थानेसर की ओर चल खड़े हुए कि वहाँ पहुँच कर देखें कि शेख़ जलाल का क्या मज़हब और क्या विचार है। पुत्र लोग पीछे-पीछे थे। नदी से नवकाएँ हटवा दीं ताकि इसी बहाने से शेख़ साहब को रोका जा सके। गंगोह का दारोग़ा अमीर शाह इस्लाम जो आपका सच्चा भक्त था, घोड़ा भगाता हुआ आपके पास पहुँचा। आपके घोड़े के पाँव पकड़ लिये और कहा कि यदि हुमायूँ बादशाह को इस बात का पता चल गया तो वह मेरी हत्या करा देगा, इससे अच्छा तो यह है कि आप ही हमारी हत्या कर दें। अत्यधिक आग्रह करके शेख़ साहब को वापस लाया, किन्तु वे अपने पुत्रों से रुष्ट ही रहे। शेख़ जलाल थानेसरी यह सूचना पाकर गंगोह आये और क़ुरआन की 'आयतें' तथा 'तौहीदे वुजूदी' सम्बन्धी सूफ़ियों के कथन पढ़कर शेख़ साहब को सन्तुष्ट किया। तीनों भाइयों ने 'तौहीदे वुजूदी' विषयक शेर पढ़े और अपने पिता को सन्तुष्ट करने के लिए यथा संभव इस विषय पर पुस्तकों की रचना की। (**लताएफ़े क़ुद्दूसी,** पृ० ५८-६०)।

1. क़ुरआन मजीद, सूर : ३५, आयत २४।
2. **सूर:** १७, आयत १५।

यह जान लेना चाहिए कि वह रसूल उसी भाषा और उन्हीं शब्दों का प्रयोग करता है जो उस क़ौम में प्रचिलित होते हैं। उन रसूलों को अल्लाह तआला जो पुस्तकें देता है वे उस क़ौम वालों की भाषा में होती हैं। इसका उद्देश्य यह है कि वह रसूल उन लोगों से उनकी भाषा में बात-चीत करे ताकि कल क़यामत में वे ईश्वर के समक्ष कोई बहाना न बना सकें और यह न कह सकें कि हमारे लिए हमारी भाषा में हमें समझाने वाला कोई रसूल न आया और हमें 'तौहीद' एवं धर्म की शिक्षा न प्राप्त हो सकी। अल्लाह तआला कहता है, हमने जो भी कोई रसूल भेजा तो उसकी अपनी जाति की भाषा के साथ (भेजा), ताकि वह उनसे खोल-खोल कर (हमारे आदेश) बयान करे।[१]

ऐसी अवस्था में यह कैसे उचित समझा जा सकता है कि हिन्द इत्यादि में पिछली क़ौमों के समय में हिन्द वालों की भाषा बोलने वाला कोई रसूल न आया हो और "तौहीद" एवं नैतिकता पूर्ण उपदेश उनकी भाषा में न दिये हों। इन काफ़िरों ने उन रसूलों के उपदेश लेकर पुस्तकों की रचना कर डाली और शैतान के बहकाने से एवं विषय वासना की तृप्ति हेतु मूर्ति पूजा एवं कुफ़ के कार्य प्रारम्भ कर दिये। सूर: यूनुस में अल्लाह तआला कहता है, "हर समुदाय के लिए एक रसूल है। तो जब उनके पास उनका रसूल आ जाता है तो उनका फ़ैसला न्याय पूर्वक कर दिया जाता है और उन पर ज़ुल्म नहीं किया जाता।"[२]

इसके अतिरिक्त शेख़ रुक्नुद्दीन ने कुछ आयतों और हदीसों के भी हवाले दिये[३]। शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस ने भी **रुश्दनामा** की प्रस्तावना में लिखा है कि प्रत्येक समूह इश्क़ के विषय में कोई न कोई बात कहता है। इस प्रकार शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस का दृष्टिकोण **रुश्दनामा** में वही है जो शेख़ निज़ामुद्दीन औलिया तथा शेख़ अहमद अब्दुल हक़ का था। सुल्तान जलालुद्दीन ख़लजी अपने महल से हिन्दुओं को यमुना में ठाट-बाट से स्नान करने के हेतु जाते हुए देख कर कुढ़ता था किन्तु शेख़ निज़ामुद्दीन औलिया अपनी ख़ानक़ाह से उन्हें यमुना में स्नान करते हुए देखकर कहते थे :

**"हर क़ौमे रास्त राहे, दीने व क़िब्ला गाहे"**

(प्रत्येक क़ौम का अपना सीधा मार्ग है, धर्म है और क़िब्ला)

वे उस समय एक टेढ़ी टोपी पहने थे। अमीर ख़ुसरो भी उपस्थित थे। उन्होंने तुरन्त दूसरा मिस्रा लगाकर शेर पूरा कर दिया—

**"मन क़िब्ला रास्त करदम बर सम्ते कज कुलाहे"**

(मैंने अपना क़िब्ला बनाया एक टेढ़ी टोपी वाले की ओर)[४]

पुष्पदन्त ने "महिम्नस्तोत्र" में भगवान् शिव की स्तुति करते हुए कहा है :

**त्रयी सांख्यं योगः पशुपति मतंवैष्णवमिति**
**प्रभिन्ने प्रस्थाने परमिदम पथ्यमिति च।**

---

१. **सूर:** १४, आयत ४।

२. **सूर:** १०, आयत ४७।

३. **रुश्दनामा**, अलीगढ़ विश्व विद्यालय, पृ० ५०अ–५२अ।

४. **अनवारुल उयून**, पृ० ४।

**रुचीनां वैचित्र्या दृजुकटिल नाना पथ जुवां**
**नृणामेको गम्यस्त्वमसि पयसामर्णव इव।**

(हे ईश्वर, एक मात्र तुम्हारी ही खोज सब करते हैं चाहे तुम्हें पाने के लिए लोग अलग-अलग मार्ग (वेद, सांख्य, योग, शैव धर्म, वैष्णव धर्म आदि) का अनुसरण भले ही करें। ये सब मार्ग, जैसे विभिन्न नदियां एक ही सागर को पहुँचती हैं, वैसे ही तुम्हारे पास पहुँचते हैं। )

हुसेन मनसूर से पूछा गया आप किस मज़हब (हंबली, मालिकी, शाफ़ई, हनफ़ी) पर हैं, उत्तर मिला, "मैं अपने रब के मज़हब पर हूँ। प्रत्येक व्यक्ति अपने पीर (गुरू) के मज़हब पर होता है। तरीक़त के बुज़ुर्गों का मज़हब वही महान् परमेश्वर है, केवल वही जो अमेल और बिना जोड़ का है।[१]

**रुश्दनामा** में उपर्युक्त भाव का ही निरूपण किया गया है। इसका मुख्य विषय तो "वहदतुलवुजूद" अथवा "तौहीदे-वुजूदी" है किन्तु उसे भली-भाँति समझाने के लिए तसव्वुफ़ के अन्य विषयों पर भी प्रकाश डाला गया है। मुख्य विषय इस प्रकार हैं—

**इल्म (विद्या)**

इस विषय पर सभी सूफ़ियों ने कुछ न कुछ प्रकाश डाला है। हुजवेरी ने **कश्फ़ुल महजूब** में इस विषय का उल्लेख पुस्तक के प्रारम्भ में ही किया है। आलिम तथा सूफ़ी दोनों ही हज़रत मुहम्मद के इन कथनों को अपने विषय की आधार-भूत सामग्री समझते हैं।

"हर मुस्लिम पुरुष व स्त्री के लिए इल्म हासिल करना अनिवार्य है।

"इल्म हासिल करो चाहे चीन जाना पड़े।"

आलिम कहते हैं कि इल्म का तात्पर्य शरीअत के ज्ञान से है। वे दर्शन-शास्त्र को व्यर्थ एवं पाप का श्रोत तो समझते ही हैं, सूफ़ियों के ज्ञान को भी अनावश्यक बताते हैं। उनकी दृष्टि से तिब (चिकित्सा-शास्त्र) का थोड़ा सा ज्ञान प्राप्त हो जाय तो अच्छा ही है। थोड़ा सा गणित भी आ जाना चाहिए ताकि अपने पूर्वजों की छोड़ी हुई सम्पत्ति का विभाजन करने में सुगमता हो सके। थोड़ी सी ज्योतिष भी शरीअत के लिए सहायक हो सकती है। इस से नमाज़ का समय जानने में सुविधा होती है। क़ुरआन, हदीस और फ़िक़ह, जो शरीअत के मूल आधार हैं, का ज्ञान मनुष्य के लिए लोक तथा परलोक में कल्याणकारी सिद्ध होता है।

सूफ़ी शरीअत के ज्ञान की अवहेलना नहीं करते। शिक्षा को आवश्यक बताते हैं किन्तु जब वे अपने वातावरण पर दृष्टिपात करते हैं तो देखते हैं कि आलिम लोग शरीअत की शिक्षा केवल शासन में उच्च पद प्राप्त करने के लिए और सांसारिक उन्नति के लिए ही ग्रहण करते हैं। सुल्तानों और अत्याचारियों की पूजा करते रहते हैं और उनके दरबारों के चक्कर लगाते रहते हैं। अपने पद को सर्व साधारण को अपनी ओर आकृष्ट करने का साधन बनाया करते हैं। वे वाद-विवाद में ग्रस्त रहते हैं और अन्य बड़े-बड़े मुसलमान आलिमों की कटु आलोचना किया करते हैं।[२] "शेख़ जलालुद्दीन तबरेज़ी का कथन है कि आलिमों की

---

१. रहीम फ़रमनिश : **अहवाल व आसार ऐनुल क़ुज़ात हमदानी** (तेहरान तीरमास १३३८) पृ० ६१।

२. **कश्फ़ुल महजूब**, पृ० १३।

महत्वाकांक्षा यही होती है कि वे या तो मुदर्रिस(शिक्षक) बन जायँ या कहीं के क़ाज़ी हो जाय या फिर उन्नति करके "सद्रे जहां बन जायँ। किन्तु वे इसके आगे नहीं जा सकते।[१]

शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस ने **रुश्दनामा** में इसी तथ्य का संकेत किया है। वे कहते हैं कि पेट के चक्कर में अथवा स्वार्थ की सिद्धि के लिए ज्ञान बेचा जाता है, यह ऐसा ही है जैसे अंधकार को ग्रहण करके प्रकाश को भुला दिया जाय।

**रोटी साटी ज्ञान बिकाय। रात गहे दिन बीसर जाय।**

इमाम क़ुशैरी और इमाम ग़ज़ाली के प्रभाव के कारण सूफ़ियों ने इल्म (विद्या) को भी महत्व देना प्रारम्भ कर दिया था किन्तु उनका मुख्य ध्येय मारिफ़त (ईश्वर का ज्ञान) ही था। बाबा फ़रीद किसी को शिक्षा प्राप्त करने से न रोकते थे। उनका मत था कि शिक्षा भी प्राप्त करो और सूफ़ी साधना में भी संलग्न रहो। शेख़ निज़ामुद्दीन औलिया ने धार्मिक शिक्षा प्राप्त की थी। शेख़ अख़ी सिराज को मुरीद करते समय आपने शिक्षा प्राप्त करने का आदेश भी दिया था। शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस गंगोही केवल "तौहीद" के ज्ञान को ज्ञान समझते थे। उनका कथन है कि भाषा की पुस्तकें जला देनी चाहिए कारण कि "वहदत" (ऐक्य) के क्षेत्र में मारिफ़त का ज्ञान कोई अन्य ही वस्तु है। अपने शिष्य शेख़ जलाल थानेसरी के नाम पत्र इस प्रकार प्रारम्भ करते हैं।

**पंडित अति बुद्धू निसक पोथा बाँछ पुरान।**
**पढ़ भाषा बे भाषई, दूसर भख्या न जान॥**[२]

**मारिफ़त**

हुजवेरी के पूर्व के एक सूफ़ी मुहम्मद बिन फ़ज़ल अल बलख़ी का कथन है कि ज्ञान तीन प्रकार के हैं, अल्लाह से, अल्लाह के साथ और अल्लाह का[३]। अल्लाह का ज्ञान मारिफ़त है। नबी और बली इसी के द्वारा अल्लाह को पहचानते हैं। मारिफ़त ईश्वर का अनुग्रह एवं उसका प्रसाद है। "अल्लाह से" जो ज्ञान है, उसे शरीअत कहा जाता है। ईश्वर के आदेशानुसार वह हमारे लिए अनिवार्य है। "अल्लाह के साथ" जो ज्ञान है वह "मुक़ामात", सत्य के मार्ग की मंज़िलों एवं सूफ़ी संतों की विभिन्न श्रेणियों से सम्बन्धित है। जिस किसी को "मारिफ़त" का ज्ञान नहीं 'उसका हृदय अज्ञानता की मौत मर चुका है, और जिस किसी को शरीअत का ज्ञान नहीं उसका हृदय मूर्खता के रोग में ग्रस्त है। अबू अली सक़फ़ी एवं १०वीं, ११वीं तथा १२वीं सदी के सूफ़ियों का विचार था कि मुसलमानों के अतिरिक्त किसी अन्य को "तौहीद" का ज्ञान ही नहीं हो सकता। शेख़ निज़ामुद्दीन औलिया और शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस इस से सहमत नहीं, यद्यपि दोनों ही शरीअत और हज़रत मुहम्मद की आज्ञाओं का पालन सूफ़ियों के लिए परमावश्यक समझते हैं।

आलिमों तथा सूफ़ियों का दृष्टिकोण मारिफ़त के विषय में भिन्न-भिन्न है। आलिम लोग शरीअत पर आधारित ईश्वर के ज्ञान को मारिफ़त कहते हैं किन्तु सूफ़ी लोग मारिफ़त को साधारण विद्या अथवा इल्म से श्रेष्ठ समझते हैं। यदि कोई व्यक्ति आरिफ़ (ज्ञानी) हो

---

१. **फ़वाएदुल फ़ुआद**, पृ० २४९।
२. **मकतूबाते क़ुद्दूसिया**, पत्रांक ७२, पृ० १००।
३. **कश्फ़ुल महजूब**, पृ० १२।

तो भी वह आलिम हो सकता है किन्तु मारिफ़त उसी व्यक्ति को प्राप्त होती है जो ईश्वर का शुद्ध रूप से अपने मन में अनुभव कर सके। इस प्रकार सूफ़ी मोतज़ेला से भी सहमत नहीं। मोतज़ेला का विश्वास है कि मारिफ़त बुद्धि पर निर्भर है किन्तु बहुत से ऐसे सूफ़ी गुज़रे हैं जिन्हें लोग पागल समझते थे, या वे पागल बने रहते थे किन्तु उनके विषय में विश्वास किया जाता था कि उन्हें पूर्ण मारिफ़त प्राप्त थी। सूफ़ी बुद्धि को मारिफ़त के लिए आवश्यक नहीं समझते। उसे ईश्वर के अनुग्रह एवं अनुकम्पा पर ही निर्भर मानते हैं। अबुल हसन नूरी का कथन है कि ईश्वर का मार्ग ईश्वर के अतिरिक्त कोई नहीं दर्शा सकता। इल्म (विद्या) केवल इबादत के नियमों के लिए ही सहायक है। बुद्धि ईश्वर का जो भी रूप गढ़ती है, ईश्वर उससे परे है। ईश्वर अनादि सत्ता है, बुद्धि सृष्टि है। ईश्वर के प्रेमी बुद्धि को तिलांजलि देकर तथा अपना सुख चैन त्याग कर उसी की चौखट पर मत्था रगड़ते हैं और अपने मन की शान्ति के लिए उसी से प्रार्थना करते हैं। जब बन्दे को पूर्ण विश्वास हो जाता है कि समस्त प्रभुत्व केवल ईश्वर ही को प्राप्त है, तो वह सृष्टि से संबंध-विच्छेद कर लेता है।

ज़ुन्नून मिस्री का कथन है कि जब ईश्वर अपनी अनुकम्पा से बन्दे के मन को अपनी ज्योति से प्रज्वलित कर देता है, उसे समस्त ख़तरों से सुरक्षित बना देता है, तो उसे समस्त सृष्टि राई के दाने से भी तुच्छ दृष्टिगत होने लगती है। शिब्ली मारिफ़त को सर्वदा आश्चर्य चकित रहने के अनुरूप समझते थे।[1] शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस गंगोही भी मारिफ़त को सूफ़ी साधना का मुख्य उद्देश्य बताते हैं कारण कि वहदत का ज्ञान मारिफ़त पर निर्भर है। वे कहते हैं:—

**यह जग नाहीं बाझ पिउ बूझै बरहम ज्ञान।**
**सोइ पानी, सोइ बुल्बुला, सोइ सरोवर जान॥**

कुछ सूफ़ियों का विश्वास है कि ईमान (इस्लाम पर आस्था और विश्वास) उस समय तक सम्भव नहीं जब तक कि अल्लाह की मारिफ़त न प्राप्त हो। आलिम लोग एवं कुछ सूफ़ी अल्लाह और रसूल पर विश्वास एवं उनकी आज्ञाओं के पालन को ही ईमान समझते हैं किन्तु दूसरे गिरोह का मत है कि कोरी आज्ञाकारिता किसी काम की नहीं। मारिफ़त के लिए अपने नफ़्स (जीव) को पहचानना भी परमावश्यक है।

शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस कहते हैं कि जिस प्रकार योग भेस बदल लेने और सबद अथवा साखी मात्र का नाम नहीं, उसी प्रकार मारिफ़त भी कुछ और ही चीज़ है।

**कानन मुदरा गले रूदराख। फिर फिर पढ़हिं भुवनै साख॥**
**बोलत गोरख सुनिहौ लोइ। पर तन होइ पै जोग न होइ॥**
**साखी सबदं नांही जोग। फिर फिर देखहिं गाँव का लोग॥**

मारिफ़त के लिए हज़रत मुहम्मद के दर्शाये हुए मार्ग पर चलना परमावश्यक है किन्तु वह मार्ग क्या है, उसे समझना अनिवार्य है। वास्तव में हज़रत मुहम्मद बिला मीम के अहमद (अहद, ऐक्य) हैं। वे हक़ हो जाते हैं और हक़ मुहम्मद जो कोई इस गूढ़ रहस्य को पा ले वही हज़रत मुहम्मद के अनुयायी होने का दावा कर सकता है—

**महमद महमद जग कहै चीन्है नाहीं कोय।**
**अहमद मीम गंवाइया कह क्यों दूजा होय॥**

१. **कश्फ़ुल महजूब**, पृ० ११-१२।

**पीर**

मारिफ़त बिना पीर के संभव नहीं। यह ज्ञान पुस्तकों से नहीं प्राप्त हो सकता। "जिसका कोई पीर नहीं होता, उसका पीर शैतान होता है", सूफ़ियों का ऐसा ही विश्वास है। पीर की खोज में सूफ़ी लोग अत्यधिक यत्नशील रहते थे। उसे मत का पूर्ण ज्ञान होता था।

**गुरू हीरागिरि चिरा कुदार। खोदै निकसै हीरा सार ॥**

सच्चे पीर की खोज सूफ़ियों के लिए बड़ी जटिल समस्या रही है। उनकी लम्बी-लम्बी यात्राओं का मुख्य उद्देश्य सच्चे पीर की खोज रहता था। वे जाहिल सूफ़ियों तथा पाखंडियों से बचने का परामर्श दिया करते थे। हुजवेरी के अनुसार जाहिल सूफ़ी वह है जिसने किसी सच्चे पीर से शिक्षा न पाई हो, बिना किसी अनुभव के सर्व-साधारण में घुस पड़ा हो, नीले वस्त्र धारण कर लिये हों और बिना किसी अनुशासन के कार्य करता हो।[1] इस प्रकार सूफ़ियों को तीन श्रेणियों में विभाजित किया जाता था—(१) सूफ़ी (२) मुतसव्विफ (३) मुस्तसविफ़। सूफ़ी वह है जो अपनी सत्ता को मिटा कर हक़ (सत्य) में विचरता हो, वह सभी मानवी गुणों एवं दोषों से मुक्त हो, ईश्वर से मिल गया हो, यह श्रेणी मुतसव्विफ़ तपस्या एवं सूफ़ियों के दर्शाये मार्ग पर चलकर प्राप्त करना चाहता है किन्तु मुस्तसविफ़ वह है जिसने धन, दौलत अधिकार और संसार के लोभ में सूफ़ियों का चोला धारण कर लिया हो। सूफ़ी लोग उन्हें मक्खियों से भी हीन एवं अन्य लोग उन्हें भेड़ियों के समान समझते हैं। सूफ़ी वुसूल वाला (जिसे वस्ल अथवा ईश्वर का मिलन प्राप्त हो गया है) होता है। वह अपने उद्देश्य को पाकर सभी इच्छाओं एवं उद्देश्यों की ओर से निश्चिंत हो जाता है। मुतसव्विफ़ 'उसूल' (सिद्धान्तों) वाला होता है। वह तसव्वुफ़ के मार्ग की अवस्थाओं को दृढ़ता पूर्वक पकड़े रहता है और उनमें पूर्ण रूप से आनन्द प्राप्त करता रहता है। मुस्तसविफ़ 'फ़ुज़ूल' वाला (अनावश्यक बातों में ग्रस्त) होता है। यह व्यर्थ की बातों में मस्त होता है, पाखंड में फंसा रहता है और वास्तविकता से वंचित होता है।[1]

योगियों को भी "परम काम्य कैवल्य अवस्था वाली सहज समाधि" जिससे बढ़कर आनन्द और नहीं केवल गुरू की कृपा से होती है, वेद पाठ से नहीं, ज्ञान से भी नहीं, वैराग्य से भी नहीं।

**अनुबुभूषति यो निजविश्रम**
**स गुरूपादसरोरूहमाश्रयेत्।**
**तदनुसंसरणात् परमं पदं**
**समरसीकरणं च न दूरतः ॥**[2]

(सिद्ध सिद्धान्त संग्रह, ५५९)

योगियों के लिए भी पाखंडी उतने ही खतरनाक थे जितने सूफ़ियों के लिए।

**कानन मुदरा गले रुदराख। फिर-फिर पढ़हिं भुवनै साख ॥**

---

१. कश्फ़ुल महजूब, पृ० २६।

२. नाथ सम्प्रदाय, पृ० १४५-१४६।

दीक्षा देने वाले को आध्यात्मिक पथ पर दृढ़ होना चाहिए। उसे इस पथ के ऊँच-नीच का ज्ञान होना चाहिए। उसे ईश्वर के जलाल (ऐश्वर्य) की कठोरता और उसके जमाल (सौन्दर्य) के माधुर्य का ज्ञान होना चाहिए। उसमें अपने शिष्य की योग्यता को परखने की शक्ति होनी चाहिए। यदि पीर यह समझता है कि मुरीद सूफ़ी मार्ग की कठिनाइयाँ नहीं झेल सकता, तो उसे मुरीद को प्रारम्भ ही में बता देना चाहिए। सूफ़ी शेख़ "मन" का चिकित्सक होता है। यदि चिकित्सक को रोग का पता न होगा तो वह कदापि उपचार न कर सकेगा।

कुछ मुरीदों को वर्षों की तपस्या के बाद भी सफलता नहीं प्राप्त होती। कुछ अल्प समय में ही ईंधन के समान आग पकड़ लेते हैं। हुजवेरी के समय तक साधारणतया मुरीदों को तीन वर्ष तक तीन बातों का अभ्यास कराया जाता था। एक वर्ष उससे लोक सेवा कराई जाती थी। उसे अपने आपको सबसे निम्न समझना पड़ता था और बिना किसी भेद-भाव के प्रत्येक की सेवा करनी पड़ती थी। दूसरे वर्ष उसे अल्लाह की सेवा का आदेश दिया जाता था। उससे कहा जाता था कि वह लोक तथा परलोक के आनन्द को भूल जाय और केवल अल्लाह के लिए इबादत करे। यदि वह किसी अन्य वस्तु के लिए ईश्वर की इबादत करता है तो मानो वह अपनी पूजा करता है, ईश्वर की नहीं। तीसरे वर्ष उसे अपने मन पर अधिकार प्राप्त करने का अभ्यास कराया जाता था। यह उसी समय सम्भव है जब मन स्थिर हो जाय, चिन्ताओं का अन्त हो चुका हो और मुरीद अल्लाह के समक्ष अपने मन को असावधानी के प्रकोप से सुरक्षित रख सकता हो।[१]

पीर मुरीद का मश्शाता (सजाने वाला) होता है।[२] मुरीद अपने पीर की सब बातों को अल्लाह की ओर से समझता है।[३] पीर को शरीअत, तरीक़त एवं हक़ीक़त का पूर्ण ज्ञान होता है। यदि वह कोई ऐसा आदेश देता है जिसे कुछ लोग शरीअत के अनुसार उचित और कुछ लोग अनुचित समझते हैं तो मुरीद को पीर ही के आदेशों का पालन करना चाहिए। कभी-कभी मुरीद की परीक्षा हेतु पीर लोग शरा के विरुद्ध आदेश दे देते थे।[४] किसी ने सुल्तानुल मशायख़ शेख़ निज़ामुद्दीन औलिया से पूछा कि, एक मुरीद पाँचों समय की नमाज़ पढ़ता है, कुछ विर्द[५] पढ़ लेता है किन्तु उसके हृदय में अपने शेख़ का अत्यधिक प्रेम है और वह अपने पीर के प्रति अत्यधिक निष्ठावान है, दूसरा अत्यधिक इबादत करता है, हज भी कर आया है किन्तु उसका प्रेम अपने शेख़ के प्रति दृढ़ नहीं। इन दोनों में कौन उत्तम है? आपने उत्तर दिया कि जिसे अपने शेख़ का प्रेम और उसके प्रति निष्ठा है।[६]

**वहदतुल वुजूद**

१५वीं सदी ई० तक हिन्दोस्तान में "वहदतुल वुजूद" के सिद्धांत को अत्यधिक प्रसिद्धि

---

१. **कश्फ़ुल महजूब**, पृ० ३९–४१।

२. **फ़वाएदुल फ़ुआद**, पृ० ३१।

३. इमाम क़ुशैरी : **रिसाला तरतीबुस्सुलूक** (कराची, १९६४ ई०), पृ० ६५।

४. **फ़वाएदुल फ़ुआद**, पृ० १६१, १६४।

५. क़ुरआन मजीद के कुछ वाक्यों का निरंतर पाठ 'विर्द' कहलाता है।

६. **सियरुल औलिया**, पृ० ३२८-३३०।

प्राप्त हो गई थी । गुजरात में इस विषय पर नियमित रूप से भाषण होते थे । पानीपत में शेख अमानुल्लाह (मृत्यु १५५० ई०) ने इस विषय पर अनेक पुस्तकों की रचना की । उनका कथन है कि साधना के प्रारम्भ में उनके पास 'वहदतुल वुजूद' के पक्ष में दो दलीलें थीं । किन्तु बाद में १६ दलीलें समझ में आ गईं ।[1] शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस आजीवन इसी सिद्धान्त का पालन करते रहे । उनका कथन है कि उलमाए ज़ाहिर अल्लाह तआला को अस्तित्व से पृथक् समझते हैं, उसे अल्लाह का एक गुण मानते हैं और दो वुजूद ( अस्तित्व ) पर विश्वास रखते हैं । एक परम सत्ता और दूसरा ब्रह्मांड । अतः "वहदतुल वुजूद" के अनुयायियों के अनुसार जो परम तत्व के अतिरिक्त अन्य किसी सत्ता को मानता है वह अनेकत्ववादी है, द्वैतवादी है अथवा बहुत्ववादी है और वह उनकी परिभाषा के अनुसार मुशरिक[2] है । अल्लाह के साथ अन्य सत्ताओं को स्वीकार करता है ।[3] इस प्रकार उन्हें अद्वैतवादी भी नहीं कहा जा सकता है, बहुत्ववाद एवं द्वैतवाद से उतना ही भिन्न है, जितना एकत्ववाद एवं अद्वैतवाद से ।

छान्दोग्य उपनिषद् "तत्वमसि" (वह तू है) के सिद्धान्तों पर आधारित है । माण्डुक्य उपनिषद् में आत्मा को ब्रह्म कहा गया है । "नाथ तत्व और अद्वैत दोनों से परे हैं । आद्य या प्रथम कहने से वह संख्या द्वारा सूचित किया जाता है और संख्या भी एक उपाधि है, इसलिए परम तत्व को "१" संख्या द्वारा भी सूचित नहीं किया जा सकता । वह उससे भी अतीत अखण्ड ज्ञान रूपी निरंजन है, शून्य है । वह निष्क्रिय और क्रिया-ब्रह्म दोनों से अतीत अवाच्य पद है । इसीलिए उसकी आद्य संज्ञा नहीं हो सकती । पहला पिण्ड भी इसीलिए पर पिण्ड कहा जाता है, यद्यपि पिण्ड नहीं ।"[4] नाथ ही एकमात्र शुद्ध आत्मा है, बाक़ी सभी बुद्ध जीव हैं— शिव भी, विष्णु भी और ब्रह्मा भी । न तो ये लोग द्वैतवादियों के क्रिया-ब्रह्म में विश्वास रखते हैं न अद्वैतवादियों के निष्क्रिय ब्रह्म में । द्वैतवादियों के स्थान हैं, कैलाश और बैकुंठ आदि, अद्वैतवादियों का माया-शबल ब्रह्मस्थान और योगियों का निर्गुण स्थान है पर बंध मुक्ति रहित परम-सिद्धान्तवादी अवधूत लोग निर्गुण और सगुण से परे अभयातीत स्थान को ही मानते हैं क्योंकि नाथ, सगुण और निर्गुण दोनों से अतीत परात्पर है । वे ब्रह्मा, विष्णु, इन्द्र, शिव, वेद, यज्ञ, सूर्य, चन्द्र, निधिनिषेध, जल, स्थल, अग्नि, वायु, दिक् और काल—सबसे परे स्वयं ज्योतिः स्वरूप एकमात्र सच्चिदानन्द मूर्ति है ।"[5] गोरखनाथ **अमनस्क** में कहते हैं—

**भावाभाव विनिर्मुक्त नासोत्पत्ति विवर्जितं ।**
**सर्व संकल्पनातीतं परंब्रह्म तदुच्यते ॥**

गोरखनाथ का विश्वास है कि वह परम सत्य जिसकी प्रतीति उच्चतम आध्यात्मिक अनुभव की अवस्था में होती है वह भावाभाव की मान्यताओं से परे है, उत्पत्ति और संहार से सर्वथा मुक्त है और सब प्रकार की कल्पनाओं से अतीत है और उसे परब्रह्म कहते हैं । इस

१. **अख़बारूल अख़ियार**, पृ० २४१ ।
२. जो अन्य किसी सत्ता को अल्लाह का साथी समझता है, मुशरिक है ।
३. **लताएफ़ क़ुद्दूसी**, पृ० ५४, ५६ ।
४. **नाथ सम्प्रदाय**, पृ० १२३ ।
५. **वही**, पृ० १५१ ।

प्रकार गोरखनाथ और सिद्ध योगियों के सिद्धान्त को 'द्वैताद्वैत विलक्षण-वाद' और 'पक्षपात बिनिर्मुक्त-वाद' कहा गया है।[1] शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस और गोरखनाथ के विचारों में अत्यधिक साम्य है।

"वहदतुल वुजूद" ऐसी ही परम सत्ता ( वुजूदे मुतलक़ ) की कल्पना करता है, अतः १३वीं सदी से नाथ पंथियों का सूफ़ियों के एक बहुत बड़े समूह से विचारों का आदान-प्रदान प्रारम्भ हो गया था। शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस कहते हैं :—

**अलखदास आखं सुन लोई। दुइ दुइ मत कहौ भाई कोई ।।**

**जल थल म्हेल मरब निरन्तर। गोरखनाथ अकेला सोई ।।**

वे 'वुजूदे मुतलक़' और दृश्यमान जगत् का संबंध बताने के लिए, भाप, बादल, जल और नदी तथा समुद्र एवं लहर की उपमा देते हैं—

**जैसो लहर समुद्र की बाहर निकरी माय।**

**सदा आहि समुन्द वह समुँदहि पैठी जाय ।।**

'वहदतुल वुजूद' के अनुसार चराचर सृष्टि माया नहीं, जगत् परम सत्ता की अभिव्यक्ति करता है। बुल्बुला जल से उठता है, जल में समा जाता है किन्तु वह माया नहीं—

**जल तें उफना बुलबुला जलही माँहि बिलाय।**

**तैसे यह संसार सभ मूलहु जाइ समाय ।।**

गोरखनाथ जी कहते हैं—

**अकुल कुलमाधत्ते कुलं चाकुलमिच्छति।**

**जल-बुद्बुदवद्-न्यायादेकाकारः परः शिवः ॥**[2]

शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस के निकट 'ग़ैर' अर्थात् 'ईश्वर से भिन्न' कोई भी वस्तु नहीं। यदि कोई 'भिन्न' के अस्तित्व को मानता है तो वह काफ़िर है, **'ला इलाह इल्लल्लाह'** झूठ-मूठ कहता रहता है।

**जी तौं जोगी आप प्रवान। बाहर भीतर एक कर जान ।।**

**निज कै आंखौं सुनहु बिचार। सरब निरन्तर एक अंकार ।।**

अहं को मिटा कर ही मनुष्य अल्लाह से मिलता है—

**मरिहौं पंडित मरनौ मीठा। जौ मरना श्री गोरख धीठा ।।**

**मूए तें जिउ जाय जहाँ। जीवता ही लै रखौ तहां ।।**

**जिउतें चीरें जो कोउ मुआ। सोई खेलै परम निशंक हुआ ।।**

———

**आप गँवाए पिउ मिलै पी खोए सब जाय।**

**अकथ कथा लै प्रेम कै जे कोई पूजै माय ।।**

यदि तू यह समझ ले कि अल्लाह तआला का ग़ैर (भिन्न) सृष्ट नहीं तो जिस ओर भी तू सज्दा करेगा, हक़ के अतिरिक्त कुछ भी न होगा। आरिफ़ (ज्ञानी) को अल्लाह जिस

१. Banerji, A. K. : **Philosophy of Gorakh Nath** (Gorkahpur) P. 54.

२. Dr. Kalyani Mallik, **Siddha Siddhanta Paddhati and Other works of the Nath Yozis**, पृ० १६, ४/११।

रूप में भी अपनी ज्योति दिखाता है, वे उस रूप को सज्दा करते हैं। शेख अहमद अब्दुल हक़ इस तथ्य का निरूपण इस प्रकार करते हैं—

**एक गुसांई सभन मँह सो जो लरवा न जाय।**
**जो उस सीस न न्यावही तिस माथे भग जाय॥**
**बाझ पियारे साइयाँ और न देखौ चुख।**
**जीधर देखूं हे सखी तीधर साँई मुख॥**
**क्यों हौं सीस न न्यावऊँ ऐसा देखौं भाइ।**
**बाहर भीतर हे सखी आपै एक खुदाइ॥**

प्रत्येक वस्तु का सर्जन 'कुन' के अधीन हुआ है, अतः हर भली या बुरी वस्तु हक़ की व्यंजना करती है। मआनवी इंसान (अमूर्त्त-मानव) समस्त जगत् का प्रतीक है। मआनवी इंसान, 'इंसाने कामिल' (पूर्ण मानव अथवा सिद्ध पुरुष) होता है। 'तौहीदे वुजूदी' के मानने वाले 'इनसाने कामिल' को सूक्ष्म जगत् समझते हैं। अल्लाह का नूर उसके मन में प्रतिबिम्बित होता रहता है। आदम से लेकर हज़रत मुहम्मद तक सभी नबियों एवं रसूलों को उस ज्योति का कोई न कोई अंश प्राप्त था। हज़रत मुहम्मद के बाद महान् सूफ़ी सन्त 'इन्साने कामिल' की पदवी के पात्र हैं। जगत् इंसाने कामिल से रिक्त नहीं। पीर, मार्ग दर्शक अथवा गुरु 'इंसाने कामिल' ही होते हैं। वही अल्लाह तआला को पहचानते हैं, जगत् का प्रपंच उन्हीं के लिए रचा गया है और उन्हीं के कारण चल रहा है।

**सृष्टि**

"श्रुति से जाना जाता है कि सच्चिदानंद परब्रह्म की इच्छा हुई कि "मैं एक हूँ अनेक होऊँ" —'एकोऽहं बहु स्याम्'। क्यों उसे इच्छा हुई? उसे किस बात का अभाव था? कोई नहीं बता सकता। यह उसकी लीला है। यही इच्छा प्रथम स्पन्द है। ज्ञान से इच्छा हुई और इच्छा से क्रिया का रूप विकसित हुआ। इस प्रकार ज्ञान-इच्छा-क्रिया का क्रम शुरू हो गया। वस्तुतः सारा जगत् ज्ञान-इच्छा-क्रिया रूप में त्रिपुटीकृत है। शाक्त आगमों में इस त्रिपुटीकरण वाली शक्ति को ही 'त्रिपुरा' कहा गया है। ब्रह्म की यह एक शक्ति है।"[१]

सूफ़ी निम्नांकित 'हदीस' को ही सृष्टि का कारण बताते हैं:

"मैं एक छिपा हुआ खज़ाना था, मेरी इच्छा यह हुई कि मैं पहिचाना जाऊँ अतः मैंने खल्क़ की रचना की ताकि वे पहिचानें।"

इस हदीस के आधार पर सृष्टि की रचना पर तो प्रकाश डाला ही जाता है 'वहदतुल वुजूद को सिद्ध करने के लिए भी इसी हदीस का सहारा लिया जाता है। शेख अब्दुल क़ुद्दूस कहते हैं।

**एकै तें हम अनन्त भै, आपहि आप बियाहि।**
**सहज कन्या सम्भु बर वाना उपाम सुसरा जंवाई॥**

एक अन्य सबद इस प्रकार है—

**चित पाती सत मालति फूल। अहनिस पूजा, अछी अभूल॥**
**पूजो अम्हि सर लाधो भेव। सरब निरंतर आपै देव॥**

---

१. नाथ सम्प्रदाय, पृ० १५५।

नाथ संप्रदाय के अनुसार सृष्टि करने की इच्छा ही शक्ति है। "अब इस अवस्था में परमशिव से एक ही साथ दो तत्व उत्पन्न होते हैं—शिव और शक्ति। वस्तुतः इन दोनों में कोई भेद नहीं है।" शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस कहते हैं।

**यह मन सकती यह मन सीव। यह मन तीन भुवन का जीव॥**
**यह मन लै जो उनमनि रहै। तीन भुवन का बातें कहै॥**

अथवा

**छितीस जुग नाम निरंजन भजो खुदाइ।**
**अनादि रूपे हमन सृष्टि रचे देवी रूपे जगतरू के नाइ॥**
**सुनहु पंडित सुनहु अचारज निसब्दें सबद समाइ।**
**सबदें रिद्धि सिद्धि सबदें मुख मुकुति सबद अनूतर साइ॥**

नाथ संप्रदाय के अनुसार 'इच्छा' ही 'नाद' है। 'इच्छा' के साथ क्रिया लगी है। क्रिया को ही बिन्दु कहते हैं। नाद या इच्छा शक्ति गति है, बिन्दु या क्रिया शक्ति स्थिति गति और स्थिति मिलकर रूप या आकार प्रकट करते हैं।" नाथ साधक सारी सृष्टि को ओंकार से हुई मानते हैं। ज्ञान-शक्ति, इच्छा-शक्ति और क्रिया-शक्ति को ही बीज, नाद एवं विन्दु माना जाता है। शेख अब्दुल क़ुद्दूस सृष्टि की रचना सम्बन्धी सूफ़ी व्याख्या को नाथ संप्रदाय की व्याख्या से अधिक भिन्न नहीं समझते। सूफ़ी लोग जगत् के सर्जन का मूल कारण इश्क़ बताते हैं। शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस कहते हैं।

**धन कारन पिय आप संवारा।**
**बिनु धन सखी कन्त किनहारा॥**

रिज़ा (भगवत कृपा), कोप, अनुग्रह के समान प्रेम अथवा इश्क़ भी ईश्वर की इच्छा का नाम है। यह उसका अनादि गुण है। यह सूफ़ियों के हृदय में अल्लाह की ओर से उत्पन्न होता है। जिसे यह प्राप्त हो जाता है वह अपने देव को संतुष्ट रखने का हर समय प्रयत्न करता रहता है। वह उसके साक्षात् के लिए व्याकुल रहता है। उसका ज़िक्र (नाम-स्मरण) सूफ़ी की प्रकृति में प्रविष्ट हो जाता है। वह ज़िक्र द्वारा ऐसी अवस्था को प्राप्त होना चाहता है जबकि अन्य सभी वस्तुओं का विचार उसके मन से पूर्णतः निकल जाता है। उसके मन की अवस्था उस घर की सी हो जाती है जिस पर कोई बादशाह अधिकार जमा लेता है और घर के अन्य लोगों को घर छोड़ देना पड़ता है। शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस कहते हैं—

**जिन्ह घर राजा बसवई परजा रहो न जाइ।**
**राज बसेरा जिन्ह घरहिं परजा कहाँ बसाइ॥**

सूफ़ी अपनी सभी आदतें और मिलने-जुलने वालों को त्याग देता है। काम तथा लोभ को तिलांजलि दे प्रेम के दरबार में पहुँचकर प्रेम का आधिपत्य स्वीकार कर लेता है। इश्क़ को ईश्वर के मार्ग की नींव माना जाता है, अहवाल' व 'मक़ाम' मंज़िलें हैं। सच्चा प्रेम न तो कठोरता के कारण कम होता है और न अनुकम्पा से बढ़ता है। प्रेमी, प्रेमिका द्वारा कष्ट प्राप्त करके भी संतुष्ट रहता है। कहा जाता है कि शिब्ली को पागल खाने में बन्द कर दिया

---

१. नाथ सम्प्रदाय, पृ० १४६-१४७।

गया । कुछ लोग उनसे मिलने गये । शिब्ली ने पूछा "तुम कौन हो ?" उत्तर मिला, "आपके मित्र ।" शिब्ली ने उन्हें पत्थर मार-मार कर भगा दिया और कहा यदि वे मेरे मित्र होते तो मेरे अत्याचार के कारण कदापि न भागते ।[1] हुसेन मनसूर से पूछा गया कि इश्क़ का आनन्द किस समय अपनी चरम सीमा पर होता है । आपने उत्तर दिया "जब आशिक़ को क़त्ल करने के उद्देश्य से बुलाया गया हो और वह माशूक़ के सौन्दर्य के समक्ष स्तब्ध हो[2]।"

इमाम क़ुशैरी के अनुसार इश्क़ का रोग ऐसा नहीं जिसका उपचार होसके । उसका उपचार प्रियतम से मिलन है । जब प्रेमी इस अवस्था को प्राप्त हो जाता है तो उसके लिए असंभव है कि "ग़ैर" को देखे अथवा प्रियतम के अतिरिक्त किसी अन्य का स्मरण करे या प्रियतम के अतिरिक्त किसी अन्य के साथ उसकी आँखें ठंडी हों या उसे छोड़ कर किसी अन्य वस्तु में तल्लीन हो ।[3] इसी अवस्था में प्रेमी, प्रेय एवं प्रेम तीनों एक हो जाते हैं । सूफ़ी विशेष रूप से चिश्ती सुफ़ी साधना का मुख्य उद्देश्य इश्क की प्राप्ति बताते हैं । **'रुश्दनामा'** इस विषय को अत्यधिक महत्वपूर्ण समझता है । प्रेम के बल पर ईश्वर के साक्षात् एवं उसके मिलन की इसी जगत् में कल्पना करता है । अबुल हसन, अशअरी (८७३-९३५) के अनुयायी सुन्नियों की भाँति इसे केवल परलोक तक सीमित नहीं समझता । शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस ने कई सबद और कई दोहरे इस विषय पर लिखे हैं । वे कहते हैं—

**जब लौं न देखौं अपने नैना । तब न पतीजों गुरु के बैना ॥**

———

**बिन देखें मन मानें नाहीं औ दिष्टि माँह न होइ ।**
**देख बिचार जो मानै अवधू दिष्टा जोगी सोइ ॥**

ईश्वर का साक्षात्कार उसी समय संभव है जब मन में कोई अन्य विचार न हो । मन आरसी के समान है । जब तक मांजकर उसे साफ़ न रखा जायगा, उसमें कोई दर्शन नहीं किया जा सकता—

**जब दरसन देखा चहै । तब आरसि माँजत रहै ॥**
**जब आरसी लागी काइ । तब दरसन देखा न जाइ ॥**

**रूह**

क़ुरआन के शब्दों में रूह ( जीवात्मा ) रब का आदेश है, सूफ़ी इसे एक अलौकिक शक्ति मानते हैं जिसे अपने सर्जन के २००० वर्ष उपरान्त शरीर प्रदान किया गया संसार की समस्त रूहें परम रूह की झलक हैं । परम रूह की परिभाषा संभव नहीं । कुछ सूफ़ी यह भी मानते हैं कि परम सत्ता ने परम रूह का रूप धारण किया । इसे जिब्राईल भी कहते हैं, हज़रत मुहम्मद की वह रूह भी बताते हैं जिसने मेराज की रात्रि में अल्लाह के दर्शन किये । आलम में अल्लाह ही की रूह है, इसी कारण आदम की संतान नबी बनती है, रसूल बनती है, वली बनती है और इन्साने कामिल का रूप धारण करती है । उसी परम रूह को सज्दा न करने के कारण इब्लीस की सारी इबादत मिट्टी में मिल गई । परम रूह के दर्शन हेतु

---

१. **कश्फ़ुल महजूब**, पृ० २४४ ।

२. **अहवाल व आसार ऐनुल क़ुज़ातहमदानी**, पृ० ६३ ।

३. इमाम क़ुशैरी : **अहकामुस्समा** (कराची १९६४ ई०), पृ० ५५-५६ ।

जीवात्मा व्याकुल रहती है। नफ़्स ( अहं ) और अक़्ल (बुद्धि) दोनों ही का तिरस्कार कर सूफी परम रूह से साक्षात्कार करता है।

**पासे अनफ़ास**

ज़िक्र आरसी रूपी मन अथवा हृदय को माँजने का मुख्य साधन है। यह कई प्रकार से संभव है। 'ज़िक्रे जहर' में सूफ़ी ज़ोर-ज़ोर से अल्लाह का नाम लेता है, 'ज़िक्रे ख़फ़ी' में इस प्रकार धीरे से नाम लिया जाता है कि कोई अन्य न सुन पाये। दोनों विधियाँ सूफ़ी सम्प्रदायों में भिन्न-भिन्न रूप से प्रचलित हैं। चिश्ती साधना के 'पासे अनफ़ास' (प्राणायाम) को ज़िक्र में बड़ा महत्वपूर्ण स्थान प्राप्त है। यह प्रथा बायज़ीद बिस्तामी के समय से ही सूफ़ियों में प्रचलित हो गई थी। सिद्धों तथा योगियों की साधना का चिश्ती सूफ़ियों ने विशेष अध्ययन किया था। शेख़ नसीरुद्दीन चिराग़े देहली के मत का हम उल्लेख कर चुके हैं। **'रुश्दनामा'** में इस विषय पर विशेष रूप से प्रकाश डाला गया है।

"मंत्रयोग में कहा गया है कि जीव के निश्वास-प्रश्वास में 'ह' और 'स' वर्ण उच्चारित होते हैं। 'ह' कार के साथ प्राणवायु बाहर आता है और 'स' कार के साथ भीतर जाता है। इस प्रकार जीव सहज ही 'हं-सः' इस मंत्र का जप करता रहता है। गुरु वाक्य जान लेने पर सुषुम्ना मार्ग में यह मंत्र उल्टी दिशा में उच्चारित हो 'सोऽहं' हो जाता है और इस प्रकार योगी 'वह' (सः) के साथ मैं (अहं) का अभेद अनुभव करने लगता है। इसी मंत्र योग के सिद्ध होने पर हठयोग के प्रति विश्वास पैदा होता है। हठयोग में हकार सूर्य का वाचक है और सकार चन्द्रमा का। इन दोनों का योग ही हठयोग है। हठयोग से जड़िमा नष्ट होती है और आत्मा परमात्मा का अभेद सिद्ध होता है।[१] "हठयोग प्राणवायु का निरोध करके कुण्डलिनी को उद्बुद्ध करता है। उद्बुद्ध कुण्डलिनी क्रमशः षट्चक्रों का भेद करती हुई सातवें अन्तिम चक्र सहस्रार में शिव से मिलती है। प्राणवायु ही इस उद्बोध और शक्ति संगठन का हेतु है इसलिए हठयोग में प्राण-निरोध का बड़ा महत्व है।[२]"

चिश्ती मंत्रयोग से अधिक आगे नहीं बढ़ते। वे सेह दम (तीन श्वांस) की चर्चा करते हैं। निश्वांस, प्रश्वांस और प्राणवायु मुर्शिद की देख-रेख में इन तीनों श्वांसों को उद्गम स्थान पर रोका जाता है। इसके लिए हृदय में गुरु के बताये आध्यात्मिक लक्ष्य को रख कर ध्यान को उस ओर केन्द्रित करना पड़ता है। हठयोग के अनुसार "जन्म-जन्मान्तर के संचित मलों के भार से कुण्डलिनी दबी हुई है। एक बार यदि मनुष्य ध्यान धारण के बल से वायु को संयमित करे और नाड़ियों को शोधकर पवित्र करे तो वह परम पवित्र सुषुम्ना मार्ग खुल जाय जिनके ब्रह्मरंध्र को ढक कर परमेश्वरी कुण्डलिनी सोई हुई है। वस्तुतः यह सृष्टि की कुण्डली है। यह दो प्रकार की है—स्थूल और सूक्ष्म। साधारणतः स्थूल रूपी कुण्डलिनी को ही लोग जान पाते हैं, अज्ञान के बोझ से दबे रहने के कारण उसके सूक्ष्म रूप को नहीं जान पाते। **रुश्दनामा** में कहा गया है।

**तिहरी तिकुटी बिषमी संधि। मूल दुवारे पवना बंधि॥**
**तहां निरंजन रहै समाय। बिचार बिमर कर बूझहि जाय॥**

---

१. **नाथ सम्प्रदाय**, पृ० १४३-१४४।

२. **वही**, पृ० १४१।

शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस मूल द्वार सिर की चंदिया को मानते हैं। शेख़ रुक्नुद्दीन ने उपर्युक्त शब्द की टीका में इस विषय पर विस्तार से प्रकाश डाला है। इस साधना के लिए पेट का रिक्त होना और एकान्तवास परमावश्यक है। कौल साधक के लक्ष्य के अनुसार 'षट्चक्रों को क्रमशः पार करती हुई उद्बुद्ध कुण्डलिनी शक्ति सबसे ऊपर वाले सातवें चक्र में परम शिव से मिलती है। इस चक्र में सहस्र दल होने के कारण इसे सहस्रार कहते हैं और परम शिव के निवास होने के कारण कैलाश भी कहते हैं। इस प्रकार सहस्रार में परम शिव, हृत्पद्म में जीवात्मा और मूलाधार में कुण्डलिनी विराजमान है।[1]

**समा**

शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस ने चिश्ती परम्परा के अनुसार **'रुश्दनामा'** में 'समा के महत्व पर भी प्रकाश डाला है। इमाम क़ुशैरी के समय से ही समा सूफ़ी साधना का मुख्य अंग बन गया था और अन्य साधनाओं की अपेक्षा 'समा' आलिमों की कटु आलोचना का मूल विषय रहा है। 'समा' का अर्थ सुनना और इसका प्रयोग अल्लाह के प्रेम एवं उसकी 'मारिफ़त' के गीत सुनने के अर्थ में होता है किन्तु अल्लाह का प्रेम उत्तेजित करने के लिए गीत अथवा कविता का प्रयोग अनिवार्य नहीं। एकबार बाबा फ़रीद को समा की इच्छा हुई। क़व्वाल उपस्थित न था। आपने क़ाज़ी हमीदुद्दीन नागौरी के पत्र मंगाये। प्रथम पत्र सुन कर बाबा मूर्च्छित हो गये।[2] साधारणतया 'समा' का अर्थ सूफ़ी दर्वेशों का संगीत एवं नृत्य समझा जाता है। इमाम क़ुशैरी लिखते हैं कि 'समा' हृदय के कान से परोक्ष की प्राप्ति का नाम है। यह 'हक़' के संकेतों से अवगत कराता है। जब ज़ाहिरी ज़बान मौन होती है तो यह अन्तःकरण की ज़बान से बोलने का नाम है। यह एक दूत है जो परोक्ष के सन्देश पहुँचाता है, यह मार्ग दर्शक है जो सन्देह के साधनों को दूर करता है। यह छिपे हुए वज्द भावावेश को प्रकट करता है। प्रत्येक शांत हृदय को उत्तेजित करता है। कुछ के लिए यह हर्ष का कारण है और कुछ के लिए बेचैनी का। किसी को लाभ पहुँचाता है तो किसी को मिटा देता है। यह एक ऐसा महाजन है जो फ़क़ीर से उसकी जीवात्मा लिए बिना संतुष्ट नहीं होता किन्तु उसे उस अवस्था को पहुँचा देता है कि फिर किसी अनुग्रह की आवश्यकता नहीं होती। यह एक अवस्था का नाम है जो अचानक प्रकट होती है और अचानक नष्ट हो जाती है। न तो इसके प्रकट होने का कोई कारण होता है और न लुप्त होने का।[3]

क़ुशैरी ने 'समा' के लिए बहुत सी शर्तें बताई हैं। पहली शर्त तो यह है कि सर्व प्रथम सच्चे मुजाहेदे (तपस्या) ने नफ़्स (अहं) को मिटा दिया हो फिर जीवात्मा से दैवी साक्षात्कार प्राप्त करके हृदय को ज़िन्दा कर दिया हो। हमारी इच्छाओं का अन्त हो चुका हो और मन शुद्ध हो गया हो। सुनने वाला मन से अपने रव के सामने उपस्थित हो, उसे अपनी बुद्धि पर अधिकार हो और बनावट के उद्देश्य से न सुन रहा हो। 'समा' में मन को ग़ैर (ईश्वर से भिन्न) के ध्यान से सुरक्षित रखना अनिवार्य है।

---

१. **नाथ सम्प्रदाय**, पृ० ८१।

२. **फ़वाएदुल फ़ुआद**, पृ० १६४-६५।

३. इमाम क़ुशरी : **किताब-अल-समा** (कराची १९६४ ई०), पृ० ५०-५२।

'समा' की अन्य शर्तों में से एक यह भी है कि क़व्वाल से जो बोल सुने उसमें से कोई विशेष रूप से न चुने, उसकी भूलों की शुद्धि न करे। होश, हवास में न होते हुए भयभीत हो कर बैठे। उसे जिन आध्यात्मिक अवस्थाओं का साक्षात्कार हो रहा हो उनकी प्राप्ति पर गर्व न प्रारम्भ करे, अपनी अवस्था को तुच्छ समझे और जिन अवस्थाओं का अनुभव हो रहा हो उसे किसी पर प्रकट न करे।[१]

कुछ लोगों का मत है कि यदि बाजों के प्रयोग से पाप की ओर प्रवृत्त होने का भय न हो तो यह अनुचित नहीं।[२] चिश्ती सूफ़ियों का मत है कि 'समा' का संबंध हृदय की कोमलता से है बाजों से नहीं। हुजवेरी का कथन है कि यदि 'समा' मन पर उचित प्रभाव डाले तो यह उचित है अन्यथा अनुचित। ज़ुन्नून मिस्री का मत है कि सुनने वाले को आध्यात्मिक तथ्य सुनना चाहिए केवल ध्वनि नहीं। आध्यात्मिक प्रभाव उसके मन में प्रविष्ट होकर उसे झिझोड़ दे। शेख़ अबू सईद अबुल ख़ैर अपनी समा की गोष्ठियों में किशोरों को भी बुलाते थे। समा में सत्य का अनुसरण होता है किन्तु जिसे 'समा' से केवल नफ़्स (वासना) की दृष्टि प्राप्त होती है, वह ईश्वर से दूर होता जाता है। प्रारम्भ में मुरीद 'समा' द्वारा अत्यधिक उत्तेजित हो जाता है किन्तु धीरे-धीरे वह उसे सहन करने लगता है। हुजवेरी के समय में यह प्रथा बहुत अधिक प्रचलित थी। किन्तु हुजवेरी ने उसकी घोर निन्दा करते हुए, इस प्रकार के सूफ़ियों को हुलूली (अवतारवादी) बताया है।

हुजवेरी ने 'समा' की अन्य शर्तों का भी सविस्तार उल्लेख किया है। ग़ज़ाली ने भी इन्हीं शर्तों पर ज़ोर दिया है और कुछ अन्य शर्तें भी निर्धारित की हैं। हुजवेरी के अनुसार 'समा' उस समय तक न करना चाहिए जब तक स्वतः उसके लिए प्रेरणा न प्राप्त हो। उसे आदत न बनाना चाहिए, केवल कभी-कभी करना चाहिए। 'समा' के समय मुर्शिद (गुरू) की उपस्थिति अनिवार्य है। सर्व साधारण को उस स्थान से हटा देना चाहिए। हृदय में कोई सांसारिक विचार न हो, मन आनन्द मंगल की ओर आकृष्ट न हो। जब तक मूर्च्छा न छा जाय चंचलता न प्रकट करनी चाहिए किन्तु मूर्च्छा के रोकने का भी प्रयास न करना चाहिए। नये चेलों को 'समा' में आने की अनुमति न देनी चाहिए। कभी-कभी स्त्रियाँ अपने कोठों पर से दर्वेशों को देखती हैं और कभी-कभी नव युवक चेले भी 'समा में आ जाते हैं, यह सब परिस्थितियाँ आध्यात्मिक जीवन के लिए बड़ी ख़तरनाक हैं।

'समा' की अवस्था में सूफ़ी आवेश में आकर नृत्य करने लगते हैं। आलिम लोग इस प्रथा की विशेष रूप से निन्दा करते हैं। हुजवेरी ने भी इसे शरीअत एवं तसव्वुफ़ दोनों की दृष्टि से अवैध बताते हुए इसका समर्थन रहस्यात्मक ढंग से किया है। उनका कथन है कि 'समा' की अवस्था में सूफ़ी आवेश में आकर जो नृत्य करने लगते हैं, वह न तो नृत्य है और न पाँव द्वारा ताल। वह एक विचित्र अवस्था होती है। 'समा' में जब हृदय की गति बढ़

---

१. इमाम क़ुशैरी : अहकामुस्समा, पृ० ५४-५६।

२ कश्फ़ुल महजूब, पृ० ३१६।

जाती है, मूर्च्छा छा जाती है, उस अवस्था का वर्णन शब्दों में संभव नहीं। वह प्राणों के पिघलने की अवस्था है। उसे नृत्य कहना भूल है।[1]

शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस ने भी इन्हीं सिद्धान्तों की पुनरावृत्ति की है। वे कहते हैं—

**जो सुनारि सुलखिनी मुझ दिखलावै मुक्ख।**
**क्यों नहिं नाचूं मोर जों निस्तारैं सब दुक्ख।।**

**फ़ना व बक़ा**

शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस का कथन है कि जो कोई तौहीद में 'फ़ानी' (विलीन) हो जाता है वह परम सत्ता की बक़ा (अनन्तता) से बाक़ी रहेगा। वे ख़्वाजा फ़रीदुद्दीन अत्तार का हवाला देते हुए 'आत्मा' के त्याग को 'फ़ना' के भीतर 'बक़ा' प्राप्त करने का साधन बताते हैं और निम्नांकित अवस्था की ओर अग्रसर होने की मांग करते हैं—

**सिद्क़ रहबर सब्र तोशा, दस्त मंज़िल, दिल रफ़ीक़।**
**सत्त नगरी, धर्म राजा, जोग मारग निरमला।**

बक़ा का भाव इस सबद द्वारा स्पष्ट किया गया है।

**सत्तैं सिद्ध मतैं अपार। न मरै जोगी न लेइ अवतार।।**

इस प्रकार 'फ़ना' की स्थिति को प्राप्त होने वाला अमर है। उसे अवतार ग्रहण करने की भी आवश्यकता नहीं। नाथ सिद्धों की बानियों में इसी भाव की अनेक स्थानों पर पुनरावृत्ति हुई है।

## ८

# रुश्दनामा की नाथ पंथी प्रवृत्तियाँ तथा शब्दावली

**रुश्दनामा** के परिचय से यह स्पष्ट हो जाता है कि ईसा की १५वीं शताब्दी तक सूफ़ी विचारधारा प्रत्यक्ष अथवा परोक्ष रूप में बड़ी सीमा तक नाथ सम्प्रदाय का प्रभाव ग्रहण कर चुकी थी। नाथ पंथी प्रवृत्तियों को आत्मसात् करके सूफ़ी साधक दर्शन के क्षेत्र में चिंतन के नये आयाम देने के लिए यत्नशील थे। मुल्ला दाऊद, क़ुतुबन, मंझन तथा जायसी आदि हिन्दी के प्रतिष्ठित सूफ़ी कवियों की रचनाओं में नाथ पंथी प्रवृत्तियों के अनेक उदाहरण मिल जाते हैं। साहित्य की दिशा में यह एक स्वस्थ चिह्न था। ख़्वाजा मुईनुद्दीन चिश्ती के समय से ही इस समन्वय-परक दृष्टि का परिचय मिलने लगता है।

१. फ़ुवाएदुल फ़ुआद, पृ० १०८।

ख़्वाजा साहब के शिष्य शेख़ हमीदुद्दीन नागौरी की हिन्दी रचनाएँ इसका ज्वलंत प्रमाण हैं।[1] **अमृत कुण्ड** के फ़ारसी अनुवाद (**बहरुलहयात**) से भी इसकी पुष्टि होती है।

---

१. **सुरुरुस्सुदूर** की अलीगढ़ की पाण्डुलिपि के देखने से पता चलता है कि ख़्वाजा हमीदुद्दीन नागौरी (मृ० ६४१ हि०) अरबी, फ़ारसी तथा हिन्दवी (हिन्दी) तीनों ही भाषाओं में अभ्यस्त थे। हज़रत ईसा के समय में हकीम जालीनूस अथवा किसी अन्य से एक हकीम ने कहा कि इस समय में एक ऐसे पुरुष ने जन्म लिया है जो हिकमत का दावा करता है और कहता है कि मुझे ख़ुदा ने भेजा है, मेरे पास आओ और मुझ पर ईमान लाओ। वह कहता है कि गरमियों में एक १६ वर्ष के नवयुवक को यदि गरमी का प्रकोप हो जाय और सरदियों में अस्सी वर्ष के बूढ़े को यदि सरदी लग जाय तो मैं ठीक कर दूंगा। वह मुरदों को जीवित कर देता है और जो उसकी ओर देखता है ईमान लाता है। शेख़ हमीद ने इस तथ्य से प्रभावित होकर अरबी, फ़ारसी तथा हिन्दी तीनों भाषाओं में अपने विचार व्यक्त किये। हिन्दी दोहरा इस प्रकार है—

**औषदि भेजन धनि गई, ओउ भई बिरहीन।**
**औषधि दोष न जानई, नारि न चेतै तीन॥**

(**सुरुरुस्सुदूर**, हबीबगंज २१/१६८ अलीगढ़ विश्वविद्यालय, पृ० ३०२)

शेख़ अज़ीज़ुल मिल्लत आत्मज अज़ीज़ुद्दीन सईद के नाम अपने एक पत्र को शेख़ साहब फ़ारसी के एक शेर के बाद हिन्दी दोहरे से प्रारम्भ करते हैं। दोहरा इस प्रकार है—

**जोगन क्यों न जानै तिस गुन किज्जह कायँ।**
**पहल न जोगी हाँथ परतीतहुँ आरायँ॥**

इसी पत्र में आगे लिखते हैं—

**आपकार-आपकार सभौ कोउ करै। रोगिन कैसे जोगिन करै॥**

———

**बिरले चीन जो रोगिन गई जौगिनकरी गुन गई को दोस।**
**अयन रसायन संचरै रंग जो मारै ओस॥**

(**सुरुरुस्सुदूर** की उपर्युक्त पाण्डुलिपि के साथ संरक्षित शेख़ हमीदुद्दीन के पत्र, पृ० ७४)

**रिसाला मिन कलाम** नामक एक संक्षिप्त पुस्तिका में अलग-अलग दीखने वाले विभिन्न तत्वों को एक ही तत्त्व बताते हुए एक दोहरा उद्धृत करते हैं जो उन्हीं का रचा हुआ प्रतीत होता है—

**जो बिस्तरै तो सबै, सिकत (जो) संकोय।**
**सौ सौ एक पुरुष के नाँव बिरला जानै कोय॥**

(**सुरुरुस्सुदूर** की अलीगढ़ की पाण्डुलिपि. पृ० ६९)

शेख़ साहब के मलफ़ूज़ में एक संक्षिप्त लेख ऐसा भी उपलब्ध हुआ है जिसमें हिन्दी के पाँच दोहरे उद्धृत किये गये हैं और इनकी विशेषता यह है कि यह दोहरे निज़ामी गंजवी की फ़ारसी ग़ज़ल के साथ एक शेर के बाद एक दोहा के क्रम से लिखे गये हैं। इन दोहों को फ़ारसी के शेरों का छायानुवाद कहा जा सकता है। बहुत संभव है कि यह अनुवाद शेख़ हमीदुद्दीन नागौरी ने ही किया हो। उदाहरण स्वरूप इसे यथा रूप उद्धृत किया जाता है—

**ग़ज़ल निज़ामी गंजवी**

**दरजान ज़नीम आतश अख़्यारह चुनीं ख़ुश्तर।**
**यादे न दही अज़ मा ग़मख़्वारह चुनीं ख़ुश्तर॥**

**दोहरा**

**हिरा आध करि छाड़ गो यह बहु भेला (?) होय।**
**पिउ निस्तारै गँव तिहि अभ निस्तारै कोय॥**

**सदतीर ज़नद चश्मत अन्दर जिगरे मरदुम।**
**दीद: न ज़नद अज़ कस ख़ूंख़्वारह चुनीं ख़ुश्तर॥**

सूफ़ियों और योगियों के बीच अनेक दार्शनिक विषयों पर समय-समय पर होने वाले वाद-विवादों ने पारस्परिक आदान-प्रदान के लिए एक भूमि तैयार कर दी थी। फलस्वरूप नाथ योगियों की रचनाओं में इस्लामी विचारधारा से संबद्ध प्रवृत्तियों का संकेत मिलने लगा और सूफ़ियों की रचनाओं तथा मलफ़ूज़ात में योगी प्रवृत्तियों की विशुद्ध अथवा इस्लामी चिंतन के आवरण में लिपटी हुई व्याख्या होने लगी। **गोरखबानी** में संगृहीत गोरखनाथ की रचनाएँ शरीअत-सम्मत इस्लामी शब्दावली का प्रयोग करके[1] इस तथ्य की पुष्टि करती हैं और बाबा फ़रीदगंज शकर, सैयिद मुहम्मद गेसू दराज़ तथा जहाँगीर अशरफ़

**दोहरा**

**नैना मारैं मन लसैं सिसका करैं न किस।**
**सतो जूग जिन लोहिया कौन निवारैं तिस॥**
**बाईं दिले मजरूहम............ बे बख़शाई।**
**दरदे कि तुरा न बूद नज़्ज़ारह चुनीं ख़ुश्तर॥**

**दोहरा**

**बिरह तुम्हारे यारी बात न पूछै कोय।**
**भाग भयो हनतहि बिरह सब जन बैरी होय॥**
**गर कुश्तह शवम अज़ ग़म बरमात न सोज़द दिल।**
**आरो चि कुनम जानाँ बेचारह चुनीं ख़ुश्तर॥**

**दोहरा**

**मैं हिरदै दुख जमहिया तो तुम होवैं न दोह।**
**दुक्खो जानै दुक्ख गल उरवहि जानै उरोह॥**
**गुफ़्ती तौ निज़ामीरा काख़र बचे: रुख़ज़रदी।**
**आशिक़ चे शवद मुफ़लिस रुख़सारह चुनीं ख़ुश्तर॥**

**दोहरा**

**अभलो भलो जो पी चहो कै पीपल कै देह।**
**अरथ भयो नहिं आड़ (तिह) धीर मनहिं तन देह॥**

( **सुरुरुस्सुदूर** की अलीगढ़ की पाण्डुलिपि. पृ० ५०-५१)

१. **गोरखबानी** में क़ाज़ी, मुलाँ (१४), पीर, तकबीर, मंहमद (मुहम्मद), षुदाइ (११८), अलह (१८२), पैकम्बर (२२५), कलमा (११) आदि अनेक इस्लामी शब्दों का प्रयोग हुआ है। **उत्पति हिन्दू जरणाँ जोगी अकलि परि मुसलमाँनी (गोरखबानी/१४)** के माध्यम से गोरखनाथ ने अपनी आस्था व्यक्त कर दी है कि एक हिन्दू परिवार में जन्म लेने के कारण वे उत्पत्ति से हिन्दू है, वेष से योगी हैं और ज्ञान के स्तर पर मुसलमान पीर हैं। एक अन्य स्थल पर क़ाज़ी को सम्बोधित करके कहते हैं कि प्रत्येक क्षण जिह्वा से मुहम्मद के नाम का उच्चारण करने से क्या लाभ जबकि मुहम्मद जैसे आचरण न हों। मुहम्मद का ध्यान करना सरल कार्य नहीं है। कारण यह है कि मुहम्मद जिस छुरी का प्रयोग करते थे वह लोहे की अथवा इस्पात की न थी अपितु शब्द की छुरी थी जिससे वे भक्तों के अहंभाव को मारते थे और ईश्वर के ज्ञान के द्वारा उन्हें जीवन प्रदान करते थे। ऐ इस्लाम के धर्म विधान के प्रकाश में न्याय करने वालो तुम इस भ्रम में मत रहो कि तुम उस मुहम्मद का प्रतिनिधित्व कर रहे हो। तुम्हारे शरीर में वह आत्मिक बल नहीं है जो मुहम्मद में था। 'नहीं है कोई पूज्य अल्लाह के अतिरिक्त' का उपदेश देने वाला मुहम्मद अपने जीवन काल में ही संसार की विषय वासनाओं के लिए मर चुका था—

**महंमद महंमद न करि काजी महंमद का बिषम बिचारं।**
**महंमद हाथि करद जे होती लोहै घड़ी न सारं॥**

सिमनानी आदि सूफ़ी चिंतकों की रचनाएँ एवं मलफ़ूज़ात इस मान्यता को सशक्त बनाते हैं। शेख़ साहब का **रुश्दनामा** तो इसका प्रत्यक्ष प्रमाण है।

नाथ पंथ के प्रसंग में श्रीमती कल्याणी मल्लिक की यह धारणा संगत प्रतीत होती है कि "नाथ योगी जो कि मूलतः शैव थे हिन्दू धर्म के पुनरुन्नयन की अभिव्यक्ति स्वरूप ईसा की दूसरी सहस्राब्दी में आविर्भूत हुए। बौद्ध, शाक्त और वैष्णव मतों के पतनोपरान्त जिनमें निजी तत्वों का प्राधान्य था, नाथ-पंथ इस्लाम के साथ-साथ उसके पहलू ब पहलू विकसित हुआ।"[1] किन्तु नाथ पंथ की लोकप्रियता बहुत समय तक शेष न रह सकी। उसका एक कारण यह था कि वर्णाश्रम के विरुद्ध होने के कारण उत्तरी भारत में ब्राह्मण समाज ने उनके साहित्य को मान्यता नहीं दी। उज्जैन के शासक भर्तृहरि तथा बंगाल के अधिपति गोपीचंद्र की भाँति उत्तरी भारत में नाथ पंथ को अंगीकृत करने की बात तो दूर रही, इस्लामी अधिनियमों तथा आलिमों के प्रभाव के कारण मुस्लिम शासकों ने नाथ योगियों को उपेक्षा की दृष्टि से देखा। फिर एक बात यह भी थी कि मुसलमान सूफ़ी धीरे-धीरे नाथ साहित्य का सार तत्व तो ग्रहण कर ही चुके थे इस लिए भी उसकी विशेष आवश्यकता नहीं रह गई थी। इस प्रकार बहुत समय तक जीवित न रहने पर भी नाथ-पंथी विचार-धारा संतों और सूफ़ियों की रचनाओं में सुरक्षित होकर पल्लवित होती रही और उसका निश्चित विकास होता रहा।

नाथ-पंथ एक साधना-प्रधान पंथ माना गया है जिसका मिश्रित स्वरूप ही प्रायः विद्वानों के समक्ष है।[2] उसकी प्रवृत्तियों का संकेत उसकी शब्दावली से ही मिलता है। मुस्लिम सूफ़ियों की रचनाओं में यह शब्दावली आवश्यकतानुसार अनेक रूपों में प्रयुक्त होती रही है। कुछ एक स्थलों पर यह भी हुआ है कि इन शब्दों के प्रयोग से बचते हुए भी वस्तुतः इन्हीं की बात की गई है। नाथ योगियों के साहित्य में प्रयुक्त अधिकांश आध्यात्मिक शब्द हठयोग की साधना से संबद्ध हैं तथा उनमें किसी विशेष अवस्था अथवा प्रवृत्ति की झलक मिलती है। सूफ़ी साहित्य में इन शब्दों को पृथक् रूप से मान्यता नहीं दी गई है किन्तु सूफ़ियों की हिन्दी रचनाओं में इनके प्रति मोह सदैव बना रहा है। **रुश्दनामा** में नाथ-पंथी प्रवृत्तियों का अनेक स्थलों पर संकेत मिलता है, और उसमें उद्धृत हिन्दी रचनाओं में नाथ-पंथी शब्दावली को महत्वपूर्ण स्थान मिला है। पिण्ड में ब्रह्मांड की कल्पना, पवन निरोध के उपदेश, श्वांस निरोध अथवा उलटी साधना का महत्व, शिव और शक्ति के संगम पर विशेष बल, अमृत की प्राप्ति तथा अमरत्व का बोध गुरु का महत्व आदि एसे विषय हैं जो

---

**सबदैं मारी सबदैं जिलाई ऐसा महंमद पीरं।**
**ताकै भरमि न भूलौ काजी सो बल नहीं सरीरं॥**
**नाथ कहंता सब जग नाथ्या गोरष कहतां गोई।**
**कलमा का गुरु महंमद होता पहलैं मूवा सोई॥**
(डॉ॰ बड़थ्वाल, **गोरखबानी**, हि॰ सा॰ स॰ प्रयाग, २०१७ वि॰, पृ॰ ४-५)

१. Dr. Kalyani Mallik: **Siddha Siddhanta Paddhati and other works of the Nath Yogis** (Bombay 1954) p. 7.

२. डा॰ हज़ारी प्रसाद द्विवेदी, **मध्यकालीन धर्मसाधना,** पृ॰ ८१।

**रुश्दनामा** में नाथ-पंथ के प्रभाव के कारण किसी न किसी रूप में सर्वत्र मिल जाते हैं। **रुश्दनामा** के परिचय में इस प्रकार के अनेक स्थलों का संकेत किया जा चुका है । यहाँ केवल उन शब्दों पर विचार करना अपेक्षित है जिनका नाथ संप्रदाय में अपने विशिष्ट अर्थ में प्रयुक्त होने के कारण विशेष महत्व है, और जिन्हें शेख अदुल्ल क़ुद्दूस ने **रुश्दनामा** की हिन्दी रचनाओं में यथा आवश्यकता स्थान दिया है । मुख्य रूप से यह शब्दावली इस प्रकार है ।

**'नाथ'** अथवा **'गोरखनाथ'**

**रुश्दनामा** में 'गोरखनाथ,' 'श्री गोरख,' 'गोरख,' तथा 'नाथ' एवं 'नाहाँ' (हे नाथ) शब्दों का प्रयोग छै स्थलों पर हुआ है । ब्रह्म अथवा परम तत्व के अर्थ में गोरखनाथ शब्द का प्रयोग इस प्रकार हुआ है—

**जल थल म्हेल सरब निरन्तर । गोरखनाथ अकेला सोइ ।**

यहाँ पर गोरखनाथ शब्द सर्वाधिकार सम्पन्न तथा सर्व विद्यमान प्रभु का द्योतक है । संसार के स्वामी के रूप में इसका प्रयोग इस प्रकार हुआ है—

**जागै गोरख जग मुवै, सुवै अचिंती नारि ।**
**सूने दनक जे बाहरौ ते जोगी अवधार ॥**

'गोरख शब्द का प्रयोग सिद्ध पुरुष तथा सद्‌गुरु के रूप में—

**मरिहौ पंडित मरनौ मीठा । जौ मरना श्री गोरख धीठा ॥**

अथवा

**बोलत गोरख सुनिहौ लोइ । पर तन होय पै जोग न होइ ॥**

''नाथ' अथवा 'नाहाँ' शब्द परम तत्व या ब्रह्म का ही बोधक है । यथा—

**निज जेइ आत्म तेइ जो 'नाथ' । बिरजैं एक और नाहीं साथ ॥**

अथवा

**अलखदास आखै सुन 'नाहाँ' । हम तुम खेलहिं दै गर बाहां ॥**

द्रष्टव्य यह है कि नाथ-पंथ की रचनाओं में भी मुख्य रूप से दो अर्थों—परमतत्व अर्थात् 'ब्रह्म' और 'गुरु'—में 'नाथ' अथवा 'गोरख का प्रयोग हुआ है । । **रुश्दनामा** में किसी भी स्थल पर नाथ सम्प्रदाय के प्रवर्तक गोरखनाथ का कोई उल्लेख नहीं है । शेख रुक्नुद्दीन ने भी रुश्दनामा की टीका में इसका संकेत नहीं किया है । इससे यह प्रतीत होता है कि 'नाथ' अथवा 'गोरख' शब्द **रुश्दनामा** के रचना काल तक पुरुष विशेष वाचक अर्थ को निश्चय ही खो चुका था और विकसित होकर परम सत्ता अथवा सिद्ध पुरुष या गुरु का बोधक समझा जाने लगा था ।

**शून्य**

'शून्य' शब्द भारतीय तत्वचिंतन में अनेक अवस्थाओं से होता हुआ, किसी एक निश्चित अर्थ में प्रयुक्त न होने के कारण अत्यन्त मनोरंजक प्रतीत होता है । महाभारत में विष्णु के सहस्र नामों में से एक 'शून्य' भी बताया गया है जिसकी व्याख्या करते हुए शंकराचार्य ने बताया कि समस्त गुणों, विशेषणों तथा प्रकृतियों से रहित होने के कारण वे शून्यवत् हैं—

**'सर्वविशेष रहितत्वात् शून्यवत् शून्यः'**[1]

शून्य का सामान्य अर्थ निस्सार, खोखला, फलरहित आदि भी लगाया जाता है। नाथ पंथी प्रवृत्तियों में यह शब्द किसी एक ही रूप में व्यवहृत नहीं हुआ। शून्य शब्द एक स्थान पर समाधि की उस अवस्था की ओर संकेत करता है जहाँ शून्य ही सिद्ध का जनक, पालन-पोषण करने वाला, शून्य ही रक्षा करने वाला एवं शून्य ही परमोपास्य ब्रह्म होता है। इस शून्य से परिचय प्राप्त होने पर साधक स्थैर्य एवं गांभीर्य को प्राप्त करके निश्चल हो जाता है—

**सुंनि ज माई सुंनि ज बाप। सुंनि निरंजन आपै आप॥**
**सुंनि कै परचै भया सथीर। निहचल जोगी गहर गंभीर॥**[2]

गोरखनाथ ने 'सूक्ष्म' के अर्थ में भी शून्य का प्रयोग किया है—**सुंनि अस्थूल दोइ वांणी।**[3] चक्र एवं कुण्डलिनी साधन सम्बन्धी विवरणों की दृष्टि से शून्य ब्रह्म रंध्र या गगन मण्डल या आकाश का वाचक है। संस्कृत ग्रंथों में जिस प्रकार के शून्य, अतिशून्य, महाशून्य और सर्वशून्य नाम के चार शून्यों का वर्णन मिलता है[4], हिन्दी में उस प्रकार के वर्णन का अभाव है।

**रुश्दनामा** की हिन्दी रचनाओं में शून्य शब्द का प्रयोग नाथ योगियों की परम्परा में ही हुआ है किन्तु उसमें सिद्ध साहित्य के प्रभाव की भी झलक मिलती है। सिद्धों ने शून्य को द्वय की कल्पनाओं से मुक्त अद्वय-तत्व माना है और अभाव तथा भाव दोनों ही परित्याग कर मध्यम तत्व के रूप में स्वीकार किया है। **रुश्दनामा** में भी इसका यही रूप है—

**अरधै सुन्ना उरधै सुन्ना मद्धै सुन्नमसुन्ना।**
**परम सून जो जोगी लेटा ना तिस पाप न पुन्ना॥**

गोरखनाथ ने भी इसी परम्परा का अनुसरण करते हुए अध तथा उर्ध्व के मध्य में स्थित शून्य में निवास करने का उपदेश दिया है—

**अरध उरध बिच धरी उठाई। मधि सुंनि में बैठा जाई॥**[5]

इसी मध्य शून्य में एकाकार ब्रह्म का निवास है जिससे साक्षात्कार होने पर साधक चिंता रहित हो जाता है और स्थूल से सूक्ष्म की ओर प्रवृत्त होकर पाप और पुण्य से मुक्त हो जाता है। **रुश्दनामा** में इसका स्पष्ट संकेत है—

**जहियां होता एक अंकार। कोइ न चिंता सून बिचार।**
**थूल भये हम जाना सून। जो जानै तिस पाप न पून॥**

एक अन्य स्थल पर भी यही बात दुहराई गई है—

**जहियां होता सूनमसून। तहियां होता पाप न पून॥**

---

१. **विष्णुसहस्रनाम** (गोरखपुर, २००१), पृ० २१३-१४।

२. **गोरखबानी**, पृ० ७३।

३. **वही**, पृ० १०१।

४. **शून्यातिशून्य महाशून्यसर्वशून्यमिति चतुः शून्य स्वरूपेण पत्रचतुष्टयं चतुरादि स्वरूपेण चतुर्मृणाल संस्थिता।** **बौद्धगान ओ दुहा** (सं० हरप्रसाद शास्त्री, कलकत्ता) पृ० १२४।

५. **गोरखबानी**, पृ० २८।

**रुश्दनामा** की एक अन्य सबदी में इसका संकेत किया गया है कि शून्यावस्था में ही परम तत्व की प्रतीति होती है। साधक की ध्यानावस्था में सृष्टि जगत् का विलयन उसके समक्ष होता है और उसमें साधक अपने अस्तित्व को भी मिटा देता है और भयभीत नहीं होता। इसी अस्तित्व विहीनता अथवा शून्य की अवस्था में ध्यानमग्न रहकर उसे परम तत्व का प्रत्यक्षीकरण होता है।

**नहि कछु नहि कछु नहि कछु जान। नहि कछु मधहि न कछु प्रवान।**
**नहि कछु देख न जिहबा भाक। जहँ नहि कछु तहँ रह्या लाग॥**

इस शून्यावस्था का संकेत **रुश्दनामा** के निम्न श्लोक में भी मिलता है—

**अपानास्ति परानास्ति (नास्ति) किंचित जगत् तरम्।**
**बुद्धि बाचा मनोनास्ति तत देवे अकल पयम्॥**

**रुश्दनामा** के लेखक ने इस अवस्था को विशेष महत्व दिया है। एक सबद में यह वताया गया है कि इस शून्यावस्था तक पहुँच जाने पर वासनाएँ शून्य हो गईं, श्वांस शेष नहीं रही, इच्छाओं के पवनावर्तों में भ्रमित मन शून्य हो गया; पृथ्वी, आकाश मण्डल तथा छाया किसी का अस्तित्व शेष नहीं रहा, अभिलाषाएँ शून्य हो गईं और शरीर अवस्थित नहीं रहा—

**मनोनास्ति पवनोनास्ति नास्ति महि विभु मण्डल छाया।**
**परमतंत बिचारंत नास्ति (नास्ति) अवहित हाथ काया॥**

**गगन स्थान**

**रुश्दनामा** का गगन स्थान नाथ योगियों के गगन मण्डल से भिन्न नहीं है। साधक इसी गगन मण्डल का ताला खोलकर शून्य मन्दिर में प्रवेश करता है। इस प्रकार गगन स्थान सहस्रार का पर्याय स्वरूप है। यथा—

**गगन स्थाने मगन द्वार। तहाँ बसै निंद्रा घोर अंध्यार।**
**बिजली के चमके आवै जाइ। पंच तत्त लै घनहि समाइ॥**

इसी से मिलता-जुलता सबद **गोरखबानी** में भी है—

**गगन मंडल मैं सुंनि द्वार। बिजली चमकै घोर अंधार॥**
**ता महि न्यंद्रा आवै जाइ। पंच तत्त मैं रहै समाइ॥**

(**गोरखबानी**, पृ० ६०/१७६)

गोरखनाथ ने शून्य द्वार की चर्चा की है और शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस ने गगन मण्डल में महासुख के द्वार का संकेत किया है। वस्तुतः यह महासुख का द्वार शून्य द्वार से भिन्न नहीं प्रतीत होता। इस प्रकार **गोरखबानी** और **रुश्दनामा** का यह साम्य द्रष्टव्य है।

**गोरखबानी** में एक स्थल पर 'गगन स्थान' का भी उल्लेख हुआ है और साधक को उपदेश दिया गया है कि वह सिद्ध के सांकेतिक उपदेश को समझे और 'गगन स्थान' में तुरी अर्थात् अनाहत नाद बजाए—

**सिधिक संकेत बूझि लै सूरा, गगन अस्थांनि बाइलै तूरा।**

(**गोरखबानी**, पृ० ४०, सबदी १५१)

**रुश्दनामा** में भी इसी प्रकार इच्छा और वासना को नियंत्रण में रखकर गगन स्थान का आनन्द प्राप्त करने का उपदेश दिया गया है—

**बिचारैं रूप लै फाँसी । गगन थान की लै साँसी ॥**

**रुश्दनामा** की पांडुलिपि (अ) में इस सबदी की व्याख्या स्वरूप यह भी बताया गया है कि यह गगन स्थान सिर में स्थित गूदे के भीतर है जहाँ श्वाँस को इस आशय से बन्द करना पड़ता है कि प्रत्येक प्रकार के भय का रोक हो सके ।[1] वस्तुतः यही सिद्ध का सांकेतिक उपदेश है जिसका उल्लेख **गोरखबानी** की उपर्युक्त सबदी में किया गया है ।

**मूल द्वार**

**रुश्दनामा** के मूल द्वार और **गोरखबानी** के पश्चिम द्वार प्रकट रूप में पर्याय स्वरूप प्रतीत होते हैं । यथा—

**तिहरी तिकुटी बिषमी संधि । मूल द्वारें पवना बंधि ॥**

(**रुश्दनामा** (अ)/२२ ब)

**इकटी बिकुटी तिकुटी संधि । पछिम द्वारे पवना बंधि ॥**

(**गोरखबानी**/पृ० १८७)

शेख़ रुक्नुद्दीन ने **रुश्दनामा** की टीका में लिखा है कि कुछ लोगों का मत है कि मूल द्वार गूदा है किन्तु **रुश्दनामा** के लेखक की खोज के अनुसार मूल द्वार सिर की चंदिया है क्योंकि वह मग़ज़ का स्थान है और वीर्य वहाँ एकत्र होता है । नवजात् शिशु के तालू की खाल के नीचे उसे देखा जा सकता है । इसी मूल द्वार के स्थान पर तीनों श्वाँसों (एक अध, दूसरी ऊर्ध्व और तीसरी वह जो संपूर्ण शरीर में व्याप्त है) को बंद किया जाता है । इस समय साधक की काया ललित हो जाती है और दैवी रहस्य उस पर प्रकट हो जाते हैं ।[2] गोरखनाथ ने इसी अवस्था के विषय में कहा है कि इस अवस्था में साधक का आयु रूपी तेल समाप्त नहीं होता और जीवन रूपी शिखा बुझती नहीं । इस प्रकार वह निरन्तर अर्थात् नित्य स्वरूप हो जाता है—

**षूटै तेल न बूझै दीया बोलै नाथ निरंतरि हूवा ॥**

(**गोरखबानी**/सबदी १८७)

**परम पद**

परमपद, साधक की ईश्वर के साथ एकमेक हो जाने की अवस्था है । कहा जाता है कि मध्य शक्ति के प्रबोधन से अधःशक्ति के निकुंचन से तथा ऊर्ध्वशक्ति के निपात से परम पद की प्राप्ति होती है । इस शक्ति के निपात का अर्थ है अपने स्वरूप के द्विधाभास का निरास । यह निपात अपने स्वरूप के अखण्डत्व से होता है । **सिद्ध सिद्धान्त पद्धति** में एक स्थल पर कहा गया है कि चंद्र और चंद्रिका के समान ही शिव और शक्ति में अभेद है । ऊर्ध्वशक्ति के निपात से महा सिद्ध योगी इसी परमपद की प्राप्ति करते हैं ।[3] **गोरखबानी** में

---

१. **रुश्दनामा** (अ), पृ० ३१ अ–३२ ब ।

२. **वही**, पृ० २२ ब–२३ अ ।

३. **सिद्ध सिद्धान्त पद्धति**, ४/१६–२७ ।

इसे कहीं सहज पद के रूप में—**सहजपद परं तृत्रानं सांभलि गोरख ऐ परवानं,**[१] कहीं हरिपद के रूप में—**ये ही पाँचो तत बाबू सहजि समाना। बवंत गोरख इमि हरिपद जाना**[२] और कहीं शिव लोक अथवा शून्य के रूप में—**सुंनि के परचै भया सथीर। निहचल जोगी गहर गंभीर,**[३] स्वीकार किया गया है।

**रुश्दनामा** के प्रकाश में परमपद उसी को प्राप्त होता है जो अपने मन को स्थिर करके समाधि की अवस्था में पहुँचा देता है। इस स्थिति में आकाश लोक तथा मर्त्य लोक सभी उसके अधिकार में हो जाते हैं।[४] यथा—

**सरसों संधन उपपरां जे रे बिलम्मै चित्त।**
**जे घुस परै तिह परम पद रहै तिह त्रिभुवन जित्त॥**

गोरखनाथ की दृष्टि में भी इस परमपद को वही प्राप्त करता है जो देवालय और मस्जिद के मोह से ऊपर उठ चुका है और जो वास्तविक अर्थों में योगी है—

**हिन्दू ध्यावै देहुरा मुसलमान मसीत।**
**जोगी ध्यावै परमपद जहाँ देहुरा न मसीत॥**

(**गोरखबानी**/सबदी ६८)

**रुश्दनामा** के लेखक ने गुरु को अद्वितीय विद्या, अद्वितीय तीर्थ, अद्वितीय देवता तथा संपूर्ण संसार में अतुलनीय बताते हुए एक स्थान पर परमपद के रूप में भी प्रस्तुत किया है और इस परम पद को ईश्वर की परम सत्ता से अभिहित किया है।[५] यथा—

**न बिद्या गुरु समाना न च देवतं।**
**न गुरु तुल्यं भवं गोप जोधा खनत परंपदं॥**

**निरंजन**

निरंजन शब्द का उल्लेख अनेक रूपों में मध्ययुग से होता आया है। राजस्थान तथा उड़ीसा में निरंजनी सम्प्रदाय के लोग आज भी विद्यमान हैं जो निरंजन को अपना आराध्य मानते हैं।[६] नाथ पंथ में भी निरंजन की लोकप्रियता बनी रही। गोरखनाथ ने उस योगी को जो सबसे अभेद भाव रखते हुए निर्लिप्त रहता है और माया का खण्डन करता है ब्रह्म तुल्य अथवा निरंजन की काया बताया है—

**सरब निरंतरि काटै माया। सो घरबारी कहिए निरजन की काया।**[७]

गोरखनाथ ने अन्य स्थलों पर—**सोइ निरंजन डाल न मूल। सब व्यापीक सुषम न अस्थूल।**[८] तथा **माता हमारी मनसा बोलिए पिता बोलिए निरंजन निराकार**[९] के माध्यम

१. **गोरखबानी**, पृ० २३१/४३।
२. **वही**, पृ० १००/१२।
३. **वही**, पृ० ७३/२३१।
४. **रुश्दनामा** (अ), पृ० ३४ ब।
५. **वही**, पृ० ४६ अ।
६. डॉ० हज़ारी प्रसाद द्विवेदी, **कबीर** (बम्बई, १९५०), पृ० ५२।
७. **गोरखबानी**, पृ० १६, सबदी ४४।
८. **वही**, पृ० ३९।
९. **वही**, पृ० ६७।

से निरंजन को नाथ पद का पर्याय माना है। **रुश्दनामा** में नाथ योगियों की परम्परा का पालन करते हुए निरंजन को ब्रह्मरंध्र में अवस्थित नादस्वरूपी निर्गुण ब्रह्म का बोधक माना गया है—

**तिहरी तिकुटी बिषमी संधि। मूल द्वारें पवना बंधि।**
**तहाँ निरंजन रहै समाय। बिचार बिमर कर बूझह जाय॥**

इस निरंजन को जो अलख और अदृश्य है, देख लेने के पश्चात् मनुष्य का निज का अस्तित्व शेष नहीं रह जाता, वह ईश्वर की सत्ता के साथ एकमेक होकर नित्य स्वरूप हो जाता है। देखिए **रुश्दनामा** का यह दोहरा—

**अलख निरंजन मेरा साईं सो जो लखा न जाय।**
**जिन लख्या तिन आप गँवाया कहूँ तो को पतियाय॥**

**रुश्दनामा** में यही निरंजन, ख़ुदा का पर्याय स्वरूप माना गया है जो अनादि है और जिसने सृष्टि की रचना जगत् तरु के रूप में अपने दैवी रूप से की है—

**छितीस जग नाम निरंजन भजो खुदाइ।**
**अनादि रूपी सृष्टि रची दैवी रूपी जग तरु की माइ॥**

**ओंकार**

नाथ सम्प्रदाय में ओंकार साधन का एक विशेष महत्व है। वस्तुतः इसे प्राणायाम साधन का उपांग कहना चाहिए। इसके जप के विधान में बताया गया है कि पद्मासन में स्थित होकर शरीर, शिर और उदर को सम करके, नासाग्र भाग में दृष्टि को एकाग्र करके अव्यय तत्व ओंकार का जप करना चाहिए। इस प्रणव के अ, उ, म् तीन वर्ण क्रमशः भूर्लोक, भूवर्लोक और स्वर्लोक के वाचक हैं। **गोरक्षसंहिता** के अनुसार ये तीन वर्ण, तीन काल, तीन वेद, तीन लोक, तीन स्वर के भी वाचक हैं और इन्हें क्रिया, इच्छा तथा ज्ञान अथवा ब्राह्मी, रौद्री एवं वैष्णवी नामक शक्तियों का भी बोधक कहा जाता है।[1] **गोरक्ष सिद्धान्त संग्रह** में स्वर (अ, उ) से योग साधन तथा अस्वर (म्) से परम तत्व की भावना करने के लिए कहा गया है। यही निष्कल निर्विकल्प निरंजन ब्रह्म है।[2] रुश्दनामा में इस तथ्य का स्पष्ट संकेत मिलता है—

**बन बिच परत बिन बिच धुंधकारंच मध्यमा।**
**तत्र मध्यें भयो जोति सो जोति परमपदा॥**
**तत्र मध्यें ॐकारस**
**ॐकारस निरंजना।**

**रुश्दनामा** के लेखक ने ओंकार साधन की इन तीनों अवस्थाओं की कल्पना मानव शरीर में ही की है।[3] इस ओंकार साधन का नादानुसंधान से घनिष्ठ सम्बन्ध है। हठयोग के विभिन्न ग्रन्थों में ओंकार साधन को ही नादानुसंधान कहा गया है। प्राणवायु जब ब्रह्म-

१. **गोरक्ष संहिता** (अहमदाबाद. सं० १९५०) १/८३, ८६।
२. **गोरक्ष सिद्धान्त संग्रह** (बनारस १९२५), पृ० २।
३. **रुश्दनामा** (अ), पृ० २२ ब।

रंध्र में स्थिर हो जाता है तब क्षुद्र घंटिका, वंशी, वीणा, भ्रमरादि के नाद की भाँति सूक्ष्मतर नाद सुनाई पड़ते हैं। नादानुरक्त मन क्रमशः इन नादों का भी त्याग करके समाधि में लीन हो जाता है। इस अवस्था में चित्त एक विषयीभूत हो जाता है। यह विशुद्ध शून्यावस्था है। **रुश्दनामा** के लेखक ने इस अवस्था का संकेत इन शब्दों में किया है—

**जहियाँ होता एक श्रंकार। कोइ न चिंता सून बिचार॥**
**थूल भये हम जाना सून। जो जानै तिस पाप न पून॥**

यह ओंकार नित्य है और सर्व विद्यमान है, शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस की यह निश्चित धारणा है—

**निज कै आखौं सुनहु बिचार।**
**सरब निरंतर एक श्रंकार॥**

**उन्मनि**

उन्मनि समाधि का पर्यायवाची शब्द माना गया है। 'इसके विषय में कहा गया है कि इसमें नेत्र तारकों को नासिका के अग्रभाग पर केन्द्रित कर दे, इस क्रिया में भौंहों को किंचित उन्नत करना पड़ता है इसकी अगली क्रिया में मन (अंतःकरण) को बाह्य लक्ष्य अथवा अन्तर्लक्ष्य से युक्त कर देना चाहिए। इस अवस्था में आधे नेत्र खुले रहते हैं, मन स्थिर रहता है, दृष्टि नासिका के अग्र भाग पर केन्द्रित रहती है और प्राणों को स्थैर्य प्राप्त हो जाता है।'[१] गोरखनाथ ने इसी अवस्था को प्राप्त करके स्थिर रहने का उपदेश दिया है—

**तूटी डोरी रस कस बहै। उन्मनि लागा अस्थिर रहै।**
**उन्मनि लागा होय अनन्द। तूटी डोरी बिनसै कन्द॥**[२]

गोरख का तो यहाँ तक विश्वास है कि नासाग्र अथवा भ्रूमण्डल में रात दिन स्थिर रहने से आवागमन मिट जाता है और माता के गर्भ में नहीं आना पड़ता तथा उसका दूध नहीं पीना पड़ता।

**नासिका अग्रे भ्रू मण्डले, अहनि सरहिबा थीरं।**
**माता गरभि जनम न आयबा, बहुरि न पीयबा षीरं।**[3]

यही कारण है कि गोरखनाथ उस साधक को जो बहिर्मुख मन को उन्मनावस्था में लीन किये रहता है, गम्य जगत् की बातें छोड़कर अगम्य जगत् की बातें करता है, सब आशाओं को छोड़कर आशामुक्त हो जाता है, ब्रह्मा से भी बढ़कर बताया है, साथ ही यह भी कहा है कि ब्रह्मा उसका दासत्व स्वीकार करता है—

**अहनिसि मन लै उन्मनि रहै, गम की छाँड़ि अगम की कहै।**
**छाड़ै आसा रहै निरास, कहै ब्रह्मा हूँ ताका दास॥**[४]

---

१. डा० नगेन्द्रनाथ उपाध्याय : **नाथ और संत साहित्य** (हिन्दू वि० वि० काशी), पृ० ५२५।
२. **गोरखबानी**, पृ० ४५, सबदी १२८।
३. **वही**, पृ० ८३, सबदी २७५।
४. **वही**, पृ० ७, सबदी १६।

**रुश्दनामा** में भी उन्मनावस्था को परम्परागत अर्थों में स्वीकार किया गया है जिसे प्राप्त कर लेने पर साधक तीनों लोकों के रहस्य का ज्ञाता हो जाता है अर्थात् ब्रह्मस्वरूप हो जाता है। यथा—

**यह मन सकती यह मन सीव। यह मन तीन भुवन का जीव।**
**यह मन लै जो उन्मनि रहै। तीन भुवन का बातें कहै॥**

**सहज**

सिद्धों और नाथों के साहित्य में सहज शब्द अत्यधिक लोकप्रिय रहा है। इसका प्रयोग भी अनेक अर्थों में होता रहा है। डा० धर्मवीर भारती ने सहज शब्द पर सविस्तार प्रकाश डालते हुए एक स्थान पर लिखा है—"नाथ सम्प्रदाय की बानियों में सहज का प्रयोग हमें निम्न रूपों में मिलता है : क—परम तत्व के रूप में सहज। ख—परम ज्ञान या परम स्वभाव। ग—देह के अन्दर योगिनी या शक्ति से संगम लाभ करने की योग पद्धति। घ—सहज समाधि। ङ—परम पद, परम सुख अथवा परम आनन्द के रूप में सहज, च—जीवन पद्धति के रूप में सहज।"[1]

यहाँ अधिक विस्तार में न जाकर केवल यह संकेत करना अपेक्षित जान पड़ता है कि **रुश्दनामा** में सहज को किस रूप में स्वीकार किया गया है। यूँ तो सूक्ष्म दृष्टि से देखने पर **रुश्दनामा** में सहज के उपर्युक्त सभी रूपों का अवलोकन किया जा सकता है किन्तु स्पष्ट रूप से सहज की चर्चा देह के अन्दर योगिनी या शक्ति से संगम लाभ करने की योग पद्धति के रूप में हुई है। 'मत्स्येन्द्र के योगिनी कौल-मार्ग तथा वज्रयानी सिद्धों के सहजाम्नाय की तुलना करने से यह ज्ञात होता है कि दोनों में ही सहज शब्द का प्रयोग स्वाभाविक प्रवृत्ति मूलक मार्ग के अतिरिक्त ऐसी साधना पद्धति के अर्थ में होता था जिसमें पुरुष तथा शक्ति तत्व का समागम किया जाय। ये दोनों तत्व बौद्ध पद्धतियों में प्रज्ञा तथा उपाय और योगिनीकौल-मार्ग में शक्ति तथा शिव के नाम से प्रख्यात थे।"[2] **रुश्दनामा** में इसी परम्परा का अनुसरण किया गया है। यथा—

**एक तें हम अनन्त भए आपहि आप बियाहि।**
**सहज कन्या संभु बरु अना उपाम सुसरा जँवाइ॥**

यहाँ पर कन्या अर्थात् शक्ति तत्व की वर अर्थात् पुरुष अथवा शिव तत्व के साथ समागम की स्पष्ट व्यवस्था की गई है। विचारणीय यह है कि सहज शक्ति को शरीर के अन्दर सिद्ध कर लेने के कारण साधक इस अवस्था में पहुँचकर अनन्त हो गया है। इसी का उपदेश कौल-ज्ञान निर्णय में दिया गया है—

**कुरुते देहमध्ये तु सा शक्तिः सहजा प्रिये**[3]। योगिनीकौल-मार्ग का नाथ सम्प्रदाय से घनिष्ट सम्बन्ध था, फलस्वरूप शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस ने यह प्रभाव नाथयोगियों के माध्यम से ही ग्रहण किया होगा।

---

१. डा० धर्मवीर भारती, **सिद्ध साहित्य** (इलाहाबाद १९५५), पृ० ३६९।

२. **वही**, पृ० ३६८।

३. डा० प्रबोध चन्द्र बागची, (सं०) **कौल ज्ञान निर्णय** (कलकत्ता १९३४), पृ० २२।

**शब्द**

सिद्धों और नाथों के साहित्य में तथा आगे चलकर संतों के यहाँ भी 'शब्द' का प्रयोग गूढ़ अर्थों में होता रहा है। गोरखनाथ ने गगन शिखर में 'शब्द' के प्रकाशित होने की बात की है जहाँ विज्ञान रूप अलक्ष्य का ज्ञान प्राप्त किया जा सकता है।[१] यह 'शब्द' सार रूप और अति गम्भीर होता है। गोरख के यहाँ 'शब्द' और नाद पर्याय से प्रतीत होते हैं। जब तक 'शब्द' या नाद का श्रवण नहीं होता उस समय तक परम तत्व का साक्षात्कार सम्भव नहीं, अतएव 'शब्द' ही ताला है, वही परम तत्व को बन्द किये रहता है। 'शब्द' की धारा ही सूक्ष्म परम तत्व पर स्थूल आवरणों को बाँधकर सृष्टि का निर्माण करती है। इसीलिए मूल अधिष्ठान तक पहुँचने के लिए 'शब्द' की धारा पकड़ कर वापिस आना पड़ता है, इस प्रकार वही कुंजी भी है जिससे ताला खोला जाता है। जिस समय 'स्थूल शब्द' के द्वारा 'सूक्ष्म शब्द' से परिचय हो जाता है तब 'स्थूल शब्द' 'सूक्ष्म मूल शब्द' में समा जाता है—

**सबदहिं ताला सबदहिं कूंची, सबदहिं सबद जगाया।**
**सबदहिं सबद सो परचा हुआ, सबदहिं सबद समाया ।।**[२]

**रुश्दनामा** में निःशब्द में शब्द के समाहित होने की चर्चा की गई है और शब्द ही को ऋद्धियों और सिद्धियों के रूप में स्वीकार करते हुए उससे सकल को आवद्ध बताया गया है। शब्द की साधना द्वारा शब्द से अर्थात् बन्धन रूप से मुक्त होकर अनुत्तर सिद्धि की प्राप्ति होती है—

**सुनहु पंडित सुनहु अचारिज निसब्दें सबद समाय।**
**सब्दें रिद्धिध सिद्धि सब्दें मुख मुकुति सबद अनुतर साय॥**

शेख रुक्नुद्दीन ने इसकी टीका करते हुए बताया है कि 'शब्द' से आशय उस आवाज़ से है जो रात्रि में होती है और जिसे 'आवाज़े हमस' कहते हैं। उस आवाज़ में सभी आवाज़ें बन्द और विलुप्त होती हैं।[३] सूक्ष्म रूप से देखने पर इन पंक्तियों में शब्द-सुरति-योग का भी संकेत मिलता है। नाथ सम्प्रदाय का प्राचीन नाम शब्द-सुरति-योग भी है और इसे ऐसा मार्ग बताया गया है जिसमें शब्द (नाद) की साधना की जाय।[४] इस प्रकार शब्द वह अनाहद नाद (आवाज़े हमस) है जो विशुद्धाख्य तथा आज्ञा-चक्र में सुन पड़ता है। '**हठयोग प्रदीपिका** में भी विष्णु के परम पद में अनाहदनाद की स्थिति बताई गई है और उसके उपरान्त निराकार ब्रह्म का संकेत है जहाँ शब्द भी निःशब्द हो जाता है। इस प्रकार नाद से प्रवर्तित चित्त नाद में लीन हो जाता है इस स्थिति में न नाद ही शेष रहता है और

१. **गोरखबानी**, पृ० २, सबदी ४।
२. **वही**, पृ० ८, सबदी २१।
३ **रुश्दनामा**, (अ), २५ ब।
४. Dr. Mohan Singh : **Gorakhnath and Medieaval Mysticism** (Lahore 1937) p. 25.

न विन्दु ही ।[१] प्रकट यह हुआ कि सुरति वस्तुतः वही शब्द है जो साधना में चित्त को प्रवर्तित करता है और निरति वह निरालम्ब अवस्था है जो शब्द के निःशब्द हो जाने पर आती है । गुरु मत्स्येंद्र ने जभी तो सुरति को साधक और शब्द को सिद्धि कहा है—

**अवधू सुरति सो साधक, सबद सो सिधि,**

**आपसो माया, पर सो रिधि ।[२]**

स्पष्ट है कि शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस ने 'शब्द' को नाथ पंथ की ही परम्परा में ग्रहण किया है ।

**बिषमी-संधि**

डा० बड़थ्वाल ने 'बिषमी-संधि' को बंकनालि या सुषुम्ना, जहाँ इला-पिंगला दोनों प्रवाहों की संधि है, बताया है । गोरख इसी बिषमी-संधि में पाँचो समय संध्या (नमाज़) करने का उपदेश देते हैं ।[३] **मछींद्र गोरष बोध** में अनली (पिंगला) और बिमली (इड़ा) के संधि-स्थल को बिषमी संधि से अभिहित किया गया है ।[४] **रुश्दनामा** में भी बिषमी-संधि का यही स्वरूप सुरक्षित है—

**तिहरी तिकुटी बिषमी-संधि । मूल द्वारें पवना बंधि ॥**

**तहाँ निरंजन रहा समाइ । बिचार बिमर कर बूझहु जाइ ॥**

यहाँ 'तिहरी' से आशय तीन श्वांसों से है । इड़ा और पिंगला का मिलन स्थल त्रिकुटी या संगम है । यही स्थान सुषुम्ना का स्थल भी है । त्रिकुटी ब्रह्मरंध्र अथवा ब्रह्म कुंड है । यहीं अमृत कूप की कल्पना की गई है । शेख़ रुक्नुद्दीन ने **रुश्दनामा** की टीका में इसकी विषद् व्याख्या की है और यह बताया है कि इस अवस्था को पहुँचने पर साधक की काया ललित हो जाती है ।[५] इस प्रकार **रुश्दनामा** में भी बिषमी-संधि को बंकनाल या सुषुम्ना के पर्याय स्वरूप ही ग्रहण किया गया है ।

**पंचतत्व**

पंचभूत वस्तुतः सम्पूर्ण शरीर के मूल तत्व हैं । इनके साथ मन का आज्ञा चक्र में लय ही वस्तुतः तन मन का समन्वित आध्यात्मिक विनियोजन है । **गोरक्ष पद्धति** में इसका स्पष्ट विधान मिलता है—

**हृदये पंचभूतानां धारणा च पृथक् पृथक्**

**मनसो निश्चलत्वेन धारणा समभीयते ।।[६]**

---

१. **हठयोग प्रदीपिका**, (बम्बई १९४६), चतुर्थोपदेश, श्लोक ९८, १०२)

२. **गोरखबानी**, पृ० २००, **मछींद्र गोरखबोध** / १०८ ।

३. **वही**, पृ० १२७, पद ३३/२

४. **गोरखबानी**, पृ० १९१, छन्द ४८ ।

५. **रुश्दनामा** (अ), पृ० २२ ब—२३ अ ।

६. **गोरक्षपद्धति** (बम्बई सं० १९७४), पृ० ५१ ।

**गोरखबानी** में पंचतत्व का विचार करने का उपदेश दिया गया है[1] क्योंकि उनमें महापुरुष अर्थात् परमेश्वर का निवास है।[2] **रुश्दनामा** में नाथयोगियों की ही परम्परा का अनुसरण करते हुए ध्यान को एकाग्र करके चित्त में ही पंचमहाभूतों का साक्षात्कार करने की बात की गई है—

> **गगन स्थाने मगन द्वार। तहाँ बसै निंद्रा घोर अंध्यार।**
> **बिजली के चमकै आवै जाय। पंचतत्त लै घनहि समाय॥**

**अध तथा ऊर्ध्व**

**गोरखबानी** में अध (अरध) तथा ऊर्ध्व (उरध) शब्दों का प्रयोग अनेक स्थलों पर हुआ है।[3] इनके प्रकाश में यह कहा जा सकता है कि सर्वातिनिम्न चक्र या मूलस्थान के लिए 'अध' तथा सर्वोच्च घटस्थित साधन पीठ अथवा सहस्रार चक्र के लिए 'ऊर्ध्व' शब्द प्रयुक्त हुए हैं। आगे चलकर चार के स्थान पर षट्चक्रों की कल्पना की गई किन्तु प्रथम तथा अन्तिम चक्र का महत्व उसी प्रकार बना रहने के कारण 'अध' तथा 'ऊर्ध्व' की स्थिति थोड़े बहुत परिवर्तन के साथ नाथों से लेकर संतों के साहित्य तक बनी रही, हाँ उसका बौद्ध रूप विलुप्त होकर केवल शैव रूप ही सुरक्षित रहा। सिद्धों के यहाँ अध और ऊर्ध्व की स्पष्ट चर्चा हुई है। तिलोपा के अनुसार—**'अध उघाड़्यि आलोअर्णेज्झाणें होइ रे थित्ति'**,[4]—अध को प्रकाश से उद्घाटित करके ध्यान को स्थित करना चाहिए।

गोरख की परम्परा में ही **रुश्दनामा** में 'अध' तथा 'ऊर्ध्व' को स्वीकार किया गया है। गोरख ने 'अरध' 'उरध' के बीच शून्य के वास की स्थिति बताई है—**अरध उरध बिच धरी उठाई, मधि सुँनि में बैठा जाई।**[5] और इस स्थल पर प्राण पुरुष के निवास की कल्पना की है—**अरधन्त कवल उरधन्त मध्ये प्राण पुरिस का बासा।**[6] शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस के निकट भी 'अध' और 'ऊर्ध्व' के मध्य शून्य की स्थिति है जहाँ निवास करने से साधक पाप और पुण्य के बंधनों से मुक्त हो जाता है—

> **अरधैं सुन्ना उरधैं सुन्ना मद्धैं सुन्नमसुन्ना।**
> **परम सून जो जोगी लेटा ना तिस पाप न पुन्ना॥**

**शक्ति और शिव**

शक्ति और शिव की कल्पना भी हठयोग तथा नाथ पंथ की साधना में अपना विशेष महत्व रखती है। गोरखनाथ ने शक्ति तथा शिव को 'नाद' और 'बिन्दु' के पर्याय स्वरूप माना है—**'सक्ति रूपी रज आछे, सिव रूपी व्यंद'**।

---

१. **गोरखबानी**, पृ० २१९/४।
२. **वही**, २१९/३।
३. **गोरखबानी**, पृ० ७, १३, २८, २९, ११७, १२०, १३५, १६६, १६७, १८८, १९० इत्यादि।
४. बागची, **दोहाकोष**, पृ० ८८।
५. **गोरखबानी**, पृ० २८।
६. **वही**, पृ० २९।

इस शक्ति और शिव के निवास की कल्पना गोरखनाथ ने क्रमशः 'अरध' तथा 'उरध' में स्वीकार की है ।[१] विभिन्न पद्धतियों द्वारा शक्ति का शिव से योग कराने का विधान नाथों और सन्तों के साहित्य में उपलब्ध है । यहाँ पर पहुँच कर साधक को उन्मनावस्था की प्राप्ति हो जाती है और वह सर्वज्ञ हो जाता है ।[२] कबीर ने शक्ति और शिव तत्वों के योग से 'सहज तत्व' का उत्पन्न होना स्वीकार किया है—

**काटि सकति सिव सहज प्रकासिओ एकै एक समाना ना ।**
**कहि कबीर गुर भेट महा सुख भ्रमत रहै मनुमाना ना ।।**[३]

मलिक मुहम्मद जायसी ने भी शिव और शक्ति के योग की साधना को महत्व दिया है और अपने मन अथवा चित्त में इन दोनों तत्वों को एकात्म कर लेने का संकेत किया है—

**गजपति यह मन सकती सीऊ । पै जहि पेम कहाँ तेहि जीऊ ॥**
**जौ पहिलै सिर पै पगु धरई । मुए केर मीचहु का करई ॥**
**सुख संकलपि दुख साँबर लीन्हेउ । तौ पयान सिंघल कह कीन्हेउ ॥**[४]

**रुश्दनामा** के लेखक ने नाथ पंथियों और संतों की परम्परा में ही शक्ति और शिव तत्वों को स्वीकार किया है—

**यह मन सकती यह मन सीव । यह मन तीन भुवन का जीव ॥**
**यह मन लै जो उन्मनि रहै । तीन भवन का बातें कहै ॥**

**रुश्दनामा** के टीकाकार ने अलीगढ़ की प्रति के हाशिए पर इसकी व्याख्या स्वरूप लिखा है कि "शक्ति को सूर्य और उसी के आधार पर ग्रीष्म ऋतु तथा शिव को चंद्रमा और उसी के आधार पर शरद ऋतु स्वीकार किया गया है । योगियों के निकट इसका आशय ध्यान से है । वे कहते हैं कि यही ध्यान ग्रीष्म और शरद है और यही ध्यान तीनों संसारों का जीवन है ।"[५]

चंद्र और सूर्य को चर्यापदों में प्रज्ञा और उपाय के प्रतीक रूप में स्वीकार किया गया है । नाथ योग में ये ही शक्ति और शिव के रूप में मान्य हैं । इनके योग के उपरान्त होने वाली अमृत की वर्षा का पान करने की साधना-पद्धति, नाथ योगियों की प्रमुख साधना-पद्धति है । **रुश्दनामा** का लेखक इससे अत्यधिक प्रभावित प्रतीत होता है । यही कारण है कि वह शक्ति और शिव के योग की अवस्था को 'सलाते माकूसा मुस्तवी-अलमआनी' से अभिहित करता है ।[६] यह 'सलाते माकूसा' नाथों की 'उलटी साधना' की ही पर्याय प्रतीत होती है जिसके विषय में स्वयं शेख अब्दुल कुद्दूस ने कहा है—

१. **गोरखबानी**, पृ० १६६ ।
२. **वही**, पृ० १८ ।
३. डा० राजकुमार वर्मा (सं), **संत कबीर**, (इलाहाबाद १६४७) पृ० १७७ ।
४. **जायसी ग्रंथावली**, पृ० २१६ ।
५. **रुश्दनामा** (अ), पृ० २५, अ । **अलखबानी** (अनुवाद भाग) पृ० ६६ ।
६. **वही** ।

जब तक कि सिर का भेजा पाँव तक न आ जाय

कब पहुँच सकता है कोई ईश्वर के द्वार तक ।

फिर यदि तू पहुँच जाय (तो समझ ले) ऐ 'अहमद' !

तेरे कष्ट दूर हुए और तू धन्य हुआ ।[१]

गोरखनाथ ने—

**उलटी सकति चढ़ै ब्रह्मण्ड नष सष पवनाँ षेलै सरबंग ।**
**उलटि चंद्र राहू कूं ग्रहै । सिध संकेत जती गोरख कहै ॥**[२]

के माध्यम से उसी अवस्था का संकेत किया है जिसकी चर्चा **रुश्दनामा** में की गई है ।

**ऋद्धियाँ-सिद्धियाँ और जप**

वज्रयानी सिद्धों ने 'सहज सिद्धि' को सर्वोपरि स्थान देते हुए भी अष्ट महासिद्धियों के महत्व को स्वीकार किया था । इसके अतिरिक्त योगिनी कौल मार्ग में बौद्ध अष्ट महासिद्धियों की चर्चा हुई है । नाथ योगियों ने सिद्धियों की चर्चा अवश्य की है किन्तु उन्हें ज्ञान मार्ग में बाधक बताया है ।[३] संतों ने ऋद्धियों और सिद्धियों के रहे सहे महत्व को भी समाप्त कर दिया और हृदय में 'राम' के निवास को ही समस्त ऋद्धियों-सिद्धियों का वास माना । कबीर का विश्वास था कि मन ने जब से 'राम' कहना आरम्भ कर दिया, उसके बाद कुछ भी कहने-करने के लिए शेष नहीं रहा ।[४] ज्ञान, ध्यान, सिद्धयोग तो कबीर के निकट जागतिक व्यवहारवत् हैं । वस्तुतः राम नाम के बिना सिद्धि किसी को नहीं मिलती ।[५]

**रुश्दनामा** के लेखक ने भी नाथ योगियों और संतों की परम्परा में ही सिद्धि को स्वीकार किया है । उसकी दृष्टि में जिसके शरीर में सत्य का निवास हो जाता है उसे आशातीत ऋद्धियों की उपलब्धि हो जाती है । चित्त में उत्पन्न होने वाले साहस अथवा स्थैर्य के फलस्वरूप वह परमेश्वर के स्वभावानुकूल हो जाता है और मन में परमेश्वर के नाम का जो वह जप करता है वह उसके निकट परम सिद्धि से किसी प्रकार भी कम नहीं है—

**सत्त सरीरहिं जे बसै, दैंया एती रिद्धि ।**
**कंत सुभाव न छोड़ई, चित साहस जप सिद्धि ।**[६]

इसी प्रकार एक अन्य स्थल पर भी 'शब्द' ही से ऋद्धियों-सिद्धियों की उपलब्धि होती है, की मान्यता स्थापित करके शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस ने जप के उस रूप को स्वीकृति दी है जो श्वाँस-निरोध के साथ सम्पन्न होता था और जिसे नाथ योगियों ने अजपाजाप से अभिहित किया है—

---

१. **रुश्दनामा** (अ), पृ० १७ ब । **अलखबानी** (अनु०) पृ० ४९-५० ।

२. **गोरखबानी**, पृ० ७१, सबदी २१७ ।

३. **वही**, पृ० २४८-२४९ ।

४. **कबीर ग्रंथावली**, पृ० १७८/२६५ ।

५. **वही**, पृ० १३०/१३२ ।

६. **अलखबानी** (अनु०), पृ० ५८

**सुनहु पंडित सुनहु अचारिज निसब्दें सबद समाय।**
**सब्दें रिद्धि सिद्धि सब्दें मुख मुकुति सबद अन्तर साय॥**[1]

शब्द को नि:शब्द में समाहित करने के लिए मन का स्थैर्य अपेक्षित है, इसीलिए **रुश्दनामा** के लेखक ने जहाँ चित्तवृत्तियों को एकाग्र करके नाम-स्मरण करने का विधान किया है और उसी से सिद्धियों अथवा अलौकिक शक्तियों की उपलब्धि मानी है, वहीं मन को निश्चल रखने पर बहुत अधिक बल दिया है। मन के स्थैर्य के अभाव में सिद्धियों की प्राप्ति लेखक के निकट नहीं हो सकती।

**निहचल राखो आप स्यों धरि के निहचल लोइ।**
**फेटे सबहि पिसाइ के कांजी क्योंकर होइ॥**[2]

## ६

# रुश्दनामा की हिन्दी कविता

**रुश्दनामा** की रचना यद्यपि फ़ारसी भाषा में हुई है और उसमें लेखक का उद्देश्य 'वहदतुल वुजूद' का विवेचन करना ही रहा है किन्तु उसमें संकलित हिन्दी रचनाएँ जहाँ एक ओर उसकी कड़ियाँ भारतीय तत्व-चिंतन के साथ जोड़ देती हैं वहीं दूसरी ओर हिन्दी भाषा और साहित्य के विशृंखलित सिलसिले को क्रमबद्ध करने के प्रयत्न में सशक्त सहयोग देती हुई प्रतीत होती हैं।

हिन्दी के सूफ़ी काव्य का मूल्यांकन सामान्यत: प्रेमाख्यानक काव्यों के प्रकाश में ही हुआ है। प्रेमाख्यानकों के अतिरिक्त स्फुट रूप से सूफ़ी कवियों की जो रचनाएँ उपलब्ध हैं उन्हें या तो उपेक्षा की दृष्टि से देखा गया है या संत काव्य की भीड़ में खो जाने के लिए छोड़ दिया गया है। कबीरदास, रज्जब, दरिया साहब आदि कवि संत थे, सूफ़ी नहीं थे, और मुल्ला दाऊद, मंझन, जायसी आदि कवि सूफ़ी थे, संत कवि नहीं थे, जैसी धारणा अब इतनी प्रबल हो चुकी है कि इसमें कोई प्रश्न-चिह्न लगाना साहस का कार्य कहा जा सकता है। डा० रामकुमार वर्मा ने अवश्य ही कबीर के रहस्यवाद पर विचार करते हुए उनके काव्य में अद्वैतवाद और सूफ़ी मत की 'गंगा जमुनी' साथ-साथ बहते हुए देखी और यह निर्णय दिया कि—'मुसलमानी संस्कारों के कारण उनके विचारों में सूफ़ी मत का तत्व मिलता है।'[3] डॉ० वर्मा का आशय 'मुसलमानी संस्कारों' से क्या है और मात्र इस प्रकार के संस्कारों का सूफ़ी मत से कितना सम्बन्ध हो सकता है, इसे वे ही भली प्रकार समझ सकते हैं।

संतों और सूफ़ियों के बीच एक सीमा रेखा खींचते हुए जहाँ बहुत सी बातें की जाती हैं वहीं यह भी कहा जाता है कि सूफ़ी मत में ईश्वर की भावना स्त्री रूप में की गई है जब

---

१ अलखबानी (अनु०), पृ० ६७।

२. वही, पृ० ५३।

३. डॉ० रामकुमार वर्मा : **कबीर का रहस्यवाद** (प्रयाग १९३१), पृ० १९।

कि संतों के यहाँ ईश्वर की भावना अद्वैतवाद से गृहीत पुरुष रूप भगवान् के रूप में हुई है। **रुश्दनामा** में उद्धृत शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस की रचनाओं में ईश्वर की भावना सर्वत्र पुरुष रूप में हुई है। क्या इसके आधार पर शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस के सूफ़ी होने पर संदेह किया जा सकता है? यदि नहीं, तो प्रश्न यह उठता है कि साहित्य के क्षेत्र में इन छोटे-छोटे अर्थ रहित मापदण्डों के प्रकाश में इतने बड़े-बड़े निर्णय किस प्रकार लिये जा सकते हैं। सूफ़ियों के समा में गाये जाने वाले हिन्दी गीतों में अधिकांशतः ईश्वर की भावना पुरुष रूप में ही की गयी है। इसे तथा इस प्रकार के अन्य छोटे मोटे कारणों को सूफ़ी कवियों पर अद्वैतवाद के प्रभाव के रूप में तो स्वीकार किया जा सकता है किन्तु इसके आधार पर इन कवियों के सिर पर बँधी हुई तसव्वुफ़ की पगड़ी को सहसा हवा में नहीं उछाला जा सकता। वास्तविकता तो यह है कि ख़्वाजा मुईनुद्दीन चिश्ती के समय से ही हिन्दी के सूफ़ी कवियों की खोज की जानी चाहिए और शेख़ फ़रीदुद्दीन गंजे शकर,[1] शेख़ हमीदुद्दीन नागौरी[2] तथा इनकी परम्परा में आने वाले अन्य सभी हिन्दी कवियों को सूफ़ी कवि के रूप में मान्यता दी जानी चाहिए। **रुश्दनामा** में शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस ने अपनी, अपने गुरुजनों की तथा अपने मित्रों की हिन्दी रचनाएँ संकलित करके एक प्रकार से हिन्दी के सूफ़ी काव्य की टूटी हुई कड़ियों को जोड़ दिया है।

**रुश्दनामा** की हिन्दी कविता का महत्व, उसकी भाषा, प्रतीक विधान तथा रूपक योजना एवं छंद तथा राग के प्रकाश में स्थापित किया जा सकता है। उसके दार्शनिक पक्ष पर नाथ पंथी वृत्तियों और शब्दों का विवेचन करते समय कुछ संकेत किया जा चुका है। इसलिए इस विषय में यहाँ कुछ और कहने की आवश्यकता नहीं प्रतीत होती। **रुश्दनामा** के महत्व और मूल्यांकन पर विचार करते समय इस पक्ष पर कुछ अन्य दृष्टियों से भी सोचा जा सकेगा। यहाँ पर केवल भाषा, प्रतीक विधान तथा रूपक योजना एवं छंद तथा राग के पक्ष को ही सामने रखा गया है।

**भाषा**

नाथों और सन्तों की भाषा तथा उनके काव्य के छंद-स्वरूप को लेकर उन पर बड़े-बड़े प्रहार किये गये हैं। युगीन परिस्थितियों के संदर्भ में सहानुभूति पूर्वक विचार करने के स्थान पर उनके साथ न्याय के नाम पर भी न्याय नहीं हो पाया है। आजकल हिन्दी में आधुनिकता को लेकर बड़ी-बड़ी बहसें हुई हैं। हिन्दी के समकालीन आधुनिक कवियों ने छंद के महत्व को तो अस्वीकृति दे ही दी हैं, भाषा में भी उनके निकट भावों को व्यक्त कर देने की सामर्थ्य होनी चाहिए और बस। उसके परिष्करण से उनका कोई सम्बन्ध नहीं है। नाथ तथा सूफ़ी और सन्त कवि इस दृष्टि से आधुनिक थे। इन कवियों का उद्देश्य 'स्वान्तः सुखाय' कविता लिखना न था अपितु ये तो समाज सुधार का एक भारी बोझ अपने कन्धे पर उठाये हुए चल रहे थे, एकत्व ज्ञान, एकेश्वरवाद अथवा अद्वैत दर्शन के माध्यम से वे अतीत और वर्तमान के बीच की तथा मनुष्य और मनुष्य के बीच की खाईं को पाटने में यत्नशील थे, वे शब्द को निःशब्द में और रूप को अर्थ में समाहित करके उसकी मौन लय में खो जाने के क़ायल

---

१. देखिए, प्रस्तुत ग्रन्थ का प्रस्तावना भाग, पृ० २८, ३९, ४०, ४१, ४२, ५१, ६२, ६९ इत्यादि,

२. वही, पृ० ३५, ३६, ४३, ४४, ६०, ११२, ११५ इत्यादि।

थे और क्षेत्रीय मोह से ऊपर उठकर अपनी वाणी को राष्ट्रीय स्वर प्रदान करने के पक्ष में थे। यही कारण है कि उनकी भाषा में किसी साहित्यिक भाषा विशेष का परिनिष्ठित रूप नहीं मिलता। उनकी भाषा पर अपभ्रंश तथा विभिन्न क्षेत्रों में प्रचलित बोलियों का प्रभाव निश्चय ही मिल जायगा। वास्तव में यही उनकी भाषा का सहज साहित्यिक रूप था। द्रष्टव्य यह है कि शब्द भण्डार तथा वर्णन शैली की दृष्टि से उनकी भाषा में बड़ी सीमा तक एकरूपता के दर्शन होते हैं, हाँ क्रियापद और कारक चिह्नों के वैकल्पिक प्रयोगों की भरमार अवश्य है। इसका एक कारण तो यह है कि इन कवियों के यहाँ अपनी रचनाएँ लिपिबद्ध करने की कोई परम्परा न थी। शिष्य लोग अथवा अनुयायी जन इसे कंठस्थ रखते थे या कभी-कभी लिख भी लिया करते थे। इसलिए इस प्रकार के कुछ तो मनमाने प्रयोग शिष्यों और अनुयायियों के अज्ञानवश हुए हैं और कुछ इसलिए भी कि इन कवियों ने व्याकरण के फ़ीते से कविता को नापने का कभी प्रयास नहीं किया। इनको भाषा के, भावों को व्यक्त करने की सामर्थ्य से ही प्रयोजन था, भाषा के संस्कार और परिष्करण से नहीं, और इसका कारण यह है कि ये व्याकरणाचार्य न थे अपितु कवि और विचारक थे।

**रुश्दनामा** में जिन कवियों की हिन्दी रचनाओं का संकलन हुआ है उनमें, अलीगढ़ की प्रति के हाशिए की टिप्पणी तथा **मकतूबाते शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस** के अध्ययन से यह पता चलता है कि स्वयं लेखक की कविताओं के अतिरिक्त शेख़ नूर[१] (मृ० १४१० ई०) तथा शेख़ अहमद अब्दुल हक़[२] (मृ० १४३४ ई०) की रचनाओं को भी महत्व दिया गया है। इस प्रकार प्रामाणिक रूप से **रुश्दनामा** की हिन्दी रचनाओं का समय १४वीं शती के उत्तरार्द्ध से लेकर १६वीं शती के पूर्वार्द्ध तक का निश्चित किया जा सकता है। भाषा के अध्ययन की दृष्टि से यह समय इतिहास का महत्वपूर्ण समय है। कबीर (१३९८–१४७४ ई०) तथा नानक (१४६९–१५३९ ई०) जैसे विचारक कवि इस युग में विशेष उल्लेख्य हैं। शेख़ नूर का समय निश्चय ही कबीर से पहले का है। हाँ, शेख़ अहमद अब्दुल हक़ कबीर के समकालीन माने जा सकते हैं।

'हिन्दवी' के प्रथम कवि के रूप में मसऊद साद की चर्चा की जाती है जिनकी मृत्यु सन् ११३० ई० के लगभग मानी जाती है।[३] किन्तु अभी तक मसऊद साद की कोई भी हिन्दी रचना उपलब्ध नहीं है। बाबा फ़रीदुद्दीन गंजे शकर (मृ० १२६५ ई०) तथा शेख़ हमीदुद्दीन नागौरी (मृ० १२७४ ई०) की जो हिन्दी कविताएँ प्राप्त हुई हैं उनके प्रकाश में यह मान्यता स्थापित की जा सकती है कि तेरहवीं शताब्दी के उत्तरार्द्ध में 'हिन्दवी' का स्वरूप पूर्णतः विकसित हो चुका था और वह साहित्यिक अपभ्रंश से पृथक्, एक स्वतंत्र भाषा के रूप में प्रतिष्ठित हो चुकी थी। इसी भाषा को अमीर ख़ुसरो (मृ० १३१० ई०) ने संगीत का स्वर प्रदान करके अमरत्व का वरदान दिया और अरबी के बाद विश्व की सर्वश्रेष्ठ भाषा के रूप में स्वीकृति देकर इसकी नींव एक स्वस्थ धरातल पर रख दी।

---

१. देखिए प्रस्तुत ग्रन्थ का प्रस्तावना भाग, पृ० ७०।

२, वही, पृ० ९०।

३. **हिन्दी-साहित्य** : द्वितीय खण्ड (सं० धीरेन्द्र वर्मा), प्रयाग १९५९ ई०, पृ० ५५०।

उत्तरी भारत से 'दक्खिन' की ओर प्रस्थान करने वाले अधिकांश सूफ़ी कवि ख्वाजा मुईनुद्दीन चिश्ती की परम्परा के थे और उनका सम्बन्ध सूफ़ियों की चिश्तिया शाखा से था। चिश्तिया शाखा में 'समा' (सूफ़ी कीर्तन) की लोकप्रियता के कारण 'हिन्दवी' की मिठास सूफ़ी साधकों के मन में रच बस सी गई थी। यही कारण है कि अजमेर, अजोधन (पंजाब) तथा नागौर से लेकर गुलबर्गा, गोलकुण्डा तथा बीजापुर तक धीरे-धीरे 'हिन्दवी' की स्वर लहरियों में डूब गये। हिन्दी साहित्य के इतिहास क्रम को इस प्रकार व्यवस्थित करने से बहुत-सी भाषागत समस्याओं का समाधान हो सकता है और अनेक प्रश्न-चिह्नों को पूर्ण विराम की स्थिति प्रदान की जा सकती है। यह बात विवादास्पद तो हो सकती है किन्तु इसकी सार्थकता में सन्देह नहीं किया जा सकता कि शौर सेनी अपभ्रंश से पृथक् मसऊद साद के समय तक अर्थात् १२वीं शताब्दी के पूर्वार्द्ध में ही 'हिन्दवी' के नाम से एक भाषा विकसित हो चुकी थी जो विभिन्न प्रभावों को ग्रहण करने के कारण क्षेत्रीय स्तर पर समय-समय पर पंजाबी, राजस्थानी, ब्रज, अवधी, दक्खिनी आदि अनेक नामों से अभिहित की जाती रही और कालान्तर में राष्ट्रीय स्तर पर इसी 'हिन्दवी' के साहित्यिक रूप को 'हिन्दी' की संज्ञा प्रदान की गई। शेख़ हमीदुद्दीन नागौरी ने जिस भाषा के लिए 'हिन्दवी' शब्द का प्रयोग किया है वह अमीर ख़ुसरो की 'हिन्दवी' से भिन्न नहीं है। इस समय तक अर्थात् १३वीं शती ईस्वी के उत्तरार्द्ध तक पृथक् साहित्यिक भाषा के रूप में पंजाबी, राजस्थानी, ब्रज, अवधी आदि की कोई चर्चा दृष्टिगत नहीं होती, इसलिए इनको कालान्तर में विकसित मान लेने में विशेष आपत्ति नहीं होनी चाहिए।

सिद्धों और नाथों की बानिया हमें आज जिस रूप में उपलब्ध हैं वह उनका विकृत रूप है। उनके मूल रूप के विषय में यद्यपि प्रामाणिक रूप से कुछ कहना सम्भव नहीं है किन्तु शेख़ निज़ामुद्दीन औलिया तथा शेख़ फ़रीद गंजे शकर की गोष्ठियों में योगियों के साथ जो विचार विमर्श हुए हैं उनके प्रकाश में यह कहा जा सकता है कि यह भाषा तत्कालीन हिन्दुओं और मुसलमानों के बीच संपर्क भाषा का कार्य कर रही थी। विचारों के आदान-प्रदान की दृष्टि से शेख़ मुईनुद्दीन चिश्ती के विषय में जिस स्थानीय भाषा के सीखने का उल्लेख किया जाता है वह यही भाषा प्रतीत होती है जो योगियों की वाणी में घुलकर लोकप्रिय हो चुकी थी। यदि यह कहा जाय तो असंगत न होगा कि १२ वीं शताब्दी में प्रचलित सिद्धों और नाथ योगियों की भाषा को ही मुसलमान सूफ़ियों ने थोड़े से सहज परिवर्तनों के साथ स्वीकार करके 'हिन्दवी' ('हिन्दुवी' अथवा 'हिन्दुई' हिन्दु+ई अर्थात् 'हिन्दुओं की भाषा) के नाम में अभिहित किया। 'अरबी' और 'फ़ारसी' भाषाओं में, सिद्धों और नाथों की भाषा में प्रचलित बहुत सी ध्वनियाँ, नहीं है और इन भाषाओं की लिपि में भी अनेक ध्वनियों को सुरक्षित रख सकने का विधान नहीं हैं। फलस्वरूप मुसलमान सूफ़ियों के हाथ में जाकर सिद्धों और नाथों की भाषा को 'हिन्दवी' का नया चोला मिला।

**रुश्दनामा** की हिन्दी रचनाओं की भाषा यही परम्परागत 'हिन्दवी' भाषा है जो सूफ़ियों की 'चिश्तिया' शाखा में पुष्पित एवं पल्लवित होती हुई शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस गंगोही तक पहुँची है। यह एक सप्रयास निर्मिति भाषा न होकर सहज विकसित भाषा है। इसे न

तो 'संधा भाषा' कहा जा सकता और न 'सधुक्कड़ी', हाँ सुविधा की दृष्टि से इसे 'पुरानी हिन्दी' का नाम दिया जा सकता है। यहाँ **रुश्दनामा** की हिन्दी कविता के भाषा पक्ष पर विचार करने के लिए उसके शब्द समूह तथा व्याकरण पर संक्षेप में प्रकाश डाला जा रहा है।

**शब्द समूह**

हिन्दी के संत और सूफ़ी कवियों के काव्य में तद्भव शब्दों की प्रधानता है। वैष्णव प्रभाव के साथ ही साथ तत्सम शब्द हिन्दी के धार्मिक काव्य में प्रचलित हुए, विद्वानों की ऐसी धारणा है। द्रष्टव्य यह है कि **रुश्दनामा** की हिन्दी कविता में तद्भव की अपेक्षा तत्सम तथा अर्द्ध तत्सम शब्द को ग्रहण करने की प्रवृत्ति अधिक मिलती है। साथ ही **श्लोक** शीर्षक के अन्तर्गत ऐसी कविताएँ भी लिखी गई हैं जिन में प्रयुक्त शब्दों की ध्वनि संस्कृत के अनुरूप है किन्तु उनकी भाषा संस्कृत नहीं है। इससे भी संस्कृत के प्रति मोह की प्रवृत्ति का आभास मिलता है। इस प्रकार **रुश्दनामा** की हिन्दी कविता का शब्द समूह तत्सम तथा अर्द्धतत्सम प्रधान है। इनके अतिरिक्त अपभ्रंश से प्रभावित तथा लोक भाषाओं से गृहीत शब्दों का भी प्रयोग हुआ है। यहाँ पर इस प्रकार की शब्दावली की एक संक्षिप्त तालिका प्रस्तुत है।

**तत्सम शब्द**

'अति' (३५), 'अनादि' (६७), 'अपार' (३५), 'अवतार' (५०), 'कंत' (७), 'कन्या' (२), 'कुटुम्ब' (४३), 'गुरु' (१२), 'चिंता' (५७), 'जग' (७) 'जल' (६), 'जीवन' (४३), 'तप' (४४), 'त्रिलोक' (११), 'द्वार' (३४), 'नयन' (४१), 'नाथ' (११), 'नारी', (२६), 'निरंजन' (५६) 'निरंतर' (५), 'निराकार' (८१), 'नीर' (८), 'पंच' (३९), 'पंडित' (६५), 'पिता' (६६), 'प्रीति' (४२), 'बाल' (४५), 'माता' (६६), 'मूल' (६८), 'संसार' (२९), 'साहस' (४७), 'सिद्ध' (५०), 'सिद्धि' (४७), हीरागिरि (१३) इत्यादि।[1]

**अर्द्ध-तत्सम शब्द**

'अकथ' (७१), 'अगम' (७३), 'अरथ' (१), 'आकास' (६), 'आभरन' (४२), 'उत्पति' (१०), 'कारन' (१), 'कोदा' (१६), 'खन' (१०), 'चाचरी' (४२) 'चित' (४७), 'जलहरि' (४५), 'जिहबा' (२४), 'जोगी' (२७), 'जोति' (५४), जोबन (७२), 'तिकुटी' (५६), 'थल' (६), दरसन' (४०), 'दिष्टा' (७८), दिष्टि' (२१), धरम' (३६), 'निद्रा'=निंदा (७४), 'निसंक' (३०), 'निसचल' (३६), 'प्रवान' (२७), 'प्रिय' (७), 'बिचार' (६८), 'बीरज'=वीर्य (६६), 'रितु' (६), रुद्राख' (५२), 'संभु' (२), 'सत्त' (४७), सनेही' (४२), 'सबद' (२८), 'संमुद' (२०), 'सुभ' (४२), 'सुभाव' (४७), 'सुरग' (३४), 'हिरदै' (७), इत्यादि।[2]

**प्राकृत तथा अपभ्रंश से प्रभावित शब्द**

'उपपराँ' (८४), 'कूअ' (१५), 'चुक्ख' (९४), 'जित्त' (८४), 'जिद्धर' (३), 'उपपराँ' (८४), 'कूअ' (१५), 'चुक्ख' (९४), 'जित्त' (८४), 'जिद्धर' (३), तिद्धर, (३), 'तुज्झ' (८७), 'दुक्ख' (८९), 'नाहाँ' (७), 'पुहुप' (९०), 'मुक्ख' (८९), 'लोइ' (१) इत्यादि।[3]

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ का परिशिष्ट भाग, **अलखबानी** की हिन्दी कविता।
२. वही।
३. वही।

**लोक भाषा से गृहीत शब्द**

'अचंभव' (७३), 'ईता' (१), 'उंग्या' (२६), एवाँ' (१), 'कथेली' (७३), कीता' (१), 'कुदार' (१३), 'कोद' (२६), 'जरम' (३७), 'जेवाँ' (१), 'नीयरा' (७२), 'पँवारे' (८६), 'पतियाना' (५७), 'पोटली' (२६), 'फाग' (७), 'फूल' (१६), 'बदी' (४), 'बसेरा' (५३), 'बाट' (१६), बुलबुला' (२६), 'मूमत' (३७), 'रोटी' (५१), 'माटी' (५१), 'सेज' (६६), 'सोझै' (२१), 'हाट' (१६), 'इत्यादि ।[1]

**अरबी-फ़ारसी शब्द**

**रुश्दनामा** में केवल रेख़ता (४६) में 'सिद्क़', 'रहबर', 'सब्र', 'तोशा', 'दश्त', 'मंज़िल', 'दिल', 'रफ़ीक़' शब्दों का प्रयोग हुआ है अन्यथा **रुश्दनामा** की हिन्दी कविता में अरबी फ़ारसी शब्दों का अभाव सा है। केवल 'पास' (६), 'मजनूँ' (५६), 'लैला' (५६), 'शह' (५६) तथा 'होसै' (४०) शब्दों का प्रयोग ही मिलता है।[2] इनमें भी 'लैला' तथा 'मजनूँ' व्यक्ति वाचक संज्ञाएँ हैं और इन्हें उदाहरण स्वरूप स्वीकार किया गया है।

उपर्युक्त शब्दावली पर विचार करने से यह स्पष्ट हो जाता है कि **रुश्दनामा** के हिन्दी कवि तात्कालिक 'हिन्दवी' भाषा को जन समुदाय से निकट रखना चाहते थे यही कारण है कि इन कवियों ने लोक प्रचलित शब्दों को ही अपनी कविता में स्थान दिया है। तत्सम तथा अर्द्ध तत्सम शब्दों में इन्हें वे ही शब्द ग्राह्य रहे हैं जो लोक जिह्वा पर चढ़ चुके थे। अब व्याकरण की दृष्टि से भी इन कवियों की भाषा पर एक विहंगम दृष्टि डाल लेना अपेक्षित प्रतीत होता है। इस प्रकार 'हिन्दवी' के स्वरूप को समझने में सुविधा होगी।

**व्याकरण**

यद्यपि यह पहले कहा जा चुका है कि हिन्दी के सन्त और सूफ़ी कवि व्याकरण के आचार्य न थे, उनके काव्य का प्रयोजन कुछ और ही था, फिर भी इस प्रसंग में एक बात का स्पष्ट कर देना आवश्यक है। हिन्दी के सन्त कवियों की जो रचनाएँ हमें उपलब्ध हैं उनका पाठ बहुत प्रामाणिक नहीं कहा जा सकता। उनमें से कितनी रचनाएँ उन कवियों की स्वरचित हैं और कितनी उनके श्रद्धालु भक्तों की कृपा का परिणाम हैं, इस विषय पर बहुत गम्भीरता से नहीं सोचा गया है। हाँ शोधार्थियों के परिश्रम ने अधिकांश संत कवियों के काव्य को जहाँ तहाँ से सामग्री एकत्र करके विशालकाय अवश्य बना दिया है जिससे इनकी भाषा का अध्ययन करने में और भी बाधाएँ उत्पन्न हो गई हैं। **रुश्दनामा** की हिन्दी कविता किसी एक कवि की रचना नहीं है। इसमें शेख नूर, शेख अहमद अब्दुल हक़, शेख पियारा तथा शेख अब्दुल क़ुद्दूस की रचनाएँ संकलित हैं। इसके अतिरिक्त सिद्धों और नाथों की भी कुछ बानियाँ हैं जिनके रचयिताओं के नाम का उल्लेख नहीं हुआ है। यदि इन सभी रचनाओं को आँख बन्द करके किसी एक कवि द्वारा रचित मान लिया जाय तो निश्चय ही व्याकरण के पक्ष पर विचार करते हुए उस कवि के विषय में वही धारणा बनानी होगी जो अन्य सन्त कवियों के विषय में बना ली गई है इस लिए हम यहाँ केवल उन रचनाओं पर विचार करेंगे जिनमें कवि का नामोल्लेख है।

---

१. प्रस्तुत ग्रन्थ का परिशिष्ट भाग, **अलखबानी** की हिन्दी कविता।
२. वही।

शेख नूरकृत **रुश्दनामा** में केवल एक दोहा (१५) उपलब्ध है जो कबीर एवं दादूदयाल के काव्य में भी साधारण परिवर्तन के साथ मिल जाता है।[1] **रुश्दनामा** (अ) में यह दोहा इस प्रकार है—

**जागा गुरु जो डूबना, चेला काय तिराना।**
**अन्धे अन्धा ठेलिया दोऊ कूअ पराना॥**

बरलिन की पाण्डुलिपि में इसी दोहे को इस प्रकार लिखा गया है—

**जिसका गुरु डूबना, चेला काय तिराहँ।**
**अन्धे अन्धा ठेलेई, दूनों कूए पराहँ॥**

केवल दो पाण्डुलिपियों के बीच दोहे की काया बदल गई। फिर फ़ारसी लिपि में लिखे हुए **'जागा गुरु'** को **'जाका गुरु'** भी पढ़ा जा सकता है। कबीरदास शेख़ नूर के परवर्ती कवि हैं, इसलिए इसकी भी संभावना है कि शेख़ नूर का यह दोहा कबीर के नाम से जुड़ गया हो। इस स्थल पर क्रिया रूपों का वैभिन्य विचारणीय है।

**रुश्दनामा** में शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस के आध्यात्मिक गुरु शेख़ अहमद अब्दुल हक़ (मृ० १४३४ ई०) द्वारा रचित तीन दोहों (६३, ६४, ६५) का संकेत मिलता है।[2] शेख़ अहमद अब्दुल हक़ कबीर के समकालीन थे। यह दोहे १५वीं शताब्दी के प्रथम साढ़े तीन दशकों के भीतर कभी रचे गये हैं। इनमें मूल काल के क्रिया रूपों में वर्तमान निश्चयार्थ के उत्तम पुरुष में ऊँ प्रत्यय का प्रयोग एक वचन रूप में हुआ है—**और न 'देखूं'** (६४), **जिद्धर 'देखूं'** (६४), **सीस न 'न्यावऊँ'** (६५), **ऐसा 'देखूं'** (६५)। अन्य पुरुष में एक वचन रूप में 'अही' प्रत्यय लगाया गया है—**जो उस सीस न 'न्यावही'** (६३), यह सब कुछ ब्रजभाषा की प्रकृति के अनुरूप है। इसी प्रकार सर्वनामों में पुरुष वाचक 'हौं' तथा सम्बन्ध वाचक 'जो' का प्रयोग हुआ है। इसके अतिरिक्त पारस्परिक सम्बन्ध वाचक सर्वनाम के तिर्यक् रूप 'तिस्' **'तिस्' माथे** (६३), परोक्ष सूचक सर्वनाम के तिर्यक् रूप 'उस्'—**जो 'उस' सीस न न्यावही** (६३) तथा साकल्य वाचक 'सभन' (सब+ही)—**एक गुसाईं 'सभन' महँ** (६३) का प्रयोग भी मिलता है।

**रुश्दनामा** में शेख़ पियारा द्वारा रचित चार दोहे (६६-७१) स्वीकृत किये जा सकते हैं।[3] यद्यपि अलीगढ़ की प्रति में केवल एक दोहे (७१) के विषय में शेख़ पियारा की चर्चा की गई है किन्तु प्रसंग-क्रम को देखते हुए इसके साथ अन्य तीन दोहे भी शेख़ पियारा के ही प्रतीत होते हैं। इन्हें पृथक्-पृथक् शीर्षक से लिखने के स्थान पर एक क्रम में लिखा गया है। इससे भी इस तथ्य की पुष्टि होती है। शेख़ पियारा शेख़ आरिफ़ के अनन्य भक्त थे। उनका रचनाकाल, १५वीं शताब्दी ई० का उत्तरार्द्ध माना जा सकता है। इन दोहों के वैयाकरणिक रूप पर विचार करने से पता चलता है कि इनमें वर्तमान निश्चयार्थ के, अन्य पुरुष में 'ऐ' प्रत्यय के योग से 'कहै', 'चीन्है', 'जानै', 'बूझै', 'रहै', क्रिया रूप बनाये गये हैं।[4]

---

१. **अलखबानी**, पृ० २६।

२. **वही**, पृ० ६७।

३. प्रस्तुत ग्रन्थ का परिशिष्ट भाग, **अलखबानी** की हिन्दी कविता। **अलखबानी**, पृ० ७२-७४।

४. **अलखबानी**, पृ० ७४।

इसके अतिरिक्त 'य' अथवा 'इ' प्रत्यय का भी उपयोग हुआ है—'होय' अथवा 'होइ' (फ़ारसी लिपि में लिखे होने के कारण 'होय' 'होइ' दोनों पढ़ा जा सकता है)। सर्वनामों के प्रयोग में पुरुषवाचक के उत्तम पुरुष 'मैं' तिर्यक् **'मुझ'** सम्बन्ध 'मेरा', निजवाचक 'आप', निश्चयवाचक 'सोय' या 'सोइ', अनिश्चयवाचक 'कोय' या 'कोइ' रूप मिलते हैं और कारक चिह्नों में 'क' तथा 'की' विभक्तियों के प्रयोग मिलते हैं।[1] इस प्रकार १५वीं शताब्दी के उत्तरार्द्ध में 'हिन्दवी' में रचित शेख़ पियारा की रचनाएँ तात्कालिक भाषा के स्वरूप की एक स्पष्ट झलक प्रस्तुत करती हैं।

शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस गंगोही का समय १४५६ ई० से १५३७ ई० तक का है। इस प्रकार वे गुरु नानक देव (१४६९ ई०—१५३९ ई०) के समकालीन ठहरते हैं। लगभग यही समय मलिक मुहम्मद जायसी का भी है। द्रष्टव्य यह है कि जहाँ शेख़ अहमद अब्दुल हक़ तथा शेख़ पियारा की रचनाओं में पश्चिमी हिन्दी का भाषा रूप मिलता है वहीं शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस की रचनाएँ पूर्वी हिन्दी से अधिक प्रभावित प्रतीत होती हैं। 'एवाँ', 'जेवाँ', 'फुन', 'मीता', 'तोरा', 'मोरा', 'खेली', 'खेलहिं', 'खेलहु', 'दिखरावसि', लिएसि' जैसे प्रयोग पूर्वी के प्रभावस्वरूप ही गृहीत हुए हैं। इस प्रकार १४वीं शताब्दी के उत्तरार्द्ध से १६वीं शताब्दी ई० के पूर्वार्द्ध तक की 'हिन्दवी' का जो स्वरूप '**रुश्दनामा**' में मिलता है उससे यह स्पष्ट ध्वनित होता है कि विभिन्न क्षेत्रों में बोली जाने के कारण साहित्यिक रूप में गृहीत होते हुए भी तथा बड़ी सीमा तक समृद्ध होने पर भी अभी तक 'हिन्दवी' के व्याकरण का कोई रूप स्थिर नहीं हो सका था।

**रुश्दनामा** की अन्य 'हिन्दवी' रचनाओं में पंजाबी, राजस्थानी, बुन्देली, ब्रज, अवधी, भोजपुरी आदि क्षेत्रीय बोलियों के प्रभाव को भी देखा जा सकता है। 'हिन्दवी' को साहित्य की अभिव्यक्ति का माध्यम बनाने में मुसलमान सूफ़ी कवियों का विशेष योगदान है, **रुश्दनामा** में इसका प्रत्यक्ष संकेत मिलता है। इस प्रकार **रुश्दनामा** की हिन्दी कविता का भाषा के अध्ययन की दृष्टि से अपना एक विशेष महत्व है।

### रूपक योजना तथा प्रतीक-विधान

हिन्दी के सूफ़ी तथा संत कवियों का वर्ण्य-विषय इतना गूढ़ था कि उसे सशक्त रूप से प्रस्तुत करने के लिए साधारण शब्द पर्याप्त न थे। परिस्थिति विशेष की आध्यात्मिक गूढ़ व्यंजना प्रतीकात्मक शब्दों तथा रूपकों को ग्रहण किये बिना कदाचित् संभव न थी। सिद्धों और नाथों के साहित्य में लोक जीवन से गृहीत प्रतीकों की संख्या सर्वाधिक है। इसका कारण यह है कि इस प्रकार के प्रतीक, जन सामान्य के मन पर सीधा प्रभाव छोड़ते हैं। 'चित्त', 'काया' तथा 'सृष्टि-विस्तार' के लिए 'तरुवर', 'प्रकृति' के लिए 'पल्लव', मन के लिए 'करभ' इन्द्रियों के लिए 'गाय', बोधिचित्त के लिए 'बैल', वासनायुक्त मन के लिए 'सिंह', चित्त, पवन या प्राण के लिए 'हंस', माया के लिए 'हरिणी', काया के लिए 'नगरी', शून्य ज्ञान के लिए 'सोना', सांसारिक ज्ञान के लिए 'रूपा' और इसी प्रकार के अनगिनत प्रतीकों का विधान सिद्धों, नाथों, सूफ़ियों और सन्तों के काव्य में मिल जाता है।

---

१. **अलखबानी**, पृ० ७४।

**रुश्दनामा** की हिन्दी कविता में जिन प्रतीकों को ग्रहण किया गया है उनमें अधिकांशत: परम्परागत हैं, कुछ भारतीय लोक जीवन और काव्य की परम्परा से आये हुए और कुछ फ़ारसी काव्य परम्परा तथा इस्लामी प्रभाव से गृहीत। क़ुरआन में कहीं पर 'अल्लाह' को "सब मनुष्यों का बादशाह" (सूर: ११४, आयत २) कहा गया है, कहीं इसकी सूचना दी गई है कि "धरती और आकाश का राज्य अल्लाह ही का है" (सूर: २, आयत १०७) और कहीं इसकी घोषणा की गई है कि "अल्लाह सच्चा बादशाह है उच्च व श्रेष्ठ" (सूर: २०, आयत ११४)। शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस ने 'शह' अर्थात् सम्राट् या 'बादशाह' को ईश्वर के प्रतीक रूप में क़ुरआन से ग्रहण किया है और 'धनि' अर्थात् 'जीव' में उसे उसी प्रकार क्रीड़ारत पाया है जिस प्रकार पुष्प में सुगंध क्रीड़ारत है—

**शह खेलै धन माहीं एवाँ।**
**बास फूल महँ आछे जेवाँ॥**[1]

एक अन्य स्थल पर 'राजा' और 'प्रजा' की रूपक योजना भी क़ुरआन से गृहीत है। क़ुरआन में है—"सम्राट् जब किसी बस्ती में प्रवेश करते हैं तो उसे ख़राब और वहाँ के प्रतिष्ठित लोगों को अपमानित करते हैं।" **रुश्दनामा** में 'घर' को 'आत्मा' या हृदय के प्रतीक रूप में, प्रजा को चित्तवृत्तियों या वासनाओं के प्रतीक रूप में तथा 'राजा' को परम सत्य अथवा 'ब्रह्म' के प्रतीक रूप में स्वीकार करते हुए क़ुरआन मजीद के उक्त भाव को ही व्यक्त किया गया है। यथा—

**जिन्ह घर राजा बसवई परजा रहौ न जाय।**
**राज बसेरा जिन्ह घरहिं परजा कहाँ कथाय॥**[2]

क़ुरआन मजीद का उपर्युक्त प्रसंग 'मलकए सबा' (सबा[3] की शासिका) और हज़रत सुलैमान की कथा में आया है। मलकए सबा सांसारिक लिप्साओं के प्रतीकस्वरूप और हज़रत सुलैमान सत् आत्मा के रूप में व्यक्त किये गये हैं। मलकए सबा को जब ज्ञान की प्रतीति होती है तो वह हज़रत सुलैमान के हाथों पर ईमान लाकर उनके साथ दिव्य महल में प्रवेश करती है (सूर: २७, आयत २३-४४)। तसव्वुफ़ की शब्दावली में यदि इसे समझने की चेष्ठा की जाय तो मलकए सबा, रूहे सुफ़ली' तथा हज़रत सुलैमान 'रूहे उलवी' के प्रतीक रूप में स्वीकार किये जा सकते हैं। इसी प्रसंग को लेकर सम्भवत: सूफ़ियों तथा संतों ने अनेक स्थलों पर 'जीव' को 'धनि' अर्थात् स्त्री रूप में और 'ब्रह्म' को 'पिय', 'शह' 'साईं' (स्वामी) अर्थात् पुरुष रूप में प्रतिष्ठित किया है। **रुश्दनामा** में 'लैला' और 'मजनूँ' के प्रतीकों से आत्मा और परमात्मा के एकमेक होने की बात की गई है किन्तु 'जीव' को 'मजनूँ' न मानकर 'लैला' ही माना गया है अन्यथा 'शह' (पति या ब्रह्म) से खेलने का उपदेश अधूरा रह जाता। यथा—

---

१. **अलखबानी**, पृ० ८।

२. **अलखबानी**, पृ० ६९।

३. 'सबा' दक्षिणी अरब की एक प्रसिद्ध जाति थी।

**सोने रूपे नार संवारी रूप बिहूना साईं।**
**तन धन रचि लै शह स्यों खेला लैला मजनूं की नाईं॥**[1]

इस प्रकार फ़ारसी काव्य परम्परा से गृहीत होते हुए भी लैला मजनूं के प्रतीक भारतीय परम्परा के अनुरूप हैं। उपर्युक्त दोहे में 'नार' शब्द 'जीव' का 'प्रतीक' है और 'सोना' तथा 'रूपा' क्रमशः शून्य ज्ञान तथा सांसारिक ज्ञान के प्रतीक हैं जिनका उपयोग सिद्धों और नाथों के काव्य में भी हुआ है।

**रुश्दनामा** में फ़ारसी काव्य से गृहीत 'मीम' के प्रतीक की भी योजना हुई है। यह 'मीम' शब्द सांसारिकता का बोधक है जिसे **गुलशने राज़** से लिया गया है।[2] अहमद (जीव) और अहद (ब्रह्म) वस्तुतः एक ही हैं, सांसारिकता के आवरण में होने के कारण जीव ब्रह्म से पृथक् प्रतीत होता है किन्तु इस आवरण को यदि हटा दिया जाय तो वह दो किस प्रकार हो सकता है ?—

**महमद महमद जग कहै चीन्है नाहीं कोय।**
**अहमद 'मीम' गंवाइया कहु क्यों दूजा होय॥**[3]

फ़ारसी परम्परा से पृथक् जिन प्रतीकों, उपमानों या रूपकों को **रुश्दनामा** में स्थान मिला है उन्हें रूढ़िगत कहना ही उचित होगा। उदाहरण स्वरूप 'ब्रह्म' को 'मूल' तथा जगत् को उसकी शाखा के रूप में प्रस्तुत करके परम्पराओं का ही निर्वाह हुआ है।[4] 'जीव' के लिए 'मछली' और 'ब्रह्म' के लिए 'अपार समुद्र' के उपमान[5] भी रूढ़िगत हैं। जगत् और ब्रह्म के लिए 'बुलबुले' और 'जल' की कल्पना[6] भी पुरानी है। 'आत्मा' के लिए 'हंसरी' 'सांसारिक बंधनों' के लिए 'जलहरि' अथवा 'तालरि' और बंधन विहीनता अथवा मुक्ति या ब्रह्म के साथ विलयन के लिए 'समुद्र' के माध्यम से जो रूपक योजना हुई है वह परम्परा-गत प्रतीकों के होते हुए भी नवीन सी प्रतीत होती है। यथा—

**अरी हंसरी बाल इस जलहरि गात पखाल।**
**इस तालरि को बूझ बाहर समुंद संभाल॥**[7]

'जीव' और 'ब्रह्म' को 'बूंद' और 'समुद्र' के रूप में परम्परा के अनुरूप ही स्वीकार किया गया है[8]। 'जगत्' और 'ब्रह्म' के लिए 'लहर' और 'समुद्र' का रूपक प्रस्तुत किया गया है[9] जो सिद्धों, नाथों और संतों के काव्य में समान रूप से व्यवहृत है। सांसारिक मोह तथा

---

१. **अलखबानी**, पृ० ६२-६३।
२. **वही**, पृ० ७२-७३।
३. **वही**, पृ० ७२।
४. **वही**, पृ० ७०।
५. **वही**, पृ० ४७।
६. **वही**, पृ० ३९।
७. **वही**, पृ० ५१।
८. **वही**, पृ० ३४।
९. **वही**, पृ० ३३।

लिप्साओं के लिए 'काइ' तथा 'मन', चित्त या 'आत्मा' के लिए 'दर्पण' के प्रतीक रूप भी रूढ़िगत हैं।[१] 'मन' के लिए 'पद्म' तथा ब्रह्म के लिए 'भ्रमर के उपमान पुराने हैं किन्तु इन्हें नये ढंग से प्रस्तु किया गया है।[२] 'गुरु' को 'हीरा गिरि' तथा शिष्य को कुदाल' के रूप में प्रस्तुत करके नवीनता उत्पन्न की गई है।[३] 'आध्यात्मिक ज्ञान अथवा' 'मारिफ़त के लिए 'फाँसी' तथा बुराइयों की दलदल के लिए 'चंबल घाट' की प्रतीक-योजना सुन्दर आकर्षक तथा नवीन है।[४] आध्यात्मिक आनन्द तथा हर्ष हेतु 'होली' तथा 'फाग' के प्रतीकों की योजना हुई है।[५] इस प्रकार यह स्पष्ट हो जाता है कि **रुश्दनामा** की हिन्दी कविता में जन सामान्य के अनुभव में आने वाले प्रतीकों को ही स्थान दिया गया है और उनसे गूढ़ अर्थों की सशक्त अभिव्यंजना की गई है।

**छन्द तथा राग**

नाथों और संतों के काव्य में छंद-विधान के स्वरूप को लेकर यह संदेह प्रकट किया जाता है कि इन कवियों को छंदों के भेदोपभेदों का ज्ञान नहीं था। यह बात ठीक भी हो सकती है किन्तु इसे सहसा स्वीकार नहीं किया जा सकता। हिन्दी के प्राचीन कवियों ने अपने काव्य को संगीत की लय से साधा था। सूफ़ियों के चिश्तिया सिलसिले में 'समा' के महत्व के कारण संगीत को विशेष मान्यता प्राप्त थी। इसके पक्ष में आध्यात्मिक विवेचन करते हुए चिश्तिया सिलसिले के सूफ़ी साधकों तथा कवियों ने अनेक प्रमाण प्रस्तुत किये हैं।[६] ऐसी स्थिति में मात्रओं के आरोह अवरोह का ज्ञान होना इन कवियों के लिए बड़ा ही सहज था। इन कवियों के छंदों में मात्राओं की जो अनियमितता मिलती है उसके पीछे ऐसा प्रतीत होता है कि इनकी कुछ अपनी निश्चित मान्यताएँ थीं। ये संगीत की मधुरता को छंदशास्त्र के कुछ बंधे टके नियमों के समक्ष खो देने के पक्ष में नहीं प्रतीत होते। यही कारण है कि इन कवियों ने अपने छन्दों का विभाजन या तो रागों के अन्तर्गत किया है या वर्ण्य-विषय की दृष्टि से उसके 'साखी' 'सबद' आदि नाम रखे हैं। एक प्रकार से साखी, सबद, रमैनी आदि को इन कवियों के यहाँ मुक्तक शैलियों के रूप में मान्यता दी जा सकती है जो छंद-शास्त्र के बंधन में न होकर आध्यात्मिक विषयों के अनुरूप हैं।

**रुश्दनामा** की हिन्दी कविता में 'सबद', 'दोहरा', 'चौपद', 'उक़दा', 'श्लोक,' 'रेख़ता,' तथा 'चौपई' का उपयोग हुआ है। इन्हें सूक्ष्म दृष्टि से देखने पर ऐसा प्रतीत होता है कि वे रचनाएँ जिनमें कोई आध्यात्मिक उपदेश दिया गया है अथवा किसी गूढ़ विषय का विवेचन हुआ है 'सबद' के रूप में लिखी गई हैं। यही कारण है कि १५ मात्राओं वाला छंद 'जयकरी' भी 'सबद' शीर्षक के अन्तर्गत लिखा गया है और २६ तथा २८ मात्राओं

---

१. **अलखबानी**, पृ० १०१
२. **वही**।
३. **वही**, पृ० २५।
४. **वही**, पृ० ८१।
५. **वही**, १६–१७।
६. प्रस्तुत ग्रन्थ का प्रस्तावना भाग, पृ० ११२–११४।

वाले छंद भी[1]। इस प्रकार के प्रयोग गोरखनाथ के यहाँ भी मिलते हैं। दोहरा शब्द का प्रयोग फ़ारसी ग्रथों में सामान्यतः दो चरणों वाले लगभग सभी छंदों के लिए मिलता है। 'दोहरे' के शीर्षक से उपलब्ध **रूश्दनामा** की अधिकांश कविताएँ, विषम चरणों में १३ तथा सम चरणों में ११ मात्राओं के साथ मिलती हैं, किन्तु कहीं-कहीं इन नियमों का पालन नहीं किया गया है फिर भी नाथ पंथी कवियों की अपेक्षा इनमें अधिक स्थिरता दिखाई देती है।

**रुश्दनामा** में 'चौपद' या चौपदा 'शीर्षक' से जो रचनाएँ संकलित हैं उनमें या तो १४-१४ मात्राओं के क्रम से चार पद हैं या १५-१५ मात्राओं के क्रम से[2]। चौपई शीर्षक से १६-१६ मात्राओं की दो अर्द्धालियाँ लिखी गई हैं।[3] 'श्लोक' का प्रयोग उस शैली के लिए संभवतः किया गया है जो 'हिन्दवी' रचनाओं को संस्कृत की भाषा ध्वनि प्रदान करती है। इसी प्रकार 'रेख़ता' वह मुक्तक शैली है जिसका एक चरण फ़ारसी का तथा दूसरा 'हिन्दवी' का है।

उपर्युक्त छंदों के अतिरिक्त विभिन्न रागों के शीर्षक से भी **रुश्दनामा** की अनेक हिन्दी रचनाएँ लिखी गई हैं। रागों को लेकर पदों का प्रथम प्रामाणिक विभाजन **गुरू ग्रंथ साहिब** में माना जाता है। गुरु नानक देव तथा शेख अब्दुल क़ुद्दूस गंगोही एक दूसरे के समकालीन थे। इस प्रकार **रूश्दनामा** के प्रकाश में आने पर इस प्रकार का एक और भी प्रामाणिक विभाजन विद्व समूह के समक्ष आ सकेगा। **गुरु ग्रन्थ साहिब** में भक्तों की रचनाओं को २२ रागों में लिखा गया है। इनमें से 'राग राम कली', 'राग मारु', 'राग केदारा', तथा 'राग बसंत' **रूश्दनामा** और '**गुरू ग्रन्थ साहिब**', दोनों ही में मिलते हैं। 'राग रामकली' नाथ पंथी कवियों के काव्य में 'रामग्री,' 'राग रामगरी,' 'राग रामग्री', 'राग 'राँवगरी' आदि अनेक नामों से मिलता है। इन रागों के अतिरिक्त '**रूश्दनामा**' में 'राग मारू धना सरी' तथा 'राग पूरबी' को भी स्थान मिला है। 'राग पूरबी' संभवतः प्रथम बार प्रामाणिक रूप में **रुश्दनामा** ही में मिलता है।

चिश्तिया सिलसिले के सूफ़ी 'समा' में फ़ारसी ग़ज़लों पर भी 'हिन्दवी' गीतों को प्राथमिकता देते थे। 'हिन्दवी' गीतों की इस परम्परा का प्रवेश समा में १३ वीं शताब्दी ई० से ही हो गया था। 'हिन्दवी' की रचनाओं को रागबद्ध करने अथवा रागों में विभाजित करने में 'समा' की लोकप्रियता का बहुत बड़ा योग है। यद्यपि संस्कृत कवि जयदेव के समय में भी संगीत के रागों में बद्ध परिपाटी का संकेत मिलता है किन्तु 'हिन्दवी' में रागों के विभाजन की परम्परा समा की गोष्ठियों में खोजना अधिक समीचीन होगा। उसका कारण यह है कि 'हिन्दवी' का पालन-पोषण तथा विकास मुसलमान सूफ़ियों के ही वातावरण में हुआ। **रुश्दनामा** के देखने से ऐसा प्रतीत होता है कि पदों के अतिरिक्त १६ मात्रिक चौपाई छन्द को भी रागों में बाँधने की प्रवृत्ति बहुत अधिक प्रचलित थी। नाथ पंथी कवियों के यहाँ तो यह परम्परा मिलती ही है। **गुरु ग्रन्थ साहिब** और **रुश्दनामा** में इसकी

---

१. **अलखबानी**, पृ० १४, १२, १६।

२. **वही**, पृ० १०१ तथा पृ० २४।

विशेष झलक मिलती है। इस प्रकार 'हिन्दवी' रचनाओं को रागों में विभाजित करने की दृष्टि से भी **रुश्दनामा** को एक महत्वपूर्ण कृति कहा जा सकता है।

# १०
# रुश्दनामा का महत्व और मूल्यांकन

**रुश्दनामा** शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस गंगोही की एक ऐसी अपूर्व कृति है जो भारतीय तथा इस्लामी तत्व चिन्तन की विभिन्न धाराओं के प्रभाव को आत्मसात करती हुई उन्हें 'वहदतुल-वुजूद' अथवा एकत्ववाद के सागर में समाहित कर देती है। इस ग्रन्थ के मूल में जिस समस्या का प्रणयन किया गया है वह एक सार्वभौमिक समस्या है। शेख़ साहब **रुश्दनामा** की प्रारम्भिक पंक्तियों में लिखते हैं—

"इस रचना का उद्देश्य यह है कि ईश्वर का प्रत्येक जिज्ञासु इसे देखे और इसके अध्ययन से हृदय को शांति एवं विश्राम प्रदान करे और इस ज्ञान को प्राप्त करके हक़ीक़त (परम सत्य) की ओर अग्रसर हो और यह जाने कि जगत् की उत्पत्ति तथा मानव की रचना का मूल उद्देश्य क्या है। यह 'आलम' किस वजह से 'आलमे हक़ीक़त' (वास्तविक जगत्) से अस्तित्व में आया और इसके प्रकट किये जाने का क्या कारण था?"[1]

वास्तव में यह सृष्टि की जिज्ञासा मन की प्रधान समस्या है। **अन्नपूर्णा उपनिषद्** में इसी समस्या पर विचार करने का उपदेश दिया गया है। यथा—

**"कोऽहं कथमिदं किं वा कथं मरणा जन्मनी।**
**विचारयान्तरे वेत्थं महत्तत् फलमेष्यसि॥"**[2]

[अर्थात् मैं कौन हूँ? यह जगत् कैसे बना? यह क्या है? जन्म मरण कैसे आये? अपने अन्दर इस बात की जिज्ञासा करो, इससे तुम्हें महत्वपूर्ण फल की प्राप्ति होगी]

शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस की दृष्टि में यह सृष्टि, ब्रह्म की इच्छा है और इसके प्रकट किये जाने का मूल कारण 'इश्क़' अथवा प्रेम है। सृष्टि रचना से पूर्व वह ब्रह्म एक छुपी हुई निधि स्वरूप था और यह निधि उसकी परम सत्ता में उसी प्रकार निहित थी जिस प्रकार बीज में वृक्ष।[3] श्रीमद्भगवद्गीता तथा वेदान्त शास्त्र भी प्रकृति और पुरुष से परे एक सर्व व्यापक तत्व को चराचर सृष्टि का मूल मानते हैं।[4] सिक्ख गुरुओं ने भी परमात्मा के अस्तित्व से ही सारी सृष्टि दृश्य रूप में प्रकट हुई मानी है।[5] 'अनादि' काल में जब कुछ भी नहीं था वह ब्रह्म निरंजन (अर्थात् 'अंजन' अथवा कलुषता से रहित) था, सृष्टि की रचना

१. **अलखबानी**, पृ० ७।
२. **अन्नपूर्णा उपनिषद्**, १·४०।
३. **अलखबानी**, पृ० ७।
४. बाल गंगाधर तिलक, **गीता रहस्य अथवा कर्म योग शास्त्र** (अनु माधन राव सप्रे। बम्बई १९५८ ई०, पृ० २००।
५. **श्री गुरु ग्रंथ साहिब**, वार आसा, महला १, पृ० ४६३।

करके वही 'निरंजन' ख़ुदा हो गया। प्रथमावस्था में वह सम्पूर्ण बन्धनों से मुक्त था, उसी अनादि ब्रह्म ने जगत् तरु की रचना की। वह स्वयं ही विधेय भी है और विधायक भी। पुरुष के गुण भी उसमें हैं और स्त्री के भी—

**छितीस जुग नाम निरन्जन (कलिमद्धें) भजो खुदाय।**
**अनादि रूपी हमन सृष्टि रची देवें रूपी जग तरु की माय।**[१]

वह सौंदर्यवान प्रभु स्वयं अपने सौंदर्य का प्रेमी है। उसकी मात्र एक सत्ता से संसार के हज़ारों पदार्थ उसके व्यक्त रूप में प्रकट हुए हैं। वह अपने रूप पर स्वयं विमुग्ध होकर अपना विवाह 'स्वयं' से स्वतः करता है—

**एक तें हम अनन्त भए आपहि आप बियाहि।**
**सहज कन्या सम्भु बरु अना उपाम सुसरा जँवाइ॥**[२]

**छान्दोग्य उपनिषद्** में 'ब्रह्म' को 'तज्जलान' से अभिहित किया गया है अर्थात् 'वह जो जगत् को जन्म देता है, अपने में लीन कर लेता है और क़ायम रखता है।[३] उपनिषदों में इसके लिए अनेक रूपकों का आयोजन हुआ है। जगत् की सभी सम्भावनाएँ आदि सत्ता में हैं इस बात पर शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस ने विशेष बल दिया है और एक में अनेक तथा अनेक में एक के उपनिषदों के सिद्धान्त को स्वीकृति दी है। शेख़ हमीदुद्दीन नागौरी इस सिद्धान्त के सशक्त प्रतिपादक थे। उन्होंने इसे ब्रह्म की परम सत्ता के 'संकुचन' तथा 'विस्तारण' से अभिहित किया है। तसव्वुफ़ की भाषा में इसे 'इजमाल' और 'तफ़सील' का सिद्धान्त कहा जा सकता है। शेख़ हमीदुद्दीन नागौरी का विश्वास था कि यह सम्पूर्ण जगत् ब्रह्म की परम सत्ता का विस्तारण है। यही सत्ता जब संकुचित हो जाती है तो 'शून्य' (सिक्त) हो जाती है। उस आदि ब्रह्म के जो केवल एक है सैकड़ों नाम हैं, इस तथ्य का ज्ञान बहुत थोड़े से लोगों को है—

**जो बिस्तरै तो सबै, सिकत (जो) संकोय।**
**सौ सौ एक पुरुष के नाँव, बिरला जानै कोय॥**[४]

सिद्धों ने इसी को ब्रह्म का 'सम' और 'ख+सम' रूप माना है। सरहपा के अनुसार भव रूप में होने पर वह सभी आकारों में व्यक्त होता है—'**अण्ण तरंग कि अण्णजल भव सम खसम सरुअ।**"[५] और जब सम रूप में होता है तो शून्य हो जाता है।[६]

उपर्युक्त दोहे में ब्रह्म के एक पुरुषविध रूप का संकेत है जिसे **ऋग्वेद** के 'पुरुष' (१०.९०) शब्द में खोजा जा सकता है। चिश्तिया सिलसिले के सूफ़ी कवियों में शेख़ हमीदुद्दीन नागौरी के प्रति बड़ी श्रद्धा थी। शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस गंगोही ने भी 'तौहीद'

१. **अलखबानी**, पृ० ६७।
२. **वही**, पृ० १२।
३. **छान्दोग्य उपनिषद्**, १.३, १४।
४. **रिसाला मिन कलाम**, हबीबगंज २१।१६८, अलीगढ़ विश्वविद्यालय, पृ० ६९।
५. बागची, **दोहाकोष**, पृ० ३१।
६. **वही**,।

विषयक ज्ञान के प्रतिपादन में शेख़ हमीदुद्दीन नागौरी का प्रभाव ग्रहण किया है। **रुश्दनामा** में ब्रह्म के 'ऐक्य' के लिए जो उदाहरण वायु, नदी, भाप तथा वर्षा के योग से आयोजित रूपक द्वारा प्रस्तुत किया गया है उसे शेख़ हमीदुद्दीन नागौरीकृत **रिसाला मिन कलाम** से गृहीत माना जा सकता है।[१] सिद्धों की रचनाओं में इसी तथ्य को नदी तरंग न्याय से समझाया गया है।[२] शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस गंगोही ने भी इसे इसी रूप में स्वीकार किया है। यथा—

**जैसो लहर समुंद की बाहर निकरी माय।**
**सदा ही आन्ह समुंद वह समुँदहि पैठी जाय॥**[३]

इस तथ्य की पुष्टि में शेख़ साहब ने हज़रत मुहम्मद की हदीस—"प्रत्येक वस्तु अपने मूल तत्व की ओर लौटती है," उद्धृत की हैं। **तैत्तिरीय उपनिषद्** (३·८) में इसी के लिए कहा गया है कि जगत् ब्रह्म में से आता है और ब्रह्म में लौट जाता है और जो कुछ भी सत्ता है उसका अस्तित्व ब्रह्म के कारण है।

शेख़ साहब की दृष्टि में इस जगत् की स्थिति पानी के बुलबुले से भिन्न नहीं है। यह बुलबुला जल से उत्पन्न होता है और जल ही में विलीन हो जाता है। इसी प्रकार यह संसार अपने मूल तत्व से पृथक् होकर पुनः उसी में विलीन हो जाता है—

**जलतें उफना बुलबुला जलहीं माहँ बिलाय।**
**तैसा यह संसार सभ मूलहि जाय समाय॥**[४]

सन्त चरनदास ने भी बुलबुलों के समान जगत् को ब्रह्म में अधिष्ठित माना है और इसका संकेत किया है कि बुलबुलों के मिट जाने पर जिस प्रकार जल की स्थिति नित्य है उसी प्रकार जागतिक सत्ता के विलयन पर ब्रह्म की स्थिति नित्य है—

**आप ब्रह्म मूरति भयो ज्यों बुदगल जल माँहि।**
**सूरति बिनसै नाम संग जल बिनसत है नाँहि॥**[५]

**गुरु ग्रन्थ साहिब** में स्थान-स्थान पर संसार के इस रूप की चर्चा हुई है। दो एक उदाहरण द्रष्टव्य हैं—

**जैसे जल ते बुदबुदा उपजै बिनसै नीत।**
**जगु रचना तैसे रची कहु नानक मीत॥**[६]

अथवा

**जिउ जल ऊपरि फेनु बुदबुदा तैसा यहु संसारा।**
**जिसते होआ तिसहि समाणा चूकि गया संसारा॥**[७]

---

१. **अलखबानी**, पृ० ३२।
२. बागची, **दोहाकोष**, पृ० ४०।
३. **अलखबानी**, पृ० ३३।
४. **अलखबानी**, पृ० ३६।
५. **भक्ति सागर**, ब्रह्म ज्ञान सागर वर्णन।
६. **श्री गुरु ग्रन्थ साहिब**, सलोक, महला ९, पृ० १३६३।
७. **वही**, मलार, महला ३, पृ० १२५८।

इस अवस्था का विवेक हो जाने के पश्चात् लोक और परलोक के विषय-भोगों के प्रति विराग होना आवश्यक है। इसलिए शेख अब्दुल कुद्दूस की दृष्टि में जीव को चाहिए कि वह व्यक्त और अव्यक्त जगत् में ईश्वर से भिन्न कुछ भी विद्यमान न समझे और नश्वर जगत् से निकलकर अनश्वर जगत् में प्रवेश करे।[1] किन्तु अनश्वर जगत् में प्रवेश करना सरल कार्य नहीं है। इसके लिए अपने प्राणों को न्योछावर करना पड़ता है। कारण यह है कि अनश्वर अथवा नित्य केवल ब्रह्म की सत्ता है जो सर्व विद्यमान है। किन्तु इसका यह अर्थ नहीं कि यह जगत् मिथ्या है। शेख साहब का तो विश्वास है कि "यह सृष्टि जगत् सब वही है (हमा ऊस्त), नश्वर है सब किन्तु वह नहीं।"[2] ब्रह्म जब सत्य है तो उसने जो रचा है वह भी सत्य है। कारण के मूल में जो द्रव्य विराजमान रहता है वही कार्य में भी परिलक्षित होता है। अस्तु यह जगत् अनित्य तो है किन्तु मिथ्या नहीं। यही अनित्य जब अपने मूल नित्य तत्व में समाहित हो जाता है तो नित्य हो जाता है। जीव एकत्व की अवस्था में यदि मिट गया तो ईश्वर की शाश्वतता उसे नित्य कर देती है। इसीलिए शेख साहब कहते हैं कि "जब तक कि तू अपने को मिटा नहीं देता और प्राण नहीं दे देता अपने प्रिय के प्राणों में नहीं मिल सकता और अमरत्व नहीं प्राप्त हो सकता।"[1] अपने को मिटा देने से यहाँ आशय अपने 'अहं' से विमुख होने से है। वस्तुतः यही मनुष्य की 'मधुर मृत्यु' है जो उसे अमरत्व प्रदान करती है। यह परम सत्ता में विलीन हो जाने की अवस्था है। जिस प्रकार बूंद समुद्र में पहुँचकर समुद्र से पृथक् नहीं रहती, वैसे ही यह जीव ब्रह्म के साथ एकमेक हो जाने की अवस्था में उससे पृथक् नहीं होता। अर्थात् नित्य स्वरूप हो जाता है—

**हेरत हेरत हे सखी हौं धन गई हिराय।**
**परया बूंद समुंद महँ कह क्यों हेरी जाय॥**[3]

ऐसी स्थिति में जीव को चाहिए कि वह सचेत रहे और ईश्वर के ध्यान में हृदय से तल्लीन हो जाय। ईश्वर की परम सत्ता का ध्यान इसी जगत् में करना चाहिए। जिसने उसे यहाँ खोजने का यत्न नहीं किया वह उसे परलोक में नहीं मिल सकता। यदि जीव गंदे जलाशय में पड़ा रहा और उसने समुद्र की चिंता नहीं की तो उसे हानि पहुँचने की संभावना है। इसलिए उसे चाहिए कि परमेश्वर की निश्चल सत्ता (निराकार) के साथ एकात्मीय होकर स्वयं को भी निश्चल रखे। सांसारिक उपलब्धियों के पीछे दौड़ने से किसी उपलब्धि की प्राप्ति नहीं हो सकती।[4] संत कवि दादू दयाल ने इसी तथ्य का विवेचन इन शब्दों में किया है—

**निहचल का निहचल रहै चंचल का चलि जाइ।**
**दादू चंचल छाड़ि सब निहचल सौं ल्यौ लाइ॥**[5]

---

१. **अलखबानी**, पृ० ३६ तथा ३८।
२. **वही**, पृ० ३७।
३. **अलखबानी**, पृ० ३४।
४. **वही**, पृ० ५३।
५. **दादू दयाल की बानी**, निहकामी पतिव्रता को अंग/२५।

इस निश्चल ब्रह्म से लौ लगा लेने से जीव स्वयं भी निश्चल अर्थात् नित्य स्वरूप हो जाता है। उसके हृदय से समस्त ईश्वरेतर भाव विलुप्त हो जाते हैं और वह जीवन सागर तक पहुँचकर परम अमृत का पान करता है। इस प्रकार उसे अमरत्व की प्राप्ति हो जाती है।[1] वह अपने चित्त में रंग विहीन प्रियतम के दर्शन करके रहस्यमय बधावे का आयोजन करता है जिससे कि उसका काया-कल्प हो जाता है और वह ललित हो जाता है।[2] किन्तु इस अवस्था में भी उसके लिए उचित नहीं कि वह इस रहस्य का उद्घाटन करे। कारण यह है कि उन्माद की अवस्था में भी यदि किसी ने प्रेम के रहस्य को व्यक्त कर दिया तो सूफ़ी साधना के मार्ग में इसका पुरस्कार केवल सूली है।[3] ब्रह्म की यह अनुभूति 'तू और मैं' के व्यापार से अतीत है। कदाचित् इसीलिए संत कवि सुन्दरदास ने इस अवस्था में साधनात्मक 'सोऽहं' को भी अहंकार का रूप माना है और मौन रहने का उपदेश दिया है—

**सोहं सोहं कहै जबै लग तब लग दूजा कहिये।**
**सुन्दर एक न दोइ तहाँ कछु ज्यों का त्यों ह्वै रहिये ॥[4]**

शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस ने भी ठीक इसी प्रकार 'अनल हक़' कहने से रोका है, और इस प्रसंग में फ़ारसी का यह शेर उद्धृत किया है—

**मस्त शवी गरचे तू हेच अनलहक़ न गो।**
**सिर्रेख़ुदावन्द रा काफ़िरो सत्तार बाश ॥[5]**

आशय यह है कि 'यदि तू प्रेम में मस्त हो जाता है तो भी 'अनल हक़' मत कह ईश्वर के रहस्य को छुपाकर रख।' प्रत्येक व्यक्ति इस रहस्य को छुपाकर नहीं रख सकता इसलिए यह रहस्य परमात्मा उस पर प्रकट करता है जो उसका सच्चा सेवक भक्त होता है'—

**जस्य कस्य न दायतेन ब्रह्मज्ञानं मसामृतं।**
**सेवकस्य भक्तस्य सक्ति देवास देयते ॥**

उपर्युक्त विवेचन से यह स्पष्ट हो जाता है कि शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस ने **रुश्दनामा** में सृष्टि और ब्रह्म का सूक्ष्म निरुपण किया है और एकत्व के पक्ष में बड़े प्रबल तर्क प्रस्तुत किये हैं। उन्हें जहाँ कहीं से जो कुछ भी मिल सका है उसे ग्रहण कर लेने में कोई संकोच नहीं हुआ है। सब से अधिक जिस विषय पर शेख़ साहब ने बल दिया है वह 'एकत्व' अथवा 'ऐक्य ज्ञान' है। इस ज्ञान की प्राप्ति के लिए बाह्य साधनों की आवश्यकता नहीं होती। भाषा-बद्ध ज्ञान इस की सीमाओं को स्पर्श भी नहीं कर सकता।[6] बाह्य चक्षुओं से इसका अनुभव नहीं किया जा सकता। यह अन्तर चक्षुओं के अनुभव का विषय है। इसके

१. **अलखबानी**, पृ० ५५, ५६।

२. **वही**, पृ० ६३।

३. **वही**, पृ० १०४।

४. **सुन्दर ग्रंथावली**, पद सं० १०२।

५. **रुश्दनामा** (अ), पृ० ४७ ब।

६. **अलखबानी**, पृ० २८।

लिए मन की पहचान आवश्यक है । यह मन सांसारिक मोह तथा वासनाओं से लिप्त होने के कारण मैला हो गया है । इस लिए इसकी पहचान से आशय इसके निर्लिप्त रूप की पहचान से है । मन का यह निर्लिप्त रूप ही ब्रह्म का निवास स्थान है । इस लिए मन की पहचान हो जाने से परम ज्ञान की प्राप्ति होती है ।[1] किन्तु मन की पहचान सरल कार्य नहीं है । इसके लिए सदगुरु की अपेक्षा होती है । गुरु ही आदि है, गुरु ही अनादि है और गुरु ही परम देवता है । उसके बिना मनुष्य का जीवन पशु के समान है । गुरु ही सर्वश्रेष्ठ विद्या, सर्वश्रेष्ठ तीर्थ तथा सर्वश्रेष्ठ देवता है, और अतुलनीय होने के कारण परंपद है ।[2] इसलिए सद्गुरु को प्राप्त किये बिना किसी भी आध्यात्मिक उपलब्धि की आशा नहीं की जा सकती ।

**रुश्दनामा** की सबसे बड़ी विशेषता यह है कि उसमें उपर्युक्त विषयों का विवेचन क़ुरआन की आयतों, हदीसों, सूफ़ियों की धारणाओं तथा सिद्धों और नाथों की स्थापनाओं के प्रकाश में किया गया है । **रुश्दनामा** से पहले का कदाचित् ऐसा कोई ग्रन्थ अभी प्रकाश में नहीं आया है जो इतने बड़े कैनवस पर रखकर इन सूक्ष्म आध्यात्मिक विषयों को समन्वयात्मक रेखाओं और सहिष्णु रंगों से चित्रांकित कर सका हो । भारतीय तथा इस्लामी तत्व चिंतन की गंगाजमुनी लहरों में **रुश्दनामा** की सरस्वती ने स्थान ग्रहण किया है । इस दृष्टि से यह एक अत्यधिक महत्वपूर्ण कृति है ।

————

# अलख-बानी

('इश्कनामा' का सम्पादित हिन्दी अनुवाद)

हम्द[1] निःसंदेह अल्लाह[2] के लिए है जिसने ख़ल्क़[3] की उत्पत्ति अपने अदम[4] से की[5]। उसे अपने रूप[6] से रूपांकित किया और अपने नूर[7]

---

१. 'हम्द' अरबी भाषा का शब्द है। अर्थ की दृष्टि से यह शब्द बहुत व्यापक है। इसका सामान्य अर्थ है ईश्वर की स्तुति अथवा गुणगान। ईश्वर के गुणों का स्मरण करने पर आनंद विमुग्ध हो जाने की स्थिति में मानव हृदय से जो शब्द प्रस्फुटित होते हैं उन्हें ही हम्द कहते हैं।

२. अल्लाह (अल-इलाह), परमेश्वर के अर्थ में प्रतिष्ठित अरबी शब्द है जिससे इस्लाम के प्रादुर्भाव से पूर्व भी अरबवासी परिचित थे। इस्लामी आस्था के अनुसार वह ही एक ईश्वर है और वह लाशरीक (बिना किसी की शिरकत के) है। वह सभी लोकों का स्वामी है और सर्व शक्ति संपन्न है। क़ुरआन में अल्लाह की स्तुति उसके विभिन्न गुणों के प्रकाश में विभिन्न नामों से की गई है। उदाहरण स्वरूप—वह ही वास्तविक सत्य है, प्रकाशों का प्रकाश है, वह किसी से उत्पन्न नहीं हुआ, वह सर्वाधिकार संपन्न सृष्टा है, अद्वितीय है, असीम है, अनंत है, निराकार है, दृष्टा है, स्रोता है, संरक्षक है, कृपालु है इत्यादि इत्यादि। क़ुरआन में अल्लाह के ९९ नाम हैं।

३. 'ख़ल्क़' का अर्थ है सृष्टि अथवा जगत्। 'ख़ल्क़' के अंतर्गत सभी व्यक्त अव्यक्त लोक समाहित हैं। यहाँ पर ख़ल्क़ का प्रयोग मानव के लिए हुआ है।

४. अदम अरबी शब्द है जिसका अर्थ है शून्य या अभाव। सूफ़ियों के अनुसार अदम तीन प्रकार का होता है—(क) ऐसा अदम जो असंभव हो जैसे ईश्वर जैसा कोई व्यक्ति विशेष। इसे 'नुमतना अल-वुजूद' कहते हैं। (ख) 'एयानेसाबिता' अर्थात् संसार की सभी वस्तुओं के मूल तत्व का ज्ञान जो ईश्वर के अतिरिक्त किसी अन्य को नहीं। इस प्रकार सूफ़ी यह मानते हैं कि ईश्वर के ज्ञान भण्डार में संसार की सभी वस्तुओं के मूल चित्र सुरक्षित हैं। इसे 'अदमे इज़ाफ़ी' कहते हैं। (ग) 'अदम-अल-अदम' (शून्य का शून्य) अर्थात् परमेश्वर की सत्ता।

५. पाण्डुलिपि (अ) में इस वाक्य की सविस्तार व्याख्या हुई है। व्याख्याकार ने 'ख़ल्क़' को 'एयाने साबिता' बताते हुए लिखा है कि ईश्वर ने ख़ल्क़ की रचना अपने रूप के सदृश की अर्थात् उसे अपने गुणों के चमत्कार द्वारा सुशोभित किया। प्रत्येक 'ऐन' को (तत्व को) उसकी योग्यतानुसार अपने गुणों का कोई न कोई अंश प्रदान किया।

६. मानव को।

७. अल्लाह ने क़ुरआन में अपने आपको नूर (ज्योति) बताया है—"अल्लाह आसमानों और ज़मीनों की ज्योति है। उसके प्रकाश का उदाहरण ऐसा ही है जैसे एक ताक़ हो जिसमें एक दीप हो मानो वह दीप एक फ़ानूस (कंडील) में हो। वह फ़ानूस ऐसा हो मानो एक चमकता हुआ तारा है। वह (दीप) ज़ेतून के एक बरकत वाले (कल्याणप्रद) वृक्ष (के

(ज्योति) से प्रकाशित किया और अपनी सज्जा से सुसज्जित किया। उसने अपनी मारिफ़त[1] और उबूदियत[2] का आदेश दिया। असंख्य दुरुद[3] उस

तेल) से प्रदीप्त किया जाता हो, जो न पूर्वी हो और न पश्चिमी, जिसका तेल भड़कना चाहता हो यद्यपि आग उसे न लगी हो। ( इस प्रकार ) प्रकाश पर प्रकाश ( बढ़ने के सभी साधन संचित हो गये हों)। अल्लाह अपने प्रकाश की ओर जिसे चाहता है मार्ग दिखाता है और अल्लाह लोगों के लिए मिसालें बयान करता है और अल्लाह प्रत्येक पदार्थ का ज्ञान रखता है।" (सूर : २४ आयत ३५)

सूफ़ी लोग नूर का अर्थ हज़रत मुहम्मद की पारमार्थिक सत्ता बताते हैं। नूर को अल्लाह का एक नाम भी बताया जाता है। सृष्टि को वे इस नूर का प्रतिबिम्ब कहते हैं। दारा शिकोह नूर के विषय में कहता है—"हिन्दू संत उसे ज्योतिः स्वरूप, स्व-प्रकाश और स्वयं-प्रकाश कहते हैं अर्थात् यह प्रकाश स्वयं ही सदैव दैदीप्यमान रहता है, चाहे वह संसार में प्रकट हो अथवा न हो।"

क़ुरआन की उपर्युक्त आयत के विषय में दारा शिकोह अपना मत इस प्रकार व्यक्त करता है—" 'मिश्कात' जो आला होता है, शारीरिक सत्ता वाले संसार (भौतिक जगत्) को सूचित करता है। 'मिस्बाह' या दीपक सत्व के प्रकाश के लिए और शीशा मनुष्य की आत्मा के लिए जो कि दैदीप्यमान तारे के समान है। दीपक के कारण, शीशा भी दीपक की भाँति प्रतीत होता है और वह दीप प्रकाशित है (इसलिए) सत्य के प्रकाश के लिए सूचित करता है और मुबारक (पवित्र) वृक्ष स्वयं पवित्र ईश्वर की ओर संकेत करता है। वह पवित्र और सर्वोच्च है जो कि पूर्व और पश्चिम की सीमाओं से रहित है। ज़ैत से तात्पर्य रूहे-आज़म (महान् आत्मा) है जिसका न आदि है और न अंत है अर्थात् ज़ैत स्वयं के द्वारा प्रकाशयुक्त और बड़ा चमकीला है क्योंकि इसके समीप मृदुता तथा पवित्रता है और प्रकाशित किये जाने की आवश्यकता से रहित है।"

"इस पूरी आयत का मुख्य तात्पर्य यह है कि सर्वोच्च और महान् पवित्र ईश्वर अपने सत्व के प्रकाश से सुन्दर और चमकदार परदे में प्रकाशवान् है। उसको गुप्त रखने या छिपाने के लिए परदा या अंधकार नहीं है। उसके सत्य का प्रकाश रुहुल अरवाह (आत्माओं की आत्मा) के आवरण में प्रकाशित होता है। रुहुल अरवाह आत्मा के आवरण में, और रुह (आत्मा) बदन (शरीर) के आवरण में बिल्कुल उसी प्रकार है जैसे कि दीपक शीशे के आवरण में और शीशा आले में रखा हुआ, अपनी द्युति को उसके (ईश्वर) सत्व के प्रकाश से प्राप्त करता हुआ अपने को स्वयं प्रकाशित करता है।" सै० अ० अ० रिज़वी (अनुवादक) दारा शिकोहकृत **मज्मउलबहरैन** (नेशनल एकेडेमी आव ऐडमिनिस्ट्रेशन, मंसूरी, जरनल, जनवरी, १९६२), पृ० ३१-३२।

१. सूफ़ी साधना द्वारा ईश्वर का ज्ञान। देखिए प्रस्तावना भाग, पृ० १०२।

२. साधक दास्यभाव से ईश्वर की आराधना करें। (अ) की टीका—'आराधना' द्वारा ही साधक ईश्वर को प्राप्त करता है।

३. हज़रत मुहम्मद के प्रति शुभ एवं मंगल कामना।

रसूल[1] पर जिसका गौरव बढ़ाया गया यह कह कर—

'ऐ मुहम्मद ! यदि मेरी इच्छा तेरे सर्जन की न होती तो मैं आसमानों का निर्माण न करता[2] ।' (असंख्य मंगल कामनाएँ उस रसूल के लिए) जो ईश्वर द्वारा दिखाए हुए मार्ग का पथ-प्रदर्शन करने वाला है और उसके प्रेम पात्र के रूप में सम्मानित है । जब ईश्वर ने हज़रत मुहम्मद को अपनाकर गौरवान्वित किया तब आलिमों[3] को हज़रत मुहम्मद का उत्तराधिकारी बनाकर सम्मानित किया ।

१. रसूल का शाब्दिक अर्थ संदेश वाहक अथवा दूत है । इस्लामी दृष्टिकोण से रसूल वह पुनीतात्मा है जो ईश्वर प्रदत्त ग्रंथ के प्रकाश में ईश्वर के आदेशों को जन सामान्य तक पहुँचाता है और उनका पथ-प्रदर्शन करता है । उसे अल्लाह की ओर से किसी नई शरीअत (धर्म-विधान) के फैलाने का आदेश होता है । ईश्वर के हर दूत को नबी कहा जा सकता है, चाहे उसे नये धर्म के प्रचार करने का आदेश हो अथवा न हो और वह पुराने धर्म के नियमानुसार ही लोगों को सत्य और निष्ठा की ओर प्रेरित करता हो । यहाँ पर रसूल से अभिप्राय हज़रत मुहम्मद हैं जो इस्लाम के नियमानुसार अन्तिम नबी व रसूल हैं । क़ुरआन में अल्लाह के साथ रसूल की इताअत (पैरवी) का भी आदेश दिया गया है ।

२. यह प्रसिद्ध हदीस, हदीसे क़ुदसी के नाम से अभिहित की जाती है । इसमें हज़रत मुहम्मद को सृष्टि की रचना का मूल कारण बताया गया है । हदीसे क़ुदसी उस हदीस को कहते हैं जिसमें अर्थ ईश्वर की ओर से हो और शब्द पैग़म्बर के हों ।

मलिक मुहम्मद जायसी ने **पद्मावत** (र० का० १५४० ई०) में—**प्रथम ज्योति बिधि तेहिकै साजी । औ तेहि प्रीति सिस्टि उपराजी ।** (११/२) के माध्यम से इसी तथ्य का संकेत किया है । मंझन ने **मधुमालती** (र० का० १५४५ ई०) में इसी हदीस के भाव को इस प्रकार व्यक्त किया है—

**ओहि लगि दइय सिस्टि उपराजी ।** ७/४ अथवा **ओहि लगि भएउ सिस्टि कर चाऊ ।** ७/५

कुछ अन्य उदारहण—

**लौलाकलमा बिधना जु रच्यो तब नूर नबी को हुतौ जु पहल्लम**

मुबारक (१५८३—१६८७ ई०)

**जो कछु प्रभु रचना रची बरतत भूत भभिक्ख ।**
**जाति मुहम्मद सान की अलख रूप बिधि लिक्ख ॥**

मधनायक (१५९१—१६८७ ई०)

**न हुतौ जु मुहम्मद नाम एक न करत करतार किच्छ**

पेमी (१६६०—१७२९ ई०) **पेम प्रकाश,** २४२

३. आलिम का अर्थ है ज्ञानी । इस्लाम की शिक्षा एवं धर्म शास्त्र के पंडित आलिम कहलाते हैं । इसका बहुवचन उलमा है । हज़रत मुहम्मद ने एक हदीस में कहा है—'आलिम की श्रेष्ठता आबिद (तपस्वी) पर ऐसी ही है जैसे मेरी श्रेष्ठता तुम में से किसी तुच्छ व्यक्ति पर ।'

हज़रत मुहम्मद के ताबेईन[१] को उनके अनुकरण का गौरव प्रदान किया, और उनको अपनी कृपा से सम्मानित किया। ईश्वर की कृपा हो उस पर जिसने रसूल के प्रेम की प्रेरणा से सन्मार्ग का अनुसरण किया।

अब्दुल क़ुद्दूस इस्माईल जो क़ुत्बुल अक़ताब[२] एवं समस्त संसार के शेख़[३] अहमद अब्दुल हक़ की ख़ानक़ाह[४] का एक झाड़ लगाने वाला एवं उस उत्कृष्ट चौखट का एक तुच्छ दास है जो अपनी पृथक् सत्ता के बोझ से पूर्णतः रहित हो अपने पीर[५] की सत्ता में विलीन हो चुका है इस प्रकार निवेदन करता है कि 'पीरे-दस्तगीर[६]' के प्रसाद से अकिंचन के हृदय में यह बात आई कि वह थोड़े से 'तौहीद' विषयक वचन इस **रुश्दनामा** में संकलित करे और सुलूक[७] सम्बन्धी कुछ बातें जो उसने उस्तादे तरीक़त[८] (आध्यात्म गुरु) और 'वासिले-

१. वे लोग जिन्होंने हज़रत मुहम्मद के सहाबा (निकट जन) में से किसी का दर्शन किया हो ताबेईन कहलाते थे।

२. सूफ़ियों का मत है कि हज़रत मुहम्मद जिस महान् आध्यात्मिक कार्य को सम्पन्न करने के लिए भेजे गये थे वह उनके बाद सूफ़ी संतों एवं वलियों (ईश्वर के मित्रों) द्वारा सम्पन्न होता आया है। उनके आशीर्वाद से वर्षा होती है, पेड़ पौधे उगते हैं, मुसलमान युद्ध में विजय प्राप्त करते हैं। इनमें से चार हज़ार तो ऐसे हैं जो गुप्त रहते हैं और एक दूसरे को नहीं जानते। उन्हें अपने चमत्कारों का भी पता नहीं। कुछ ऐसे भी हैं जिन्हें ईश्वर के दरबार में बहुत कुछ अधिकार प्राप्त हैं। उनमें से तीन सौ अख़ियार कहलाते हैं, चालीस अब्दाल हैं, सात अबरार कहलाते हैं, चार औताद हैं, तीन नुकबा कहलाते हैं और एक को क़ुत्ब अथवा ग़ौस कहते हैं। ये सब एक दूसरे को जानते हैं और पारस्परिक परामर्श से कार्य करते हैं। (**कश्फ़ुल महजूब,** पृ० १६८)।

आगे चलकर प्रत्येक सूफ़ी अपने आध्यात्मिक गुरु को क़ुत्ब अथवा क़ुत्बुल अक़ताब (क़ुतबों का क़ुत्ब) कहने लगा। क़ुत्ब धुरा को कहते हैं। सूफ़ियों के अनुसार संसार क़ुत्ब के कारण स्थिर है।

३. शेख़ का अर्थ है वृद्ध, किन्तु सूफ़ी शब्दावली में शेख़ धर्मनायक अथवा मुर्शिद को कहते हैं।

४. ख़ानक़ाह फ़ारसी शब्द है। देखिए प्रस्तावना, पृ० १३।

५. पीर फ़ारसी शब्द है जिसका अर्थ है वयोवृद्ध। सूफ़ी अपने आध्यात्मिक गुरु को पीर कहते हैं।

६. ऐसा आध्यात्मिक गुरु जो संरक्षक भी हो। सूफ़ी मुरीद अपने गुरु को दस्तगीर (हाथ पकड़ने वाला) कहते हैं।

७. सूफ़ी मत अथवा तसव्वुफ़। सुलूक का शाब्दिक अर्थ है रास्ता चलाना अथवा सन्मार्ग विषयक आदेशों का पालन करना। सूफ़ियों के यहाँ इसका अर्थ है परम सत्ता का सामीप्य प्राप्त करने की इच्छा।

८. तरीक़त सूफ़ी साधना की आध्यात्मिक यात्रा है। इस अवस्था में साधक पवित्रता को अपनाता है। उस्तादे तरीक़त से अभिप्राय उस गुरु से है जो पवित्र मार्ग पर अग्रसर है।

हक़ीक़त'[१] (परम सत्य में विलीन विभूति) से सुनी थीं, लिपिबद्ध करे, और प्रत्येक समूह के विचारों को अपने बयान में सम्मिलित करे, क्योंकि प्रत्येक समूह इश्क़ (प्रेम) के विषय में कोई न कोई बात कहता है।[२]

(यह बात प्रसिद्ध है) कि आरिफ़[३] प्रत्येक वस्तु में ईश्वर को पहचानता है। कारण यह है कि प्रत्येक वस्तु ईश्वर की मारिफ़त में (डूबी हुई) है। (इस रचना का उद्देश्य यह है) कि ईश्वर का प्रत्येक जिज्ञासु इसे देखे और इसके अध्ययन से हृदय को शान्ति एवं विश्राम प्रदान करे और इस ज्ञान को प्राप्त करके हक़ीक़त[४] की ओर अग्रसर हो और यह जाने कि जगत् की उत्पत्ति तथा मानव की रचना का मूल उद्देश्य क्या है। यह आलम[५] किस वजह से "आलमे हक़ीक़त[६]" (वास्तविक जगत्) से अस्तित्व में आया और इसके प्रकट किये जाने का क्या कारण था ?

ऐ भाई ! दाऊद[७] पैग़म्बर ने ईश-प्रार्थना करते हुए विनय पूर्वक पूछा— "हे ईश्वर ! तूने सृष्टि क्यों पैदा की ?" निस्पृह ईश्वर का आदेश हुआ—"मैं एक छिपी हुई निधि था, मेरी इच्छा हुई कि मैं पहचाना जाऊँ अतः मैंने सृष्टि की रचना की जिससे कि पहचाना जा सकूँ।[८]" इस बात से यह विदित हुआ कि जगत् के प्रकट होने का मूल स्रोत इश्क़ है। इसी लिए धर्मनिष्ठ विभूतियों में

---

१. वासिले हक़ीक़त साधक की परम सत्य में विलीन हो जाने की अवस्था है, इसमें साधक को लाहूत की अवस्था प्राप्त होती हैं और वह राग-विराग से अतीत होकर विशुद्ध ज्ञान प्राप्त करता है।

२. इस वाक्य का अनुवाद पाण्डुलिपि (ब) के आधार पर किया गया है, (अ) और (प्र) में यह वाक्य स्पष्ट नहीं हैं।

३. ज्ञानी, ईश्वर का ज्ञान रखने वाला, ईश्वर की मारिफ़त में तल्लीन व्यक्ति।

४. सत्य का ज्ञान। हक़ीक़त का अर्थ है परम सत्य। यह सूफ़ी साधक की अन्तिम अवस्था है। यहाँ पहुँचकर साधक को अपने चरम लक्ष्य की प्राप्ति हो जाती है।

५. व्यक्त जगत् अथवा भौतिक जगत्।

६. राग विराग से निर्लिप्त परम सत्य का जगत्।

७. एक पैग़म्बर जिनको ईश्वर ने अपने पवित्र ग्रंथ "ज़ुबूर" के साथ संसार में मार्ग-प्रदर्शन के लिए भेजा। वे इसराईलियों के शासक थे। कहा जाता है कि वे एक दिन ईश्वर का ध्यान करते थे दूसरे दिन न्याय, तीसरे दिन शिक्षा-दीक्षा और चौथे दिन अपना निजी काम करते थे।

८. (अ) और (प्र) में इसकी टीका इस प्रकार है—"ईश्वर की परम सत्ता समस्त गुणों से युक्त है। प्रत्येक गुण की अभिव्यक्ति एक विशेष रूप से होती है। इस प्रकार सम्पूर्ण जगत् ईश्वर के गुणों का प्रतिरूप है, अतः यह छिपी हुई निधि ईश्वर की परम सत्ता में उसी प्रकार निहित थी जिस प्रकार बीज में वृक्ष। जब वृक्ष बड़ा हो जाता है और फल देने लगता है, तो बीज के गुण भी प्रकट हो जाते हैं।"

प्रतिष्ठित ज्ञानी (हज़रत मुहम्मद) का कथन है—"ईश्वर ने सर्व प्रथम मेरे प्रेम (इश्क़) की रचना की।[1]"

ख़्वाजा अत्तार इस विषय में इस प्रकार कहते हैं—

"प्रेम (इश्क़) प्रत्येक हृदय की औषधि स्वरूप प्रकट हुआ है।

प्रेम (इश्क़) के अभाव में किसी भी समस्या का समाधान नहीं हुआ।।"

ईश्वर की इच्छा हुई कि वह सहसा तुझ पर अपने रहस्य का अनावरण करे।

**सरोद राग पूरबी[2] में**

**धन[3] कारन पिय[4] आप संवारा।**
**बिनु धन सखी कंत[5] किनहारा[6] ॥**
**शह खेलै धन मांहीं 'एवाँ[7]'।**
**'बास[8]' फूल मँह आछे 'जेवाँ[9]' ॥**

---

१. वृक्ष लगाने वाले के मन में सर्व प्रथम वृक्ष के फल के प्रति प्रेम उत्पन्न होता है इसके बाद वह वृक्षारोपण करता है। वृक्ष बड़ा होने पर फल प्रकट करता है। इस प्रकार फल ही आदि है और फल ही अन्त है। हज़रत मुहम्मद का कथन—"मैं ही सर्वप्रथम और मैं ही अन्तिम हूँ" इसी तथ्य की ओर संकेत करता है। (अ, प्र)
रसलीन (मृ० १७५० ई०) ने एक दोहे में इस भाव को इस प्रकार रूपांतरित किया है—

**नबी, हुते जग मूल पुनि, पाछे प्रकटे सोइ।**
**ज्यौं तरु उपजत बीज ते अंत बीज फिर होइ ॥ (रस प्रबोध ८)**

२. एक प्रकार का दादरा जो बिहार प्रान्त में गाया जाता है।

३. स्त्री, नायिका अथवा प्रिय व्यक्ति या स्नेह भाजन। यहाँ अभिप्राय हज़रत मुहम्मद से है।

४. पुरुष, कंत, पति स्वामी। यहाँ पर आशय अल्लाह से है।

५. स्वामी।

६. कहां है ? अर्थात् नहीं है, (अ)। (अ) और (प्र) में इस छंद का अर्थ इस प्रकार है—"मनुष्य को प्रकट करके ईश्वर ने उसमें दैवी प्रकाश उद्दीप्त किया। क्योंकि मनुष्य ही प्रकट होने की चरम सीमा है इसलिए उसे हर प्रकार से सुशोभित किया, इस प्रकार ईश्वर प्रेमी हुआ और मनुष्य उसका प्रेम पात्र।" इसी स्थल पर (अ) में यह टिप्पणी भी है—"बिना दासता (उबूदियत) की अवस्था के यह प्रतिष्ठा संभव नहीं कि पालने वाला (रब) पलने वाला (मरबूब) हो जाय।"

७. इस प्रकार ('अ', 'प्र')। आशय यह है कि परमेश्वर अपने प्रिय जनों के बीच इस प्रकार क्रीड़ारत है अर्थात् उनमें इस प्रकार समाया हुआ है।

८. बास और फूल को उदाहरण स्वरूप प्रस्तुत किया गया है। बास फूल में निहित होती है और फूल का अपृथक् अंग है। इस प्रकार बिना 'वुजूदे हक़ीक़ी' (वास्तविक सत्ता) के 'वुजूदे मजाज़ी' (लौकिक सत्ता) अस्तित्व नहीं ग्रहण कर सकता।

९. जीवन्त।

प्रतिष्ठित ज्ञानी (हज़रत मुहम्मद) का कथन है— "ईश्वर ने सर्व प्रथम मेरे प्रेम (इश्क़) की रचना की।[१]"

ख़्वाजा अत्तार इस विषय में इस प्रकार कहते हैं—

"प्रेम (इश्क़) प्रत्येक हृदय की औषधि स्वरूप प्रकट हुआ है।
प्रेम (इश्क़) के अभाव में किसी भी समस्या का समाधान नहीं हुआ॥"

ईश्वर की इच्छा हुई कि वह सहसा तुझ पर अपने रहस्य का अनावरण करे।

**सरोद राग पूरबी[२] में**

**धन[३] कारन पिय[४] आप संवारा।**
**बिनु धन सखी कंत[५] किनहारा[६]॥**
**शह खेलै धन मांहीं 'एवाँ[७]'।**
**'बास[८]' फूल मँह आछे 'जेवाँ[९]'॥**

---

१. वृक्ष लगाने वाले के मन में सर्व प्रथम वृक्ष के फल के प्रति प्रेम उत्पन्न होता है इसके बाद वह वृक्षारोपण करता है। वृक्ष बड़ा होने पर फल प्रकट करता है। इस प्रकार फल ही आदि है और फल ही अन्त है। हज़रत मुहम्मद का कथन—"मैं ही सर्वप्रथम और मैं ही अन्तिम हूँ" इसी तथ्य की ओर संकेत करता है। (अ, प्र)
रसलीन (मृ० १७५० ई०) ने एक दोहे में इस भाव को इस प्रकार रूपांतरित किया है—

**नबी, हुते जग मूल पुनि, पाछे प्रकटे सोइ।**
**ज्यौं तरु उपजत बीज ते अंत बीज फिर होइ॥** (रस प्रबोध ८)

२. एक प्रकार का दादरा जो बिहार प्रान्त में गाया जाता है।

३. स्त्री, नायिका अथवा प्रिय व्यक्ति या स्नेह भाजन। यहाँ अभिप्राय हज़रत मुहम्मद से है।

४. पुरुष, कंत, पति स्वामी। यहाँ पर आशय अल्लाह से है।

५. स्वामी।

६. कहां है ? अर्थात् नहीं है, (अ)। (अ) और (प्र) में इस छंद का अर्थ इस प्रकार है— "मनुष्य को प्रकट करके ईश्वर ने उसमें दैवी प्रकाश उद्दीप्त किया। क्योंकि मनुष्य ही प्रकट होने की चरम सीमा है इसलिए उसे हर प्रकार से सुशोभित किया, इस प्रकार ईश्वर प्रेमी हुआ और मनुष्य उसका प्रेम पात्र।" इसी स्थल पर (अ) में यह टिप्पणी भी है—"बिना दासता (उबूदियत) की अवस्था के यह प्रतिष्ठा संभव नहीं कि पालने वाला (रब) पलने वाला (मरबूब) हो जाय।"

७. इस प्रकार ('अ', 'प्र')। आशय यह है कि परमेश्वर अपने प्रिय जनों के बीच इस प्रकार क्रीड़ारत है अर्थात् उनमें इस प्रकार समाया हुआ है।

८. बास और फूल को उदाहरण स्वरूप प्रस्तुत किया गया है। बास फूल में निहित होती है और फूल का अपृथक् अंग है। इस प्रकार बिना 'वुजूदे हक़ीक़ी' (वास्तविक सत्ता) के 'वुजूदे मजाज़ी' (लौकिक सत्ता) अस्तित्व नहीं ग्रहण कर सकता।

९. जीवन्त।

**उक़दा (समस्या)**

**'क्यों नहिं'[1] खेलूँ तुझ संग मीता।**
**'मुझ कारन'[2] तें 'ईता कीता'[3] ॥**
**'अलखदास'[4] 'आखै'[5] सुन 'लोई'[6]।**
**'सोई' बाक अरथ फुन 'सोई'[7] ॥**

---

१. "**कबहूँ न**" (**ब**)।

२. मेरे प्रेम के कारण।

३. दुख, पीड़ा।

(**अ**) में इसकी टिप्पणी इस प्रकार है—"मानव संपूर्ण विद्यमान जगत् का सार है और जगत् के वृक्ष का फल है। जगत् की सृष्टि मनुष्य के सर्जन की इच्छा से हुई है अस्तु मनुष्य का यह परम कर्तव्य है कि वह ईश्वर के ध्यान में मग्न रहे।"

४. अलख शब्द क़ुद्दूस (परमेश्वर) का पर्याय है और दास शब्द 'अब्द' अथवा बन्दे का। इस प्रकार "अलखदास," अब्द+अल+क़ुद्दूस=अब्दुल क़ुद्दूस का हिन्दी रूपान्तर है। (**अ**) में इसका स्पष्ट अर्थ अब्दुल क़ुद्दूस मिलता है।

५. कहता है (**'अ'**, **'प्र'**)।

६. **लोई** शब्द "लोक" का अपभ्रंश रूप है। ख़ल्क़ (अ)।

७. ईश्वर ही वाक् है और फिर ईश्वर ही उसका अर्थ भी है। **ऋग्वेद** में ब्रह्म को वाक् कहा गया है (१. ३. २१) और वाक्, शब्द, प्रज्ञा को सर्वज्ञ बताया गया है।

**'यावद् ब्रह्म तिष्ठती तावती वाक्'** (**ऋग्वेद**, १०.११४.८)

(**अ**) की टिप्पणी—"लफ़्ज़ (शब्द अथवा स्थूल रूप) सिद्धान्त रूप से मआनी (अमूर्त्त अथवा सूक्ष्म रूप) हैं। मआनी सिद्धान्त रूप से लफ़्ज़ है। मआनी लफ़्ज़ के रूप में प्रकट होकर लफ़्ज़ से भिन्न नहीं। शब्द अर्थ की अभिव्यक्ति करता है। मआनी वुजूद (सत्ता) का प्रत्यक्षीकरण है। जब मआनी (अमूर्त्त) ने रूप धारण किया तो मूर्त्त रूप (सृष्टि) में प्रकट हुआ।

(**ब**) में इस का पाठ इस प्रकार है—

**"सेवी बाक अरथ फुन सोई।"**

डॉ० राधाकृष्णन ने **उपनिषदों की भूमिका** में लिखा है—

"सांख्य दर्शन में प्रकृति को अचेतन माना गया है और उसका विकास बहुत सारे अलग-अलग पदार्थों के प्रभाव के कारण होता है। विकासक्रम में पहले 'महत्' या बुद्धि की उत्पत्ति होती है। यह विश्व प्रज्ञा या हिरण्य गर्भ का विकास है। अत: सृष्टि की ओर, बुद्धि सूक्ष्म शरीर या 'लिंग' का प्रथम तत्व है। यह व्यक्ति की आत्म शक्ति का सार है। बुद्धि विशिष्टीकरण के तत्व 'अहंकार' के विकास के लिए आधार बनाती है। 'अहंकार' से, एक ओर मन और दस इन्द्रियों—पाँच ज्ञानेन्द्रियों और पाँच कर्मेन्द्रियों—का विकास होता है और, दूसरी ओर सूक्ष्म तत्वों का विकास होता है, जिनसे फिर स्थूल तत्वों की उत्पत्ति होती है।"

(**उपनिषदों की भूमिका**, दिल्ली, १९६८, पृ० ६१)

उक़दा (समस्या)

'क्यों नहिं'[१] खेलूं तुझ संग मीता।
'मुझ कारन'[२] तें 'ईता कीता'[३] ॥
'अलखदास'[४] 'आखै'[५] सुन 'लोई'[६]।
'सोई' वाक अरथ फुन 'सोई'[७] ॥

---

१. "कबहूं न" (ब)।

२. मेरे प्रेम के कारण।

३. दुख, पीड़ा।

(अ) में इसकी टिप्पणी इस प्रकार है—"मानव संपूर्ण विद्यमान जगत् का सार है और जगत् के वृक्ष का फल है। जगत् की सृष्टि मनुष्य के सर्जन की इच्छा से हुई है अस्तु मनुष्य का यह परम कर्तव्य है कि वह ईश्वर के ध्यान में मग्न रहे।"

४. अलख शब्द क़ुद्दूस (परमेश्वर) का पर्याय है और दास शब्द 'अब्द' अथवा बन्दे का। इस प्रकार "अलखदास," अब्द+अल+क़ुद्दूस=अब्दुल क़ुद्दूस का हिन्दी रूपान्तर है। (अ) में इसका स्पष्ट अर्थ अब्दुल क़ुद्दूस मिलता है।

५. कहता है ('अ', 'प्र')।

६. **लोई** शब्द "लोक" का अपभ्रंश रूप है। खल्क़ (अ)।

७. ईश्वर ही वाक् है और फिर ईश्वर ही उसका अर्थ भी है। **ऋग्वेद** में ब्रह्म को वाक् कहा गया है (१. ३. २१) और वाक्, शब्द, प्रज्ञा को सर्वज्ञ बताया गया है।

**'यावद् ब्रह्म तिष्ठती तावती वाक्'** (**ऋग्वेद**, १०.११४.८)

(अ) की टिप्पणी—"लफ़्ज़ (शब्द अथवा स्थूल रूप) सिद्धान्त रूप से मआनी (अमूर्त्त अथवा सूक्ष्म रूप) है। मआनी सिद्धान्त रूप से लफ़्ज़ है। मआनी लफ़्ज़ के रूप में प्रकट होकर लफ़्ज़ से भिन्न नहीं। शब्द अर्थ की अभिव्यक्ति करता है। मआनी वुजूद (सत्ता) का प्रत्यक्षीकरण है। जब मआनी (अमूर्त्त) ने रूप धारण किया तो मूर्त्त रूप (सृष्टि) में प्रकट हुआ।

(ब) में इस का पाठ इस प्रकार है—

**"सेवी बाक अरथ फुन सोई।"**

डॉ० राधाकृष्णन ने **उपनिषदों की भूमिका** में लिखा है—

"सांख्य दर्शन में प्रकृति को अचेतन माना गया है और उसका विकास बहुत सारे अलग-अलग पदार्थों के प्रभाव के कारण होता है। विकासक्रम में पहले 'महत्' या बुद्धि की उत्पत्ति होती है। यह विश्व प्रज्ञा या हिरण्य गर्भ का विकास है। अतः सृष्टि की ओर, बुद्धि सूक्ष्म शरीर या 'लिंग' का प्रथम तत्व है। यह व्यक्ति की आत्म शक्ति का सार है। बुद्धि विशिष्टीकरण के तत्व 'अहंकार' के विकास के लिए आधार बनाती है। 'अहंकार' से, एक ओर मन और दस इन्द्रियों—पाँच ज्ञानेन्द्रियों और पाँच कर्मेन्द्रियों—का विकास होता है और, दूसरी ओर सूक्ष्म तत्वों का विकास होता है, जिनसे फिर स्थूल तत्वों की उत्पत्ति होती है।"

(**उपनिषदों की भूमिका**, दिल्ली, १९६८, पृ० ६१)

परमेश्वर[१] ने चाहा कि स्वत: विद्यमान होने[२] के बावजूद वह अपने दर्शन स्वयं करे। अत: उसने अपने आपको[३] अपना दर्पण[४] बनाया और अपने 'जमाल[५]' का अपने आप में दर्शन किया। सम्मानित ईश्वर का कथन[६] है, "अल्लाह् आसमानों और ज़मीनों का प्रकाश है।"[७]

---

१. शेख़ रुक्नुद्दीन के एक व्याख्यान के आधार पर (अ) और (ब) में इस वाक्य की टीका इस प्रकार की गई है—

'सम्मानित ईश्वर को सूक्ष्म (इजमाली) सत्ता और स्थूल संज्ञाओं (असमाए तफ़सीली) की पूर्णता प्राप्त है और इस पूर्णता के कारण उसकी सूक्ष्म सत्ता जगत् के अस्तित्व की अपेक्षा नहीं रखती। (ईश्वर की) यह समग्रता 'एयान' (पुनीतात्माओं) के अस्तित्व पर निर्भर है क्योंकि वे दैवी गुणों के दर्पण स्वरूप हैं और उनकी सूचना देते हैं, और इसका उदाहरण बीज है। बीज में सूक्ष्म का चरमोत्कर्ष निहित है और वृक्ष में स्थूल का।'

२. अपनी सत्ता में वह आत्म-प्रकाश द्वारा प्रकट है। (अ)

३. सूक्ष्म (इज्माल) को स्थूल (तफ़सील) की अवस्था तक पहुँचाना, (अ)।

४. 'अपनी सत्ता को अप्रकट रखने के उद्देश्य से अपने आदेशों और अपने गुणों के चिह्नों को दर्पण बनाया। (अ)

५. ईश्वर के दो गुण सर्वव्यापक हैं—जमाल ( सौन्दर्य ) और जलाल ( ऐश्वर्य )। जमाल ईश्वर की दया एवं करुणा को प्रदर्शित करता है। जमाल ही संसार की पुण्यता, साधुत्व, सदाचार एवं धर्म परायणता का स्रोत है। 'जलाल' उसकी शक्ति एवं उसके कोप का प्रतीक है। दारा शिकोह का कथन है—

'सूफ़ियों' के मतानुसार 'जमाल' एवं 'जलाल' दो ऐशबरीय गुण हैं। समस्त सृष्टि इन दो गुणों के बाहर नहीं है। भारतीय संतों के अनुसार परमेश्वर के तीन गुण हैं जिन्हें सामूहिक रूप से त्रिगुण अथवा सत्, रज्, तम् कहते हैं जिनका अर्थ सत् ( ईजाद ), रज् (अबक़ा, पालन) तथा तम् (अफ़ना, विनाश) है।"

अनुवादक: सै० अ० अ० रिज़वी, '**मज्मउल बहरैन**, पृ० २५।

६. क़ुरआन, सूर : २४, आयत : ३५।

'आरिफ़ (ईश्वरज्ञ) की दृष्टि में सम्मानीय ईश्वर की सत्ता नितांत (मुतलक़) है और वह सत्ता आकाशलोक (आलमेउल्वी) और भूलोक (आलमेसुफ़्ली) की ज्योति है जो उसकी सत्ता और उसके अस्तित्व के अध्यात्मप्रकाश (तजल्ली) स्वरूप हैं। फलस्वरूप प्रकाश से अंधकार समाप्त हो जाता है और सत्ता (हस्ती) की छुरी नास्ति (नेस्ती) का अंत कर देती है और संपूर्ण जगत् जो कि ईश्वर के अस्तित्व और उसकी परम सत्ता के अध्यात्मप्रकाश से शून्यता के अंधकार में विद्यमान था ईश्वर ने उसे प्रकट कर दिया। (अ, ब)

७. अर्थात् आकाश लोक और भूलोक सम्मानित ईश्वर की परम सत्ता के प्रकाश से विद्यमान हैं और जगत् का सौन्दर्य उसका दर्पण है। (अ)।

**बैंत**[1]

वह अद्वितीय (प्रभु) अपने सौन्दर्य का प्रेमी है,
वह अपने (गुणों के) सौंदर्य का स्वयं प्रदर्शन करता है।[2]

इसी अर्थ को ध्वनित करते हुए मुहम्मद क़लन्दर ने कहा है—

**ग़ज़ल**

अपने चेहरे को आस्तीन से छिपाए हुए तू मक्कार के रूप में आया[3]।
अपने अहं (खुदी) के साथ प्रदर्शन के लिए तू बाज़ार (संसार) में आया।
हे ईश्वर, दोनों लोकों में तूने स्वयं को उद्दीप्त किया।
(अपने) चिह्नों को तूने आवरण में रखा (और) स्वयं तू प्रकट हुआ।
अपने रूप को तूने इतने दर्पणों में स्वयं दिखाया[4]।
दर्पण तो तूने नाम मात्र को रखा (और) बात स्वयं की[5]।
हल्लाज का पुत्र[6] कहाँ था, यह आवरण ही आवरण है।
स्वयं तूने मैं ही ब्रह्म हूँ (अनल हक़) का नारा लगाया और सूली पर चढ़ गया।[7]
ऐ चिंतित मुहम्मद[8], नाम के अतिरिक्त कोई भी वस्तु मध्य में नहीं।
तू ही एक मात्र सम्राट् है (और) तू स्वयं प्रकाश में आया।

तुलनार्थ—

**सबै जगत दरपन कर लेखा। आपन दरसन आपुहि देखा॥**
(जायसी, आख़िरी कलाम/३४२)

१. दो पद्यबद्ध चरण बैंत कहलाते हैं।
२. परम सत्ता अपने स्थूल रूप के चरमोत्कर्ष पर स्वयं मोहित है और उसका यह रूप अद्वितीय है (अ)
३. "अर्थात् बंधनों (तक़ईदात) के आवरण को (अपने) सौंदर्य पर डालकर अपनी एक मात्र सत्ता प्रकट की" (अ)।
४. जो 'एयाने मुमकिनात' (संभावनीय पुनीतात्माओं) का द्योतक है (अ)।
५. जब तोते को बोलना सिखाते हैं तो उसके सामने दर्पण रख देते हैं। सिखाने वाला दर्पण के पीछे बैठकर अनेक प्रकार की बोलियाँ बोलता है। दर्पण के सामने बैठा हुआ तोता अपना प्रतिबिम्ब दर्पण में देखकर समझता है कि कोई अन्य तोता कुछ बोल रहा है। वह भी उसकी नक़ल करता है और उसी प्रकार की आवाज़ें निकालने का अभ्यास करता है। यहाँ इसी तथ्य की ओर संकेत है।
६. मंसूर हल्लाज जिन्हें अनल हक़ (अहं ब्रह्मास्मि) कहने पर सूली पर चढ़ा दिया गया। देखिए प्रस्तावना भाग, पृ० २४-२५।
७. प्रकट रूप में अनल हक़ में आस्था रखने वाला मंसूर हल्लाज था किन्तु अप्रकट रूप में मंसूर के शब्द परम पूज्य परमेश्वर के शब्द थे।
८. कवि का उपनाम (तख़ल्लुस) (अ)।

इस सबद में भी यही अर्थ है—

**सबद**[1]

**'एक तें हम अनंत भए आपहि आप बियाहि[2]' ।**
**'सहज[3]' कन्या[4] 'संभु[5]' बरु[6] अना उपाम[7] सुसरा[8] जंवाइ[9] ।।**

---

१. **दोहरा** ('अ', 'प्र') । **सबद (ब)**

२. **"एक थें ही अनंत भइले आपें आप बिबाहे" (ब)**

"यह एक ईश्वरज्ञ (आरिफ़) का प्रवचन है जो इस तथ्य को सूचित करता है कि मात्र एक सत्ता से संसार के हज़ारों पदार्थ उसके (परम सत्ता के) व्यक्त रूप में प्रकट हुए हैं। वे किसी अन्य से संबद्ध नहीं हैं क्योंकि किसी अन्य का अस्तित्व ही नहीं है ('अ', 'प्र') ।

"आपहि आप बियाहि" का आशय यह है कि जगत् को प्रकट अथवा व्यक्त करने के लिए अपने रूप पर स्वयं विमुग्ध होकर अपना विवाह स्वतः किया। (अ)

डा० राधाकृष्णन ने **उपनिषदों की भूमिका** में लिखा है—

"जगत् की सभी संभावनाएँ आदि सत्ता, ईश्वर में स्वीकार की गई हैं। संपूर्ण विश्व अपनी अभिव्यक्ति से पहले वहाँ था। व्यक्त विश्व का पूर्व वर्ती अव्यक्त विश्व अर्थात् ईश्वर है। ईश्वर जगत् की रचना नहीं करता, बल्कि वह जगत् बन जाता है। सृष्टि अभिव्यक्ति है। ऐसा नहीं कि कुछ नहीं से कुछ बनाया जाता हो। यह उतना बनाना नहीं है जितना कि बन जाना है। यह सर्वोच्च का आत्मप्रक्षेपण है। प्रत्येक चीज़ का सर्वोच्च के गुप्त गृह में अस्तित्व है।"

(**उपनिषदों की भूमिका**, पृ० ८४)

इसी तथ्य का संकेत **गोरखबानी** की निम्न सबदी में भी मिलता है—

**सुंनि ज माई सुंनि ज बाप। सुंनि निरंजन आपै आप ॥**

(**गोरखबानी**, पृ० ७३)

३. "**सहज्ञ**" (**ब**), अर्थात् परमेश्वर।

४. पुत्री, क्वारी लड़की, आदम की पत्नी हव्वा।

५. महादेव, हज़रत आदम।

६. दूल्हा।

७. इस शब्द का पाठ "**अनुपम**" अर्थात् अद्वितीय भी हो सकता है।

८. वही अनादि (सत्ता) श्वसुर भी है और जंवाई (दामाद) भी। (अ)।

९. (अ) और (प्र) की टीका के अनुसार अर्थ इस प्रकार होगा—

"इसका उदाहरण हव्वा और आदम में है। हव्वा का अस्तित्व आदम से हुआ और आदम ही से उनका विवाह हुआ। इस प्रकार आदम पति एवं जंवाई दोनों हुए। शेष मानव लोक आदम की संतान है।"

हज़रत मुहम्मद का यह प्रवचन प्रामाणिक और अकाट्य है—"अल्लाह सौन्दर्यशील ( जमील ) है और वह अपने सौन्दर्य से प्रेम करता है।"[1]

यहाँ पर यह स्पष्ट हो गया कि इस संसार में ( ईश्वर की परम सत्ता के अतिरिक्त ) कोई अन्य सत्ता नहीं है और अन्य सत्ता कोई वास्तविक अस्तित्व नहीं रखती।[2]

**बैत**

हमने जिस वस्तु में भी देखा अपने "दोस्त[3]" के अतिरिक्त कुछ नहीं देखा।
प्रकट यह हुआ कि कोई नहीं है मगर वह है।

**दोहरा**

**जिद्धर देखूँ हे सखी 'तिद्धर और'[4] न कोइ।**
**देखा बूझ विचार मैं सब ही 'आपुन[5]' सोइ॥**

**चौपद[6]**

**जैसो 'कुम्भ'[7] 'अम्भ'[8] मँह थेव'[9]।**
**तैसो 'बुन्द'[10] बदी 'नरमेव'[11]॥**
**बाहर भीतर 'कहा'[12] न जाय।**
**'सरब निरंतर'[13] एकै 'काय'[14]॥**

---

१. अहमद बिन हंबल।४।१३३।१३४।१५१
जमाल और कमाल अल्लाह की सर्व व्यापकता के द्योतक हैं। ये दोनों ही गुण उसे प्रिय हैं अतः उसे जमील कहा जाता है।

२. ईश्वर की परम सत्ता ही एक मात्र नितांत सत्ता है और अन्य सत्ता केवल शून्य है और यदि वह परम सत्ता न होती तो शून्य का व्यक्त रूप में आना संभव नहीं था। ('अ', 'प्र')।

३. ईश्वर।

४. "**देखूं होर**" (**ब**)।

५. "**आपै**" (**ब**)।

६. "**सबद**" (**ब**)।

७. मिट्टी का घड़ा।

८. जल।

९. स्थिर।
"जिस प्रकार घड़ा जल पर स्थिर है अथवा जल में नहीं डूबता" (अ)।

१०. जल की बूंद। अर्थात् इस लौकिक संसार का अस्तित्व (अ)।

११. परमेश्वर। अर्थात् मूल सत्ता जो वास्तविक है।

७. "**कहहि**" (**ब**)। "अंतरंग और बाहिरंग की कल्पना व्यर्थ है, दोनों ही परम सत्ता के अभिन्न अंग हैं। (अ)।

८. सम्पूर्ण संसार में व्याप्त।

९. शरीर, सत्ता।
अनावृत (बेहिजाब) और निरपेक्ष (बेतअल्लुक़) एक ही सत्ता है। उसका (ईश्वर

**सबद**

**'चित[१]' पाती 'सत'[२] 'मालति फूल[३]' ।**
**'अहनिसि'[४] पूजा अछी 'अभूल[५]' ॥**
**पूज्यौ 'अम्हिसर[६]' 'लाधव[७]' 'भेव'[८] ।**
**सरब निरंतर 'आपैं' देव[९] ॥**

ए भाई, निःसन्देह ईश्वर के अतिरिक्त कोई अन्य सत्ता पार्थिव और अलौकिक जगत् में नहीं है[१०]—

**बैत**

यह संसार उसका प्रकट रूप है और इसकी वास्तविकता वह स्वयं है।[११]
यदि तुम वास्तविकता पर दृष्टि रखो तो सब कुछ वही है।

इसी विषय में[१२] ख़्वाजा फ़रीद अत्तार कहते हैं—

**मसनवी[१३]**

आकाशों, पृथ्वियों और दैव लोक
सभी को एक जान और सन्देह त्याग दे।

---

का) मात्र एक अस्तित्व है और उसकी मात्र एक सत्ता है। (अ) शेख़ रुक्नुद्दीन के व्याख्यान से (अ,प्र)। सूफ़ियों के अनुसार सांसारिक मोह हिजाब अथवा आवरण है।

१. हृदय, आत्मा। विचार अथवा ख़याल (अ), **"चितु"** (**ब**)।
२. सत्य। हिम्मत अथवा साहस (अ)।
३. चमेली का पुष्प। अर्थात् विचार (ख़याल) को और अपने साहस को सदैव परमेश्वर के ध्यान में रखता है और उसी में डूबा रहता है (अ)।
४. दिन रात।
५. अव्यक्त, अप्रकट। "यह शब्द साधक की ध्यानावस्था से सम्बद्ध है। ध्यानावस्था में साधक केवल ईश्वर की परम सत्ता की नितान्तता को देखता है और उस दैवी सत्ता की जो वास्तविकता है उसका अनावरण करता है।
६. अमृत कुंड। **"अभिसर"** (**ब**)।
७. लब्ध', प्राप्त किया।
८. भेद, ईश्वर की परम सत्ता का रहस्य।
९. परमेश्वर।
१०. मात्र एक ही सत्ता है। अन्य सत्ता केवल शून्य है। वही एक मात्र सत्ता पार्थिव और आध्यात्मिक जगत् में प्रकट हुई और उस के अलग-अलग नाम हो गये (**"अ"**, **"प्र"**)।
११. दृश्य जगत् ईश्वर का केवल व्यक्त रूप है। वास्तविक रूप वह स्वयं है जो अव्यक्त है। इस वास्तविकता की अभिव्यक्ति अक्षर और ध्वनि के रूप में होती है, (अ)।
१२. ईश्वर की अद्वैतता (तौहीद) के विषय में (अ)।
१३. उर्दू पद्य की एक विधा जिसमें कोई कहानी या उपदेश एक ही वृत्त में होता है और उसका हर शेर दूसरे शेर से रदीफ़ क़ाफ़िए (तुक) में नहीं मिलता और हर शेर के दोनों मिसरे (चरण) सानुप्रास होते हैं।

रूप (मूर्त्त) और अर्थ (अमूर्त्त) को एक साथ उसकी परम सत्ता समझ सभी पदार्थों को क़ुरआन और क़ुरआन की आयतें जान[१]।

**सरोद, राग बसन्त[२] में**

**जल थल 'म्हेल[३]' और आकास।**
**पिय सरब निरंतर तोरा 'पास[४]'॥**
**'तोहि[५]' छाड़ पिया कह 'कहां रे जावँ[६]'।**
**'जहां रे जावँ तहा तोरा ठावँ[७]'॥**
**बाहर 'भीतर[८]' कहा न जाय।**
**सरब निरंतर एकै काय[९]॥**
**अलखदास आखै मोरा कन्त।**
**दूनहु जग सखी रितु बसन्त[१०]॥**

---

१. देव वाणी न तो अक्षरों में लिखी जा सकती है और न उसका उच्चारण किया जा सकता है। क़ुरआन और उसकी आयतें (वाक्य) अक्षर बद्ध और ध्वनि बद्ध हैं किन्तु वे मूल वाणी के प्रकट रूप मात्र हैं, (**"अ" "प्र"**)।

२. राग बसन्त हेमन्त ऋतु (अगहन व पूस) में आधा दिन बीतने पर गाया जाता है इसका सुर यह है—सा रे गा मा पा धा नी।

३. मेरू=पर्वत। "**म्हेर**" (**ब**)।

४. "**तोर पास**" (**ब**)। तुम्हारा सामीप्य। "ऐ प्रिय, सम्पूर्ण संसार तुम्हारा सामीप्य है" (अ)। अर्थात् हर दिशा में तू ही तू है।

अब्दुर्रहमान जामी ने एक रूबाई में कहा है—

सम्पूर्ण संसार का, उसके पाठ्य नियम के आधार पर,
हमने एक-एक पृष्ठ का सूक्ष्म निरीक्षण किया।
सच तो यह है कि हमने उसमें (कुछ) नहीं देखा और (कुछ) नहीं पढ़ा,
सिवाय परम सत्ता और नितान्त परम सत्ता के पवित्र उल्लेख के। (अ)।

५. "**तुह**" (**ब**)।

६. "**कहां जावँ**" (**ब**)। "ऐ मित्र, तुझे छोड़कर कहां जाऊँ" (**अ**)।

७. **जहर जावं तहर तुव ठावं**" (**ब**)।

८. खारिज (पृथक्) और दाखिल (प्रविष्ट) कहना असम्भव है, (**अ**) बुलबुला न तो जल से पृथक् है और न जल में प्रविष्ट। इसी प्रकार जल न तो बुलबुले से पृथक् है और न उसमें प्रविष्ट। बुलबुले और जल के बीच द्वैत नहीं है। (**अ**)।

९. इस सम्बन्ध में दादू का कथन भी द्रष्टव्य है—

"**पूरा देखा पीव को, बाहर भीतर सोई**"।

(परशुराम चतुर्वेदी : **संत काव्य**, पृ० २९६)

१०. ईश्वर का दास कहता है कि मेरा स्वामी मेरा मित्र है और स्थिति यह है कि दोनों लोक में वसन्त ऋतु है और दैवी रहस्यों की दीप्ति से चारों ओर रंग-बिरंगे पुष्पों का

अतः तेरे लिए आवश्यक है कि किसी क्षण भी परम सत्ता के अतिरिक्त अन्य पर दृष्टि न रख और उसके बिना सांसारिक पदार्थों को हृदय में स्थान न दे और हर उस पदार्थ को जिसे तूने हृदय में स्थान दिया है उससे पृथक् न समझ, चाहे तू जानता हो अथवा न जानता हो। परमेश्वर कहता है——

"जिस ओर भी तुम मुँह करो, उसी ओर अल्लाह का रुख़ होगा।[1]" इसी संदर्भ में ख़्वाजा अत्तार कहते हैं—

"जो कुछ भी तू देखता है वह उसकी (ईश्वर की) पवित्र सत्ता है।
तेरा इस प्रकार देखना शुभ है।[2]"

**सरोद, राग मारू[3] में**

**'जान अजान'[4] सभ खेलैं लोइ[5]**
**बिन पिय खेल न खेला होइ[6] ॥**
**'जान अजान'[7] जग खेली रे[8]।**
**'हो हो हो हो'[9] होली रे ॥**

---

मधुर हास्य बिखरा हुआ है। (अ)

**उक़दा ( समस्या ) (ब)**

**बाहर भीतर कह न जाय।**
**सरब निरंतर एकै काय।**
**अलखदास आखै मोर कंत।**
**दूहुन जग सखि रितु बसंत॥ (ब)**

१. पूरी आयत इस प्रकार है —
"पूर्व और पश्चिम (सब) अल्लाह (ही) के हैं, जिस ओर भी तुम मुँह करो, उस ओर अल्लाह का रूख़ होगा। निःसन्देह अल्लाह (बड़ी) समाई वाला और (सब कुछ) जानने वाला है।" क़ुरआन सूरः २, आयत, ११५।

२. "अर्थात् परम सत्ता के ज्ञान और उसके चिंतन में तेरा इस प्रकार का देखना शुभ हुआ कि तू सत्य दृष्टा हो गया और तूने मिथ्या दृष्टि का त्याग कर दिया" **(अ)**।

३. एक राग जो युद्ध के समय गाया जाता है।

४. **"जानै अजानै" (ब)**। विद्वान् और मूर्ख **(अ)**। साधक ईश्वर से साक्षात्कार की स्थिति में व्यक्त जगत् से बात करता है **(अ)**।

५. लोक। "ख़ल्क़" **(अ)**।

६. विद्वान् और मूर्ख सभी लोग क्रीड़ारत हैं और आनन्द मग्न हैं। बिना प्रिय के आनन्द और उल्लास की संभावना नहीं है" **(अ)**।

७. **"जानै अजानै" (ब)**। ज्ञानी (दानिंदा) और अज्ञानी (नादानिंदा) **(अ)**।

८. सम्पूर्ण जगत् आनन्द और उल्लास में निमज्जित है, **(अ)**

९. **"हो हो" (ब)**। "इस प्रसन्नतावाचक शब्द का प्रयोग भारतवासी होलिकोत्सव पर प्रसन्नता और हर्ष प्रदर्शित करने के लिए करते हैं और साधक (आरिफ़) 'हो हो' का उच्चारण करते हुए अपनी दृष्टि ईश्वर की परम सत्ता पर केन्द्रित रखते हैं। यह सर्वनाम ईश्वर की ओर संकेत करता है" **(अ)**।

'सभ खेलहिं'[1] सखि 'मन मंह जान'[2] ।
'सरब निरन्तर पीय प्रवान'[3] ॥
'ग्यान अज्ञान जग खेलैं फाग'[4] ।
कंत 'बला'[5] लेवँ हिरदै लाग[6] ॥
'अलखदास'[7] आखे सुन नाहां[8] ।
'हम तुम खेलहिं दं गर बाहां'[9] ॥

फलस्वरूप क़ुरआन मजीद में इस तथ्य का निरूपण इस प्रकार किया गया है—

"निश्चय ही वह हर चीज़ को घेरे हुए है[10] ।"

कुछ सूफ़ियों का कथन है—

"नहीं देखी हमने कोई वस्तु, मगर हमने उसमें अल्लाह को देखा ।[11]

---

१. **"सभ खेलहु"** (ब) । सभी आनन्द और हर्ष मना रहे हैं (अ) ।

२. **"मनहीं जान"** (ब) । मन में (भली प्रकार) समझ ले (अ) ।

३. सम्पूर्ण संसार में केवल प्रिय (दोस्त) की गणना कर और उसी को देख (अ) । प्रवान =प्रमाण ।

४. ज्ञानी और अज्ञानी सभी हर्ष मना रहे हैं (अ) ।

५. **बल्या** (**ब**) । बलैया, मंगल कामना करते हुए प्यार करना ।

६. ऐ प्रिय, मैं तेरे ऊपर न्यौछावर हूँ क्योंकि तू मुझ पर है और तू मुझे अपनी सत्ता के साक्षात्कार से वंचित नहीं करता (अ) ।

७. कवि का नाम है जो इस ग्रंथ का लेखक है (अ) ।

८. वह (कवि) कहता है कि ऐ प्रिय तू सुन (अ) ।

९. हम और तुम हर्ष और आनन्द मनाते हुए एक हो जायं, अर्थात् अपने बीच से द्वैत के अन्तर को हटा दें (अ) । **हमर तुम्हर खेलैं दं बाहां** (**ब**) ।

१०. क़ुरआन, सूर : ४१, आयत ५४ का अन्तिम अंश ।
(**अ**) के हाशिए पर आयत ५३ और ५४ दोनों उद्धृत हैं । यथा—
"हम इन्हें अपनी निशानियाँ दिखाएँगे वाह्य जगत् में और स्वयं इनकी आत्माओं में यहाँ तक कि इन पर प्रकट हो जाय कि यह सत्य है । क्या (ऐ नबी) तुम्हारे रब की यह बात काफ़ी नहीं है कि वह प्रत्येक वस्तु का साक्षी है ।
जान रखो, ये लोग अपने रब से मिलने के बारे में संदेह में पड़े हुए हैं ।
जान रखो, निश्चय ही वह हर चीज़ को घेरे हुए है ।"
"मुहीत" शब्द की व्याख्या 'अ' और 'प्र' में इस प्रकार है—
"तौहीद पर विश्वास रखने वाले (सूफ़ी) इहाता (घेरना) का अर्थ ईश्वर की सत्ता का घेरा समझते हैं । आलिम लोग इसका अर्थ कार्यों का घेरा ( इहातए-फ़ेली ) अथवा विद्या का घेरा (इहातए-इल्मी) बताते हैं ।"

११. सूफ़ी इस प्रकार की विद्या आध्यात्मिक शक्ति (कश्फ़) अथवा आध्यात्मिक साक्षात्कार (मुशाहेदा) द्वारा प्राप्त करते हैं । (**'अ', 'प्र'**) ।

**बैत**

"सत्य मार्ग पर अग्रसर पुरुष का कौशल यह है (कि)
जिस वस्तु पर दृष्टि करे ईश्वर (ही) को देखे।"

**दोहरा**

**देखो री मन बूझो री 'देखो'[1] अंवं बानी[2]।**
**सब ही रंग[3] नीर कै माया रंग समाया पानी[4] ॥**

---

१. **देखूं** (ब)।

२. अमृत वाणी।

३. नाना प्रकार के रंग विभिन्न अवस्थाओं का बोध कराते हैं।

४. शेख़ पियारा जो कि शेख़ आरिफ़ के ख़लीफ़ा थे उन्होंने शेख़ आरिफ़ से उपर्युक्त फ़ारसी बैत का भावार्थ पूछा। शेख़ आरिफ़ ने उत्तर दिया कि ऐ पियारा, "मैं ही वह रब हूँ" का भाव उत्पन्न करो। फलस्वरूप शेख़ पियारा को आध्यात्मिक शक्ति द्वारा सत्य का दृष्टिबोध हुआ और उन्होंने यह दोहा पद्यबद्ध किया। (**अ**)।

"विभिन्न रंग वास्तव में एक ही हैं जिसे रंग-विहीनता कहा जा सकता है। इसीलिए ईश्वर का आदेश है कि अल्लाह के रंग को ग्रहण करो क्योंकि वही रंग-विहीन है।" मौलाना अब्दुर्रहमान जामी कहते हैं—

**रुबाई**

मैं जिस मित्र को हृदय से प्रिय रखता हूँ वह बेरंग है।
ऐ (मेरे) हृदय! अकस्मात् तू किसी रंग से संतुष्ट न हो।
सभी रंगों का मूल उसी रंग (बेरंगी) से है।
ऐ (मेरे) हृदय! विभिन्न प्रकार के रंग एक ही रंग से हैं। (**अ**)

"वास्तव में जल का कोई रंग नहीं किन्तु सभी रंगों का अस्तित्व जल से है इसीलिए कहा गया है कि बेरंगी ही विभिन्न रंगों का आधार है क्योंकि वह बेरंग रंग के जाल में फँस गया, मानो मूसा का मूसा से युद्ध छिड़ गया, बेरंगी की अवस्था में कोई संघर्ष नहीं होता जैसा कि फ़िरऔन और मूसा में संघर्ष था। निष्कर्ष यह है कि जब ईश्वर अपने दर्शन बेरंगी के रंग में कराता है तो कश्फ़ और मुशाहेदे में रंगों की विभिन्नता समाप्त हो जाती है।" (**अ, प्र**)।

**"तिहुअण सुण्ण"** (बागची **दोहा कोश**, पृ० ८)।

"जल को रूपहीन असत् का प्रतिनिधि माना गया है जिसमें अंधकार से ढका वह दिव्य पड़ा रहता है। पुराणों में यह विचार विभिन्न रूपों में विकसित हुआ है। **ब्रह्म पुराण** में यह बताया गया है कि ईश्वर ने पहले जल उत्पन्न किया, जिसे 'नार' कहते हैं, और उसमें अपना बीज छोड़ दिया। इसलिए वह नारायण कहलाता है। "इसी प्रकार **ब्रह्माण्ड पुराण** में कहा गया है कि ब्रह्मा ने, जिन्हें नारायण कहते हैं, जल पर शयन किया।

**महानारायण उपनिषद्**, ३.१६, पर अपने भाष्य में विद्यारण्य कहते हैं—
**'नर शरीराणामुपादानरूपाण्यन्नादिपञ्चभूतानि नर शब्देनोच्यन्ते, तेषु भूतेषु यः आपो मुख्याः अयनमाधारो यस्य विष्णोः सोऽयं नारायणः समुद्र जल शायी।"**

**सबद**

**'रहंसी'[1] क्यों नहिं नाचूँ 'सखिए'[2] जो पिय रंग चढ़ाया[3] ।**
**'तन मन जिय सभ इक[4]' रंग दीखा तब मैं आप गँवाया[5] ॥**

ऐ भाई तू आत्म निरीक्षण कर कि तू कौन है, और क्या है, और कहाँ से आया है । अल्लाह कहता है—

"और वह समय याद करो जब तुम्हारे रब ने फ़रिश्तों से कहा, मैं ज़मीन पर ख़लीफ़ा बनाने वाला हूँ[6] ।"

महिमावान प्रभु ने तुझे (मनुष्य को) अपना ख़लीफ़ा कहा है । पैग़म्बरों के सम्राट् (हज़रत मुहम्मद) का कथन है—

"ईश्वर ने आदम को अपनी सूरत पर पैदा किया[7] ।'

इसी भाव का निरूपण एक महापुरुष ने इस प्रकार किया—

---

होमर के **इलियड** में समुद्र देव को सभी चीज़ों का, देवताओं का भी, उद्‌गम कहा गया है । १४.२४६.३०२ । अरिस्तू के अनुसार, थेलेस यह मानता था कि सभी चीज़ें जल से बनी हैं । **नृसिंह पूर्वतापनी उपनिषद्** (१.१) के अनुसार, "**आपो वा इदमासन् सलिमेव, सप्रजापतिरेकः पुष्करपर्णे समभवत्, तस्यान्तर्मनसि कामः समवर्तत इदं सृजेयम् इति ।**" अर्थात् यह सब (बिना किसी आकार के) जल के रूप में था । अकेले प्रजापति कमल के पत्र में उत्पन्न हुए । उनके मन में इच्छा जागी कि इस (नाम रूपमय) जगत् की रचना करनी चाहिए ।"

(**उपनिषदों की भूमिका**, पृ० ३३-३४ से उद्‌धृत)

१. आनन्दमय लीला ।
२. **संघी (ब)** । ऐ मित्र हर्ष और उल्लास से मैं क्यों न आनन्दित हूँ ? **(अ)** ।
३. जब प्रिय ने अपना रंग मुझ पर चढ़ा दिया ।
४. **जीव एक (ब)** ।
५. शरीर, मन और आत्मा एकमय हो गये, जिसके बाद हमने अपने अस्तित्व को परमसत्ता में विलीन पाया । **(अ)**
६. क़ुरआन, सूर : २, आयत ३०, पूरी आयत इस प्रकार है—
"और वह समय याद करो जब तुम्हारे रब ने फ़रिश्तों से कहा, "मैं ज़मीन पर ख़लीफ़ा बनाने वाला हूँ । उन्होंने कहा क्या धरती पर तू उसे नियुक्त करना चाहता है जो वहाँ फ़साद फैलाएगा और रक्तपात करेगा और हम तेरी स्तुति के साथ तेरा गुणगान (तस्बीह) करते हैं और तेरी पवित्रता का वर्णन करते हैं । अल्लाह ने कहा मैं वे बातें जानता हूँ जो तुम नहीं जानते ।"
७. **मुस्लिम बिन हज्जाज**, बरै /११५, जन्नत /२८ और **अहमद बिन हंबल**, २४४ २५१, ३१५ इत्यादि ।
'कुछ प्रतिष्ठित आलिम इस हदीसे क़ुदसी का अर्थ इस प्रकार भी करते हैं—
"अल्लाह ने आदम को आदम ही की सूरत पर पैदा किया ।"

**ग़ज़ल**

जब हमने आदम को प्रकट (स्वर्गच्युत) किया,
अपना सौन्दर्य खुले मैदान में रख दिया।
इस गुप्त रहस्य के माध्यम से मेरे सौन्दर्य का दर्शन कर,
कि हमने तेरी आंखों के समक्ष[1] उसे अनावृत कर दिया।
अगर तू चक्षुविहीन है तो उसे इस प्रकार समझ,
कि हमने अंधे के समक्ष मूल्यवान रत्न रख दिया।

ऐ भाई, ( ईश्वर की ) ख़िलाफ़त[2] को न पहचानने के कारण एक[3] (इब्लीस) के माथे पर कलंक लग गया।

सम्मानित ईश्वर कहता है—

"तुझ पर हिसाब के दिन (क़यामत) तक मेरी लानत (फिटकार) है।[4]"

---

१. तेरे प्रत्यक्ष ज्ञान और अन्तर दृष्टि के समक्ष (अ)।

२. तेरी ख़िलाफ़त (ब)। ख़िलाफ़त अर्थात् खलीफ़ा (उत्तराधिकारी) होना।

३. एक बेचारे (ब)। वह लानत का अधिकारी इब्लीस है जिसने आदम को ख़लीफ़ा नहीं माना। (अ)।

४. क़ुरआन मजीद में आदम के सर्जन का कई स्थानों पर उल्लेख है। सूर: ३८ में यह चर्चा इस प्रकार है—

"जब तेरे रब ने फ़रिश्तों से कहा : निश्चय ही मैं मिट्टी से एक मनुष्य बनाने वाला हूँ, फिर जब मैं उसे नख-शिख से दुरुस्त कर दूँ और उसमें अपनी रूह (आत्मा) फूँक दूँ तो तुम उसके आगे सज्दे में गिर जाओ। अतः सब के सब फ़रिश्तों ने सज्दा किया सिवाय इब्लीस के, उसने अपने को बड़ा समझा और काफ़िरों में शामिल हो गया। (रब ने) कहा : ऐ इब्लीस तुझे किस चीज़ ने (उसका) सज्दा करने से रोका जिसे मैंने अपने हाथों से बनाया है ? तूने अपने को बड़ा समझा तू सिर उठाने वालों में से है ? उसने कहा मैं उससे उत्तम हूँ। आपने मुझे आग से पैदा किया, और इसे मिट्टी से पैदा किया है। (अल्लाह ने) कहा : अच्छा यहाँ से निकल जा, तू पतित है और तुझ पर उस दिन तक मेरी लानत (फिटकार) है जबकि लोगों को उनके कर्मों का बदला दिया जायगा।

(इब्लीस) बोला : मेरे रब, यह बात है तो मुझे उस दिन तक के लिए अवकाश दे दे, जबकि लोग (जीवित करके दोबारा) उठाये जायेंगे। (अल्लाह ने) कहा, अच्छा तुझे मुहलत है, निश्चित समय के दिन तक। उसने कहा तो तेरे प्रताप की सौगन्ध में इन सब लोगों को बहकाकर रहूँगा सिवाय उनके जो उनमें तेरे ख़ालिस बन्दे होंगे। (अल्लाह ने) कहा। तो यह अटल है, और मैं अटल ही कहता हूँ कि मैं दोज़ख़ को तुझ से और उन सबसे भर दूंगा जो इन लोगों में से तेरा अनुकरण करेंगे। (क़ुरआन सूर : ३८, आयत ७१-८५)

सूफ़ी साहित्य में इस तथ्य की व्याख्या अनेक प्रकार से की गई है और इस घटना

ख़्वाजा फ़रीद अत्तार इस विषय में कहते हैं :—

**मसनवी**[१]

हे ईश्वर द्वारा घृणित (शैतान) ! तूने मानव के रहस्यमय रूप को नहीं देखा
उसकी पवित्र आत्मा समस्त लोकों के लिए कल्याणप्रद है।[२]
वह मैं (अल्लाह) है और मैं वह हूँ,[३] तू इस बात से अनभिज्ञ है,
निःसंदेह तू हमारे मार्ग में अंधा और बहरा है।[४]
यदि हमारे मार्ग में तेरे पास आंख होती,[५]
तू हमारे आदम को हमारे समान देखता।[६]
क्योंकि तूने हमारे आदम को नहीं देखा, निःसन्देह,
हमने तेरा नाम घृणित इब्लीस कर दिया।
आदम के रहस्यमय रूप को मित्र (अल्लाह) का सौन्दर्य समझ,[७]
जो कुछ भी आदम से भिन्न[८] है उसे सार विहीन (पोस्त) जान।

---

की टीका टिप्पणी बड़े विस्तार से हुई है। इसके आधार पर सूफ़ी साहित्य मानव को बड़ा उच्च स्थान प्रदान करता है। मनुष्य ईश्वर के रहस्यों का ज्ञाता बताया जाता है, उसके नेक बंदों के सामने इब्लीस (शैतान) भी हार मान जाता है।

१. **शेर (ब)**
२. रहमतुललिलआलिमीन (समस्त लोकों के लिए कल्याणप्रद) मुसलमानों के अन्तिम पैग़म्बर की ईश्वर प्रदत्त उपाधि है। मुसलमानों की आस्था के अनुसार ईश्वर ने पैग़म्बर का नूर सबसे पहले बनाया और फिर उसी नूर को आदम की पेशानी (भाल) में रखा। इस शेर में आदम के रहस्यमय रूप से यही संकेत है।
३. आदम में मेरी (मेरे रूप की) पूर्ण अभिव्यक्ति है (अ)।
४. जिन लोगों को ईश्वर की लगन नहीं होती वे अन्धे और बहरे होते हैं (अ)।
५. यदि तू वास्तव में परम सत्य को समझता (अ)।
६. क्योंकि आदम में (ईश्वर के) पूर्ण रूप की अभिव्यक्ति है और ईश्वर के सभी नाम उसमें भर दिये गये हैं (अ)।
७. **बृहदारण्यक** उपनिषद् में है—"**तदात्मानमेवावेत्**" (१। ४। १०) अर्थात् जीव रूप में अवस्थित ब्रह्म ने अपने को ही जाना। यहाँ पर भावसाम्य द्रष्टव्य है।
८. जो कुछ भी आदम के अतिरिक्त है वह पूर्णत्व (कमाल) को व्यक्त करने वाला (मज़हर) नहीं है। उसके विषय में यह नहीं कहा जा सकता कि वह उस अव्यक्त (ईश्वर) का रहस्य है अथवा उसमें उसकी (ईश्वर की) रूह फूँकी गई है, इस लिए वह खाल अथवा ढांचा है। उसमें कोई तथ्य या सार नहीं (अ)।

एक महापुरुष का कथन है—

**शेर**[1]

तू मैं हो गया, मैं तू हो गया[2], तू प्राण बन गया, मैं शरीर बन गया।
ताकि बाद में कोई यह न कह सके (कि) तू (कोई) और है मैं (कोई) और हूँ।[3]

---

१. (**ब**) मैं इसे रुबाई शीर्षक के अन्तर्गत रखा गया है। (**अ**) और (**प्र**) में इसे शेर के रूप में लिखा गया है। यह ख़ुसरो की एक प्रसिद्ध ग़ज़ल का अत्यधिक लोकप्रिय शेर है।

२. "तू (ईश्वर) परम सत्ता (हस्ती-ए-मुतलक़) है। तेरे प्रकाश ने पुण्यात्माओं (एयान) के रूप में प्रकट होकर बंधन स्वीकार कर लिया। इसे इस प्रकार समझा जा सकता है कि प्राण श्रेष्ठ जगत् में (जबरुत) आत्मा के रूप में था जो कि ललित और श्रेष्ठ है। मानव शरीर में आकर वह जीवात्मा मर्त्यलोक की मलिनता में फंस गई, किन्तु जीवात्मा पर शरीर की मलिनता का कुप्रभाव पड़ना आवश्यक नहीं। (**अ, प्र**)

दाराशिकोह लिखता है :—

"मन अर्थात् मस्तिष्क की, जिसको प्रकृति भी कहा जाता है, संकल्प एवं महत्व से उत्पत्ति हुई और मन संकल्प से इन पाँच ज्ञानेन्द्रिय अर्थात् घ्राण, त्वक्, नेत्र, श्रोत, रसना की उत्पत्ति हुई। पाँच ज्ञानेन्द्रिय और संकल्प के संयुक्त होने से शरीर और अवयव उत्पन्न हुए जो कि अवनी संयुक्ताकृति में बदन कहे जाते हैं। इसलिए परमात्मा ने जिसको "अबुल अरवाह" कहते हैं (जिसका प्रथम प्रादुर्भाव मुहम्मद साहब की हक़ीक़त तथा द्वितीय प्रादुर्भाव रूहुल क़ुद्दूस, जिबराईल अमीन हैं) अपनी इच्छानुसार अपने ऊपर समस्त सीमाओं को दृढ़ किया है और स्वयं को उन से बाँधा है, जिस प्रकार रेशम का कीड़ा रेशम के धागों को अपनी ही लसिका से निकाल कर अपने आपको उनमें जकड़ लेता है, उसी प्रकार हज़रत वाजिबुल वुजूद (परम सत्ता) ने इन काल्पनिक बंधनों को अपने लिए स्वयं बनाया है और अपने आप को उस वृक्ष के बीज के समान उसमें प्रविष्ट कर दिया है जो स्वयं वृक्ष को जन्म देता है और स्वयं वृक्ष में प्रविष्ट हो जाता है और डालियों, पत्तों तथा फलों के बंधन में बंधा रहता है। अतः तुम्हें जानना चाहिए तथा समझ लेना चाहिए कि प्रादुर्भाव के पूर्व यह संसार जात (दैवी सत्ता) में निहित था और इस समय उसकी पवित्र सत्ता संसार में छिपी हुई है।"

सै०अ०अ० रिज़वी (अनुवादक) : **मज्मउल बहरैन**, पृ० २३।

३. संतों की दृष्टि में मूलतः जीव तत्व और परम तत्व एक ही हैं, जीव और ब्रह्म में दीख पड़ने वाली विभिन्नताएँ मिथ्या हैं। कबीर कहते हैं—

**"सेई तुम्ह सेई हम एकै कहियत, जब आपा पर नहीं जाना"**

**कबीर ग्रंथावली** (ना० प्र० सभा), पृ० १८७।

**सरोद, राग मारू धनासरी में**[1]

**अंजुलि**[2] **गांथ**[3] **जो उत्पति दीनी**[4] **। तब हम पिय सों बाचा कीनी**[5] **॥**
**हौं तिन्ह बोलन रहौं लुभाइ। लाग**[6] **परति खन**[7] **छोड़ि न जाइ**[8] **॥**

**उक़दा (समस्या)**[9]

**तैं मैं मैं तैं हौर न कोय। लाग परति खन छोड़ न होय ॥**

**सबद**[10]

**निज जेइ आतम तेई जो नाथ**[11] **। बिरजैं एक और नाहीं साथ**[12] **॥**
**तीन त्रिलोक एक कर**[13] **जान। सरब निरन्तर आप प्रवान ॥**

---

१. राग धनासरी, हेमन्त ऋतु में मध्याह्नोपरान्त गाया जाता है, उसका सुरबंधन इस प्रकार है—सा पा धा रे गा नी ।

२. अंजुरी ।

३. यश ।

४. **उत्पत्ति दीन्ही (ब)** । सृष्टि को उत्पन्न करते समय प्रदान किया ।

५. **तव हमन पी सों बाचा कीन्ही (ब)** । तब हमने ईश्वर से बातचीत की ।

६. **लाख (ब)** । प्रीति, ईश्वर की लगन ।

७. प्रति क्षण ।

८. इस हिन्दवी का अर्थ इस प्रकार है—उत्कृष्ट जीवात्मा ईश्वर की सामीप्यावस्था में दैवी रहस्यों के प्रकाश के कारण आनन्द मग्न थी । जब उसे मर्त्यलोक में शरीर का चोला प्रदान हुआ तो वह सामीप्यावस्था से दूरी की अवस्था में पहुँच गई । यह जीवात्मा के लिए बड़ी ही कष्टसाध्य अवस्था थी । ऐसी अवस्था में उसे ईश्वर के प्रेम का आदेश हुआ जिससे कि दूरावस्था में रह कर भी वह ईश्वर की सामीप्यावस्था से दूर न रहे और अन्त में पुनः ईश्वर से मिल जाय । यही मानव जीवन का सर्वोत्कृष्ट उद्देश्य है । **(अ, प्र)**

९. यह उक़दा केवल **(ब)** की पाण्डुलिपि में है । **अ** और **प्र** में लिपिकार ने इसे प्रतीत होता है कि भूल से छोड़ दिया है । कारण यह हो सकता है कि उपर्युक्त धनासरी का अन्तिम चरण इस उक़दे के अन्तिम चरण से बहुत मिलता है इसलिए इसके आगे का सबद उक़दा शीर्षक के निमित्त (अ) और (प्र) के लिपिकारों ने लिख दिया ।

१०. **उक़दा (अ)** ।

११. **निज जी आतम तैसे जिह नाथ (ब)** । शरीर में जो आत्मा है वस्तुतः वह परमेश्वर से भिन्न नहीं है ।

१२. **परिचै एक और नाहीं साथ (ब)** ।

परमेश्वर मानव के कारण संपूर्ण है और मानव परमेश्वर के कारण । शेष अन्य बहाना मात्र हैं । ख़ुदा इनको मित्र रखता है और ये ख़ुदा को मित्र रखते हैं । यह गूढ़ रहस्य है और यह आदि काल से चलने वाला प्रेम है और अनंत तक रहेगा । **(अ, प्र)**

**छान्दोग्य** उपनिषद् का **'तत्वमसि'** (६।८।७) वाक्य जीव और ब्रह्म में अभेद-प्रतिपादक है और इसी भाव का संकेत करता है ।

१३. **कै (ब)** । इस शब्द को गुरु (पीर) भी पढ़ा जा सकता है ।

ऐ भाई। अब मैं अपने उद्देश्य की ओर आता हूँ। तुझे चाहिए कि आंखों की खोज करे जिससे कि तू देख सके और परम सत्य को पहचान सके। अस्तु तेरे लिए अपेक्षित है कि तू सद्गुरु (पीरे पुख़्ता) की खोज करे[१] और उस सौभाग्य शाली का अनुकरण करे। ख़्वाजा अत्तार इस विषय में कहते हैं—

**बैत**

सन्मार्ग का गुरु लाल गंधक जैसा है[२]।
उसका हृदय हरित सागर है[३]।

**चौपद**

**गुरु जो कीजै ऐसा[४] जान। सरब निरन्तर आप प्रवान[५]॥**

**बैत**

पीर अमूल्य रत्नों की भूमि[६] है और मुरीद कुदाल है
रत्न उस समय तक हाथ नहीं लगता जब तक (भूमि को) खोदा न जाय।[७]

---

१. शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस गंगोही ने अपने एक पत्र में लिखा है कि सद्गुरु का मिलना भाग्य की बात है यदि साधक के भाग्य में सक्षम होना लिखा है तो वह सद्गुरु को पालेगा अन्यथा नहीं। **रिसालए मक्किया** में इस प्रश्न का उत्तर ठीक-ठीक इस प्रकार है। हर पीर में चार बातें होनी आवश्यक हैं। जिसमें यह चारों बातें होंगी वही कामिल होगा। (१) जिसे शरीअत (धर्मविधान) का पूर्ण ज्ञान हो और जो उसका पूर्ण रूप से अनुसरण करता हो (२) जिसने किसी पहुँचे हुए गुरु की सेवा की हो (३) जिसने गुरु की संगति में सक्षमता प्राप्त की हो (४) जिसे लोग मानते हों और यह कहते हों कि इस युग में अमुक व्यक्ति लोगों को सक्षम बनाने के उद्देश्य से पैदा किया गया है। अत: जिस व्यक्ति में यह चारों बात पाई जाती हैं उसी का अनुसरण करना चाहिए। **(अ, प्र)**

२. अर्थात् मार्ग का पीर लाल गंधक के समान है जो कि अद्वितीय रसायन है उसके प्रभाव से स्वर्ण शुद्ध हो जाता है। (अ)।

३. अर्थात् उस पीर का हृदय हरित सागर का मार्ग है कि उसकी एक बूंद मात्र से अमरत्व प्राप्त हो जाता है। (अ)

इस दैवी सागर की खोज खिज्र पैग़म्बर ने की थी और इसके जल का पान करके अमरत्व प्राप्त किया था। कबीर ने गुरु को अमृत की खान कहा है जिसमें इसी दैवी सागर का संकेत मिलता है।

४. **ऐसा (ब)**

५. समस्त जगत् में जो स्वयं को व्याप्त पाता हो अर्थात् सक्षम (कामिल) हो, एकत्व को प्राप्त कर चुका हो और ईश्वर का साक्षात्कार कर चुका हो (अ)।

६. पीर का हृदय ईश्वर का निवास स्थान है (अ)।

७. मुरीद उसको खोदने वाला है (अ)।

**चौपद**

**गुरु हीरागिरि[1] चिरा[2] कुदार । खोदे निकसै हीरा सार ।।**

**बैत**

(ऐ प्रिय) सलमा[3] तेरे बाल[4] की एक नोंक का मूल्य दोनों लोक ठहराती है,
अब भी यदि वह मेरे हाथ लग जाय तो तमाम सम्पत्ति व्यर्थ है ।

**दोहरा**

**यह जग वह जग देव्हूँ[5] तिस तन मन अरथ भण्डार ।**
**साईं केरे सीस का जो दिखरावै बार[6] ।।**

ऐ भाई ! तुझे चाहिए कि तू गुरु को पहचाने और गुरु तक पहुँचे[7] अन्यथा अनंत तक के लिए मार्ग भ्रष्ट हो जायगा[8] और सांसारिक लिप्सा के पीछे मारा-मारा फिरेगा, जैसा कि हज़रत मुहम्मद का प्रवचन है—

'जिसका कोई शेख़ (गुरु) नहीं उसका शेख़ (गुरु) शैतान है ।'[9]

इस विषय में एक महापुरुष का कथन है—

**बैत**

जिस किसी का कोई पीर नहीं होता उसका पीर शैतान होता है,
गुरु के बिना स्वामित्व (ख़्वाजगी) करना मूर्खों का काम है ।

---

१. 'ज़मीने गौहर' को हिन्दवी में हीरा गिरि कहते हैं कि उस भूमि से लोग रत्न निकालते हैं (अ) ।

२. **चेला (ब)** ।

३. एक स्त्री जो अपने सौन्दर्य के लिए सम्पूर्ण अरब में प्रसिद्ध थी । कविता में सलमा का अर्थ सुन्दरी होता है । यह नाम कवियों को विशेष प्रिय रहा है ।

४. अर्थात् तेरा बाल ऐ पीरे कामिल (अ) ।

५. **देवं (ब)**, लोक और परलोक उस पर न्यौछावर कर दूँ । तन, मन और धन सम्पूर्ण सम्पत्ति सब कुछ दे डालूँ (अ) ।

६. बार का आशय यहाँ सन्मार्ग से है (अ) ।

शेख़ रुक्नुद्दीन के नाम आपने पत्र में शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस गंगोही ने इस दोहे को अपने गुरु द्वारा रचित बताया है—"**उस्तादि इन् फ़क़ीर मी फ़रमायद**"

**मकतूबात शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस गंगोही**, अलीगढ़ की पाण्डुलिपि, पृ० ४०५

७. गुरु तक पहुँचने का आशय यह है कि अपनी इच्छाओं से विमुक्त हो जाय और गुरु की इच्छाओं के अधीन हो जाय, पारिवारिक लिप्सा में रहना मृत्यु है (अ) ।

८. हज़रत मुहम्मद की एक हदीस के अनुसार "जिसने अपने समय के पथ-प्रदर्शक को नहीं पहचाना वह अज्ञान की मृत्यु मरा । **अहमद बिनहंबल** । ४, ९६

९. यह हदीस किसी भी हदीस संग्रह में दृष्टिगत नहीं हुई । प्रतीत होता है कि विद्वजन इसे प्रामाणिक नहीं मानते । अरबी में पीर के अर्थ में शेख़ शब्द का विकास बहुत बाद में हुआ । मुहम्मद साहब की कोई हदीस शेख़ को पीर का पर्याय नहीं बताती । सूफ़ी

**दोहरा**

**जागा गुरु जो डूबना[1] चेला काय तिराना ॥**
**अन्धे अन्धा ठेलिया दोऊ[2] कूअ पराना[3] ॥**

**सबद**

**बिन कोदा[4] हाट[5] नाहीं । बिन गुरु बाट नाहीं ॥**

ऐ भाई ! तुझे विशेष रूप से इबादत[6] करने के लिए पैदा किया गया है जैसा कि ईश्वर कहता है—

---

साधकों ने अपने विचारों की पुष्टि के लिए इस प्रकार की बहुत सी हदीसें गढ़ली हैं। आलिम लोग सूफ़ियों की इन हदीसों के विषय में मौन ही रहते थे। (**मलफ़ूजाते शाह अब्दुल अजीज**, मेरठ १९८७ ई०), पृ० १०४।

१. यदि स्वयं डूब जाने वाला गुरु प्राप्त हुआ, अर्थात् वह गुरु जिसे आध्यात्म ज्ञान न हो।

२. कूंआं।

३. **जिसका गुरु डूबना चेला कायं तिराहँ।**
**अन्धे अन्धा ठेलेई दूनों कूए पराहँ ॥** (ब)

शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस ने **मकतूबाते क़ुद्दूसिया** में इसे शेख़ नूर नामक एक सद्गुरु की रचना बताया है।

**मकतूबाते क़ुद्दूसिया** पत्रांक १८३, पृ० १२४-२५।

अनाड़ी गुरु के निषेध से सम्बद्ध उक्त दोहा सरहपा, कबीर दादू तथा अन्य कितने ही सन्तों के यहाँ समान रूप में मिलता है। यथा—

**जावण अप्पा जणिज्जइ तावणस्सि करेइ।**
**अन्धे अन्ध कढ़ावइ तिम वेण्ण वि कूप पड़ेइ ॥**

(सरहपा: बागची, **दोहा कोष**, पृ० १०)

**जिसका गुरु भी अन्धला चेला खरा निरंघ।**
**अन्धे अन्धा ठेलिया दून्यूं कूप पड़न्त ॥**

(कबीर : **कबीर ग्रन्थावली**, पृ० २ )

**अन्धे अन्धा मिल चले दादू बांध कतार।**
**कूप पड़े हम देखता अन्धे अन्धा लार ॥**

(**दादू दयाल की बानी**,१, पृ० १८)

४. कोदा अर्थात् कोद्रव=चावल। (**फिरे कि कोदव बालि सुसाली—मानस**)। **कोड़ा** (ब)।

५. हाट का अर्थ है बाज़ार। यहाँ आशय पार्थिव जगत् से है।

६. इबादत से तात्पर्य ईश्वर पिपासिता से है। ईश्वर की पिपासा सच्ची तपस्या है। इसके लिए उसने जिन बातों का आदेश दिया है उनका पालन और जिनसे रोका है उनसे बचना आवश्यक है (अ)।

"मैंने जिन्न[१] और मानव को पैदा ही इस लिए किया है कि वे मेरी इबादत करें।"[२]

अतः ईश्वर पिपासु होना तेरा मुख्य कर्तव्य है। हज़रत मुहम्मद का प्रवचन है—

'विद्योपार्जन[३]' प्रत्येक मुस्लिम स्त्री और पुरुष का कर्तव्य है।"[४]

इससे अभिप्राय एकत्व (तौहीद) का ज्ञान है और तू समझता है कि एकत्व क्या है। एकत्व (तौहीद) एक होने और एक रहने को कहते हैं[५] और तू (उस समय तक) एक नहीं हो सकता जब तक कि इस दो तार के सम्बन्ध को एक तार न समझे और जब तक द्वैत के भाव से मुक्ति न प्राप्त कर ले।

वह[६] क्या है कि जो तूने कार्य से कार्य को और वस्तु से वस्तु को पृथक् नहीं किया[७] और सत्तात्मक एकत्व (वहदते वुजूदी[८]) की ओर से विमुख नहीं

१. 'जिन' शब्द में गुप्त अथवा छिपे होने का अर्थ पाया जाता है। जिन वह ईश्वरीय सृष्टि है जो मानव और फ़रिश्तों से भिन्न हैं और जो आँखों से छिपे होते हैं तथा जिनकी उत्पत्ति अग्नि से हुई है।

२. सूरः ५१, आयत ५६।

३. ईश्वर की मारिफ़त, उसके गुण और उसके कमाल की शिक्षा प्राप्त करना (अ)।

४. **इब्ने माजा**, मुक़द्दिमा, १७

५. 'किसी महापुरुष ने कहा है—

**रुबाई**

ऐ व्यक्ति तूने समझ रखा है कि तू खोज करने वालों में से है,
(और) सच्चाई ओर विश्वासों के मूल्य पर खरा है।
प्रत्येक मूल्य (उस) अनन्त सत्ता से आदेश ग्रहण करता है,
यदि तूने छोटे बड़े का ध्यान न रखा तो तू नास्तिक है।

**'लाइलाह इल्लल्लाह'** का रूपान्तर यह है कि, नहीं है कोई अल्लाह (पूज्य) अल्लाह के अतिरिक्त। पूज्य वह है कि जिसे समस्त लोकों में सर्वोत्कृष्ट स्थान प्राप्त हो और यह गुण उसी परम सत्ता में है जो स्वतः विद्यमान है और जो किसी अन्य की अपेक्षा नहीं रखता। और उस परम सत्ता से भिन्न अथवा उसका विरोधी कोई तत्व नहीं। वह परम सत्ता अद्वितीय है (अ)। (ब) में यह टिप्पणी इस स्थान पर न होकर आगे की पंक्तियों में 'वह क्या है' की व्याख्या स्वरूप उद्धृत की गई है।

६. यहाँ आशय 'तौहीद' से है (अ)।

७. अर्थात् 'वुजूद' की परिभाषा में सृष्टि पदार्थों (अशयाए वुजूदी) को एक सत्ता से समझे और उनके बनाने वाले सम्मानीय परमेश्वर को जाने, इसका आशय यह नहीं है कि शरीअत के अनुसार जो बातें ईश्वर को प्रिय हैं और जो प्रिय नहीं हैं उनके भेद को मिटा दे और हराम (जिस कार्य का करना धर्म में वर्जित हो) और हलाल (जिस कार्य का करना धर्म में वर्जित न हो) को एक समझने लगे (अ)।

८. इरफ़ान (सूफ़ी साधना) की शब्दावली में जो वहदते वुजूदी है उसका आशय यह नहीं

हुआ[1]। यदि तू सत्तात्मक एकत्व से विमुख हुआ तो परम एकत्व (तौहीदे-मुतलक़) से बहिष्कृत कर दिया गया। ईश्वर कहता है—

'और इबादत करो ( अल्लाह की ), उसके साथ किसी चीज़ को साझी न बनाओ।''[2]

अतः द्वैत का भाव रखने वाले दृगों को फोड़ डाल, क्योंकि वह (तौहीद की) दृष्टि किसी अन्य आंख (हृदय की आँख) में है, और भाषा के ज्ञान भण्डार को जला डाल, क्योंकि वह ईश्वर से लगन का (मारिफ़त का) ज्ञान जो कि वहदत के क्षेत्र में है, दूसरा ही ज्ञान है[3]। जब तक तू लोक और परलोक ( के विचार ) को त्याग न देगा और हृदय-पट से ईश्वरेतर चिह्नों को मिटा न देगा, वह ईश्वर के सौंदर्य (जमाल) का ज्ञान तुझ पर प्रकट न होगा।

अतः अनुभव ( हिस ) की आँखों[4] को फोड़ डाल क्योंकि परम सत्ता के सौंदर्य-प्रांगण में यह आंखें व्यर्थ होती है। कारण यह है कि उसका (ईश्वर का) न तो कोई रंग है न कोई समय, और न कोई निवास स्थान है न दिशा और न चिह्न। किन्तु तेरे लिए आवश्यक है कि तू उसकी (ईश्वर की) खोज से विमुख न

---

है कि शरीअत के अनुसार जो हक़ (सत्य) और बातिल (असत्य) है, उसके अन्तर को समाप्त कर दिया जाय (अ)।

१. 'वहदते वुजूद' का अर्थ सूफ़ी साधना में यह है कि सृष्टि के समस्त पदार्थों (मौजूदात) को और संसार के सूक्ष्म से सूक्ष्म कण को परमेश्वर की सत्ता से विद्यमान समझा जाय और भिन्न न समझा जाय, जैसा कि ईश्वर की सभी वस्तुएँ जल से (उत्पन्न) हैं, सभी को जल ही समझना चाहिए, क्योंकि जल (से उत्पन्न) की वस्तुओं का विकास जल ही में सम्भव है (अ)।

२. पूरी आयत इस प्रकार है—

और तुम इबादत करो (अल्लाह की) और उसके साथ किसी चीज़ को साझी न ठहराओ। माता-पिता के साथ अच्छा बरताव करो और नातेदारों और अनाथों, दरिद्रों, संबंधी पड़ोसियों और उन पड़ोसियों के साथ जिन से संबंध न हो और पास के आदमी के साथ और राह चलने वाले के साथ और उन (दासों और दासियों) के साथ जो तुम्हारे अधिकार में हों (अच्छा व्यवहार करो)। निःसंदेह अल्लाह किसी ऐसे व्यक्ति को पसंद नहीं करता जो इतराने वाला और डींग मारने वाला हो।

(क़ुरआन : सूर : ४, आयत ३६)

३. कबीर दास ने इसी भाव को एक स्थल पर इस प्रकार व्यक्त किया है—

**कबीर पढ़िबा दूरि करि पुस्तक देइ बहाइ।**
**बांवन आखर सोधि करि ररै ममैं चित लाइ॥**

(**कबीर ग्रंथावली**, पृ० ३८)

४. 'हिस' से उन्हीं वस्तुओं को देखा जा सकता है जो अनुभव की जा सकती हों। ईश्वर के जमाल का अनुभव नहीं हो सकता (अ)।

हो और उस खोज में स्वयं को स्वतः पर छोड़ दे। वह खोज अपने भीतर की है[१] जो अपने भीतर ही विलीन हो जाती है,[२] और बेसुध कर देती है। (क़ुरआन की यह आयत) 'क्या तुम अपनी आत्माओं में नहीं देखते'[३] उसी (भाव) की सूचक है।

यह जान ले कि यह आंख और यह रंग कि जो तुझ में है वह सब उस सौन्दर्य (जमाल) की आध्यात्मिक ज्योति है[४] जो कि शून्य जगत् (आलमे बेकैफ़[५]) से प्रकाश में आई है। उसे उसका चेहरा (वजह) कहते हैं[६] और वास्तव में उसे भाव शून्य (बे कैफ़) समझते हैं। अतः इस चेहरे (वजह) को कुछ और ही चेहरा (वजह) समझ और (क़ुरआन की इस आयत)'—जिस ओर भी तुम मुँह करो उसी ओर अल्लाह का रुख़ होगा[७]'—का पारायण कर।

---

१. अपनी अन्तरात्मा की सैर से आशय है (अ)।

२. सिद्ध कवि तिलोपा इसका उदाहरण सुरंग से उठने वाली धूल से देते हैं, जो उसी से उठ कर उसी में विलीन हो जाती है।

(बागची, **दोहा कोश**, पृ० ५)

३. सूर : ५१, आयत २१।

४. सूफ़ी साधकों की दृष्टि में ईश्वर की सत्ता नितांत सत्ता (हस्तीए मुतलक़) है। श्रोता, दृष्टा, ज्ञाता आदि सभी उत्तम गुण उसी परम सत्ता के कारण हैं, क्योंकि वही नितांत सत्ता है। प्रत्येक स्थान जहाँ पर उसका (ईश्वर का) प्रकाश है उसके सभी गुण वहाँ विद्यमान हैं। वे दृष्टा अथवा साधक की क्षमताओं और योग्यताओं के अनुरूप प्रकट होते रहते हैं। अतः प्रत्येक स्थान पर जहाँ भी देखने समझने और सुनने की शक्ति है वह उसी ईश्वर के सौंदर्य की छटा है जो अध्यात्म प्रकाश से साधक की दृष्टि में प्रकट होती है।

**रूबाई**

हे ईश्वर ! यह समस्त संसार तेरा सौंदर्य और सज्जा युक्त रूप है,<br>
परमेश्वर, तू कितना अद्‌भुत है कि प्रकट भी है और अप्रकट भी,<br>
जिस पदार्थ पर मैं दृष्टि डालता हूँ तुझ से भिन्न कुछ नहीं देखता,<br>
तेरे अतिरिक्त कुछ और कहाँ है ? सच तो यह है कि यह असंभव है।

५. वह जगत् जिसे किसी प्रकार व्यक्त न किया जा सकता हो।

६. एक दूसरे के समक्ष आना। चेहरा सामने होता है इसलिए प्रत्येक पदार्थ उसके समक्ष आता है। सम्पूर्ण जगत् ईश्वर के समक्ष है। सदैव से है और सदैव रहेगा और इस दृष्टि से ईश्वर अनन्त है (अ, प्र)।

७. पूरी आयत के लिए देखिए—**अलखबानी**, पृ० १६।

इसी स्थल पर (अ) और (प्र) में इस आयत की व्याख्या स्वरूप जामी की एक रुबाई भी उद्धृत है। (अ) में यह रुबाई पृष्ठ ५ब पर भी उद्धृत है जिसका रूपांतर प्रस्तुत ग्रन्थ के पृष्ठ १५ पर किया गया है।

ईश्वर के प्रियजनों (ख़ासान) का वही क़िबला[१] है। वे किसी अन्य सत्ता का ध्यान नहीं रखते और परम सत्ता से पृथक् नहीं होते। तूने (जैसा कि क़ुरआन की आयत) '**शत्रल् मस्जिदिल् हराम**[२]' (मस्जिदे हराम की ओर) की व्याख्या में सुना है, समझले कि प्रकट रूप में सामान्यजनों के लिए यह मैदान (मक्के में स्थित पूजनीय काबा) है, सूफ़ी साधकों के निकट (यही) काबा हृदय क्षेत्र में है और 'वहदत' की अवस्था में यह अर्श[३] के भी परे है। वहाँ के हज के लिए जो वस्त्र आवश्यक हैं उन्हें कौन धारण कर सकता है? अतः तुझे चाहिए कि (अपने) अन्तर की चिंता करे और ईश्वर के अतिरिक्त अन्य पदार्थों की ओर से मन को मोड़ ले, जिससे कि तेरा रुकूअ[४] और तेरा सज्दा[५] केवल अल्लाह के लिए हो और तेरी नमाज़ धार्मिक प्रतिष्ठा का अन्तिम सोपान (मेराज) हो। उस समय तू इस आयत को चरितार्थ कर सकेगा—

'(कह दो।) मेरी नमाज़ और मेरी क़ुरबानी, मेरा जीना और मेरा मरना (सब कुछ) अल्लाह के लिए है जो सारे संसार का रब है।[६]'

**बैत**

तेरे समक्ष दुई (द्वैत) का प्रवेश नहीं,
संपूर्ण जगत् तू और तेरी प्रभुता (क़ुदरत) है।

---

स्थायी जगत् वह है जिसकी ओर ईश्वर अपना ध्यान केन्द्रित करता है। संसार में जितनी चीज़ें मौजूद हैं उनका अस्तित्व ईश्वर के रुख़ के कारण है, जो उन चीज़ों की ओर है।' (अ)।

१. वह दिशा जिधर मुँह करके मुसलमान नमाज़ पढ़ते हैं।

२. यह वाक्य—'मस्जिदे हराम (काबा) की ओर'—क़ुरआन की दूसरी सूरः में तीन आयतों (१४४, १४९, १५०) में आया है। (अ) में इसका संकेत १५०वीं आयत की ओर है, जो इस प्रकार है—

"और जहाँ-कहीं भी निकलो अपना मुँह (नमाज़ में) मस्जिदे हराम, काबा की ओर फेरो; और जहाँ कहीं भी हो उसी की ओर मुँह करो ताकि लोगों के लिए तुम्हारे विरुद्ध कोई हुज्जत (का मौक़ा) न रहे, सिवाय उन लोगों के जो उनमें ज़ालिम हैं, तो तुम उनसे न डरो मुझसे डरो, और इसलिए कि तुम पर अपनी नेमत पूरी कर दूँ, और इसलिए कि तुम (सीधी) राह पालो।"

३. सब आसमानों के ऊपर का आकाश जहाँ ईश्वर का सिंहासन है।

४. नमाज़ में झुकने की अवस्था।

५. नमाज़ में विधिवत भूमि पर माथा टेक कर ईश्वर की स्तुति करने की अवस्था।

६. सूरः ६, आयत १६३।

**श्लोक**

**'एक भूत'[१] 'परं ब्रह्म[२]' जगत् सर्वं[३] सचराचरं[४] ।**
**"नाना भावे मनुजस्य[५]' 'तस्य मोक्षा नगच्छते'[६] ॥**

**सबद**

**अलखदास आखै सुन लोई ।[७] दुइ दुइ मत कहौ भाई कोई[८] ॥**
**जल थल 'म्हेल[९]' सरब निरन्तर । गोरखनाथ अकेला सोई[१०] ॥**

**दोहरा**

**एक अकेला साइयां, दुइ दुइ कहौ न कोय ।**
**बास फूल हैं एक ही, कहु क्यों दूजा होय ॥[११]**

---

१. एक सत्ता (अ) अर्थात् साधक की दृष्टि में केवल एक सत्ता है और वह ईश्वर की सत्ता है (अ) ।

२. परम सत्ता, (अ) ।

३. सम्पूर्ण जगत् (प्र) ।

४. संसार का सूक्ष्म से सूक्ष्म कण (अ) । सम्पूर्ण जगत् । आशय **'सर्वं खल्विद ब्रह्म'**, से है ।

५. इसका और उसका भेद जिसके हृदय में हो ।

६. उसका कल्याण संभव नहीं (अ), वस्तुतः हर व्यक्ति जिसकी दृष्टि इस और उस में होती है उसका ध्यान ईश्वरेतर सत्ता में होता है और उसके समक्ष भौतिक जगत् का मोह होता है । वहदत की अवस्था में उसके लिए कल्याण की संभावना नहीं है यदि वह स्वर्ग में जाता है तो अपनी ही क़ैद में रहता है, दुई की सीमा से बाहर नहीं निकल पाता (अ) ।

**बृहदारण्यकोपनिषद्** में कहा गया कि जो यह समझता है कि मैं अन्य हूँ और यह अन्य है वह तत्व की वास्तविकता को नहीं जानता । यथा—'**अन्योऽशावन्योऽहमस्मीति न स वेद** ।" १/४/१०

७. अलखदास कहता है कि ऐ संसार के प्राणियो सुनो (अ) ।

८. उसे दो मत कहो क्यों कि वास्तव में वह दो नहीं है (अ) **दुइ दुइ मत कहै भाई कोइ** । (ब) ।

९. **म्हेर** (ब) । पर्वत ।

१०. अधिकार रखने वाला और परिवर्तन करने वाला एक मात्र ईश्वर है (अ) । 'अर्थात् जिस प्रकार मिट्टी और जल (आबोगिल) एक ही हैं और उनसे उनकी बास (गुण) फैलती है उसी प्रकार सत्ता एक है और उसके गुण और उसकी क्षमताएँ (कमालात) अनेक हैं जो कि इस जगत् की सृष्टि का कारण हैं । इस प्रकार यह जगत् उस परम सत्ता के गुणों का चिह्न है और ये गुण उस सत्ता में अंकित हैं (अ) ।

११. सुगन्ध और सत्ता (पुष्प) एक हैं (प्र) । वे दो किस प्रकार हो सकते हैं । 'सुगन्ध वस्तुतः पुष्प का सार अथवा उसका अमूर्त रूप है और उस पुष्प में वह सार रूप प्रकट हुआ है । व्यक्त रूप और अव्यक्त रूप एक ही हैं । इनके बीच होने वाला परिवर्तन वास्तविक नहीं है (अ) ।

ऐ भाई ! मुझसे एक उदाहरण सुन, जिससे कि तेरी आँखें खुल सकें। वह दम (वायु) जो नदी (या समुद्र) से उठती है उसे नदी की भाप कहते हैं, जब वही भाप वायु में स्थान ग्रहण करती है तो उसे बादल कहते हैं। जब वह बरसने लगती है तो उसे वर्षा कहते हैं जब वह किसी बर्तन में एकत्र हो जाती है तो उसे बर्तन का जल कहते हैं और जब वह जल नदी में पहुँच जाता है तो उसी जल को नदी कहते हैं।[1]

क़ुरआन मजीद में लिखा है—

"जो कोई इस (धरती) पर है विनाशवान है, और तुम्हारे रब का प्रताप-वान और उदार रूप शेष रहेगा।"[2]

ईश्वर कहता है—

"प्रत्येक पदार्थ नश्वर है सिवाय उसके (परमेश्वर के) स्वरूप के।"[3]

इसलिए तुझे चाहिए कि तू एकत्व के सागर (दरयाए तौहीद) के अतिरिक्त कुछ न देखे,[4] न स्वयं को और न किसी अन्य को।

एक महापुरुष का कथन है—

**बैत**

चाहे सहस्त्रों लहरें (वायु आघात से) उत्पन्न होकर समुद्र से बाहर हो जायँ
किन्तु जब वे शांत होती हैं तो सदैव समुद्र ही होती हैं।[5]

---

**ऋग्वेद संहिता** में ब्रह्म और जीव की अनादि सत्ता को अभेद कहा गया है, क्योंकि ये एक मात्र सत्य के रूप हैं—**सदाचार पृथिवी धाम्**"

१. इसी विषय से सम्बद्ध एक हिंदवी इस प्रकार है—

**जैसे जात भरन जल पांनी।**
**लखि न परत होइ बहु बानी॥**
**जो फिर उलट समुंद्र मँह नाँवहुँ।**
**मोर तोर घर खोज न पावहुँ॥** (अ)

प्रस्तुत उदाहरण शेख़ हमीदुद्दीन नागौरी कृत **रिसाला मिन कलाम** से गृहीत प्रतीत होता है। देखिए—**सुरुरुस्सुदूर** की अलीगढ़ की पाण्डुलिपि, पृ० ६६।

२. सूर : २७, आयत २५, २६।

३. सूर : २८, आयत ८८।

प्रत्येक (जीव) का अन्तिम लक्ष्य अपने मूल स्रोत को पाना है, इसलिए लौकिक रूप नश्वर है और मूल और वास्तविक सत्ता अविनाशी है (अ, प्र)।

४. अर्थात् तुझे चाहिए कि सत्य के सागर का अवगाहन करे और अपने लौकिक रूप से वास्तविक रूप तक पहुँचे, जिससे कि सभी को सत्य (हक़) के रूप में देखे (अ)।

५. सिद्धों ने इसी को परम तत्व का सम रूप और खसम रूप कहा है जिसे सरहपा ने नदी तरंग न्याय से ही समझाया है। वे कहते हैं कि वायु आघात से तरंगें उत्पन्न होती हैं पर वे नदी से भिन्न नहीं हैं, उनके शान्त होने पर नदी का स्वरूप सम शान्त रूप होता है। इसी प्रकार भव केवल उस परम तत्व का तरंग प्रवाह मात्र है जो उसी में

सृष्टि पदार्थ चाहे सौ हों अथवा एक लाख हों ।
वे सब एक हैं यदि तू वास्तविकता को देखे ।।

**दोहरा**

**जैसी लहर 'समुद्र'[1] की बाहर निकरी माय ।**
**सदा आन्ह समुंद वह समुंदहि पैठी जाय ॥**

ख़्वाजा फ़रीद अत्तार कहते हैं—

**मसनवी**

उसका मुख प्रत्येक क्षण प्रत्येक दृष्टि में दिखाई देता है,
क्योंकि उसका कोई नियत स्थान नहीं है[2] वह प्रत्येक स्थान पर प्रकट है ।
यह तथ्य मैं सर्व-शून्य (लामकां)[3] से लाया हूँ,
इस गुप्त रहस्य को (शब्दों में) व्यक्त कर रहा हूँ ।

**दोहरा**

**'जो सोझै'[4] 'रस हृंस ही'[5] सबही आपुन सोइ ।**
**'जे निज देखै'[6] दिष्टि कै दूजा नाहीं कोइ ॥**

ऐ भाई ! इस समुद्र में खो जा और डुबकी लगा जिससे कि तू वह (समुद्र) हो जाय और तू न रहे ।

ईश्वर कहता है—

'मुझे पुकारो मैं (तुम्हारी पुकार का) जवाब दूँगा ।'[7]

---

विलीन हो जाता है, जैसे जल, जल में मिल कर समरस हो जाता है ।

(डा० प्रबोध चन्द्र बागची, **दोहा कोष**, पृ० ४०)

१. **समुन्द (ब)** ।
२. इसीलिए ईश्वर को लामकां कहा गया है, अर्थात् जिसका कोई निश्चित निवास स्थान न हो । अ)
३. सूफ़ी साधक जब अपनी खोज में पूर्ण हो जाता है तो उसे वास्तविकता का ज्ञान हो जाता है । वहीं से उसे तथ्यों की उपलब्धि होती है (अ) ।
४. जो शोध करे ।
५. हृदय में ब्रह्म को ।
६. जो जीवात्मा को देखे ।
७. पूरी आयत इस प्रकार है—

"तुम्हारे रब ने कहा है : तुम मुझे पुकारो मैं तुम्हारी पुकार का जवाब दूँगा । जो लोग मेरी इबादत में अहंकारवश कनियाते हैं, जल्द ही वे अपमानित होकर जहन्नम में प्रवेश करेंगे ।"

(सूर : ४०, आयत ६०)

"संकेत यह है कि मेरा स्मरण करो, मेरी इच्छा करो जिससे कि मैं पूरा करूँ और तुम्हें तुम्हारे अभीष्ट तक पहुँचाऊँ (अ) ।

ऐ मेरे प्रिय ! तेरा ईश्वर को पुकारना यह है कि तू अपने लिए अस्तित्व-विहीनता की याचना करे और ईश्वर द्वारा तेरी पुकार को क़बूल करना यह है कि वह अपनी सत्ता में तेरी सत्ता को विलीन कर दे । अस्तु, यदि तू ईश्वर के एकत्व की अवस्था में मिट गया तो ईश्वर की शाश्वतता तुझे अनन्त कर देगी । इसीलिए ख़्वाजा अत्तार कहते हैं—

**बैंत**

यदि बूँद समुद्र में डूब गई[1] तो क्या हुआ,
बूँद का अस्तित्व समुद्र के अतिरिक्त क्या है (कुछ नहीं) ।

**दोहरा**

**हेरत हेरत हे सखी हौं धन गई हिराय ।**
**परया बूँद समुंद मँह कह क्यों हेरी जाय ॥**[2]

---

१. अर्थात् बूँद समुद्र हो गई, बंधन शेष नहीं रहा। समुद्र के बंधन मुक्त कर देने से वह स्वच्छन्द हो गई और बूँद नहीं रही, अर्थात् (ईश्वर की) जिज्ञासा में, मैं खो गया और कहीं भी मैं का पता न मिला । (अ)

२. प्रज्ञा तथा उपाय का युगनद्ध सिद्धों की चिंतना का मूल विषय है । प्रज्ञा तथा उपाय को पुरुष और नारी के रूप में चित्रांकित करने की प्रवृत्ति वस्तुतः तांत्रिकों की देन है । वज्रयान में इसके युग्म रूप को समस्त सिद्धियों का प्रदायक माना गया है । अनुत्तर सिद्धि' अथवा 'सहज' इसी प्रज्ञोपाय के पर्याय स्वरूप हैं । तिल्लोपा के अनुसार 'जब साधक प्रज्ञोपाय समाधि में लीन होता है तभी उसे काय वाक् चित्त की दृढ़ता प्राप्त होकर अनुत्तर की सिद्धि होती है (बागची, **दोहाकोष**, पृ० ६) । यहाँ पर इस दोहे में इसी सिद्धि का संकेत है । '**धन कारन पिय आप संवारा**' के माध्यम से अब्दुल क़ुद्दूस गंगोही ने प्रज्ञा और उपाय के युगनद्ध की ही बात की है । '**हम तुम खेलें दै गर बाँहें**' से इसी युगनद्ध की अवस्था का बोध होता है । सिद्ध की व्याख्या करते हुए कान्हपा ने उसे सिद्ध बताया है जो समरसता द्वारा अपने चित्त को सहज में स्थित कर जरा मरण के भय से मुक्त हो जाता है ।

(बागची, **दोहाकोष**, पृ० ४३)

सरहपा इसका उदाहरण देते हुए कहते हैं कि जिस प्रकार जल, जल में प्रवेश कर समरस हो जाता है उसी प्रकार प्रज्ञोपाय में प्रज्ञा और उपाय का दाम्पत्य रूप में युगनद्ध हो जाता है । यथा—"**जत्त बि पइसइ जलहि जल तलइ समरस होइ ।**" (७४/सरहपा, बागची, **दोहाकोष**, पृ० ३१) । भुसुकुपा भी यही उदाहरण देते हैं । उनकी दृष्टि में भी जिस प्रकार जल, जल में समाकर अभेद हो जाता है उसी प्रकार समरस में मन रूपी मणि शून्यता में समा कर अभेद हो जाती है । यथा—**तिम मन रअणा समरस गअण समाअ**" (बागची, **चर्यापद**, पृ० १४६, पद ४३) । इस दोहे में '**हौं धन गई हिराय**' में इसी युगनद्धावस्था की ध्वनि है ।

**सबद**

**'मनोनास्ति'[1] 'पवनोनास्ति'[2] 'नास्ति महि विभुमण्डल छाया'[3] ।**
**'परमतंत विचारंत नास्ति'[4] ( नास्ति ) 'अवहित हाथ काया'[5] ॥**
**नहि कछु नहि कछ नहि कछु जान ।[6] नहि कछु मर्धाहि' न कछु प्रवान ॥[7]**
**नहि कछु देख न जिहबा भाक । जहं नहिं कछु[8] तहं रहया लाग ॥**

---

१. वासना शून्य हो गई (अ), इच्छारहित हो जाने की अवस्था ।

२. श्वांस शेष नहीं रही (प्र) । इच्छाओं के पवनावर्तों में भ्रमित मन की शून्यावस्था ।

३. पृथ्वी, आकाश मण्डल और छाया किसी का अस्तित्व शेष नहीं रहा (प्र) ।

४. साधकों की अभिलाषाएँ शून्य हो गईं ।

५. शरीर अवस्थित नहीं रहा ।

**मो मनोनास्ति पवनोनास्ति नास्ति विभुमंडल छाया ।**
**परमतंत बिचारत अपानास्ति नास्ति अवहित हात काया ॥ (ब)**

यहाँ पर शून्यता ज्ञान रूपी सहज ज्ञान की प्राप्ति की अवस्था का संकेत है, जिसमें चित्त सहज चित्त हो जाता है । 'सरह' ने इसी गहन स्वरूप में जिसमें न मन, न पवन, न रवि, न शशि किसी का भी प्रवेश नहीं है, अपने चित्त को स्थित करने का उपदेश दिया है । यथा—

**जहि मण पवण ण संचरइ रवि ससि णात पवेस ।**
**तहि बढ़ चित्त विसाय करु सरहैं कहिअ उएस ॥**

(बागची : **दोहाकोष**, पृ० ६६)

६. 'शून्यावस्था में 'सहज (आलमे हक़ीक़ी) विद्यमान है, क्योंकि वही जगत् को प्रकाशित करता है । इन पंक्तियों में एक मिथ्यावादी (सौफ़िस्ताइय:) की भूल का संकेत है । सौफ़िस्ताई जगत् को मिथ्या अथवा भ्रम बताते हैं और वास्तविक सत्ता (वुजूदे हक़ीक़ी) को नहीं मानते । मुवहहिद अर्थात् एकत्ववादी और सौफ़ि स्ताई में यह अन्तर है कि जगत् को दोनों ही मिथ्या और भ्रम समझते हैं किन्तु मुवहहिद वास्तविक सत्ता के अस्तित्व को मानता है सौफ़िस्ताई इसे नहीं मानता । यथा—

**रुबाई**

सौफ़िस्ताई जो कि ज्ञान से अनभिज्ञ है,
कहता है कि जगत् कल्पना मात्र है ।
ठीक है, संपूर्ण जगत् मिथ्या है फिर भी
उसमें एक सत्य (हक़ीक़त) सदैव प्रकाशित है, (अ, प्र) ।

७. अर्थात् साधक की ध्यानावस्था में सृष्टि जगत् का विलयन उसके समक्ष होता है और उसमें साधक अपने अस्तित्व को भी मिटा देता है और भय-भीत नहीं होता और इस विलयन से छुटकारा पाने का प्रयत्न नहीं करता । (अ) तथा (प्र) ।

**'नहि कछु मर्द्धाहि कछु परवान' (ब)**

८. जिस अवस्था में अस्तित्व विहीनता अथवा शून्य (नेस्ती) दृष्टिगत हो और विलयन

**श्लोक**

**अपानास्ति[1] परानास्ति,[2] (नास्ति) किंचित् जगत्तरम[3]'।**
**'बुद्धि बाचा मनोनास्ति[4]' तव देवे' अकल्पयम्'[5]।।**

ऐ भाई ! तुझे चाहिए कि व्यक्त जगत् (आलमे ज़ाहिर[6]) और अव्यक्त जगत् (आलमे बातिन[7]) में ईश्वर से भिन्न कुछ भी विद्यमान न समझे अन्यथा वह एक है और उसका कोई साक्षी नहीं कि उक्ति झूठी हो जायगी, क्यों कि आदि और अन्त प्रकट और अप्रकट सब कुछ वही है, अतः ईश्वर से भिन्न किसी का अस्तित्व समझना तेरे लिए कुफ़्र[8] है।

**रुबाई[9]**

तूही आदि है और तूही अन्त है, तूही प्रकट है और तूही गुप्त,
ला मकान में भी तू है और मकान में भी तू है।[10]

---

की प्रतीति हो उसी अवस्था में ध्यान मग्न रह, क्योंकि अभीष्ट का प्रत्यक्षीकरण उसी स्थान पर होगा (अ)।

यहाँ पर सिद्धों के सहजज्ञान अथवा शून्यता ज्ञान का संकेत मिलता है जिसमें वाच्य-वाचक या ग्राह्य-ग्राहक आदि भावों का विलयन हो जाता है। उपाय या वज्र या कुलिश या सक्रिय चित्त जिस समय प्रज्ञा या शून्यता में प्रविष्ट होकर एकमेक रूप हो जाता है तब वही अद्वय सहज कहलाता है। यही सर्व-शून्य रूप भी है, क्योंकि यही सर्व शून्य परम तत्व है आदि अन्त रहित, गुण दोष रहित, भावाभाव रहित।

(Dr. C. B. Das Gupta, **Obscure Religious Cults**, 1946, p. 53.)

१. अहं का विनाश हो गया (अ)। अपा हिन्दी शब्द है इसे संस्कृत सदृश बना लिया गया है।

२. ईश्वर से भिन्न सत्ता का विलयन हो गया। (अ)। यह रूप भी शुद्ध नहीं है। दादू पंथियों के यहाँ इस प्रकार के अनेक प्रयोग मिलते हैं। संस्कृत में इसका पाठ **अपरं नास्ति परंनास्ति'** किया जा सकता है।

३. (ब) के आधार पर '**नास्ति किंचित जगत्तरम**' पाठ को शुद्ध माना गया है। (अ) का पाठ—'**किंचित जगत्तरा**' है।

४. बुद्धि (अक़्ल), बाक् (सुख़न) और विचारों (ख़याल) का विनाश हो गया (अ)। **बुद्धि वाक्मनो नास्ति**।

५. (ब) के आधार पर **अकलपयम्** पाठ शुद्ध माना गया है। (अ) में '**तव देवी अकल पिता**' है।

६. पार्थिव (अ)।

७. अध्यात्म जगत् या परलोक (अ)।

८. वह कुफ़्र जो प्रकट न हो। यद्यपि यह खुला हुआ कुफ़्र (कुफ़्रे-जली) नहीं है (अ)।

९. (ब) के आधार पर। (अ तथा प्र) में कोई अन्तर नहीं है।

१०. मख़दूम अशरफ़ जहानियाँ फ़रमाते हैं—

प्रकट भी, गुप्त भी, बहिरंग में भी और अन्तरंग में भी,
जहाँ भी देखा वहाँ तेरा चिह्न पाया।[1]

**रुबाई[2]**

वह क्या है जो 'वह' नहीं है, वह क्या नहीं है जो 'वह' नहीं है,
यह सृष्टि जगत् सब 'वही' है (हमा ऊस्त), नश्वर हैं सब किंतु वह नहीं।
वह दैवी ज्ञान सम्बन्धी आभायुक्त मोती ईश्वर के इरफ़ान के कारण अद्वितीय हो गया।
परम सत्ता केवल 'उसी' की है, उसके अतिरिक्त कुछ भी नहीं।

**दोहरा[3]**

**'चार्महि' 'बाँधी[4]' 'पोटली[5]', ''हाड़ बाँधा[6]' 'कोद'[7]।**
**'एकै नारी जग उंप्या'[8] 'कोउ बांमन कोउ सोद'[9]॥**

---

**शेर**

पापी को तेरे क्षमा की आकांक्षा थी
जब मैंने तुझे दोषों को छिपाने वाले (सत्तारियत) के रूप में कार्यरत पाया।
मैंने पाप का मैदान इस कारण ग्रहण किया
कि मैं अपने हाथ से तेरी सत्तारियत का परदा उठाऊँ।

१. (ब) के आधार पर रुबाई का अर्थ इस प्रकार होगा—
तू ही आदि है और तू ही अन्त, तूही प्रकट है और तूही अप्रकट,
लामकां'(सर्वशून्य) तेरा मकान है, तेरा चिह्न सर्वत्र है।
हमने जिधर भी दृष्टि की स्पष्ट रूप से तुझे अपने
बाह्य और अन्तर के सदृश तथा अपने रूप और आत्मा के सदृश पाया।

२. (ब) के आधार पर। (अ) तथा (प्र) में कोई शीर्षक नहीं है।
३. **सबद** (ब)।
४. **चार्मै बन्धी** (ब) चमड़े में बाँधा (अ)।
५. सूरत (अ)।
६. हड्डियों में बाँधा (अ)। **हाड़ बन्धी** (ब)।
७. बुद्धि (अ)।
८. एक ही नारी से सम्पूर्ण सृष्टि जगत् उत्पन्न हुआ, किन्तु कोई ब्राह्मण हुआ, कोई धर्मनिष्ठ मुसलमान (मोमिनी) और कोई काफ़िर हो गया। इन वाक्यों में तौहीद का संकेत है, अर्थात् समस्त सृष्टि पदार्थ एक मात्र परम सत्ता के दिव्य प्रकाश से विद्यमान है। (अ) (प्र)।
९. ब्राह्मण और शूद्र। कोई ब्राह्मण हो गया और कोई शूद्र (अ)।

**सबद**

**'जिय तौं जोगी आप प्रवान'**[१] **। बाहर भीतर एक कर जान' ॥**[२]

**''निज कै आखौं सुनहु बिचार''**[३] **। सरब निरन्तर एक अंकार ॥**

ऐ भाई ! इस नश्वर जगत् से निकल, जिससे कि अनश्वर जगत् में उड़ सके । तू 'उस' श्येन[४] (शह्बाज़) को लालसा कर और उस श्येन तक पहुँच जा ।[५] अल्लाह तआला कहता है—

''वे कहते हैं, हम तो अल्लाह के हैं और हम उसी की ओर लौटने वाले हैं ।''[६]

हज़रत मुहम्मद का कथन है—

'प्रत्येक वस्तु अपने मूल तत्व ( अस्ल ) की ओर लौटती है ।'[७] मेरे प्रिय ! प्रत्येक वस्तु का मूल तत्व वही श्येन है और प्रत्येक उसी की ओर उन्मुख है ।

**बैत**

श्येन ही तेरा मुँह बन्द करता है और श्येन ही तुझे बुलाता है,[८]
उस चंचल कबूतर को देख कि वह श्येन से खिलवाड़ करता है ।

---

१. तू अपने आपको कामिल (पूर्ण ज्ञानी) कह (अ) ।

२. **बाहर भीतर एक कै जान** (ब) । बाह्य और अन्तर को एक समझ (अ) ।

३. **निज कै आंखौं सुम्भ बिचार** (ब) तुमसे मैं उच्च कोटि की और परखी हुई बात कहता हूँ । (अ) ।

४. ईश्वर से आशय है, अर्थ है परम सत्ता में विलीन हो जा (अ) ।

५. विलीन हो जा (वासिल बेगरदद) (अ) ।

६. पूरी आयत इस प्रकार है—

''ये वे लोग हैं कि जब उन पर कोई मुसीबत आ पड़ती है तो (उसे झेल लेते हैं और) कहते हैं, हम तो अल्लाह के हैं और हम उसी की ओर लौटने वाले हैं ।''
(सूर : २, आयत १५५)

७. **इब्ने माजा**, इक़ामा, १९९ ।

८. साक्षात्कार के दिव्य प्रकाश ( तजल्ली-ए-शुहूदी ) में अपना विलयन कर दे, और परम सत्ता के साथ बाक़ी रहने की इच्छा कर, और जितना ही तू विलीन होता जायगा और परम सत्ता के साथ एकमेक होता जायगा तू संतुष्ट न होकर और उन्नति चाहेगा—

**शेर**

जिज्ञासु दृष्टि में ईश्वर के सौंदर्य को देखते रहने की इच्छा इसलिए शेष है,
कि भिखारी को यदि संपूर्ण संसार भी दे दिया जाय तब भी वह भिखारी बना रहता है ।
(अ, प्र)

**सबद**

**'फलै (न) फूलै'[१] आवै न जाय। कांसे का सबद 'कांसे समाय' ॥[२]**

**दोहरा**

**जलतें 'उफना'[३] बुलबुला जलहीं माहं बिलाय।**
**तैसा यह संसार सब मूलहि जाय समाय ॥[४]**

ऐ भाई ! जब तूने यह बात समझ ली तो अपने प्राण न्यौछावर कर दे और मृत्यु से पहले मर जा[५]। जब तक कि तू अपने को मिटा नहीं देता÷ और प्राण नहीं दे देता, अपने प्रिय के प्राणों में नहीं मिल सकता और अमरत्व नहीं प्राप्त कर सकता। अल्लाह तआला कहता है—

---

१. (अ) के आधार पर **'फलै न फूलै'** पाठ को शुद्ध माना गया है अर्थात् सृष्टि की सत्ता परम सत्ता से है, वह उस मेवे के समान नहीं है जो फलता है, फूलता है, आता है और विनष्ट हो जाता है। वह परम सत्ता न आने की चीज़ है, न जाने की, न फलने की चीज़ है और न फूलने की। (अ)

२. **कासहं समाय (ब)।**

उदाहरण दिया जाता है कि कांसे से जो ध्वनि निकलती है तो ऐसा प्रतीत होता है कि कोई चीज़ निकल आई है किन्तु वह कांसे में ही रहती है। यह आवाज़ कुछ भी न थी। कांसे से भिन्न कुछ नहीं था। (अ)

३. **उपने। (ब)**

४. मलिक मुहम्मद जायसी ने एक स्थल पर लिखा है—

**पानी जइस बुल बुला होई। फूट बिलाहिं मिलइं जल सोई ॥**
**(चित्र रेखा, ७६)**

५. मृत्यु के पहले मरना कई प्रकार का होता है—
(क) भोग विलास की ओर से जो ईश्वर को प्रिय नहीं, मर जाना और ईश्वर की लालसा में जीवित रहना।
(ख) हृदय के अवगुणों की ओर से मर जाना और हृदय के उत्तम गुणों की ओर से जीवित रहना।
(ग) विषय वासना के पवनावर्तों की ओर से मर जाना और जीवात्मा की शुद्धि की ओर से जीवित रहना।
(घ) ईश्वरेतर सत्ता के मोह की ओर से मर जाना और ईश्वर की खोज में जीवित रहना।
(च) ईश्वरेतर सत्ता को पहचानने और अहं भाव की पूर्ति की ओर से मर जाना और ईश्वर के प्रकाश एवं रहस्य के ज्ञान की इच्छा में जीवित रहना। (प्र)

÷ (अ) में इस (१४/ब) के आगे के कुछ पृष्ठ नहीं हैं। (अ) का पृष्ठ १५/अ, (ब) की प्रति में ३६/अ पर और (प्र) में पृष्ठ ११ पर है। यहाँ अनुवाद (ब) के आधार पर किया गया है।

'तो अल्लाह ने उनसे कहा : मर जाओ, फिर ( उसने ) उन्हें जीवित कर दिया ।'[१]

हज़रत मुहम्मद का कथन है—

'मर जाओ इससे पहले कि (तुम्हें ) मौत आये'

ख़्वाजा अत्तार इस विषय में कहते हैं—

**बैत**

अपने अहं से विमुख होकर (उससे) विमुक्त हो जा और परम सत्ता में विलीन हो जा,
जिससे कि विलयन (फ़ना) में तुझे पूर्ण अमरत्व प्राप्त हो जाय ।
साधुता (फ़क्र) में संपदा त्याग देनी चाहिए,
अहं भाव के साधन अपने से पृथक् कर देने चाहिए ।

**सबद**

**मरिहौ पंडित मरनौ मोठा[२] । जौ मरना श्री गोरख धीठा ।।[३]**
**मूए तें जिउ जाय जहाँ[४] । जीवत ही लै रखौ तहाँ ।[५]**
**जिउ तें चीरें जो कोउ मुआ । सोइ खेलैं परम निसंक हुआ ।।[६]**

---

१. पूरी आयत इस प्रकार है—

'क्या तुमने उन लोगों को नहीं देखा जो हज़ारों (की संख्या में) होने पर भी मृत्यु के भय से अपने घरों मे निकल गये थे ? तो अल्लाह ने उनसे कहा—मर जाओ : फिर (उसने) उन्हें जीवित कर दिया । निःसंदेह अल्लाह लोगों के लिए वड़ा ही फ़ज़्ल वाला (कृपावान) है, परन्तु अधिकतर लोग कृतज्ञता नहीं दिखलाते ।

( सूर : २, आयत २४३ )

२. **मरिहौ पंडित मरन मीठा (ब)** । ऐ ज्ञानी और बुद्धिमान मर जा क्योंकि मरना मीठा है । (प्र)

३. **जो मरन श्री गोरख डीठा (ब)** । किन्तु ऐसी मृत्यु जो सद्गुरु एवं ईश्वर तक पहुँचे हुए महापुरुष ने पाई हो (प्र) ।

**जे को मरै मरन है मीठा ।**
**गुरु प्रसाद जिनहीं मरि दीठा ।।** (**कबीर ग्रंथावली**, पदावली ४६)

४. **जोइ जीव जाय जहाँ (ब)** । 'मृत्यूपरान्त जिस स्थान नर जीवात्मा जाती है । (प्र)

५. अर्थात् अनुभव जगत् से निकल कर जीवन काल ही में जीवात्मा को वहाँ पहुँचा दे (जहाँ वह मृत्यूपरान्त जाती है) और दैवी तथ्यों को समझ (प्र) ।

**जियतैं जियरा देइ तहाँ । (ब)**

६. **जियतै जियरैं जे मुआ । सो खेलै परम निसंक हुआ ।। (ब)**

अर्थात् अपने जीवन काल में जो मर जाता है वह आनंद मंगल सहित ईश्वर के प्रेम के मज़े लूटता है । (प्र)

मलिक मुहम्मद जायसी ने **पद्मावत** में इसी तथ्य का संकेत इन शब्दों में किया है—

**मुहम्मद जियतहि जे मुए, तिन्ह पुरुषन्ह कह साधु ।।**

दोहरा

**आप गँवाए पिउ मिलै, पी खोए सब जाय।**
**अकथ कथा लै प्रेम की, जे कोइ पूजै माय ॥**[1]

ऐ भाई ! तुझे चाहिए कि अपने वतन[2] का स्मरण करे, और अपने मूल तत्व की ओर दृष्टि डाले कि तू कहाँ का है और कहाँ आया है और किस मंज़िल से किस मंज़िल तक पहुँच गया है। तू समझ कि अल्लाह तआला कहता है—

'उसमें अपनी रूह (आत्मा) फूंक दूँ।[3]

---

कबीर दास इस प्रसंग में कहते हैं—

**जीवन थे मरिबौ भलौ जौ मरि जानै कोइ।**
**मरनै पहिलो जे मरै तो कलि अजरावर होइ ॥**

(**कबीर ग्रंथावली**, साखी ३८/८)

१. अपने 'आप' (अहं) को मिटा देने से प्रियतम (ईश्वर) की प्राप्ति होती है और मुख्य उद्देश्य की उपलब्धि होती है। (**प्र**)

(**ब**) में दोहे के द्वितीय चरण का पाठ इस प्रकार है—

**अकथ कथा है प्रेम की जे कोई बूझे पाय।**

'अहं' का विनाश करने का उपदेश नाथों और संत कवियों के काव्य में प्रचुर मात्रा में मिलता है और इसे ईश्वर से मिलन के लिए आवश्यक बताया गया है। दादू दयाल ने तो इसे अपने मत का सार बताया है (**दादू दयाल ग्रंथावली**, पृ० २७१)।

२. मनुष्य की आत्मा का वतन आलमे क़ुद्स (पावन लोक) है जो ईश्वर के समीप है। मानव की उत्कृष्ट आत्मा एवं ईश्वर के मध्य कोई सम्बन्ध नहीं अपितु इंसान की उत्कृष्ट आत्मा ईश्वर एवं सृष्टि जगत् के मध्य संपर्क स्थापित करती है। (**प्र**)

प्रिर्थी नाथ जी घर के विषय में कहते हैं—

**प्रिथीनाथ इतनी बातन बिंदही तिन का क्या उपदेस।**
**का पुरिसां की नारि ज्यूं घर ही माँहि बदेस ॥**

(हज़ारीप्रसाद द्विवेदी '**नाथ सिद्धों की बानियाँ**' काशी, संवत् २०१४ वि०, पृ० ७४)

३. पूरी आयत इस प्रकार है—

"फिर जब मैं उसे नख-शिख से दुरुस्त कर दूँ और उसमें अपनी रूह (आत्मा) फूंक दूँ तो तुम उसके आगे सज्दे में गिर जाओ।"

(सूर : ३८, आयत ७२)

दारा शिकोह लिखता है—

रूह दो प्रकार की होती है। एक रूह तथा द्वितीय अबुल अरवाह जिन्हें भारतीय सन्तों की भाषा में आत्मा तथा परमात्मा कहते हैं। जब कि ज़ाते-बहत (पवित्र ज़ात) शुद्धता अथवा अशुद्धता से सम्बन्धित होकर निर्धारण अथवा बन्धन में पड़ जाता है तो उसे शुद्धता में अकेला होने के कारण रूह अथवा आत्मा कहते हैं और अशुद्धता से सम्बन्धित होने के कारण उसे जसद अथवा शरीर कहते हैं। ज़ात जो अज़ल से

**बैत**

"उसमें अपनी रूह फूंक दूं" (आयत) का सार तत्व
सूफ़ी साधना के याहू[1] शब्द में ध्वनित होता है।[2]

**ग़ज़ल**

उसमें ध्यान के बिना एक श्वांस भी न ले,
खेद की बात है यदि तू इन श्वांसों का अर्थ नहीं समझता।
श्वांस प्रियतम की वह फूंक है जो आदि काल में उसने फूंकी,
तू मानव प्राण में जो रूह देखता है वह वही है।
श्वांस ईश्वर की फूंक है, शरीर मृत है,
तू जो खोया हुआ है, ग़ौर कर कि तू क्या है।
मेरे इस गूढ़ तथ्य को सुनकर सामान्य जन कैसे समझ सकते हैं,
जो मैला साफ़ करता है वह कस्तूरी की सुगन्ध को कैसे सहन कर सकता है।
ऐ भाई ! जिस स्थान पर तू है वह बंदियों का स्थान है।

---

निर्धारित हो गई वह रूहे-आज़म है जो ज़ात मज्मउस्सिफ़ात के समकक्ष है। वह ज़ात जिसमें समस्त आत्माएँ सम्मिलित हैं उसे परमात्मा अथवा अबुल अरवाह कहते हैं।

जो सम्वन्ध जल तथा उसकी लहरों में है वही सम्बन्ध बदन व रूह अर्थात् शरीर और आत्मा में है। लहरों का पूर्णरूपेण सामंजस्य अबुल अरवाह अथवा परमात्मा कहलाता है और केवल जल शुद्ध और चैतन्य परमात्मा का स्वरूप है।

(सै० अ० अ० रिज़वी, अनुवादक, **मज्मउल बहरैन**, पृ० २६)

१. '**याहू**' (ऐ वह—अल्लाह) सूफ़ियों का प्रिय प्रतीतात्मक शब्द है। वे ज़िक्र (नाम-स्मरण) में प्रायः इसी शब्द का प्रयोग करते हैं।

२. मानव की रूह को ईश्वर का सामीप्य प्राप्त है। उस आदि आत्मा के मानव शरीर में फूंके जाने के कारण मानव के श्वांस-स्पन्दन से 'याहू' की टीका होती है। इसका सम्बन्ध अनेक सूफ़ी साधकों की साधना से है। जब वे श्वांस को अपने शरीर के भीतर ले जाते हैं तो 'या' की कल्पना करते हैं। इस साधना द्वारा वे ईश्वर के अतिरिक्त सभी वस्तुओं का निषेध करते हैं और अपने अभीष्ट को प्राप्त करते हैं (प्र)।

दारा शिकोह लिखता है—

भीतर आने वाले श्वांस तथा बाहर जाने वाले निःश्वांस की दो शब्दों द्वारा व्याख्या की गई है। जो श्वांस बाहर निकलता है उसे ॐ कहते हैं और जो श्वांस भीतर जाता है उसे 'मन' कहते हैं और उनका मिश्रण उन्मन हो जाता है। सूफ़ी संत इन शब्दों का निरूपण दो शब्दों 'हुवल्लाह' में समझते हैं। जो श्वांस भीतर को आता है वह हुव (वह) का प्रादुर्भाव तथा बाहर जाने वाला श्वांस अल्लाह का स्वतः उच्चारण करता है।

(सै० अ० अ० रिज़वी, अनु०, **मज्मउल बहरैन**, पृ० २४)

हज़रत मुहम्मद का कथन है—

'संसार धर्मनिष्ठ मुसलमानों (मोमिनी) के लिए बंदी गृह है'[१]। मेरे प्रिय, संसार को मोमिनों का बंदी गृह बताया गया है और आरिफ़ों (ईश्वरज्ञ) का बंदी-गृह उसके आगे है। इस हदीस में कहा गया है—

'उक़बा[२] ( परलोक ) आरिफ़ों का बंदीगृह है और संसार मोमिन का'[३] इस विषय में एक प्रेमी कहता है—

---

१. पूरी हदीस इस प्रकार है—

'संसार मोमिन के लिए बंदी गृह है और काफ़िर के लिए स्वर्ग'

(**मुस्लिम बिन अल हज्जाज**, जुहद १/५०)

२. मृत्यूपरान्त का जीवन जिसमें संसार में किये गये कर्मों का बदला मिलेगा। क़यामत (प्रलय) पर विश्वास मुसलमानों के धर्म का मुख्य अंग है। क़ुरआन मजीद में इसके लिए—'यौमुल् क़ियामः'—(खड़े होने का दिन), 'यौमुल्-फ़स्ल' (पृथक होने का दिन), यौमुल्-हिसाब (हिसाब किताब के निरीक्षण का दिन), यौमुल्-बअस (उठने का दिन) आदि शब्दों का प्रयोग हुआ। कुछ सूरों में क़यामत का विषद् विवरण भी मिलता है। हदीस के ग्रन्थों में क़यामत के प्रकट होने के चिह्न एवं क़यामत का हाल बहुत विस्तार से बताया गया है। सभी मुसलमानों का विश्वास है कि क़यामत में सभी मुरदे पुनः ज़िंदा किये जायेंगे और वे अपने पाप एवं पुण्य के बदले में दंड एवं सुख अपने सांसारिक शरीर ही से भोगेंगे, कुछ लोग इसकी आध्यात्मिक व्याख्या करते हैं।

मलिक मुहम्मद जायसी ने '**आख़िरी कलाम**' नामक ग्रन्थ में क़यामत का सविस्तार उल्लेख किया है (१४—६०)। विद्वजनों ने इसका निश्चित समय नहीं बताया है किंतु इसके चिह्नों का संकेत कर दिया है। कहा जाता है कि क़यामत के पूर्व प्रथम एक नरसिंहा तीन बार फूँका जायगा। प्रथम नाद में समस्त पृथ्वी तथा आकाश के प्राणी भयभीत हो जायेंगे। केवल वही लोग जिन्हें ईश्वर इसके कुप्रभाव से सुरक्षित रखना चाहता है भयभीत न होंगे। तदुपरान्त दूसरा नाद होगा उस समय पृथ्वी तथा आकाश के समस्त प्राणी मर जायेंगे। केवल वे लोग जिन्हें ईश्वर जीवित रखना चाहता है तथा स्वर्ग, नर्क एवं इन दोनों स्थानों के निवासी बचे रहेंगे।

इसके चालीस वर्ष उपरान्त पुनः नरसिंहा फूँका जायगा। इस नाद पर सभी वस्तुएँ पुनः जीवित हो उठेंगी। सर्व प्रथम हज़रत मुहम्मद ज़िंदा होंगे—(**उठहु मुहम्मद होहु बड़ नेगी। देन जुहार बोलाए बेगी।। आख़िरी कलाम** २४)

सबको संसार में अपने किये हुए कर्मों का उत्तर देना होगा। सबको एक ग्रन्थ दिया जायगा जिसमें उसके सांसारिक कर्मों का लेखा जोखा होगा। उसके कर्मों और बचनों को न्याय की तराज़ू पर तोला जायगा। निर्णय के बाद जो लोग स्वर्ग में जाने वाले होंगे वे दायें हाथ की ओर और जो नर्क में जाने वाले होंगे वे बाँये हाथ की ओर जायेंगे। किन्तु दोनों को सिरात नामक पुल पार करना पड़ेगा जो बाल से भी अधिक बारीक और तलवार से भी अधिक तेज़ तथा नर्क के मध्य में होगा।

३. यह हदीस प्रामाणिक नहीं प्रतीत होती। इसे सूफ़ियों द्वारा गढ़ी हुई समझना चाहिए।

**बैत**

संसार आफ़तों का घर है, उकबा वासनाओं की बस्ती है,
इन दोनों से जो कुछ प्राप्त होता है उसे हम एक जौ देकर भी नहीं लेना चाहते।

**दोहरा**

**यह जग वह जग छोड़कर हौं निज जोगन हूँ।**
**बिन पिय भेक्या ऐ सखी एकौ जग नहिं लूँ ॥**[१]

**श्लोक**

**उत्तमा**[२] **उत्तम चितहि, मोह चितहि मद्धमा।**[३]
**अधमा**[४] **कायम चितहि पर चितहि अधमाधमा ॥**[५]

अतः ऐ भाई तुझे चाहिए कि अपने वतन की ओर शीघ्रातिशीघ्र प्रस्थान कर जिससे कि तुझे अभीष्ट की प्राप्ति हो सके। क़ुरआन मजीद में लिखा है—

'तो तुम अल्लाह की ओर भागो'[६]

हज़रत मुहम्मद का कथन है—

'भागो, कारण कि जो लोग आगे बढ़ गये वे अद्वितीय हो गये' अर्थात् शीघ्रता करो क्योंकि आगे बढ़ने वाले बेजोड़ और अद्वितीय हो गये। **मिस्रा**—' शीघ्र आगे बढ़ो प्रतीक्षा का समय नहीं।

---

१. आरिफ़ को केवल ईश्वर की सत्ता के दर्शन की आकांक्षा होती है। उसे स्वर्ग के सुख और आनन्द के भोगने की चिंता नहीं होती, उसी प्रकार मोमिन को सांसारिक सुख के साधनों की चिंता नहीं होती (प्र)।

(ब) का पाठ इस प्रकार है—**बिन तिय भेक्या हेरवनी ऐको जग नहि लहूँ।**

मलिक मुहम्मद जायसी ने रसूल से कहलवाया है—

**कहब रसूल बिहिस्त ना जाऊँ। जब लै दरस तुम्हार न पाऊँ॥**
**उघरन नैन तुम्हहि बिन देखें। सबहि अबिरथा मोरे लेखे॥**
**तौ लौ केउ बैकुंठ न जाई। जौ लै तुम्हार दरस न पाई॥**

**(आखिरी कलाम/४९)**

२. उत्तमा से यहाँ आशय उत्तम जीव से है। वस्तुतः उत्तमा उस नायिका को कहते है जो पति के प्रतिकूल होने पर भी अनुकूल बनी रहे।

३. मध्यमा नायिका वह है जो प्रियतम के प्रेम के घटने या बढ़ने के अनुसार मान या अपमान करती है।

४. अधमा वह नायिका है जो प्रियतम को मात्र शारीरिक भोग का साधन समझती है।

५. अधमाधमा वह नायिका है जो पर पुरुष में ही रुचि लेती है।
**'परचितहि अधमाधमा'** (ब) का पाठ है जिसे शुद्ध माना गया है।

६. पूरी आयत इस प्रकार है—

'तो तुम अल्लाह की ओर भागो, निःसंदेह मैं उसकी ओर से तुम्हारे लिए प्रत्यक्ष सचेतकर्ता हूँ।'

(सूर : ५१, आयत ५०)

तुझे चाहिए कि तू इस असावधानी के घर में असावधान न हो और अपने 'वतन' की यात्रा से विमुख न हो। तू वही है जिसके विषय में मौलाना रूम कहते हैं—

**शेर**

हम आकाश पर रह चुके हैं, फ़रिश्तों के मित्र रह चुके हैं।
पुनः हम वहीं पहुँचेंगे, हमारा गंतव्य ईश्वर है॥

इस विषय में एक महापुरुष का कथन है—

**बैत**

तू वह नूर है जो धरती पर आने से पूर्व
सर्वोच्च आकाश पर शासन करता था।

**दोहरा**

**हम निज आये सुरग तें 'फें निज सुरघहिं जाहिं।'[1]**
**रहन हमारे साइयाँ ईहाँ कबहि रहाहिं॥[2]**

**सबद**

**साईं समुंद अपार अति हम तहँ ( हैं ) मछल्याहिं।**
**'जल में आवहिं जल रहैं मृत्तहू जल ही माहिं॥[3]**

**पद निसचल मन चहूं दिसि जाय। खन इक चिंता नहिं ठहराय॥[4]**
**कीन्हें कुसुमैं बहुतहि प्रीति। अन्तर धरम निरर्थहिं रीति॥[5]**

---

१. **सुरगहँ जाहिं (ब)।**

२. **कितत रहाहिं (ब)।**

३. **जलहीं उपनहिं जल रहहिं मरहुन जल ही माहि (ब)।**

अर्थात् हमारा जन्म, हमारा जीवन और हमारी मृत्यु सब कुछ गूढ़ सत्ता के अगाध समुद्र से सम्बद्ध है (प्र)।

प्रस्तुत दोहे को अपने १०७वें पत्र में जो कि सैयद अहमदी के नाम है और जो **'मकतूबाते अब्दुल कुद्दूस'** की अलीगढ़ की पाण्डुलिपि में संरक्षित है शेख़ साहब ने अपने गुरु द्वारा रचित बताया है। यथा—"**ईंजा दोहरा हिन्दवी अज़ ज़बानि उस्तादि ख़ुद याद आमदा**" (पृ० ३५३, मु० वि० वि० की पाण्डुलिपि)।

४. **यह निसचल मन दुहुँ दिसि जाय।**
**खन पग जीवा बाहर आय॥ (ब)**

५. **अबतर धरम निरारंभ थींत। (ब)**

'अर्थात् गुलाब और उसकी लालिमा में गहरा प्रेम होता है। कारण यह है कि वे एक दूसरे से पृथक् नहीं होते। यहाँ पर यह संकेत है कि शरीर और आत्मा का परस्पर गहरा मेल है और भौतिक जगत् तथा अलौकिक जगत् के बीच और व्यक्त तथा अव्यक्त जगत् के बीच पूर्ण एकत्व है। वे एक दूसरे से पृथक् नहीं हैं (प्र)।

ऐ भाई ! तुझे चाहिए कि अपनी पूँजी की रक्षा करे जिससे कि तेरी पूँजी नश्वर जगत् से अनश्वर जगत् में पहुँच जाय। हज़रत मुहम्मद का कथन है—

'जो डरा वह प्रविष्ट हुआ और जो प्रविष्ट हुआ वह गंतव्य तक पहुँच गया।'[१]

इसी भाव को ईवर प्रेम में उन्मत्त मलिक मसऊद ने कहा है—

**बैत**

'यदि तू साधक पुरुष है तो अपनी श्वाँसों पर नियंत्रण रख,
केवल एक श्वाँस दोनों लोकों* की संपत्ति को तेरी संपत्ति बना देता है ?'

**सरोद, राग राम कली मैं**

**जाग रे भाई जाग रे जरम न सोवैं कोय।**
**अहनिसि बैरी ओट ले मूसत बेर न होय।**[२]
**जागै गोरख[३] जग सुवै, सुवै अचिंती नार।**[४]
**सूने दनक जे बाहरौ ते जोगी अवधार ॥**

---

* यहाँ से (अ) का पृष्ठ १५।अ आरम्भ होता है।

१. **अत्तिरमिज़ी,** क़यामत १८।

२. **जरम**=इस जीवन में, **अहनिसि**=दिन रात; **ओट लें**=आड़ में छिपे हुए हैं। **मूसत बेर न होय**=लूट लेने में विलंब न करेंगे (अ)।

कबीर दास इसी तथ्य का संकेत इस प्रकार करते हैं—

**मन रे जगत रहिये भाई।**
**गाफिल होई वसत मत खोवै चोर मुसै घर जाई ॥**

(**कबीर ग्रन्थावली,** पदावली / २३)

३. संसार का रक्षक अर्थात् परमेश्वर। परमेश्वर सदैव जागता रहता है। क़ुरआन में ईश्वर के इस गुण की ओर इन शब्दों में संकेत हुआ है—अल्लाह को न ऊँघ आती है न नींद आती है (**लाता ख़ुज़ुहू सेनतुंवला नौमु**) (अ)।

कबीर दास कहते हैं—

**कबीर खालिक जागिया और न जागै कोई**

(**कबीर ग्रन्थावली,** साखी १९)

४. जो ईश्वर की लगन नहीं रखता वह नारी के समान है, जिसे कोई चिंता नहीं होती और जो सदैव अन्धकार की निद्रा में मग्न होती है (अ)।
इसी स्थल पर पाण्डुलिपि (**ब**) में एक और छंद भी मूल पाठ में है जिसे (**अ**) और (**प्र**) में स्थान नहीं मिल सका है—

**जागै गोरख सोवै पाप। अलख निरंजन आपै आप ॥**

**बैत**

सचेत वे लोग हैं जो अलस्त[1] (आदि काल) के मस्त हैं,
प्रिय के रूप के अतिरिक्त (वे) किसी की पूजा नहीं करते ।।

अतः तुझे चाहिए कि (अपनी) असावधानी को सावधानी और सुषुप्तावस्था को जाग्रतावस्था में बदल दे और ईश्वर के ध्यान में हृदय से तल्लीन रहे और जान ले कि निद्रा का स्थान सिर और आँखों में हैं ।[2]

**सबद**

**गगन स्थाने मगन द्वार । तहाँ बसै निंद्रा घोर अन्ध्यार ॥**
**बिजली के चमके आवैं जाय । पंच तत्त लैं घर्नहि समाय[3] ॥**

---

१. अलस्त शब्द में क़ुरआन की इस आयत का संकेत है—

और (याद करो) जब तुम्हारे रब ने आदम के बेटों से (अर्थात्) उनकी पीठों से उनकी संतान को निकाला और उन्हें ख़ुद उनके ऊपर गवाह बनाया (पूछा), 'क्या मैं तुम्हारा रब नहीं हूँ ?' (अलस्तु बिरब्बिकुम्) उन्होंने कहा (क्यों नहीं) अवश्य है। हम (इसकी) गवाही देते हैं, यह (हमने इसलिए (किया) कि कहीं तुम क़यामत के दिन यह कहने लगो कि हम तो इससे बेख़बर थे । (सूरः ७१, आयत १७२)

इस आयत के टीकाकारों का कथन है कि अल्लाह ने हज़रत आदम को पैदा करने के पूर्व समस्त जीवात्माओं की जो क़यामत तक पैदा होने वाली हैं एकत्र करके यह जता दिया था कि वही उनका ईश्वर है और अपने बचन की पुष्टि भी करा ली । समस्त नबी, पैग़म्बर के इसी वचन को याद दिलाने के लिए आते रहे हैं । इस शेर में भी इसी वचन की ओर संकेत करते हुए स्पष्ट किया गया है कि जिन लोगों को इस वचन ने मस्त कर दिया है वे अल्लाह के अतिरिक्त किसी की भी इबादत नहीं करते ।

२. प्रकट रूप में सिर और आँखें सोते रहते हैं किन्तु हृदय को न सोना चाहिए । निद्रा एवं जागरण दोनों ही अवस्थाओं में अल्लाह के प्रेमियों का हृदय अल्लाह के साथ रहता है । हज़रत मुहम्मद के विषय में कहा जाता है कि प्रकट रूप में वे सोते प्रतीत होते थे किन्तु उनका हृदय सदैव जागता रहता था (अ) तथा (ब)

३. यह सबद कुछ शब्दों के हेर-फेर के साथ **गोरखबानी** में भी पाया जाता । यथा—

**गगन मंडल में सुंनि द्वार । बिजली चमकै घोर अंधकार ॥**
**तामहि न्यन्द्रा आवै जाई । पन्च तत्त में रहै समाइ ॥**

(**गोरखबानी**, पृ० ६०, सबदी १७६)

**रुश्दनामा** का गगन द्वार वस्तुतः महासुख द्वार है । नाथ पंथियों ने जिस गगन शब्द का प्रयोग किया है वह उनके यहाँ शरीर के भीतर का वह आकाशवत अन्तराल बन गया जिसमें ज्योतिर्मय तत्व का प्रकाश दीख पड़ता है और जहाँ से अनहद की ध्वनि सुन पड़ती है । साधक इसी गगन मण्डल का ताला खोलकर शून्य मंदिर में प्रवेश करता है । इसके लिए एकमात्र साधन यह माना गया है कि ध्यान एकाग्र

ऐ भाई !* ईश्वर की खोज (तलब) का यही दिन है। क्या तूने वह उक्ति नहीं सुनी कि जिसने इस जगत् में ईश्वर की खोज नहीं की, क़यामत के दिन यदि उसने ईश्वर का नाम लिया तो फ़रिश्तों को आदेश होगा कि इनके मुख पर तमांचे मारो क्योंकि मैंने संसार में इन्हें इस उद्देश्य से भेजा था कि ये मुझे पहचानें और मेरी पूजा करें। क़ुरआन मजीद में लिखा है—

"जो यहां (इस जगत् में) अन्धा है वह आख़िरत में भी अन्धा रहेगा और अत्यधिक मार्ग भ्रष्ट होगा।[1]"

हज़रत मुहम्मद ने विशेष रूप से इस तथ्य का संकेत किया है—

"विद्योपार्जन करो भले ही चीन जाना पड़े।"

यदि क़यामत का दिन ईश्वर की खोज के लिए होता तो इस प्रकार सचेत न किया जाता।

**बैत**

आज यदि सस्ते मूल्यों में मिलने वाली सफलता को तू नहीं ख़रीदता,
कल जिस समय तू ईश्वर के यहाँ प्रवेश चाहेगा, कहा जायगा स्थान नहीं है।

**दोहरा**

**जिन्ह[2] मुख दरसन इत्ति है तिन्ह भए होसै ओत।**
**जिनहा इत्ति न देखिया तिनहा इत्ति न ओत[3]॥**

---

कर चित्त में ही पंच महाभूतों का साक्षात्कार किया जाय। काण्ह्पा की दृष्टि में जब महासुख रूपी गगन नीर अभिताभ रूपी पंक का सर्जन कर देता है तब यह बज्र रूपी सुख स्वभाव अवधूती रूपी मूल नाल पर चतुर्शून्य रूपी कमल के रूप में मिलता है किन्तु इन सब को अपने देह में ही देखना चाहिए (बागची **दोहा कोश**, पृ० १५१)। डा० बागची के अनुसार इन पाँच महाभूतों को अशुद्ध चित्त वाह्य सांसारिक तत्वों के रूप में परिकल्पित कर भवजाल में उलझ जाता है किन्तु इन्हीं को जब युगनद्ध का ध्यान करते हुए अपने ही अन्दर अनुभव करता है तो पूर्णता को प्राप्त होता है। (बागची **दोहा कोष**, टीका भाग पृ० १५२—५३)

**रुश्दनामा** के लेखक ने हृदय को जागते रहने का उपदेश देकर जिस अवस्था का संकेत किया है उससे नाथों और सिद्धों का साम्य द्रष्टव्य है।

* इस स्थान से (**ब**) का पाठ (**अ**) तथा (**प्र**) से भिन्न है। संदर्भ को देखते हुए (**ब**) के पाठ को शुद्ध माना गया है और अनुवाद उसी के प्रकाश में किया गया है। (**ब**) में यहाँ पर (१०८ब) जो पाठ है वह (**अ**) में पृ० १६ ब पर तथा (**प्र**) में पृ० १२ पर है।

१. सूरः १७, आयत ७२।

२. इस हिंदवी में उपर्युक्त "आयात" का भावार्थ समाहित है और ईश्वर के दर्शन पाने और न पाने का उल्लेख है (**अ**)।
(**अ**) में इसी स्थल पर यह टिप्पणी भी है—"धर्म निष्ठ जन तथा ईश्वर के प्रेमी जन अपनी आस्था एवं अपनी लगन के फलस्वरूप इस जगत् में भी और क़यामत में भी ईश्वर के दर्शन से लाभान्वित होंगे।"

३. **जिनहा इत्ति न देखा नहि ते इत्ति न ओत (ब)**

**इत जग कंत न मेलया नयन गंवाए रोय।**
**उत जग मिलै कि ना मिलै देख तो कैहा होय॥**

## सरोद, राग केदारा में

**लागरी प्रीति लागरी।[1]**
**झुरमुट खेलहु आज सनेही लागरी॥[2]**
**भर कै सैयां भेंट तिहीं संग लागरी।[3]**
**खेल आज की रात सनेही लागरी॥[4]**
**'पी संग खेलन्ह चाचरी संग लागरी।[5]**
**अह निसि 'जहँ पिय रहत'[6] सनेही लागरी॥**
**सुभ आभरन कै सोई संग लागरी।[7]**
**कंत न बूझे बात सनेही लागरी॥[8]**
**अलखदास आखै बिनती संग लागरी।**
**कर जुर सिर धर पावँ सनेही लागरी॥[9]**

---

१. **लाख री पति लाख री (ब)** हृदय की तन्मयता और उत्साह के साथ आराधना कर (अ)।

२. **झुरमुट खेलैं आज सनहरा लाख री (ब)**। आज ही ईश्वर के साथ प्रेम व्यापार कर (अ)

३. **भर गहि बहियां भेंट पिव संघ लाख री (ब)।**

४. **खेलहि आज कै रात सनहरा लाख री (ब)।**

५. **ती संग खेलौं चाचरी संग लाख री (ब)।**
**पी संग**=ईश्वर के साथ। **चाचरी** (सं चर्चरी) =होली में होने वाले तमाशे। यहाँ आशय परमेश्वर की उपासना से है।

६. **जहं पिव रात (ब)**। रात दिन ईश्वर उन्हें प्रिय रखता है और उनकी सद्भावनाओं को अपनी ओर खींचता है (अ)।

७. **सभै अभरन के बैन संग लाख री (ब)।**
शुभ्र आवरण वाले पैग़म्बर हज़रत मुहम्मद का अनुसरण किये बिना सत्य मार्ग पर चलना संभव नहीं। यद्यपि सम्पूर्ण संसार परम सत्य की खोज में है किन्तु यह नहीं जानता कि सच्चे और निर्भीक लोग पैग़म्बर के अनुसरण से सीधे मार्ग को प्राप्त कर लेते हैं। (अ)

८. **कंत न पूछै बात सनहरा लाखरी (ब)।**

९. **सनहरा लाखरी (ब)।**
अपने हाथों को जोड़कर नमाज़ की अवस्था में स्वयं को औंधा कर लो (भूमि पर सिर के बल झुक जाओ)। यहाँ पर वाह्याडंबरों से निकलकर पूर्ण निष्ठा से ईश्वर की उपासना करने का प्रसंग है। "नमाज़ माकूसा" का आशय यह है कि ईश्वर का जिज्ञासु स्वयं को ईश्वर के प्रेम में निमज्जित कर दे। इस ग्रन्थ के लेखक हज़रत जीव (शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस गंगोही) कहते हैं—

**भर के सैयाँ भेंटत पिउ संग लाग री।**
**चत्तर कंत के जाय सनेही लाग री ॥**[१]

ऐ भाई ! ईश्वर का प्रेम और श्रेष्ठ पैग़म्बर (हज़रत मुहम्मद) की सिफ़ारिश इसी दिन के कर्मों का फल है।[२] जिन लोगों ने ईश्वर से प्रेम और श्रेष्ठ पैग़म्बर का अनुसरण नहीं किया है (क़यामत में) ईश्वर का प्रेम और श्रेष्ठ पैग़म्बर की सिफ़ारिश उनके भाग्य में नहीं है, क्योंकि वे अधर्मी (काफ़िर) थे। अल्लाह कहता है—

"जिसमें न कोई सौदा होगा, न कोई दोस्ता और न कोई सिफ़ारिश, और जो काफ़िर है, वही (वास्तव में) ज़ालिम है।"[३]

इसी प्रसंग में हज़रत मुहम्मद ने कहा है—

'संसार आख़िरत (परलोक) की खेती है।'[४]

**बंत**

लोग जोतें बोएं और सुख भोगें
जो वे जातें बोएंगे वही काटेंगे।[५]

---

जब तक सिर का भेजा पाँव के नीचे न आ जाय
कब पहुँच सकता है कोई ईश्वर के द्वार तक।
फिर यदि तू पहुँच जाय ( तो समझ ले) ऐ 'अहमद'
तेरे कष्ट दूर हुए और तू धन्य हुआ। (अ) तथा (प्र)

१. **सनहरा लाखरी**
ईश्वर की खोज आज से ही करो। यही संसार उसकी खोज करने का स्थान है जिसने आज उसे नहीं खोजा वह क़यामत के दिन उसे नहीं मिलेगा, क्योंकि वह उसे खोजने का स्थान नहीं है (अ)।

२. ईश्वर का प्रेम और पैग़म्बर का अनुसरण परलोक के सुखों का सार है—

**शेर**

प्रत्येक ऐसा व्यक्ति जो इस जगत् में तुम्हारे (ईश्वर के) ध्यान में मग्न रहता है, क़यामत तक के लिए वह तुम्हारे दर्शन का मार्ग हो जाता है।

एक अन्य **शेर**—

जिसने मुहम्मद द्वारा प्रदर्शित मार्ग को नहीं प्राप्त किया,
मुहम्मद के द्वार की सुगंध उस तक कभी नहीं पहुँच सकती। (अ)

३. पूरी आयत इस प्रकार है—

"हे ईमान लाने वालो ! जो कुछ हमने तुम्हें दिया है उसमें से (अल्लाह की राह में) खर्च करो, इससे पहले कि वह दिन आजाय जिसमें न कोई सौदा होगा न कोई दोस्ती और न कोई सिफ़ारिश। और जो काफ़िर है वही (वास्तव में) ज़ालिम है।"
सूर : २, आयत २५४

४. यह हदीस बहुत लोकप्रिय है। किन्तु प्रामाणिक ग्रंथों में नहीं मिलती।

५. एक फ़क़ीर का कथन है कि संसार सचेत हो जाय कि यह संसार चल रहा है जिस

### नज़्म[1]

जो कोई उसकी ओर से एक क्षण के लिए भी ध्यान हटा लेता है,
उस क्षण में वह अधर्मी (काफ़िर) है यद्यपि (उसका कुफ़्) छुपा हुआ है।
ईश्वर न करे जो सदैव के लिए उसकी ओर से ध्यान हटा लेता है
इस्लाम के द्वार उसके लिए बन्द हो जाते हैं।
ऐ मेरे पालनकर्ता मुझे अपने समक्ष रख,
क्योंकि मैं तुझसे अलग होने की शक्ति नहीं रखता।

### दोहरा

**भट बूड़े बहि जाहि तौं, धिक जीवन तेरा।**
**साईं तें तैं क्यों फिरा, देख कुटुम्ब घनेरा॥**
**एको काम न आव, सबै जब परसै बेरा।**
**छोड़ पियारा साइयाँ, तप जान्ह गहेरा॥[2]**
**अरी हंसरी बाल इस जलहरि गात पखाल।**
**इस तालरि को बूझ बाहर समुँद संभाल॥[3]**

---

प्रकार बादल चल रहे हैं और यही संसार बुद्धिमानों के लिए आख़िरत की खेती है। (इसलिए चाहिए) कि इसी संसार में अल्लाह के आदेशों का पालन करें और सृष्टि के प्रति दयालु रहें (अ)।

१. (ब) के आधार पर। (अ) तथा (प्र) में कोई शीर्षक नहीं है।

२. **भट बूड़े**=तेरी वीरता समाप्त हो गई। **बहि जहि तौं**=तू बहुत नीचे गिर गया। **साईं**=फ़क़ीर। **कुटुम्ब घनेरा**=बड़ी संख्या वाला कुटुम्ब। **परसै**=स्पर्श करता है। **बेरा**=समय। **छोड़......गहेरा**=शेख़ पियारा नामक फ़क़ीर को अथवा प्यारे फ़क़ीरों को तिरस्कृत करके ऐ मूर्ख तू समझता है कि तप कर रहा है।

(अ) के अनुसार रुदौली नगर में एक काफ़िर रहता था जिसकी एकेश्वरवाद में गहरी आस्था थी और वह मुसलमानों का आदर करता था। वह कहा करता था कि वह धर्म जो ईश्वर के निकट ठीक है, मैं उसी को स्वीकार करता हूँ, यद्यपि प्रकट रूप में वह कुफ़् पर था। एक दिन उसने लोगों को भोजन का निमंत्रण दिया। शेख़ पियारा को सूचना मिली कि उसने ब्राह्मणों और काफ़िरों को भोजन कराया है किन्तु मुसलमान फ़क़ीरों और दरिद्रों को आमंत्रित नहीं किया है यद्यपि वस्तुस्थिति ऐसी न थी। हज़रत जीव (शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस गंगोही) ने ये हिन्दवी उसी विषय में लिखी है (अ)।

३. **हंसरी**=माया से निर्लिप्त आत्मा। **बाल**=मूर्ख अथवा नासमझ। **जलहरि**=जलधरी अथवा छोटा जलाशय। **तालरी**=ताल, गंदे पानी का छोटा जलाशय। **गात**=शरीर। **पखाल**=पानी से धोकर साफ़ कर।

(ब) में दोहे की प्रथम पंक्ति का पाठ इस प्रकार है—

**अरी हँसरी माल जलहरि गात मकाल।**

**अरी हंसरी बूझ बाहर समुँद सँभाल।**
**इस तालरि बेरी घने मत कोइ मेलै जाल ।।**

ऐ भाई ! अपने सार तत्व को व्यर्थ के कार्यों में मत लगा। जिससे कि तू मलिन न हो क्योंकि तुझे हानि पहुँच रही है। क़ुरआन में लिखा है—

'संपूर्ण मानव घाटे में है सिवाय उन लोगों के जो ईमान लाये और (जिन्होंने) सद्व्यवहार किये।'[1]

ईश्वर ने संपूर्ण मानव को घाटे में बताया है और ईमान वालों तथा अच्छे व्यवहार करने वालों को अपवाद स्वरूप प्रस्तुत किया है। यहाँ पर यह विदित हुआ कि अधर्म (कुफ़्र) में न पड़ और अहंकारी न बन और स्वयं को इस भंवर से निकाल तथा सच्चाई के सागर में घुस जा। नख़शबी इस विषय में कहते हैं—

**क़ता**

ऐ नख़शबी ! अपनी आस्था को दृढ़ रख
शीरे में लिपटे विष को हलवा नहीं कहा जा सकता।
प्रत्येक आस्था जो दृढ़ नहीं है,
वह आस्था नहीं अपितु गोरख धंधा है।

**दोहरा**

**सत्त सरीरहिं जे बसै, दैया एती रिद्धि।**
**कंत सुभाव न छोड़ई, चित साहस जप सिद्धि ।।**[2]

---

१. सूर: १०३, आयत २।

२. **जप साहस तप सिद्धि** (ब)।

तांत्रिकों ने ऋद्धियों तथा सिद्धियों की उपलब्धि पर अपनी साधना में विशेष बल दिया था। जो लोग साधना द्वारा असाधारण तथा अतिमानवीय शक्तियाँ प्राप्त कर लेते थे वे सिद्ध कहलाते थे। योग शास्त्र में इनका विशेष महत्व रहा है। भारतीय चिंतन धारा ने आगे चलकर उत्तम सिद्धि को चित्तगत स्वीकार किया। समाधिजा सिद्धि का विवेचन करते हुए पातंजलि ने बताया कि यदि चित्त की समस्त वृत्तियों का निरोध करके उन्हें एक ही दिशा में लगा दिया जाय तो असाधारण दैवी शक्ति की उपलब्धि होती है (केवल्यापद, **योग रहस्य**, पृ० ७४)। हठयोग में आठ सिद्धियाँ मानी गई। गोरख नाथ ने २४ सिद्धियां बताई हैं, किंतु वे इन्हें ब्रह्म ज्ञान के मार्ग में बाधक मानते हैं—**यती चौबीस सिधि त्यागे। सोई परम ज्योति कूं पावै।। (गोरखबानी**, पृ० २४६)। संतों के साहित्य में इन सिद्धियों का महत्व समाप्त हो गया। दादू दयाल ने चित्त में परम सत्ता के निवास को ही आठों सिद्धियों और नौ निधियों के रूप में देखा (**दादू दयाल की बानी** १, पृ० २६)। यहाँ पर इस दोहे में भी यही संकेत है। जिसके शरीर में परम सत्य का निवास हो जाय और जो परमेश्वर के स्वभावानुकूल हो जाय, उसके चित्त में ही संपूर्ण ऋद्धियाँ और सिद्धियाँ हैं।

**निहचल राखौ आप स्यों धरि के निहचल लोइ ।**
**फेटे सबहि पिसाइ के कांजी क्यों कर होइ ॥**[1]

ऐ भाई यद्यपि प्रवचन होता रहता है फिर भी श्रोता यदि उसे मन और आत्मा की तन्मयता से नहीं सुनता और पूरी निष्ठा से उसे व्यवहार में नहीं लाता तो उसे कोई लाभ नहीं होता ।

हज़रत मुहम्मद का कथन है—

'सच्चाई मुक्ति देती है और झूठ विनाश करता है ।'[2]

**रेख़ता**

**सिद्क़ रहबर, सब्र तोशा, दश्त मंज़िल, दिल रफ़ीक़ ।**
**सत्त नगरी, धर्म राजा जोग मारग निरमला ॥**[3]

जब साधक की सत्ता में यह अवस्था उत्पन्न हो जाती है तो वह उस पद को प्राप्त कर लेता है जिसके विषय में हज़रत मुहम्मद का कथन है—

'अल्लाह के वली मरते नहीं अपितु एक घर से दूसरे घर को स्थानांतरित हो जाते हैं ।'[4]

**बैत**

ईश्वर के मित्र जीवित रहते हैं, वे कभी नहीं मरते,
वे शरीर से मर जाते हैं और माहात्म्य को प्राप्त करके (जीवित) रहते हैं ।

---

१. **निहचल ...... स्यों**=स्वयं को दृढ़ रखो । **धरि लोइ**=अपने लोचनों को स्थिर रखो, निहचल का अर्थ परमेश्वर भी होता है अतः यहाँ पर संकेत यह भी मिलता है कि ऐ लोगो परमेश्वर को दृढ़ता से पकड़ लो । चित्त की दृढ़ता ही हठयोग की साधना का मूल मंत्र है । **दृढ़ करि राखिबा आपना चित्त** (**गोरखबानी**, पृ० ३) के माध्यम से गोरखनाथ ने चित्त की दृढ़ता पर विशेष बल दिया है ।

(**अ**) की टिप्पणी इस प्रकार है—"यदि लोइ से लोचन शब्द माना जाय तो **अर्थ** इस प्रकार होगा कि अपने लोचनों को स्थिर करो ईश्वर के ध्यान की ओर और भेद मिटा दो—**शेर**—

"कुत्तों की वृत्ति यह है कि वे प्रत्येक ओर दृष्टि रखते हैं,
किन्तु सिंह सिर झुकाए हुए मार्ग पर चलता है"

२. बुख़ारी, **अम्बिया** ५३, ५०० ।

३. अर्थ यह है कि यदि साधक सच्चाई ( सिद्क़ ) को अपना पथ-प्रदर्शक बनाले तो उसे सत्य जगत् (आलमे हक़ीक़त) की उपलब्धि हो जाती है, यदि धैर्य (सब्र) को मार्ग-व्यय के रूप में स्वीकार कर ले, तो वह धर्मराज हो जाता है, यदि जंगल अथवा वैराग्य (दश्त) को अपना गंतव्य समझ ले तो उसे योग मार्ग की प्राप्ति हो जाती है और यदि चित्त को अपना मित्र बना ले तो उसका जीवन निर्मल हो जाता है ।

४. यह हदीस संदिग्ध है किंतु सूफ़ी साधक इसमें पूरी आस्था रखते हैं ।

## सबद

### सत्तैं सिद्ध मतैं अपार । न मरै जोगी न ले अवतार ॥[1]

---

१. योगियों तथा विधर्मियों के मतानुसार मनुष्य बारंबार जन्म लेता है। जब वह पूर्ण होकर सिद्ध बन जाता है तो उसे जीवन मरण के चक्र से मुक्ति मिल जाती है, कारण यह है कि पुनरआगमन मृत्यूपरान्त है और यदि मृत्यु ही न हो तो पुनरआगमन कहाँ से होगा, किंतु यह असत्य है। सत्य यह है कि ईश्वर के मित्र निश्चित रूप से नहीं मरते अपितु एक घर से दूसरे घर में चले जाते हैं। ईश्वर के मित्र यद्यपि प्रकट रूप में मर जाते हैं किन्तु वास्तव में वे जीवित रहते हैं (अ) तथा (प्र)।

तुलनार्थ—

**वेदान्त विज्ञान सुनिश्चितार्थाः ।**
**संयास योगाद् यतयः शुद्ध सत्वाः**
**ते ब्रह्मलोकेषु परान्त काले**
**परामृताः परिमुच्यन्ति सर्वे ॥**
**(मुंडकोपनिषद्)**

अर्थात् जो वेदांत ज्ञान द्वारा परमेश्वर को जान चुके हैं, ऐसे साधक शरीर त्याग कर ब्रह्मलोक को प्राप्त होते हैं और वहाँ परम अमृत का लाभ कर जीवन मुक्त हो जाते हैं।

कबीर ने **'सातक मरहिं संत जन जीवहिं** (संत कबीर, पृ० १५) **तथा हम न मरैं मरिहै ससारा, हमकूं मिल्या जियावन हारा'** (**कबीर ग्रन्थावली**, पृ० १०२) कहकर इसी अवस्था का बोध कराया है।

इस प्रसंग में श्री जालंध्री पावजी की सबदी भी द्रष्टव्य है—

**एक राजि छाड़ि करि जोगी हुए ।**
**एक जोग छाड़ि घर वासं ।**
**छूटा हस्ती बन कौं जावैं ।**
**स्वान करंग कै पास ॥**
**सत मिध मते पार ।**
**न मरै जोगी न ले अवतार ।**
**सुनि समावै बावै वीना ।**
**अलष पुरुष तहाँ ल्यौ लीना ॥ ६॥ ३६०**
**तह संसार कृषक का खेत ।**
**जब लग जीव तब लग चेत ॥**
**आष्यों देषै कानां सुणै ।**
**जैसा बोवै तैसा लुणै ॥**
**जोग न भोग्या भाग न भोग्या ।**
**अहला गया च मारा ॥**

अतः इस स्थिति में पहुँच कर साधक सत्य और विश्वास की अवस्था को प्राप्त कर चुका होता है और मन तथा व्यवहार से सन्मार्ग पर चलता है। धार्मिक कार्यों में अपनी ओर से किंचित नई बात नहीं जोड़ता और ईश्वर तथा हज़रत मुहम्मद के आदेशों के अतिरिक्त कुछ नहीं करता। अपने हृदय से ईश्वरेतर भावों को पूर्णतः विलुप्त कर देता है और पासे अनफ़ास (प्राणायाम) की स्थिति में उस स्थान तक पहुँच जाता है जहाँ तीनों श्वांस जो उसकी सत्ता में हैं एक श्वांस में मिल जाते हैं[१] और (वह) जीवन सागर[२] तक—क्योंकि प्राण को आत्मा से और आत्मा को परम सत्ता से जीवन मिलता है—पहुँच जाता है और वहाँ से तृप्त होता है। क़ुरआन में इसी का संकेत है—

और उस (मछली) ने दरिया में सुरंग बना कर अपनी राह ली।[३]

---

**ग्रामे गधा जंगलि सूकर।**
**(फिरि) फिरि ले अवतारा** ॥ १० ॥ ३६१

हज़ारी प्रसाद द्विवेदी : **नाथ सिद्धों की बनियाँ** (काशी २०१४ वि०) पृ० ५३-५४।

१. लेखक (शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस) का कथन है कि एक श्वांस ऊपर जाती है, दूसरी नीचे (भीतर) आती है और तीसरी श्वांस (जीव के) सम्पूर्ण अस्तित्व को अपने साथ लेकर बालों की जड़ से बाहर आती है। इन तीनों श्वांसों को सद्गुरु के आदेशानुसार एक श्वांस में मिला दो (अ) तथा (प्र)।

शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस ने जिन श्वांसों का उल्लेख किया है उनमें प्रथम दो अरध और उरध के रूप में नाथों और सिद्धों के यहाँ बहुचर्चित रही हैं। सरहपा के अनुसार अध और ऊर्ध्व का जो युगनद्ध नहीं सम्पन्न करता वह दोनों के बीच में भ्रम में पड़कर नष्ट हो जाता है—**अधउध मज्झे सअल मूअणासी** (बागची, **दोहाकोष** पृ० १०) **गोरखबानी** में अध तथा ऊर्ध्व के मध्य में शून्य का वास बताया गया है—**अरध उरध बिच धरी उठाई, मधि सुंनि में बैठा जाई** (पृ० २८)। एक अन्य स्थल पर पवन को कुंभक द्वारा स्थिर कर ब्रह्मरन्ध्र को उद्घाटित करने का विधान है (**गोरखबानी**, पृ० ११७) यहाँ पर इसी कुंभक साधना का संकेत हुआ है। (अ) में पृ० १९ / ब पर तीन श्वांसों की वृहद् व्याख्या की गई है। उसका उल्लेख यथा स्थान किया जायगा।

२. जीवन सागर से यहाँ आशय अमृत सागर से है। गोरखनाथ ने—'**सुणो हे देवल तजो जंजाल, अमिय पीवत तब होइब बाल** (**गोरखबानी**, पृ० ३१), में योग की युक्ति से अमृत के पान करने की सलाह दी है। आगे चलकर सन्तों के यहाँ यह अमृत हरिरस, रामरस, प्रेमरस, रसायण आदि अनेक नामों से अभिहित हुआ है।

३. पूरी आयत इस प्रकार है—

'तो जब वे संगम पर पहुँचे दोनों' (दरियाओं) के बीच, तो वे अपनी मछली भूल गये, और उस (मछली) ने दरिया में सुरंग बनाकर अपनी राह ली।

(सूर : १८, आयत ६१)

(अ) की टिप्पणी इस प्रकार है—'सूखी मछली हज़रत मूसा की दिव्य यात्रा

अमरत्व की अवस्था तक पहुँच जाने से हज़रत इदरीस[1] की श्रेणी प्राप्त हो जाती है और हज़रत ख़िज़्र[2] का सत्संग भी उसे मिल जाता है। यह जीवन ईश्वर से सामीप्य का है जो कि सांसारिक नहीं अपितु पारलौकिक जीवन के तुल्य है। तुझे भूल से बचना चाहिए क्योंकि यह (सांसारिक जीवन) मुलाहेदा[3] का धर्म है। साधना के मार्ग का सार यह है कि संपत्ति, ऐश्वर्य और शरीर से विमुख हो जाय।

शेख़ सादी का कथन है—

**बैत**

संपत्ति, प्रतिष्ठा, यश शुभ और अशुभ का परित्याग
प्रेम के मार्ग का प्रथम सोपान है।

इस ग्रन्थ के लेखक का कथन है[4]—

---

की भोजन सामग्री थी। जिस समय मूसा हज़रत ख़िज़्र को खोजते हुए अमृत सागर तक पहुँचे अमृत के स्पर्श से मछली जीवित हो गई और अमृत सागर की गहराइयों में विलुप्त हो गई। यहाँ क़ुरआन की आयत में यही संकेत है कि मृत होते हुए भी अमृत सागर तक पहुँच गई और जीवित हो गई।

१. हज़रत इदरीस एक पैग़म्बर हुए हैं। क़ुरआन में इनकी चर्चा दो स्थानों पर हुई है बैज़ाबी नामक क़ुरआन के एक प्रतिष्ठित टीकाकार के मतानुसार वे नूह पैग़म्बर के पूर्वज थे : सर्वप्रथम जिसे लिखने का ज्ञान कराया गया वे हज़रत इदरीस ही थे। कहा जाता है कि वे ज्योतिष और गणित के आविष्कारक थे तथा उनका निधन चौथे आकाश पर हुआ।

२. हज़रत ख़िज़्र एक पैग़म्बर हैं जिनके विषय में सूफ़ियों तथा सर्वसाधारण मुसलमानों का विश्वास है कि वे अमर हैं। क़ुरआन में स्पष्ट रूप से इनका उल्लेख नहीं, किंतु मछली वाली आयत के प्रसंग में बताया जाता है कि जिस रहस्यमय विभूति की वहाँ चर्चा है वे ख़िज़्र हैं (सूरः १६, आयत ५६-८१)। मुसलमानों का विश्वास है कि वे भटके हुए लोगों को मार्ग दिखाते हैं और लोगों की अनेक प्रकार से सहायता करते हैं। सूफ़ी साहित्य में उन्हें पहुँचे हुए सूफ़ियों से साक्षात्कार करते हुए दिखाया गया है।

३. इस्लाम के सन्मार्ग से विचलित हो जाने वाला मुलहिद कहलाता है। हसन सब्बाह (मृ० ११२४ ई०) के अनुयायी मुलाहेदा कहलाते हैं। उसने अपने अनुयायियों से कठिन काम लेने और उन्हें अपना भक्त बनाने के लिए क़ज़वीन और गीलान के मध्य में स्थित अलहमूत नामक अपने गढ़ में स्वर्ग का निर्माण किया था।

४. (अ) तथा (प्र) के आधार पर। (ब) में इस शेर को बैत शीर्षक के अन्तर्गत रखा गया है और इसके ग्रंथकारकृत होने का कोई उल्लेख नहीं है। (अ) में ब्दुल क़ुद्दूस कृत एक फ़ारसी रूबाई पृ० १७/ब पर है उसमें भी 'अहमद' उपनाम का उपयो किया गया है। यथा—**'हम बे रसी नीज अगर अहमदी'** इससे सस्पष्ट ध्वनित होता है कि फ़ारसी काव्य में अब्दुल क़ुद्दूस की छाप (तखल्लुस) 'अहमदी' थी।

ऐ अहमदी ! जब तक तू संपत्ति, प्रतिष्ठा, प्राण और शरीर से विमुक्त नहीं होता।
तुझे ईश्वर के प्रेम की सुगन्ध भी नहीं मिल सकती।

**बैत**

यदि तू आशिक़ है तो पांसे पर[१] संपत्ति, प्रतिष्ठा और प्राण का दाव लगादे,[२]
अन्यथा प्रत्येक बालक बिना कोई बाज़ी लगाए गेंद खेल सकता है।

**सबद**

**रोटी साटी ज्ञान बिकाय। रात गहे दिन बीसर जाय ॥**[3]

एक महापुरुष का कथन है—

**बैत**[४]

यदि तू उसका चाहने वाला है तो अपने सिर की बाज़ी लगा दे,
इश्क़ के मार्ग में सिर और पगड़ी की चिंता नहीं की जाती।

**क़ता**

यदि तू सिर रखता है तो पुरुषों की भाँति सिर की बाज़ी लगा दे,
अन्यथा विधवा की भाँति घर के कोने में जाकर बैठ।
यदि तू इश्क़ के मार्ग का पुरुष है तो प्राण को निशाने के समक्ष कर दे,
तीर के सामने से अपना मुँह मत फेर और तलवार के सामने सांस ले।

ऐ मेरे प्रिय ! यह दैवी रहस्य है।[५] इसे सांसारिक व्यवसाय नहीं बनाना चाहिए और सम्पत्ति तथा यश का साधन नहीं समझना चाहिए जैसा कि कुछ अज्ञानी इसी में फंसे हुए हैं। इसी अर्थ की ध्वनि इसमें है—

**सबद**

**कानन मुंद्रा गले रुद्राख। फिर फर पढ़ंहि भुवनै साख ॥**
**बोलत गोरख सुनिहौ लोय। परतन होय पैं जोग न होय ॥**

---

१. अर्थात् ईश्वर से प्रेम करने की स्थिति में (अ)।

२. तुलनार्थ—

**पासा पकड़या प्रेम का साटी किया सरीर।**
**सतगुरु दावँ बताइया खेलै दास कबीर ॥**

(**कबीर ग्रंथावली,** पृ० १६)

३. पेट के चक्कर में ज्ञान बेचा जाता है, यह ऐसा ही है जैसे अंधकार को ग्रहण करके प्रकाश को भुला दिया जाय। (**ब**) में '**दिन**' के स्थान पर '**दिस**' है। (अ) तथा (**ब**) में हाशिए पर '**दिवस गहै रत बीसर जाय**' भी लिखा हुआ है।

४. (**ब**) के आधार पर, (**अ**) तथा (**प्र**) में कोई शीर्षक नहीं है। (**ब**) में इस बैत के पूर्व एक और बैत है। यथा—

बातें करना छोड़ दे और कार्य में लग जा
इस मार्ग में कार्य ही कार्य का प्रेरक है।

५. अर्थात् इस पुस्तक में तौहीद तथा मारिफ़त की चर्चा की गई है (**अ**)।

**साखी सबदैं नाहीं जोग। फिर फिर देखहि गांव का लोग ॥**[1]

ऐ भाई ! यद्यपि पढ़ना लिखना एक शुभ कार्य है किन्तु (सूफ़ियों के) इस समूह का कार्य कुछ और ही है। न तो इसकी कल्पना की जा सकती है और न यह समझ में आ सकता है। यह दोनों लोकों के परे है। साधक (तालिब) की महिमा कुछ और ही महिमा है।[2]

ईश्वर का कथन है कि—

'मेरे प्रियजन (औलिया) मेरे सिंहासन (कुब्बा) के नीचे हैं जिन्हें मेरे अतिरिक्त कोई नहीं पहचानता।[3]'

यह गूढ़ रहस्य है जो कि यहाँ जीव और ब्रह्म के बीच (सीमित) है। न तो इसकी सूचना फ़रिश्तों को है न आकाश को।

**बैत**

यह एक दुर्लभ रहस्य है जिसे हृदय के अतिरिक्त कोई भी नहीं पा सकता
हृदय वाला होना चाहिए जिससे कि (हृदय से) इस ग्रन्थि को सुलझा सके।

**बैत**

हृदय वालों की लगन और उनकी समझ कुछ और ही होती है
वह दोनों लोकों की समझ से श्रेष्ठ है।

---

१. **कानन··· रुद्राख**=कानों में कुण्डल और गले में रुद्राक्ष डालकर। **फिर······ साख**=बारम्बार मंत्रादि पढ़ते हुए भी सांसारिक लिप्सा में पड़े रहते हैं। **पर·········न होय**=वे लोक प्रिय तो हो सकते हैं किन्तु इस प्रकार योग नहीं हो सकता। **साखी·········जोग**=साखियों के सबदों का पाठ करना ही योग नहीं है। (ब) में '**कानन**' के स्थान पर '**कान्हन**' '**बोलत**' की जगह पर '**बोलते**' **देखहि** के स्थान पर '**देखने**' और **गाँव** के स्थान पर '**गाँव्हं**' है।

तुलनार्थ चरपटनाथ जी की सबदी भी द्रष्टव्य है—

**कानैं मुद्रा गलि रुद्राष।**
**फिरि फिरि मांगैं निपजी साष ॥**
**चरपट कहै सुणों रे लोई।**
**बरतणि दे पणि जोग न होई ॥६/१५॥**

**नाथ सिद्धों की बानियाँ**, पृ० २६।

२. यह अबू तालिब मक्की का कथन है कि धर्मशास्त्र का ज्ञान, क़ुरआन का पाठ और शुभ कार्य सब अपनी जगह पर किन्तु साधक की महिमा कुछ और ही महिमा है।

**रुबाई**

कोई क़ौम आस्था के मार्ग पर स्थिर है
कोई क़ौम धर्म के रास्ते पर भटकी हुई है।
मैं डरता हूँ इससे कि किसी दिन आवाज़ आने वाली है
कि ऐ अज्ञानियों न वह कार्य उत्तम है और न यह। (अ)।

३. यह हदीसे क़ुदसी सूफ़ियों में बहुत अधिक लोक प्रिय है।

**दोहरा**

**हियरे भीतर है हिया तहं मंह कंत बसाय।**
**तहाँ बसेरा जो करैं सोभैं पियहि मिलाय ॥**[1]

**श्लोक**

**बन बिच परत बन बिच धुंधकारंच मध्यमा।**
**तव मध्यें भयो जोति सो जोति परमपदा ॥**[2]

**सबद**

**तव मद्धें ॐ कारस। ॐ कारस निरंजना ॥**[3]

ऐ भाई यह तीनों अवस्थाएँ तुझ में हैं। क़ुरआन में लिखा है—"और क्या तुम अपनी आत्माओं (अनफ़ास) में नहीं देखते।"[4]

**सबद**

**तिहरी तिकुटीबिषमी सन्धि। मूल दुवारे पवना बंधि॥**
**तहाँ निरंजन रहा समाय। बिचारि बिमर कर बूझह जाय॥**[5]

---

१. (अ) की टिप्पणी—
अर्थात् काष्ठफल (सनोबर) रूपी हृदय में जो कि मांस का एक पिंड है वास्तविक हृदय है जो कि दैवी सक्षमताओं की अभिव्यक्ति का स्थान है। जो कोई उस वास्तविक हृदय का ज्ञान रखता है वहाँ तक पहुँच जाता है। सच तो यह है कि ईश्वर तक पहुँच जाता है और उसे ईश्वर के रहस्यों का ज्ञान हो जाता है।
(ब) में **हियरें** के स्थान पर '**हियरें**' तथा '**सोभैं**' के स्थान पर **सो निज** पाठ है।

२. **बन**=भंड=भाण्ड=बरतन। **बिच**=बिच=बीच। **परत**=परतः=दूसरा। **धुंधकारंच**=अन्धकार है। **मद्धमा**=बीच में। **तव मद्धे**=उसके मध्य में। **भयो जोति**=ज्योति कट हुई। **परमपदा**=उच्च पद वाली अथवा श्रेष्ठ।
(अ) की टिप्पणी—
अर्थात् शरीर में काष्ठफल रूपी हृदय है उसका द्वार खोलने पर वास्तविक हृदय की प्राप्ति होती है। साधक जिस समय यहाँ पहुँच जाता है उसका विलयन हो जाता है और उसे दिव्य प्रकाश की प्रतीति होती है। वही वास्तविक ज्योति है और जीवात्मा का स्थान है। **बन बिच**=बरतन के मध्य (दरमियाने आवंद) (अ)।

३. उसके मध्य में सृष्टि जगत् का मूल है और सृष्टि जगत् का मूल परमेश्वर की सत्ता है (अ)।

४. सूरः ५१, आयत २१।

५. **तिहरी तिकुटी**=प्रथम इड़ा द्वितीय पिंगला तथा तृतीय सुषुम्ना। **बिषमी-संधि**=बंक नालि, जहाँ इड़ा-पिंगला दोनों प्रवाहों की संधि है। **मूल दुवारे**=ब्रह्म रंध्र। **बिमर**=बिमल। हठयोग की प्रमुख क्रिया श्वांस निरोध के द्वारा सर्पिणी के समान स्वयंभू लिंग के त्रिकोणाकार अग्नि चक्र में तेहरी कुण्डली मारकर सोने वाली मूल शक्ति को मूल बंध की सहायता से जगाकर ऊपर की ओर प्रेरित करने का संकेत है। तुलनार्थ—

'मानव शरीर में मांस का एक टुकड़ा है और उस मांस के टुकड़े में रहस्य है और उस रहस्य में मैं हूँ।'[1]

इस विषय में एक ईश्वरज्ञ का कथन है—

**बैत**

सम्पूर्ण सृष्टि-पदार्थ उसके एकतत्व (तौहीद) के प्रतीक है,
उनकी मृत्यु उनकी निवृत्ति (तफ़रीद) की प्रतीक है।

---

**इकटी बिकुटी त्रिकुटी संधि पछिम द्वारे पवना बंधि।**
**पूटे तेल न बूझै दिया बोलै नाथ निरन्तर हुवा ॥**

(**गोरखबानी**, सबदी / १८७)

(अ) तथा (ब) में इसकी विषद व्याख्या की गयी है। यथा—

'यह साधक की साधनावस्था का वर्णन है। जिस समय साधक ध्यान में डूबता है कमाल को पहुँच जाता है। यह श्वांस की साधना है योगी सामान्यतः इसे भुवंगम कहते हैं और भुवंगम सांप को कहते हैं। फलस्वरूप सांप जिस प्रकार श्वांस छोड़ता है साधक भी उसी प्रकार श्वांस निकालता है। यह मार्ग गुरु की कृपा से प्राप्त होता है।

यहाँ संकेत तीन श्वांसों की ओर हैं, एक अध, दूसरी उर्ध्व और तीसरी जो सम्पूर्ण शरीर में व्याप्त हैं और इन श्वांसों को एक में मिलाना श्रेष्ठ कार्य हैं। तीनों श्वांसों को मूल द्वार के स्थान पर बंद किया जाता है। मुरशिद का कथन है कि जितना भी अपने श्वांसों को रोक सकता है रोके और अपने चित्त में अपने अव्यक्त अथवा गूढ़ रूप की कल्पना करे इस विषय में योगियों की धारणा भिन्न है। कुछ लोगों का मत है कि मूल द्वार गुदा है किन्तु **रुश्दनामा** के लेखक की खोज के अनुसार मूल द्वार सिर की चंदिया है क्योंकि वह मस्तिष्क (मग़ज़) का स्थान है और वीर्य वहाँ एकत्र होता है। नवजात् शिशु के तालू की खाल के नीचे उसे देखा जा सकता है। वही मूल द्वार हैं जब श्वांस भीतर को खींचा जाता है तो उसकी गरमी से वीर्य जल की भाँति स्वच्छ होकर पूरी काया में प्रविष्ट हो जाता है। साधक उसका अनुभव करता है। उसे ऐसा आभास होता है कि श्वांस बादल के समान वर्षा कर रही। यह उस समय होता है जब उसकी श्वांस पुनः उसकी सत्ता में प्रवेश करती है जिस प्रकार श्वांस बाहर जाती है उसी प्रकार भीतर आती है।

एक सिद्ध (आमिल) हिंदवी में कहता है—**उलटी सकति चढ़ै पर बंध** अर्थात् लौट कर श्वांस वापस जाता है और शरीर में प्रविष्ट होता है उस समय साधक की काया ललित हो जाती है। उसे पुण्य पद की प्राप्ति हो जाती है और दैवी रहस्य तथा अव्यक्त जगत् के रहस्य उस पर प्रकट हो जाते हैं। उस समय स्वयं को मिटा कर दूसरे में खो जाने की अवस्था पैदा हो जाती है। इस साधन के लिए दो बातें अपेक्षित हैं एक पेट को भोजन एवं जल से रिक्त रखना और दूसरे स्थायी एकान्तवास।

तुलनार्थ—'**उलटी सकति चढ़ै ब्रह्मण्ड नष सिष पवनां खेलै सरबंम।**'

(**गोरखबानी**, सबदी / २१७)

१. यह हदीसे-क़ुदसी है जो सूफ़ी जगत् में विशेष प्रचलित है।

**ग़ज़ल**

प्राण माधुर्य लोक[1] (लाहूत) है और रूपाकृति मानव (आदम) है,
दृष्टि की ज्योति पुरुष का प्राण चक्षु है,
प्रत्येक वस्तु का शिल्प, शिल्पकार का माधुर्य है,
शिल्प शिल्पकार के बिना हो, ऐसा सम्भव नहीं।
प्रत्येक वस्तु का अस्थायित्व उसकी सत्ता का प्रमाण है,
भक्ति (मारिफ़त) के मार्ग में यह एक ठोस तर्क है।
अदम से वुजूद अस्तित्व में आता है,
वह निर्मल नहीं होता जो श्वांस के बीच में है।
मिट्टी, वायु, जल और अग्नि, ये चारों
एक दूसरे के साथ एकमेक़ हैं।[2]
ईश्वर की सत्ता समस्त गुणों की द्योतक है

---

१. ईश्वर में विलीन होने की अवस्था। सूफ़ियों के साधना मार्ग में यह बहुत ही महत्व-पूर्ण स्थान है। दारा शिकोह कहता है—

जगत् जिसमें समस्त प्राणी मात्र को अवश्य ही भ्रमण करना पड़ता है कुछ सूफ़ियों के अनुसार चार हैं—

(१) नासूत, (मानव की स्वभाविक स्थिति)
(२) मलकूत, (अदृश्य जगत् अथवा दैव लोक)
(३) जबरुत, (सर्वशक्ति मान जगत्)
(४) लाहूत (सत्य लोक अथवा माधुर्य लोक)

लेकिन अन्य विचारकों के अनुसार आलमे-मिसाल (सादृश्य-जगत्) को मिला देने से ये पाँच हैं............।

हिन्दुस्तान के संतों के मतानुसार 'अवस्थातमन्' शब्द जो कि इन चार जगतों के लिए प्रयुक्त होते हैं चार हैं—

(१) जाग्रत (२) स्वप्न (३) सुषुप्ति (४) तुर्य

(१) जाग्रत जगत् नासूत के समान है जो कि प्रकाशन और जागरण का जगत् है।
(२) स्वप्न जगत् मलकूत के सदृश्य है (जोकि) आत्मा और स्वप्नों का संसार है।
(३) सुषुप्ति, जो कि जबरुत के समान है तथा जिसमें दोनों लोकों के चिह्न अदृश्य हो जाते हैं और 'मन व तू' (मैं और तू) का भेद लुप्त हो जाता है, इसे अपने नेत्रों को खोलकर देखा जाय चाहे बन्द करके.........।
(४) तुर्य जगत्, लाहूत के अनुरुप है जो पवित्र सत्व कहलाता है और जो कि समस्त संसार को आवृत किये हुए है।

**मज्मउल बहरैन**, पृ० २७-२८

२. (अ) की टिप्पणी—अर्थात् चार विभिन्न तत्वों के एकमेक होने से मानव की सृष्टि हुई। यहाँ नासूत (मर्त्य लोक) की चर्चा है।

शम्सुद्दीन ! (प्रत्येक) कण तत्व में ईश्वर (आज़म) है ।[१]
निश्चित रूप से यह जान ले कि गूढ़ रहस्य इसी में निहित है ।

**दोहरा[२]**

**'मन पतियाना चिंता हिरानी'[३] 'कहौं तो को पतियाय ।[४]**
**फूल 'ते'[५] कली भया बोलै सिद्ध हुदाय ॥[६]**

**श्लोक**

**'खरग'[७] मद्धे खगौ जांत तस्य मारगे गतांच ॥**
**मृत्युकस्य जथा चिंता ब्रह्म ज्ञानं 'साज्जते' ॥[८]**

**दोहरा[९]**

**सोने रूपे नार सँवारी रूप बिहूना साईं ।[१०]**

---

तुलनार्थ—

**काया माहैं है आकास, काया माहैं धरती पाण ।**
**काया माहैं पवन प्रकास, काया माहैं नीर निवास ।।**

(**दादूदयाल की बानी**, २, पृ० १५१)

१. इन पंक्तियों के रचयिता शमसुद्दीन का विश्वास है कि प्रत्येक कण ईश्वर का अंश (ज़र्रए-कुल) है । वह जोकि पूर्ण और परम है एक कण में घिरा हुआ है और प्रत्येक कण में ईश्वर है (अ) ।

२. **सबद** (**ब**) ।

३. चित्त पूर्ण विश्वास की अवस्था को पहुँच गया और संदेह तथा शंकाओं से पूर्ण मुक्त हो गया । उस पर सत्य प्रकट हो गया (अ) ।

४. यदि मैं कहता हूँ तो कोई विश्वास नहीं करता (अ) ।

५. **तहन** (**ब**) ।

६. उदाहरणार्थ कहा गया है कि पूर्ण विकसित रूप (मुक़ामे तफ़सील) का द्योतक था फिर वह कली की अवस्था में पहुँचा अर्थात् विकसित रूप सूक्ष्म रूप में प्रविष्ट हो गया और भेद से मुक्त हो गया और संतोष की प्राप्ति हुई । (अ) तथा (प्र) ।

तुलनार्थ—**फूल्या फूल कली फिरि फूलं** (**गोरखबानी**, पृ० ३१)

७. **खग्ग** (**ब**) ।

८. **साज्यते** (**ब**) ।

**खग······ जात**=तलवार के बीच तलवार ही जाती है । **तस्य······गतांच**=यह मार्ग बहुत ही कष्ट साध्य है । (अ) के अनुसार यह सुलूक का मार्ग है । **मृत्यु······ साज्जते**=मृत्यूपरान्त ईश्वर की सत्ता का जो विश्वास होता है उस विश्वास की उपलब्धि ईश्वर के ध्यान से हो जाती है (अ) ।

९. **सरोद, राग पूरबी में** (**ब**) ।

१०. (अ) तथा (प्र) की टीका—दैवी क्षमताओं के गुणों से अलंकृत हुआ तथा अपने गुणों के वेष से विभूषित हुआ । इस प्रकार मानव शोभायुक्त तथा सौंदर्यशाली होकर ईश्वर का मित्र हो गया ।

**तन धन रचि लै शह स्यो खेला लैला मजनूँ की नाईं[1] ॥**

**उक़्दा (समस्या)**

**राचे सुगुर हौं धनि ताकी चेला ।[2]**
**जिन मोहि मिलया 'कंत अकेला' ॥[3]**

**दोहरा**

**रंग बिहूना मैं पिय पाया रहंसी करूँ वधाया ।**
**गया बुढ़ापा भा, तरुनापा जेहि साईं घर आया ॥[4]**
**अलख निरंजन मेरा साईं सो जो लखा न जाय ।[5]**
**जिन लखया तिन आप गँवाया कहूँ तो को पतियाय ॥[6]**

ऐ विश्वस्त मित्र और ऐ प्रिय साथी ! तुझे जानना चाहिए कि—'कह दो, यह रूह ( जीवात्मा ) मेरे रब के हुक्म से है[7]—में शून्य जगत् (आलमे बेकैफ़)

---

१. (अ) की टिप्पणी—ऐ सौंदर्यशाली सृष्टि अर्थात् पुरुषोत्तम वास्तविक सम्राट् के साथ लैला तथा मजनूँ की भाँति प्रणय-क्रीड़ा प्रारम्भ कर दे। इस हिंदवी में मानव की सृष्टि का उल्लेख है।
(ब) में दोहे की प्रथम पंक्ति में **नार** के स्थान पर '**सौ नार**' पाठ है।

२. अर्थात् ऐ मित्र मैं उस गुरु का दास हूँ जिसने मुझे वास्तविक महबूब से मिलाया (अ)।

३. वह एक है उसके अतिरिक्त और कोई नहीं है (अ)। वह सत्ता जो रूप तथा सौंदर्य युक्त है उसे मैंने खोज लिया (अ)।

४. **रंग बिहूना**=रंग विहीन। **रहंसी**=आनन्दमय लीला। **बधाया**=सफलता पर किया जाने वाला हर्ष प्रकाश। **साईं**=परमेश्वर।
(ब) में '**पिय**' के स्थान पर '**पिउ**', '**रहंसी**' के स्थान पर '**रहो**' तथा '**जेहि**' के स्थान पर '**जो**' पाठ है।
इसी स्थल पर (अ) की टिप्पणी द्रष्टव्य है। यथा—
ख्वाजा निज़ामी गंजवी कहते हैं—**शेर**—
तुम्हारे वियोग में मैं बूढ़ा हो गया तुम्हारे अधरों ने कहा कि धैर्य से काम ले,
तूने अपने चुम्बन से मुझ जैसे सहस्र वर्षीय बूढ़े को तरुण कर दिया।

५. वह लोगों की समझ से बाहर है क्योंकि न उसे कोई देख सकता है न जान सकता है (अ)।

६. जिसने भी उसे प्राप्त किया और पहचाना उसके अहं का विलयन हो गया। यह बात समझ में नहीं आ सकती। यदि मैं इसके विषय में बताऊँ तो कोई विश्वास न करेगा (अ)।

७. पूरी आयत इस प्रकार है—
ये तुझ से रूह के विषय में पूछते हैं। कह दो यह रूह मेरे रब के हुक्म से है और तुम्हें बस थोड़ा ही ज्ञान दिया गया है। (सूर : १७, आयत ८५)

की रूह का वर्णन है और संपूर्ण सृष्टि जगत् की रूहें उसी रूह की ज्योति हैं। अतएव तुझे ज्ञात होना चाहिए कि यही रुह जिबराईल-अमीन[1] है और यही रुह है जिसका क़ुरआन की आयत—महिमावान् है वह (अल्लाह) 'जो एक रात अपने बन्दे (मुहम्मद) को मस्जिदे हराम (से अक़सा की मस्जिद तक ले गया[2])—में संकेत है। यही वह पवित्र रुह है जो 'क़ाब क़ौसैन'[3] तक पहुँची और सर्वश्रेष्ठ लक्ष्य प्राप्त किया। यही रुह स्वयं-वक्ता तथा स्वयं श्रोता है क्योंकि आदि और अन्त की कथाएँ इसी के कार्य से जुड़ी हुई हैं। इस विषय में एक महापुरुष का कथन है—'मैं रब से दो वर्ष छोटा हूँ'[4]।

१. वह फ़रिश्ता जिसके माध्यम से हज़रत मुहम्मद को दैवी आदेश प्राप्त होते थे।

२. सूर: १७, आयत १। आयत का शेष भाग इस प्रकार है—

"……ले गया जिसके वातावरण को हमने बरकत दी है ताकि उसे अपनी कुछ निशानियाँ दिखाएँ, निःसंदेह वह सब कुछ सुनने और देखने वाला है।"

यह आयत बनी इसराईल अथवा अल इसरा ( रात्रि की यात्रा ) भी कही जाती है। इसका सम्बन्ध हज़रत मुहम्मद की 'मेराज' से है। यह घटना हज़रत मुहम्मद के अल्लाह का रसूल होने के १२ वें वर्ष में रबी उल अव्वल मास में घटित बताई जाती है। साधारण मुसलमानों का विश्वास है कि हज़रत मुहम्मद ने जिबराईल के साथ यह रहस्यमयी यात्रा की। किन्तु कुछ विद्वान् इसे केवल आध्यात्मिक यात्रा बताते हैं। आगे चलकर इसी सूर: की ६० वीं आयत में भी इस घटना का संकेत है।

सूर: ५३ की आयत १८ में कहा गया है।

"निश्चय ही उसने अपने रब की बड़ी-बड़ी निशानियाँ देखीं।"

इन निशानियों और दृश्यों के विषय में कहा जाता है कि हज़रत मुहम्मद ने इन्हें मेराज की रात्रि में स्वयं अपने शरीर की आँखों से देखा। अन्य विद्वान् इसे आध्यात्मिक साक्षात्कार बताते हैं। बायज़ीद बिस्तामी ने भी अपनी आध्यात्मिक उन्नति को मेराज बताया है।

वह मस्जिद जिसके मध्य में काबः है मसजिदे हराम कहलाती है। बैतुल मक़द्दिस (यरोशलम) को अक़सा (दर की) मस्जिद कहते हैं।

३. (अ) तथा (ब) की टिप्पणी के अनुसार उसी पवित्र रूह के चमत्कार से हज़रत मुहम्मद को शारीरिक मेराज प्राप्त हुई और उनका शरीर रूह के समान 'क़ोसैन औ अदना' के स्थान पर पहुँचा।

'क़ाव क़ौसेन' सूर: ५३ की ९ वीं आयत से उद्धृत है। यथा—'अब दो कमान के फ़ासले पर था बल्कि और निकट।' दो कमानों का प्रयोग उदाहरण स्वरूप किया गया है। आशय यह है कि ईश्वर की सत्ता और हज़रत मुहम्मद इतने निकट हो गये कि दो कमानों से भी कम दूरी रह गई।

४. रूहे-उल्वीए-इनसानी (सर्वोत्कृष्ट जीवात्मा) का न तो वुजूद (निश्चित-स्थिति) है और न क़ुदम (पूर्व स्थिति)। वह दैवी गुणों एवं कमालों से सुशोभित है (अ)।

**बैंत**

क्या ख़ूब कहा है उस कमाल वाले (सक्षम) कामिल (सिद्ध) ने,
कि मैं ईश्वर से दो वर्ष छोटा हूँ।

ख़्वाजा फ़रीद अत्तार इस के सार तत्व का निरुपण इस प्रकार करते हैं—

**मसनवी**

यही आदम जगत् का माबूद (पूज्य) था,[१]
यही आदम जगत् का मूल उद्देश्य था।[२]
यदि तू समझे तो यह आदम तू ही है,
संपूर्ण जगत् तू ही है[३] यदि तू रहस्य को जाने।
तुझे 'कर्रमना'[४] से विभूषित किया गया,
इसका अर्थ तेरे ऊपर खोला गया।
इस द्वार से प्रवेश कर जिससे कि तू शाह बन सके,[५]
यदि तू इस गूढ़ अर्थ तक पहुँच जाय तो अल्लाह हो जाय।

इसी तथ्य की व्याख्या निम्नलिखित सबद में की गई है[६]—

---

१. (अ) की टीका—'आदम का अस्तित्व ईश्वर के रूह फूंकने से सम्मानित हुआ और फ़रिश्तों के लिए सज्दे के योग्य हुआ।

२. यदि सच पूछा जाय तो प्रत्येक मनुष्य इस सम्मान और प्रतिष्ठा का अधिकारी है (अ)।

३. रूहे-उलवीए-इनसानी से सम्बन्धित होने के कारण मनुष्य सम्पूर्ण जगत् का सार है। ज्ञात होना चाहिए कि जगत् में अल्लाह के अतिरिक्त जो कुछ भी विद्यमान है उसे इनसाने कबीर (श्रेष्ठ मानव) कहते हैं और मनुष्य को इनसाने सग़ीर (तुच्छ मानव) के नाम से अभिहित करते हैं। प्रत्येक वह वस्तु जो श्रेष्ठ जगत् में विद्यमान है वह अपने पूर्ण विस्तार के साथ सूक्ष्म रूप में तुच्छ जगत् में अर्थात् मनुष्य में विद्यमान् है। कश्फ़ (दैवी रहस्यों को समझना) तथा मुशाहिदा (सत्य का साक्षात्कार करना) रखने वालों पर सब कुछ प्रकट है, (अ) तथा (प्र)।

४. यहाँ पर क़ुरआन मजीद की ७० वें सूरः की १७ वीं आयत का संकेत है। आयत इस प्रकार है—"हमने आदम की औलाद को श्रेष्ठता प्रदान की और उसे भूमि और समुद्र में सवारी दी और उसे पवित्र चीज़ों की रोज़ी दी और उसे ऐसे बहुतों की अपेक्षा जिन्हें हमने पैदा किया है बड़ाई दी।"

५. रुहे-उल्वीए-इनसानी (निर्लिप्त जीवात्मा) के द्वार से प्रवेश कर जिससे कि तू अध्यात्मिक सम्राट् बन जाय (अ)।

६. यह वाक्य केवल (ब) में है। (अ) तथा (प्र) में फ़ारसी शेरों के तुरन्त बाद सबद प्रारम्भ हो जाता है।

**सबद**

**यह मन सकती यह मन सीव । यह मन तीन भुवन का जीव ।**
**यह मन लै जो उन्मनि रहै । तीन भुवन का बातें कहै ॥**[1]

इस अवस्था में जिसके पाँव जम गये उसे 'सलाते माक़ुसा मुस्तवी अलमआनी[2]' (सार्थक निष्ठित नमाज़) की प्राप्ति हो गई। बूअली क़लंदर का कथन है—

**गजल**

मैं (जोकि) मदिरालयोन्मत्त (है), जो नमाज़ पढ़ता हूँ,

---

१. तुलनार्थ—

**यहु मन सकती यहु मन सीव । यहु मन पाँच तत्त का जीव ॥**
**यहु मन ले जै उन मन रहै । तौ तीन लोक की बार्ता कहै ॥**
(**गोरखबानी**, सबदी/५०)

**'यहु मन उन्मनि रहै जो तीन लोक की बाथा कहै ।'**
(**कबीर ग्रन्थावली**, पृ० ३१२)

(**ब**) में '**जो उन्मनि**' के स्थान पर '**उन्मनी**' तथा '**तीन भुवन**' के स्थान पर '**तीनों भुवन**' पाठ है।

(**अ**) के टीकाकार ने 'शक्ति' को सूर्य और उसी के आधार पर ग्रीष्म ऋतु तथा 'शिव' को चन्द्रमा और उसी के आधार पर शरद् ऋतु माना है और इसकी व्याख्या स्वरूप बताया है कि योगियों के निकट इसका आशय ध्यान से है। वे कहते हैं कि यही ध्यान ग्रीष्म और शरद् है और यही ध्यान तीनों संसार का जीवन है। मन की उन्मनावस्था के विषय में टीकाकार का कथन है कि इससे आशय निर्लिप्त आत्मा से है और मानव शरीर में जो प्राण है उसका साक्षात्कार निर्लिप्त आत्मा (रूहे-उलवी) से होता है और 'उसमें अपनी रूह फूंक दूं' वाली श्रुति में यही संकेत है और जगत् में जो कुछ भी विद्यमान है वह उसी की ज्योति का प्रसाद है। यह ज्योति सिद्ध पुरुष में होती है और यह सिद्ध पुरुष हज़रत मुहम्मद हैं।

२. इस विषय में (अ) की टीका इस प्रकार है—

सलात् अर्थात् नमाज़ का उद्देश्य यह है कि उससे अल्लाह का सामीप्य प्राप्त हो। हज़रत मुहम्मद का कथन है कि नमाज़ चित्त की एकाग्रता के बिना सम्भव नहीं। जिसे ईश्वर का सामीप्य प्राप्त हो गया वह प्रत्येक क्षण नमाज़ की अवस्था में होता है और नमाज़ का पूर्ण अर्थ उसे ज्ञात होता है। जन सामान्य की स्थिति इससे भिन्न है। वे नमाज़ पढ़ते रहते हैं और अनेक विचार उनके चित्त में आते रहते हैं। इसका अर्थ यह है कि वे नमाज़ नहीं पढ़ते। जब साधक का चित्त पूर्णतः समाधि की अवस्था में होता है तो वह चाहे नमाज़ पढ़ रहा हो अथवा न पढ़ रहा हो अल्लाह की अनुभूति करता रहता है इसी स्थिति को 'सलाते-माकूसा-मुस्तवी अलमआनी' कहते हैं।

उसमें न क़याम है न रुकूअ है और न सज्दा ।[1]
चित्त के एकान्तवास[2] में जब तक तौहीद का प्रेम न हो,
इस क़याम और क़ुऊद[3] से अल्लाह् को नहीं प्राप्त किया जा सकता ।

**श्लोक**

**छितीस जुग नाम निरंजन (कलि मद्धें) भंजौ खुदाय ।**
**अनादि रूपी हुंमन सृष्टि रची देवै रूपी जग तरू की माय ॥[4]**
**सुनहु पंडित सुनहु अचारिज निसब्दैं, सबद समाय ।**
**सब्दैं रिद्धि सिद्धि सब्दैं मुख मुकुति सबद अनूतर साय ॥[5]**

---

१. नमाज़ में खड़े होने की स्थिति को क़याम, घुटनों के बल झुकने की स्थिति को रुकूअ तथा ललाट को भूमि पर रखकर ईश स्तुति करने की स्थिति को सज्दा कहते हैं ।

२. ईश्वर के ध्यान में मग्न होकर पढ़ी जाने वाली नमाज़ ही वास्तविक नमाज़ है । इस नमाज़ में कोई भी ईश्वरेतर विचार चित्त में प्रवेश नहीं करता (अ) ।

३. नमाज़ में बैठने की क्रिया को 'क़ुऊद' कहते हैं ।

४. छितीस जुग (क्षितीश युग) से आशय अनादि काल अथवा "अज़ल" से है (अ) । निरंजन शब्द का मध्य युग के योग और मंत्र में बारम्बार उल्लेख मिलता है । नाथ पंथ में विशेष रूप से इस शब्द को लोकप्रियता प्राप्त हुई । गोरखनाथ ने शून्य को ही माता-पिता और निरंजन ब्रह्म बताया है । इसका परिचय प्राप्त होने पर स्वर्ग प्राप्त होता है और योगी निश्चल हो जाता है (**गोरखबानी** सबदी / २३१) नाथ पन्थी योगियों ने ब्रह्म रंध्र में स्थित नाद स्वरूपी निर्गुण ब्रह्म का बोधक निरंजन शब्द को माना है । यहाँ पर संकेत यह है कि सृष्टि की रचना से पूर्व अल्लाह् की परम सत्ता निरंजन अर्थात् शून्य थी कलियुग में वही सत्ता स्वयंभू (ख़ुदा) हुई । उसी अनादि ब्रह्म ने इस सृष्टि की रचना की । (**ब**) में दोहे के प्रथम चरण में खुदाय के स्थान पर "हुदाय" है और द्वितीय चरण का पाठ इस प्रकार है—"**अनादि रूपें हमनि सृष्टि रचिलें अदेवें रूपे जगतरू के माय**" । (अ) की टिप्पणी भी द्रष्टव्य है—

जुग (लम्बा युग) दहर (समय) व क़रन (निश्चित अवधि ) का अर्थ उस अनादि युग से है जो इस जगत् की रचना से पूर्व प्रकट हो चुका हैं । अल्लाह् ने समस्त आलमों (जगत्) की रचना की हैं । इस दृश्यमान जगत् के उत्पन्न होने के उपरान्त मौला (स्वामी) शब्द बंदों का संपर्क स्थापित करने के हेतु प्रयोग में आने लगा । अनादि काल में वह सभी बंधनों से मुक्त और अद्वितीय था । वही जातेवाहिद (एक सत्ता) मां के रूप में जो एयाने मुमकिनात से है प्रकट हुई । इस श्लोक में तौहीद का निरूपण हुआ है । और यह दर्शाया गया है कि ईश्वर ही विधेय और विधायक दोनों है, पुरुष के गुण भी उसमें हैं और स्त्री के भी (अ, प्र) ।

५. भाव यह है कि ऐ विद्वजन्, यह आश्चर्य की बात सुनो कि निःशब्द में ही शब्द समाया हुआ है । शब्द ही ऋद्धियाँ और सिद्धियां हैं अर्थात् उसी में सकल आबद्ध हैं । शब्द ही की साधना से शब्द से अर्थात् बंधन रूप से मुक्त होकर अनुत्तर सिद्धि की प्राप्ति होती है ।

अल्लाह तआला का सम्मनित फ़रमान इस प्रकार है—

"कह दो : वह अल्लाह है, यकता (अकेला और निराला) है। अल्लाह

---

"शब्द" ब्रह्म की हिन्दू कल्पना है। बज्रयानी सिद्धों ने भी शब्द को विशेष महत्व दिया है। सरहपा ने समस्त सृष्टि को एक ही अक्षर में आबद्ध बताया हैं। (बागची, **दोहाकोष**, पृ० १३) उनके निकट इस अक्षर का जप उस समय करना चाहिए जब तक कि वह निरक्षर न हो जाय—**ताव से अक्खर घोलिआ जाव णिरक्खर होई** (बागची, **दोहाकोष**, पृ० ३५)। नाथयोग पद्धति में शब्द के अतिरिक्त निःशब्द का महत्व भी प्रतिपादित किया गया हैं। गोरखनाथ ने कुछ एक स्थल पर शब्द ही को कुंजी और शब्द को ही ताला बताया है—

**ॐ सबदहि ताला सब्दहि कूची सबदहि सबद भया उजियाला।**

**(गोरखबानी**, पृ० ८)

अथवा

**सबदहिं ताला सब्दहिं कूंची, सबदहि सबद जगाया।**
**सबदहिं सबद सूं परचा हुआ, सबदहिं सबद समाया॥**

**(गोरखबानी**, २०८)

एक अन्य स्थल पर शब्द को ताला स्वरूप तथा निःशब्द को कुंजी स्वरूप प्रस्तुत किया गया है।

**अवधू निःसबद कूची सबद ताला। अचेत बूढ़ा चेतनि बाला।**

**(गोरखबानी**, पृ० ११६)

इस प्रसंग में (अ) की टिप्पणी भी द्रष्टव्य है—

"शब्द" से आशय उस आवाज़ से है जो रात्रि में होती हैं। और जिसे 'आवाज़ेहमस' कहते हैं। उस आवाज़ में सभी आवाज़ें बन्द और विलुप्त होती हैं। ईश्वर कहता है—"उस दिन लोग पुकारने वाले की पुकार पर चले आयेंगे। कोई कुछ भी अकड़ न दिखा सकेगा और अन्य आवाज़ें रहमान के आगे दब जायेंगी, एक हल्की सी आवाज़ के सिवा तुम कुछ न सुनोगे। (सूरः २० आयत १०८)

दाराशिकोह कहता है;

"ध्वनि, दयापूर्ण परमेश्वर के उसी उच्छ्वास से उत्पन्न होती है जो कि कुन (होजा) शब्द के साथ सृष्टि निर्माण के समय बाहर आया। भारतीय सन्त उसे सरस्वती कहते हैं जो कि अन्य समस्त ध्वनियों का, स्वरों का तथा कम्पों का निदान कारण है।

भारतीय अद्वैतवादियों के अनुसार यह ध्वनि, जिसे नाद कहते हैं तीन प्रकार की होती है।

प्रथम अनहद, जो हमेशा से थी, है और हमेशा रहेगी। सूफ़ी लोग इस ध्वनि को "आवाज़े मुतलक़" या "सुल्तानुल अज़कार" कहते हैं। यह ध्वनि अनन्त एवम् अनादि है और यही 'महाकाश' के ज्ञान का आदिकारण है। यह ध्वनि दोनों जातियों के उच्चकोटि के सन्तों के अतिरिक्त प्रत्येक के लिए अकर्णागोचर है।

निराधार एवं सर्वाधार (समद) है। उसके कोई औलाद नहीं और न वह किसी की औलाद है। और कोई नहीं जो उसके बराबर का हो।"[१]

इसी का निरूपण ईश्वर का दीवाना मलिक मसऊद करता है—

**बैत**

तू मनुष्य के मन से इश्क़ द्वारा उत्पन्न हुआ,
बिना माता पिता के तू "लम यूलद" एवं "लम यलिद" है।

**सबद**

**पिता के बीरज हमें जरम न लया, माता न दिया दुख भारन।**
**उत्पति परलौ एकौ न होता, न होता सरब संघारन ॥[2]**
**अनाले बोलत सुनहु अनादि धरम माहीं हमारे जाति न कूलन।**
**अभूल मद्धें संभू सरस्यां, बिरला बूझत आदि मूलन ॥[3]**

---

द्वितीय अहत या वह ध्वनि जो कि दो वस्तुओं में संघर्षण होने पर बिना शब्द संयोग के ही उप्पन्न होती हैं।

तृतीय शब्द या वह ध्वनि जो शब्द स्वरूप के साथ उत्पन्न होती हैं। 'शब्द' सरस्वती के साथ सादृश्य रखता हैं जो कि मुसलमानों के 'इस्मे आज़म' का तथा हिन्दू संतों के 'वेद-मुख' का उद्गम स्थान है। इस्मे आज़म का तात्पर्य है कि वह उत्पत्ति, स्थिति, संहार इन तीनों का अधिकारी है और फ़तहा, जम्मा और कसरा जो कि अकार, उकार, मकार के सदृश है, उसी से उत्पन्न हुए हैं।"

सै० अ० अ० रिज़वी (अनुवादक) : **मज्मउल बहरैन** पृ० २६-३०

१. सूर: ११२, आयत, १-४
जिस समय ये वाक्य निष्ठापूर्वक दुहराये जाते हैं उस समय ईश्वर में मग्न और खो जाने की अवस्था उत्पन्न होती है (अ)।

२. **बीरज**=वीर्य। **जरम**=जन्म। **उतपति**=उत्पत्ति। **परलौ**=प्रलय। भाव यह है कि मैंने पिता के वीर्य से जन्म नहीं लिया अर्थात् मैं किसी से उत्पन्न नहीं हुआ और मैंने माता को दुख का भार नहीं दिया अर्थात् मुझ से कोई उत्पन्न नहीं हुआ। यदि सर्व संघारक सत्ता न होती तो उत्पत्ति एवं प्रलय कुछ भी न होता।
(अ) के अनुसार इस हिंदवी में सम्मनित अल्लाह की सत्ता स्वयं अपनी चर्चा उपर्युक्त क़ुरआन की आयत के माध्यम से कर रही है।
(अ) में '**बीरज**' के स्थान पर '**बीरज्ञ**' तथा '**सरब**' के स्थान पर '**सृष्टि**' पाठ है।

३. **अना**=आत्म विश्वास। **अनादि धर्म**=परमेश्वर।
**नाही**·········**कूलन**=हमारा कोई जाति और कुल नहीं है। **अभूल**=यह संभवतः अस्थूल शब्द है जो सूक्ष्म अथवा इजमाल का पर्याय है। **संभू**=अल्लाह की सत्ता। **सरस्याँ**=समाया हुआ है।
(अ) के अनुसार—ईश्वर की परम सत्ता अपने मित्रों से सम्बन्धित है और वह अनादि सत्ता स्वयं से कह रही है अर्थात् अनंत (अज़ल) पूर्वगत (क़ुद्म) से सम्बोधित है कि हमारे जाति और कुल का बंधन नहीं है।

ऐ भाई, प्रत्येक स्थिति और प्रत्येक अवस्था जो तेरे समक्ष आये ईश्वर के अतिरिक्त किसी अन्य को दृष्टि में न रख। कारण कि प्रत्येक वस्तु की व्युत्पत्ति किसी अन्य वस्तु से है। उस वस्तु का मूल[1] एवं सार तत्व वही वस्तु है जिस से उसकी व्युत्पत्ति है। इसका उदाहरण प्रत्यय-विज्ञान ( इल्मे-सर्फ़ ) से सुन। धातु (मसदर) मूल है और क्रिया (फ़ेल) उसकी शाखा।[2] यदि चाहें कि शाखा मूल के समान हो तो इनमें संशोधन एवं परिवर्तन के द्वारा एक पर दूसरे की कल्पना करते हैं, अतएव इस तथ्य को जान कि शाखा वही मूल है। कारण कि मूल का शाखा से इतना नैकट्य है कि शाखा नाम विहीन संज्ञा कहलाती है। इस प्रकार यहाँ पर यह स्पष्ट हो गया कि सृष्टा ही मूल है और सृष्टि उसकी शाखा है जो कि मूल से नैकट्य की अवस्था में नाम और चिह्न विहीन है। क़ुरआन मजीद में लिखा है—

"और हम शहरग से भी अधिक उसके क़रीब हैं।।"[3]

हज़रत मुहम्मद ने कहा है—

"मुझ से अल्लाह ने यह कहा है कि मैं तुम से तुम्हारी सत्ता से भी अधिक निकट हूँ।"[4]

ईश्वर का प्रेमी मलिक मसऊद कहता है—

**बैत**

जगत् शाखा है और जगन्नाथ उसके सार तत्व का मूल है,
रहस्य के भीतर तू मूल और शाखा से प्रकट हुआ है।

**दोहरा**

**बेली यह संसार सभ, मूल सो सिरजनहार।**
**हेरें बेली मूल सों, बूझै परम बिचार॥**[5]

---

**अना लै बोलंत सुनहु हो अनादि धरम माहीं हमारे जाति न कूलन।**
**अभूल मदधें संभू सरसा बिरला बूझंत आदि मूलन॥** (ब)

१. (अ) के अनुसार अस्तित्वोपरान्त प्रत्येक विद्यमान सृष्टि चाहे वह आध्यात्मिक हो अथवा भौतिक, अनुभव में आने वाली हो अथवा सत्प्रेरणा द्वारा उसका साक्षात्कार हुआ हो, मूल सत्ता से भिन्न उसे नहीं देखना चाहिए अर्थात् शाखाओं को उनके मूल से देखना चाहिए।

२. (अ) की टिप्पणी—कोई भी क्रिया धातु के बिना संभव नहीं और धातु का विकास प्रत्येक क्रिया में है इसी प्रकार कोई भी सृष्टि पदार्थ वास्तविक सत्ता की अभिव्यक्ति (तजल्ली) के बिना नहीं है। प्रत्येक सृष्टि पदार्थ का मूल वही वास्तविक सत्ता है।

३. सूर: ५० आयत १६, पूरी आयत इस प्रकार है—

"हमने मनुष्य को पैदा किया है और हम जानते हैं जो कुछ उसके जी में आता है। और हम शहरग से भी अधिक उसके क़रीब हैं।"

४. यह हदीस सूफ़ी जगत् में लोकप्रिय है।

५. **बेली**=लता। **सभ**=सम्पूर्ण। **मूल**=जड़। **सिरजनहार**=परमेश्वर। **बूझै**=प्राप्त

अतः हज़रत मुहम्मद ने जब ईश्वर की सत्ता के समक्ष अपने अस्तित्व को नहीं देखा[1] और जो कुछ देखा उसी सत्ता को देखा, उन्हें कहना पड़ा—

"मैं अहमद हूँ बिना 'मीम' का[2]"

हज़रत मुहम्मद का कथन है—

"जिसने मुझे देखा उसने हक़ को देखा[3]"

**मसनवी**

मुस्तफ़ा (हज़रत मुहम्मद) इस (तसव्वुफ़के) मार्ग में ईश्वर की सत्ता बन कर आये,

इस तथ्य को उसने समझा जिसने ईश्वर के चिह्नों को पढ़ा।

मुस्तफ़ा को 'हक़ समझ और हक़ (के रूप में) देख,

जिस से कि तू समस्त लोकों के स्वामी ( रब्बुल आलमीन ) के निकट पहुँच सके।

मुस्तफ़ा हक़ हो जाते हैं और हक़ मुस्तफ़ा हो जाता है,

ऐ पुण्य आत्मा इस रहस्य को सुन।

ऐ सक्रिय पुरुष अहमद इस स्थान पर अहद हैं।

मैं इस दिव्य रहस्य को तुझ पर उद्घाटित कर रहा हूँ।

मीम को निकाल दे, अहमद अहद हो जायेंगे,

---

होता है। **परम बिचार**=परम ज्ञान।

(ब) में '**बूझै परम बिचार**' के स्थान पर '**बूझहि ब्रह्म बिचार**' पाठ है।

१. 'मेराज' की अवस्था में ईश्वर से साक्षात्कार के समय हज़रत मुहम्मद को परम सत्य की पूर्ण प्रतीति हुई और उनके अपने अस्तित्व का पूर्ण विलयन हो गया (अ)। इस प्रसंग में विद्वानों के अनेक मत हैं—

क़ुरआन की आयत है—

"ऐ मुहम्मद ! याद करो हमने तुमसे कहा था कि तेरे रब ने इन लोगों को घेर रखा है और जो दृश्य हमने तुझे दिखाया है उसे तो बस हमने इन लोगों के लिए आजमाइश बना दिया है और उस वृक्ष को भी जिस पर क़ुरआन में लानत की गई है। हम इन्हें हराते हैं परन्तु इससे इनकी सरकशी बढ़ती है।" सूरः १७, आयत ६०

इस आयत में 'अल रूया' शब्द विशेष विवादास्पद है। इसका अंग्रेज़ी अनुवाद Vision (आभास) किया जाता है। जिस प्रकार लोग यह कहते हैं कि 'मेराज' आध्यात्मिक थी उसी प्रकार Vision (आभास) भी आध्यात्मिक माना जाता है। सूफ़ियों की दृष्टि में यह उस स्थिति का उल्लेख है जिस समय हज़रत मुहम्मद के अस्तित्व का दैवी सत्ता में पूर्ण विलयन हो गया था।

२. 'अहमद' (हज़रत मुहम्मद का नाम) शब्द में से मीम (म) निकाल देने से अहद (एक, ईश्वर का एक नाम) हो जाता है। सूफ़ियों ने इस मीम को सांसारिक मोह अथवा माया का प्रतीक माना है।

३. **अलबुख़ारी**, ताबीर १०।

अल्लाह निराधार एवं सर्वाधार है इसके अर्थ को समझ ले ।
यह रहस्य किसी अन्य स्थान[1] पर ही मिलता है
इस रहस्य को अंधा या बहरा[2] किस प्रकार समझ सकता है ।
वहाँ[3] (एकत्व की अवस्था में) अहमद के मीम का कोई स्थान नहीं
अहद सृष्टि जगत् में अहमद और मुहम्मद हो गया ।[4]
वहाँ कौन बंधनों में बंधा रह सकता है ।[5]
मुहम्मद मिट गया इलाह शेष रह गया ।
मुहम्मद ने अपने धर्म को नास्ति (ला) से परिचित कराया[6]
दिखाया धर्म और रहस्य को बढ़ाया ।[7]

**दोहरा**[8]

**महमद महमद जग कहै चीन्है नाहीं कोय ।**
**अहमद मीम गंवाइया कहु क्यों दूजा होय ॥**[9]

---

१. वह अवस्था जहाँ मनुष्य दैवी रहस्यों का ज्ञाता हो जाता है (अ) ।

२. जो परम सत्य की ओर से अंधा और ईश्वर के रहस्यों की ओर से बहरा हो (अ) ।

३. अर्थात् ईश्वर से साक्षत्कार और एकत्व की अवस्था में अनात्मीयता का कोई स्थान नहीं (अ) ।

४. अर्थात् इस सृष्टि जगत् में अहद, अहमद और मुहम्मद के नाम से अभिहित है और शून्य जगत् में वही अहद है (अ) ।

५. जो बंधन में है वह स्वतन्त्रता अथवा नितांतता से दूर है (अ) ।

६. 'नहीं' है कोई 'अल्लाह' कहकर उसकी नितांत सत्ता का संकेत 'नास्ति' में ही कर दिया । 'नास्ति' ईश्वरेतर सत्ता के होने का बोधक है (अ) ।

७. जिससे अपने धर्म का परिचय कराया था उसकी मेराज में संपुष्टि कर दी (अ) ।

८. (ब) में '**सबद**' शीर्षक के अंतर्गत प्रारम्भ के तीन दोहे और '**दोहरा**' शीर्षक के अंतर्गत अंतिम दोहा लिखा गया है ।

९. सिद्धों और नाथों के साहित्य में उपमानों का विशेष महत्व है । अनेक उपमानों की भाँति सोना और रूपा का उपमान क्रमशः शून्य ज्ञान और सांसारिक ज्ञान का प्रतीक माना गया है । गोरखनाथ ने एक स्थल पर कहा है—**रूपा महमद सोनां षुदाई । दुहुँ बिचि दुनियां गोता षाई ॥ (गोरखबानी,** पृ० ४१) । इस सबदी में हज़रत मुहम्मद के प्रकट रूप को सांसारिक बंधनों से ग्रस्त तथा ईश्वर को बंधनमुक्त बताया गया है । इनके द्वैत के बीच संसार के प्राणी माया जाल में पड़े हुए हैं । '**रूश्दनामा**' के इस दोहे में इसी सांसारिक बंधन से बचाकर 'तौहीदे वुजूदी' का परिचय कराया गया है और 'अहमद' के 'मीम' को जो सांसारिकता अथवा माया का प्रतीक है विनष्ट करके 'अहमद' और 'अहद' को एक करके देखने का संकेत है । जो लोग हज़रत मुहम्मद के सांसारिक रूप को ही सब कुछ समझ लेते हैं वे सत्य की परख नहीं रखते । कारण यह है कि सृष्टि की रचना का मूल कारण हज़रत मुहम्मद का नूर है । यह नूर ईश्वर की परम ज्योति से भिन्न नहीं है । गुलशने राज़ में शबिस्त्री ने कहा है—

**महमद फूल अनादि का फल भै आपुन सोय ।**
**सो क्यों जानै बापुरा जिह नहिं चीन्हा होय ॥**[1]

---

**अहद दर मीमे अहमद गश्ता जाहिर**
**दरीं दौर आमद अउवल ऐने आखिर ।**
**ज अहमद ता आहद यक मीम फ़र्क़ अस्त,**
**जहाने अन्दराँ यक मीम ग़र्क़ अस्त ।**

(**गुलशने राज,** लन्दन १८८०, पृ० ३)

(अर्थात् 'अहद' (ईश्वर) अहमद के 'मीम' में प्रकट हुआ, जो आदि तत्व था वह इस युग में अन्त में आया, अहमद से अहद तक केवल एक 'मीम' का अन्तर है और यह संसार उसी एक 'मीम' में डूबा हुआ है।')

**गोरखबानी** में एक स्थल पर धर्मशास्त्र के प्रकाश में न्याय करने वाले मुसलमान न्यायाधीश को मात्र सांसारिक ज्ञान के प्रपंच से रोका गया है । यथा—

**महमद महमद न करि काजी महमद का बौहोत बिचारं ।**
**महमद साथि पैकंबर सीधा ये लष अजी हजारं ॥**

(**गोरखबानी**, पृ० ७२)

मंझन ने **'मधुमालती'** में हज़रत मुहम्मद को विधाता के प्रकट रूप में देखा है जिसका गुप्त रूप वह स्वयं है—**परगट नाउँ मुहम्मद गुपुत जो जानिय सोई** । (**मधुमालती** ८) और इस पर आश्चर्य प्रकट किया है कि परमेश्वर जो गुप्त है उसे सभी पहचानने के लिए यत्नशील हैं, वही परमेश्वर प्रकट रूप में मुहम्मद है इस तथ्य से कोई परिचित नहीं है । यथा—

**करता गुपुत सभै पहिचाना । प्रगट मुहम्मद काहु न जाना ॥**

(**मधुमालती** । ८)

सूफ़ी कवि पेमी ने **'रूश्दनामा'** के इस दोहे के विचार को इन शब्दों में व्यक्त किया है—

**बेहद की हद मीम सों, भई पेम मद मोय ।**
**बिला मीम अहमद कहे औ काकी हद होय ॥** (**पेम प्रकाश** । ६)

**गीता में 'ममैवंशोजीवलोके जीवभूतः सनातनः'** (१५।७) तथा द्वारा स्रष्टा के मस्तिष्क में अंकित उसी पुरुषोत्तम का संकेत मिलता है ।

(**ब**) में दोहे के द्वितीय चरण में **दूजा** के स्थान पर **बूझा** पाठ है ।

१. (**अ**) की टिप्पणी के प्रकाश में मुहम्मद (सृष्टि के) अस्तित्व का मूल पुष्प हैं जो बाद में फल के रूप में प्रकट हुआ । जो इस फल (हज़रत मुहम्मद के प्रकट रूप) का स्वाद नहीं जानता वह इस फल को नहीं पहचानता । मंझन ने—**रूप का नाउँ मुहम्मद धरा । अरथ न दोसर एकै करा** ( **मधुमालती** । ८ ) में ईश्वर और मुहम्मद के इसी ऐक्य का संकेत किया है ।

**महमद आरिफ़ हो रहै आरफ़ अहमद सोय।**
**अकथ कथा यह लधन की बिरला बूझै काय ।।[1]**
**मुझ ही ते अति नीयरा लखिए मेरा कंत।**
**तन मन जोबन देख मैं सबही आप इकंत ।।**

ईश्वर का आदेश इसी तथ्य का बोधक है—

"वह तुम्हारी छुपी और तुम्हारी खुली सब बातें जानता है, और जो कुछ तुम करते हो वह उसे जानता है[2] ।"

अतः यह समझ लेना चाहिए कि ईश्वर की दृष्टि जीव पर अत्यधिक होती है। जो कोई इस सन्मार्ग द्वारा[3] निस्पृह ईश्वर के आदेशों का पालन नहीं करता विद्रोही समझा जाता है और इस अभिशाप का भागी होता है, जैसा कि ईश्वर कहता है—

"और क़यामत के दिन हम उसे अंधा उठायेंगे ।[4]"

अतः सावधानी पूर्वक समझ लेना चाहिए कि समस्त सृष्टि पदार्थों के साथ वह सत्ता के नैकट्यवश न कि दूरी और निवास के कारण, विद्यमान है। कुछ लोगों को भ्रम है कि उसका नैकट्य सत्ता सहित बताना उचित नहीं है जब तक कि यह पापाचार आवश्यक न हो जाय। किन्तु पापाचार का प्रश्न तो उस समय आता जब कि ( उसमें ) पुण्यता न होती। पूज्य और सम्मानित ईश्वर की

---

(ब) में **आपुन** के स्थान पर **आपें, जिन्ह** के स्थान पर **'जिन'** और **'चीन्हा'** के स्थान पर **'जाघा'** पाठ है।

१. शेख़ मुहम्मद का पुकारने का नाम शेख़ 'लाद' था। वे शेख़ आरिफ़ के पुत्र थे और शेख़ आरिफ़ शेख़ अहमद अब्दुल हक़ के पुत्र थे। कवि शेख़ पियारा शेख़ आरिफ़ के विशिष्ट शिष्य थे। उन्होंने अपने स्वामी जनों के नाम को आधार बनाकर हज़रत मुहम्मद की मारिफ़त ( भक्ति ) का संकेत किया है अर्थात् इस जगत् में मुहम्मद (इस्लाम के पैग़म्बर अथवा शेख़ आरिफ़ के पुत्र) ईश्वरज्ञ (आरिफ़ अर्थात् शेख़ मुहम्मद के पिता) हैं और वस्तुतः वही आरिफ़ अथवा ईश्वरज्ञ अहमद (हज़रत मुहम्मद अथवा शेख़ आरिफ़ के पिता) हैं। इस प्रकार वह अहमद जो कि (ईश्वर के प्रेम में) सदैव खोया हुआ रहता है ईश्वर के साथ एकमेक हो चुका है। अतएव मुहम्मद, आरिफ़ और अहमद (सब के रूप में) वही अहद (ईश्वर) है। इस ग्रन्थ का लेखक शेख़ मुहम्मद का ख़लीफ़ा है और शेख़ मुहम्मद अपने पिता शेख़ आरिफ़ के। (अ)

२. सूर : ६, आयत ३।

३. हज़रत मुहम्मद का कथन है कि शरीअत, तरीक़त और हक़ीक़त के सन्मार्ग द्वारा औलिया और आरिफ़ परम सत्ता की वास्तविकता तक पहुँच जाते हैं (अ)।

४. सूर: २०, आयत १२४। पूरी आयत इस प्रकार है—और जिस ने मेरी याद से मुँह मोड़ा उसका जीवन संकीर्ण होगा और क़यामत के दिन हम उसे अंधा उठायेंगे।

सत्ता तो अपनी पुण्यता के गुण से सृष्टि जगत् के कण-कण को आवृत किये हुए है।[१] यथा—

"निश्चय ही वह हर चीज़ को घेरे हुए है पवित्रता से और कैसा होने और कितना होने से मुक्त है।[२]"

मेरे प्रिय ! जगत् से ईश्वर की सत्ता के नैकट्य का प्रमाण इस वचन में सुनो जैसा कि ईश्वर कहता है—

"(ऐ नबी) जब मेरे बन्दे मेरे बारे में तुझ से पूछें, तो (उन्हें बतादो कि) मैं निकट ही हूँ।[३]"

इस भाव का संकेत हज़रत मुहम्मद ने किया है—

"मैंने रब को रूपवान नवयुवक की आकृति में देखा"[४]

यह गम्भीर रहस्य है जो कि प्रत्येक व्यक्ति की समझ में नहीं आ सकता इस विषय का निरूपण इस हदीस में हुआ है—

"मैंने मेराज की रात्रि में रब को एक परम सौन्दर्य के रूप में देखा"[५] इस भाव को ईश्वर के प्रेम में उन्मत्त मलिक मसऊद ने इस प्रकार व्यक्त किया है—

---

१. इस प्रसंग में (अ) की टिप्पणी इस प्रकार है—"ऐ प्रिय, प्रकट अर्थ की दृष्टि से सत्तात्मक आवृत्ति, सत्तात्मक ऐक्य एवं वास्तविक नैकट्य बोलता हुआ क़ुरआन (क़ुरआने-नातिक़) है अतः उसका उल्लंघन उचित नहीं है। अतएव यदि तुम यह कहो कि यह आयत संदिग्ध हैं तो हम यह स्वीकार करते हैं कि इन आयतों को संदिग्ध समझना उचित नहीं। जो लोग यह कहते हैं कि इन आयतों से सत्तात्मक आवृत्ति, सत्तात्मक ऐक्य एवं वास्तविक नैकट्य अभिप्रेत नहीं हैं, किस प्रकार यह कहना संगत होगा। उचित यह होगा कि आयत के प्रकट अर्थ को स्वीकार करने में संकोच न करें, चाहे वे हमारी बुद्धि और समझ में न आयें किन्तु हम उनमें स्वयं को तल्लीन रखें (अ)।

२. सूरः ४१, आयत ५४।

३. सूरः २, आयत १८६। पूरी आयत इस प्रकार है—

"( ऐ नबी ) जब मेरे बन्दे मेरे बारे में तुझ से पूछें, तो (उन्हें बतादो कि) मैं निकट ही हूँ, मैं पुकारने वालों की पुकार का, जब वह मुझे पुकारता है, जवाब देता हूँ। सो उन्हें चाहिए कि मेरी पुकार का भी जवाब दें, मुझ पर ईमान रखें ताकि वह राह पा लें।"

(अ) तथा (प्र) की टिप्पणी भी द्रष्टव्य है—"जैसा कि जीवात्मा पवित्र है और संपूर्ण शरीर में अभिव्यक्त है तथा प्रकट एवं अप्रकट की आवृत्ति किये हुए है साथ ही किसी प्रकार का दोष अथवा बुराई इसके लिए अपेक्षित नहीं, अतः जीवात्मा को शरीर के साथ सत्तात्मक ऐक्य प्राप्त है और नैकट्य है अतः इसको समझो।

४. यह सूफ़ियों में प्रचलित हदीस है। धर्मशास्त्र के विद्वान् इसे प्रामाणिक नहीं मानते।

५. यह हदीस भी सूफ़ियों में लोकप्रिय है और आलिमों के निकट संदिग्ध है।

**बैत**

ऐ मंसूर। यदि तूने सुन्दर रूप का दर्शन न किया होता (तो) तू
"मैं ब्रह्म हूँ" का प्रत्याख्याता होता और सूली पर लटकने में संकोच करता।
प्रियतम का रूप-सौन्दर्य प्रत्येक चिह्न से प्रकट है
तू आँख पैदा कर और प्रत्येक पदार्थ में उसके दर्शन कर।[१]

**सबद**

**भली खेली करौ देवा भली खेली अचंभव बानी।**
**अकथ कथेली (तुम्हें) अगम गमेली हमें हेइ तंत देसै बखानी ॥[२]**

**दोहरा**

**साईं अति सुथ नीयरा अकथ कथा नहीं होय।**
**एक अकेला आप है निद्रा करौ न कोय ॥[३]**

ऐ भाई मेरे और तेरे और हमारे जैसों के लिए अपेक्षित है, अपितु (हमारा) परम कर्तव्य है कि हम स्वविद्यमान ( वाजिबुलवुजूद ) पावन सत्ता की मारिफ़त चाहें। हमें जानना चाहिए कि इस मार्ग का प्रथम प्रतिबंध 'नफ़्स' को पहचानना है[४]। अस्तु हज़रत मुहम्मद कहते हैं—

---

१. उस अनुपमेय सत्ता को इस उपमेय जगत् में देखना और उसकी पावन ज्योति की अभिव्यक्ति सत्य दर्शी चक्षुओं का भाग्य है सत्येतर दृष्टि सत्येतर सत्ता के अतिरिक्त और कुछ नहीं देखती और सत्य दर्शी, प्रत्येक पदार्थ में परम सत्य को देखता है (अ)।

२. (अ) के आधार पर "**अकथ कथेली तुम्हें**" पाठ को शुद्ध माना गया है। (अ) में छुट-पुट दिये हुए शब्दार्थों के आधार पर इस सबद का भावार्थ यह है कि "ऐ मेरे गुरुदेव तुमने यह अच्छा और विचित्र कार्य किया अच्छी और विचित्र है तुम्हारी यह वाणी जो आश्चर्य चकित कर देने वाली है। जो अकथ है अर्थात् शून्य है उसका तुम वर्णन करते हो और जो अगम है अर्थात् शून्य है उस तक हमें पहुँचना है इस तथ्य का समस्त संसार बखान करता है।

३. भाव यह है कि परमेश्वर अत्यधिक स्वच्छ (सुथ) और पवित्र है और हम से बहुत ही निकट है। वह वर्णनातीत है, अकेला है और स्वयं प्रकाश है, इस तथ्य का कोई भी निवर्त्तन न करे।

४. जानना चाहिए कि 'नफ़्स' के पहचानने के कुछ स्तर हैं। क्योंकि 'नफ़्स' अपने को तुच्छ रूप में जानता है इसलिए ईश्वर को सर्व शक्ति सम्पन्न समझता है, क्योंकि 'नफ़्स' को सम्भाव्य अस्तित्व (मुम्किनुल्वुजूद) समझता है, इसलिए ईश्वर को स्वविद्यमान (वाजिबुलवुजूद) स्वीकार करता है और क्योंकि 'नफ़्स' अपने को शिल्पी (ईश्वर) के गुणों से सम्पन्न समझता है इसलिए ईश्वर को समस्त गुणों और क्षमताओं का पुंज स्वीकार करता है। किन्तु यदि नफ़्स से अभिप्राय जीवात्मा से हो और यह भी जानता हो कि पवित्र जीवात्मा अपने शरीर से सत्तात्मक ऐक्य तथा वास्तविक नैकट्य रखती है और

'जिसने अपने नफ़्स को पहचाना उसने अपने रब को पहचाना' इसी भाव को ईश्वर के प्रेम में उन्मत्त मलिक मसऊद ने व्यक्त किया है—

**बैत**

नफ़्स असात्विक है यद्यपि सात्विकता का जनक[1] है,
प्रयत्न कर कि वह आनंदजनक हो सके।
नरगिस के पुष्प की भाँति पूरे शरीर को आँख बना दे[2],
जिससे कि प्रत्येक आंख से प्रिय (दोस्त) का दर्शन हो सके।

**सबद**

**यह मन छंध यह मन बंध, यह मन संसार रहै री।[3]**
**सभ छोड़ हम्ह मन मनावहु, अरु कोई नाहीं बैरी॥[4]**

**सबद**

**मन के चीन्हा चीन्हा होय। जिउ संग, कबहूँ न चीन्हा सोय॥**

---

पूरे शरीर में अभिव्यक्त है तो यह समझना चाहिए कि एकमात्र ईश्वर ही की वास्तविक सत्ता है और वही सर्व अभिव्यक्त तथा हाकिम है और क्योंकि जीवात्मा की पहचान प्रत्यक्षीकरण एवं पर्यवेक्षण शक्ति से होती है इसलिए जानना चाहिए कि ईश्वर की सत्ता से भिन्न कोई सत्ता अस्तित्व नहीं रखती। (अ)

१. 'नफ़्स' जो कि प्रत्येक क्षण बुराइयों की ओर प्रेरित करने वाला होता है वस्तुतः सात्विकता का जनक है। कारण यह है कि उसके द्वारा अनेक सात्विक कार्यों की आशा की जाती है। उसमें यह क्षमता है कि वह असात्विकता से निकल कर सात्विकता की ओर प्रेरित हो जाय। इसलिए प्रयत्न करो कि सात्विकता के जनक बन सको। जब यह 'नफ़्स' जीवात्मा के गुणों से सम्पन्न होता है और शरीर जीवात्मा के गुणों को आत्मसात् कर लेता है और जीवात्मा के स्तर को पूर्ण रूप से प्राप्त कर लेता है अर्थात् उसमें सुनने और देखने की क्षमता आ जाती है तो शरीर भी जीवात्मा स्वरूप हो जाता है (अ)।

२. साधक की एक अवस्था वह होती है जब कि उसका पूर्ण शरीर जीवात्मा के गुणों से देखने और सुनने की शक्ति से सम्पन्न हो जाता है। इस प्रसंग में (अ) की टिप्पणी द्रष्टव्य है—जनश्रुति है कि जब हज़रत मूसा ने ईश्वर से बातचीत की तो लोगों ने पूछा कि 'ऐ मूसा! तुमने यह कैसे समझा कि यह ईश्वर ही के शब्द हैं। उन्होंने उत्तर दिया कि मैंने उन शब्दों को अपने सम्पूर्ण शरीर से सुना, केवल कानों ही से नहीं सुना इसलिए मैं समझ गया कि यह ईश्वर ही के शब्द हैं क्योंकि ईश्वर के वचनों को सुनने वाले केवल कान नहीं होते, अपितु उनको सुनने वाली जीवात्मा होती है।

३. अर्थात् सत्य दर्शी विभूतियों के निकट यह 'नफ़्स' जीवात्मा की अभिव्यक्ति के कारण है और जीवात्मा सम्पूर्ण शरीर में अभिव्यक्त है एवं आत्मसात किये हुए है, अपितु समस्त संसार जीवात्मा के अधिकार में है। (अ) तथा (प्र)

४. अर्थात् सब कुछ छोड़कर चित्त के परिमार्जन में लग जाओ जिससे कि सद्गुण प्रकाश में आये और सद्गुणों से सम्पन्न होने पर ईश्वर के ज्ञान की उपलब्धि हो (अ)।

मेरे प्रिय ! यद्यपि "नफ़्स" की पहचान अनुपेक्ष्य है किन्तु यदि तू प्रतिबद्ध को किसी कारणवश नहीं जानता और (उसके विषय में तूने कुछ) नहीं सुना है तो जान ले कि हृदय (उस ओर) कदापि आकृष्ट नहीं हो सकता और उसकी जिज्ञासा नहीं कर सकता। कारण कि नफ़्स की पहचान सिद्धावस्था (मुक़ामे कमाल) में होती है। हर इधर-उधर का व्यक्ति इस कार्य को नहीं कर सकता। यह कार्य लोभवश सिद्ध नहीं होता। इसके लिए प्रेम (इश्क़) अपेक्षित है क्योंकि प्रेम के अभाव में पर्यवेक्षण शक्ति (मुशाहिदा) अपनी झलक नहीं दिखाती। मात्र अकेली सूचना सत्य और असत्य दोनों की सम्भावना रखती है। जब वह सूचना गणनावाचक सीमा से मुक्त हो जाती है और नैरंतर्य की सीमा में प्रवेश करती है तो सूफ़ियों के निकट अनुकरणाबद्ध आस्था (ईमाने तक़लीदी)[१] स्वरूप होती है जो कि "ग़ैब"[२] पर आधारित है। क़ुरआन में स्पष्ट रूप से कहा गया है—

"अलिफ़-लाम्-मीम[३]। यह (अल्लाह की) किताब है, इसके (आसमानी किताब होने) में कोई सन्देह नहीं, उन लोगों के लिए मार्ग दर्शन है जो अल्लाह की अवज्ञा से बचने वाले और उसकी नाख़ुशी से डरने वाले हैं। जो बिना देखे ईमान लाते (हैं)[४]"।

शास्त्राचार्य (उलमाए-ज़ाहिर) इसी आस्था को विश्वास से अभिहित करते हैं किन्तु आध्यात्मिक अन्वेषकों (मुहक़्क़िक़ान) की दृष्टि में विश्वास उस समय तक पूर्ण नहीं होता जब तक कि बाह्य और आन्तरिक चक्षुओं से न देख लिया जाय[५] क्योंकि सामान्य और विशिष्ट जनों के बीच अन्तर होता है अन्यथा पढ़ना और न

---

१. मान्यताओं के अनुकरण पर आधारित धार्मिक अवस्था, जिसके लिए ईमान रखने वालों ने स्वयं कोई खोज न की हो।

२. अप्रकट अथवा परोक्ष मान्यताएँ जिनके लिए किसी प्रमाण की माँग न की गई हो। सर्व साधारण मुसलमान ग़ैब में ही आस्था रखते हैं। सूफ़ियों का विश्वास है कि जब तक पर्यवेक्षण शक्ति न उत्पन्न हो जाय "ग़ैब" (शून्य) पर ईमान संभव नहीं। कारण यह है कि पर्यवेक्षण शक्ति के कारण सन्देह का अन्त हो जाता है और दृढ़ विश्वास की प्रतीति होती है। (अ) तथा (प्र)

३. क़ुरआन की बहुत सी सूरतों के प्रारम्भ में इस प्रकार के प्रतीकात्मक अक्षरों का प्रयोग हुआ है। इन अक्षरों को रहस्यमय बताया जाता है और इनकी अत्यधिक गूढ़ व्याख्या की जाती है।

४. सूर : २, आयत १, २। दूसरी आयत का शेष भाग इस प्रकार है—
......नमाज़ क़ायम रखते और जो कुछ हमने उन्हें दिया है उसमें से अल्लाह की राह में खर्च करते हैं।

५. जब बाह्य चक्षुओं को आन्तरिक चक्षुओं के प्रकाश की प्राप्ति हो जाती है तो उनके समक्ष से आवरण हट जाते हैं और सत्य के दर्शन होने लगते हैं। इस प्रकार बाह्य तथा आन्तरिक चक्षुओं से देखते हैं। (अ) तथा (प्र)

पढ़ाना तथा ज्ञान और अज्ञान सब समान हो जाते हैं। सम्मानित ईश्वर का कथन है—

"कहो : क्या अंधा और आँखों वाला बराबर हुआ करता है, या बराबर होते हैं, अंधेरे और उजाले[1]।"

हज़रत मुहम्मद का कथन है—

"मनुष्य का ईमान (धार्मिक आस्था) उस समय तक पूर्ण नहीं होता जब तक यह न कहा जाय कि यह पागल है[2]।"

तू उस समय तक ईश्वर के प्रेम में (पागल नहीं हो सकता जब तक कि अनुकरणावस्था (आलमे तक़लीद) से निकल कर अन्वेषणावस्था(आलमे तहक़ीक़) में न पहुँचे। इस प्रसंग में ईश्वर के प्रेम में उन्मत्त मलिक मसऊद कहते हैं—

**रुबाई**

तूम्हारे धर्म (दीन) में मेरा हृदय पट नहीं खुलता,
तुम्हारा यह ज्ञान मेरे काम नहीं आता।
क्योंकि मुझे वास्तविक आस्था (ईमाने हक़ीक़ी) ने दर्शन दे दिया है।
तुम्हारी आस्था (ईमान) मुझे अधर्म (कुफ़्) प्रतीत होती है।

किसी अन्य व्यक्ति का कथन है—

**बैत**

पुष्प के अभाव में मुझे सुगंध नहीं प्राप्त होती,
जब तक देख न लूँ रूपाकृति को किस प्रकार पहचान सकता हूँ।

**सबद**

**जब लौं न देखौं अपने नैनां। तब न पतीजों गुरू के बैनां॥**[3]

---

१. सूर : १३, आयत १६। पूरी आयत इस प्रकार है—
"इन से कहो : आसमानों और ज़मीनों का रब कौन है? कहो : अल्लाह, कहो : तो क्या तुम लोगों ने उसके सिवा दूसरों को अपना संरक्षक बना रखा है, स्वयं अपने लिए भी किसी लाभ और हानि का अधिकार प्राप्त नहीं? कहो : क्या अन्धा और आँखों वाला बराबर हुआ करता है या बराबर होते हैं अन्धेरे और उजाले? या इन्होंने जिनको अल्लाह का शरीक ठहराया है उन्होंने भी अल्लाह की तरह कुछ पैदा किया है जिसके कारण पैदाइश का मामला इनके लिए गड्मड्ड हो गया है? कहो : हर चीज़ पैदा करने वाला अल्लाह है और वह अकेला और प्रभुत्वशाली है।"

२. जो सत्यदर्शी है वह सत्य से ज्ञान प्राप्त करता है और जो इतर दर्शी है वह इतर के अतिरिक्त कुछ नहीं देखता और सत्यदर्शी को "मजनून" (पागल) कहता है इसका उदाहरण ऐसा ही है कि वक्र दृष्टि रखने वाला एक को दो देखता है और एक देखने वाले को पागल समझता है। (अ) तथा (ब)

३. अर्थात् उस समय तक जब तक कि सत्यान्वेषी को परम सत्य का प्रत्यक्षीकरण एवं साक्षात्कार न हो जाय गुरू का एक मात्र वचन कि ईश्वर के अतिरिक्त और कुछ नहीं है, उसे कहाँ संतोष दे पाता है। (अ) तथा (ब)।

**दोहरा**

**बिन देखे मन मानै नाहीं, औ दिष्ट मांह न होय।**
**देख बिचार जो मानै अवधू, दिष्टा जोगी सोय ॥**

ऐ भाई! कुछ थोड़े से वचन जो मैंने लिखे थे 'सर्फ़' से सम्बद्ध (प्रत्यय विषयक) थे। अब मैं "नह्व" (वृत्ति-प्रणाली) के निमित्त रहस्य (मआनी) की कुछ बातें कहता हूँ।[1]

सर्वप्रथम यह कि "नह्व" क्या है और किसे कहते हैं। जान लो कि "नह्व" सम्त (सन्मार्गान्वेषण) को कहते हैं। मार्ग के अर्थ में भी इसका प्रयोग होता है। प्रत्येक पदार्थ के आद्यरूप को "सम्त" समझना चाहिए जिससे कि ईश्वर की ओर ध्यान (केन्द्रित) हो।[2] सम्मानित ईश्वर का कथन है कि—

"नेकी यह नहीं है कि (बस) तुम अपने चेहरे पूर्व या पश्चिम की ओर कर लो, बल्कि, नेकी यह है कि ईमान लाये अल्लाह पर, अन्तिम दिन पर",[3] हज़रत मुहम्मद ईश्वर की ओर से आदेश देते हैं—

१. ऐ प्रिय। प्रत्यय के आचार्य प्रत्यय विज्ञान का अध्ययन करते हैं और वृत्ति प्रणाली के आचार्य उस विद्या को ग्रहण करते हैं और दिव्य आचार्य जो कि ईश्वर के संकेतों को समझते हैं उन्हीं वाक्यांशों में दैवी ज्ञान के सूक्ष्म संकेतों का अनुभव करते हैं और गूढ़ रहस्यों को आत्मसात् कर लेते हैं।

शेर

वह व्यक्ति दिव्य दृष्टि रखने वाला है जो दैवी संकेतों को समझता है।
गूढ़ रहस्य तो बहुतेरे हैं किन्तु उनको समझाने वाला कहाँ (मिलता) है ।।

२. एक जनश्रुति है कि एक ककड़ी बेचने वाला आवाज़ लगा रहा था कि "ककड़ी एक दिरहम की"। किसी ईश्वरज्ञ ने यह आवाज़ सुनी और हाय मार कर मूर्च्छित हो गया। जब उसे होश आया तो लोगों ने उससे मूर्च्छा का कारण पूछा। उसने कहा कि जब चुनी हुई वस्तु का मूल्य एक दिरहम है तो मेरा मूल्य क्या होगा (अ) तथा (प्र)।

३. सूर: २, आयत ७६१।

"नेकी यह नहीं है कि (बस) तुम अपने चेहरे पूर्व या पश्चिम की ओर कर लो, बल्कि नेकी यह है कि अल्लाह पर, अन्तिम दिन पर, फ़रिश्तों पर, (अल्लाह की) किताब पर और नबियों पर ईमान लाये, और अपना माल उसका (स्वाभाविक) मोह होने पर भी नातेदारों, यतीमों, (अनाथों) और मुहताजों और मुसाफ़िरों और मांगने वालों को दे, और गरदनें छुड़ाने (ग़ुलाम आज़ाद कराने में खर्च करे) और नमाज़ क़ायम रखे और ज़कात देता रहे। और जो (लोग ईमान और इन अच्छे कामों के साथ) जब कोई वचन दें तो अपने वचन को पूरा करने वाले हों और तंगी मुसीबत और युद्ध के समय धैर्य से काम लेने वाले हों, यही लोग हैं जो सच्चे निकले और यही लोग हैं जो अल्लाह की अवज्ञा से बचने वाले और उसकी नाख़ुशी से डरने वाले हैं।"

"ऐ मेरे बन्दे ! (पूर्ण रूप से) मेरा हो जा तो मैं तेरा हो जाऊँ और जो कुछ मेरा है वह तेरा हो जाय ।"

जिस दिन से सद्पुरुषों ने यह दिव्य वाणी सुनी है, सत्य की खोज के वायु-मण्डल में (वे) इस प्रकार उड़ते हैं कि उस मनोरथ और उस प्रत्यक्षीकरण तक कोई भी नहीं पहुँच सका, जैसा कि एक महापुरुष का कथन है —

**बैंत**

'ऐसे यात्री[1] कि फ़रिश्ते जिनके पद चिह्न (स्वरूप) हैं,
प्रत्यक्षीकरण (कश्फ़) के मार्ग में अल्प संख्या में प्रादुर्भूत हैं ।'
'आज कल जैसा कि सन्मार्ग के यात्री बहुत थोड़े हैं,
बहुत से मार्ग विहीन (यात्री) चल रहे हैं[2] ।'

**दोहरा**

**जिन्ह गल फांसी कंत की, ते निज पावहिं बाट ।[3]**
**फांस बिहूने बापुरे, डूबे चंबल घाट ॥[4]**

**सबद**

**बिचारै रूप ले फांसी[5] । गगन थान की ले सांसी[6] ॥**
**अना उपाम मूल केरै । डाली जोर अजोरी कर लै[7] ॥**

---

१. वे यात्री जिन्हें ईश्वर का प्रत्यक्षीकरण प्राप्त हो चुका है, उनके समक्ष कोई आवरण नहीं होता, यद्यपि वे शरीर के चोले में होते हैं किन्तु सदैव ईश्वर के साथ रह कर बंधन मुक्त रहते हैं और ईश्वर के साक्षात्कार में निमज्जित रहते हैं (अ) ।

२. सन्मार्ग का पता लगाए बिना चलने वाले यात्री मार्ग भ्रष्ट हैं और उन्होंने सन्मार्ग का विनाश कर दिया है और कुमार्ग को ग्रहण कर लिया है (अ) ।

३. जिनके गले में विश्वास की रस्सी अर्थात् क़ुरआन और हज़रत मुहम्मद का धर्म-विधान है, उन्हें सन्मार्ग की प्राप्ति होती है । (अ)

४. जो हज़रत मुहम्मद के धर्म विधान और क़ुरआन को अपना आदर्श मार्ग नहीं समझते वे कुमार्ग की घाटियों में डूब कर समाप्त हो जाते हैं (अ) ।

५. अपने इष्ट को पाने के लिए अपने अन्तःकरण और हृदय को ईश्वर के ध्यान में लगाना पड़ता है (अ) ।

६. गगन स्थान अर्थात् सिर में मग़ज़ के भीतर श्वांस को इस आशय से बंद करना पड़ता है कि हर प्रकार के ख़तरे की रोक हो सके (अ) ।

७. अनादि सत्ता ही वृक्ष का मूल है और यह छाया और प्रकाश से युक्त जगत् शाखा स्वरूप है । यह पाठ (ब) के आधार पर किया गया है । (अ) में '**मूल केरे डाली**' पाठ है । (अ) के अनुसार 'साधक को चाहिए कि मन में इस प्रकार गुप्त रूप से ईश्वर का ध्यान करे कि इसका पता न चलने पाये' । इस अर्थ के प्रकाश में—'**डालै जोर अजोरी गर लै**' पाठ भी किया जा सकता है ।

**दोसा दोही धर लै। नैन ठगीली निज घर लै[१] ॥**

जानना चाहिए कि वृत्ति प्रणाली (नह्व) में वाक्य का उत्तमांश उच्चासीन (मरफ़ूअ) होता है शेष व्यतिरिक्त (फ़ुज़ला)। उच्चासीन (मरफ़ूअ) वह है जिसका पद सब में उच्च है और वह 'कर्त्ता' (फ़ाइल) है जो कि मूल है। उसका कार्य अल्लाह (के ध्यान) में व्यस्तता है। वह अल्लाह से इतर वस्तुओं के त्याग में संलग्न है और पूर्णोत्कर्ष को प्राप्त कर चुका है—

**बैत**

तेरे समक्ष दुई (द्वैत) का प्रवेश नहीं,
सम्पूर्ण जगत् तू और तेरी प्रभुता (क़ुदरत) है।

कुछ लोगों का मत है कि कर्तृपद (मुब्तदा)[२] मूल है क्योंकि उसे वाक्य का उत्तमांश कहते हैं और विचाराभिव्यक्ति का उद्देश्य समझते हैं। वह वैसा है जिसे व्यवहार में नहीं लाया जा सकता। उसका व्यवहार न तो प्राथमिक (मुक़द्दम) है और न अन्तिम (मुवख़्ख़र)। 'अस्तु वह आद्य है और अन्वेषण के क्षेत्र में उसका सूत्रपात नहीं है[३] और वह प्रत्येक पदार्थ से पूर्व है, उससे पूर्व कोई पदार्थ नहीं।' इस प्रकार, यद्यपि वाक्य संगठन में 'व्रुजूद' (सत्ता) अंत में आता है किन्तु भावार्थ में वह आद्य है—'उसे प्रत्येक पदार्थ पर सदैव के लिए प्राथमिकता प्राप्त है।

मेरे मित्र ! यद्यपि जीव (बन्दा) प्रथमावस्था में आत्म-संलग्न होता है और अस्तित्व के बंधन में ग्रस्त होता है किन्तु जब अमूर्त-सौन्दर्य (जमाले मआनी)[४] उसे अपनी झलक दिखाता है तो अपेक्षित तथा अभीष्ट की उसे प्राप्ति होती है और प्राथमिकता उसी को प्राप्त है—'अल्लाह था, उसके साथ कुछ न था और अब वैसा ही है जैसा पहले था और जैसा था अब भी वैसा है' की प्रतीति होती है।

---

१. दोषों को धोकर पवित्र हो जा और ये बाह्य चक्षु जो निरन्तर ठगते रहते हैं इनको अपने अन्तर चक्षुओं के समान बना ले। (अ) के अनुसार यह पाकी (पवित्रता) और बे ऐबी (निर्दोष होने) की अवस्था है।

२. और वह कर्तृपद (मुब्तदा) लुग़त के प्रकाश में प्रत्येक पदार्थ का मूल है और यह हज़रत मुहम्मद का गुण है क्योंकि वे पूर्ण मानव हैं और पूर्णता को व्यक्त करते हैं। वही आदि हैं और वही अंत हैं, वही प्रकट हैं और वही अप्रकट (अ)।

३. इस प्रकार वह आद्य हुआ और उसका उद्गम अन्वेषण के क्षेत्र में कहीं नहीं है। वस्तुतः वह हज़रत मुहम्मद की ज्योति है जो कि सर्व प्रथम प्रकाश में आई और अन्त तक रहेगी। (अ)

४. 'ऐ नबी, यदि मैं तुझे न पैदा करता तो आसमानों की सृष्टि न करता' ईश्वर के इस आदेश में हज़रत मुहम्मद के संसार में आने का संकेत है। यह ऐसा ही है जैसे वृक्ष लगाने वाले का उद्देश्य उसका फल होता है, यद्यपि फल का अस्तित्व वृक्ष के पूर्ण विकास के बाद प्रकाश में आता है। (अ)

**शेर**

ख़ुदा ही अभीष्ट था[1], अन्य पदार्थ निरुद्देश्य थे,
वास्तव में प्रत्येक वस्तु का अभीष्ट उसी को जानो।

**सबद**

**'जहियाँ होता सूनमसून' ।[2] 'तहियाँ होता पाप न पून' ॥[3]**
**'निराकार तें भया आकार' ।[4] 'तब हम बूझा परम बिचार' ॥[5]**
**'अंध न धंध न अद्बुदकार' ।[6] 'ता दिन,[7] आवै अलख अपार' ॥[8]**

इस प्रकार ऐ भाई ! (किसी) ख़बर में कर्तृपद (मुब्तदा) अपने आप में लाभ (पहुँचाने की क्षमता) नहीं रखता, क्योंकि उसका उद्देश्य वही ख़बर (होती) है। जैसा कि हज़रत मुहम्मद कहते हैं—

"मानव रब की नींव है।"[9]

इसी भाव को एक महापुरुष ने इस प्रकार व्यक्त किया है—

'ख़ुदा को मैंने (मेरे अस्तित्व ने) ख़ुदा बनाया,[10] तू देख।'

---

१. अर्थात् सृष्टि के मूल में उसका पूर्ण उद्देश्य सिद्ध-पुरुष (इनसाने-कामिल) का अस्तित्व हैं क्योंकि वह परम सत्ता की पूर्ण अभिव्यक्ति हैं और सिद्ध-पुरुष में ईश्वर का दर्पण होने के कारण, परम सत्ता की अभिव्यक्ति ही अभीष्ट है। इस प्रकार सृष्टि की रचना के मूल में ईश्वर का उद्देश्य अपनी सक्षमता के गुणों के साथ अपनी सत्ता की अभिव्यक्ति है (अ) तथा (प्र)।

२. जिस समय जगत् के न होने (शून्य) की अवस्था थी। (अ)।

३. उस स्थान पर पाप और पुण्य का कोई अर्थ न था, कारण यह कि पाप और पुण्य सापेक्ष हैं उनका सम्बन्ध जीव के कर्मों से है जिन्हें (ईश्वर की) उपासना और अवज्ञा से अभिहित किया जा सकता है। (अ)।

४. अर्थात् शून्य से अस्तित्व में आया। अर्थात् (ईश्वर की) अमूर्त्त सत्ता से मूर्त्त जगत् प्रकाश में आया। (अ)।

५. उस समय हमें परम ज्ञान (ईश्वर की सत्ता) का बोध हुआ। उसकी मारिफ़त का बोध होने पर हम उसकी उपासना में व्यस्त हुए,। (अ)। **तौ हमैं बूझा ब्रह्म बिचार (ब)।**

६. अर्थात् उस समय जबकि कोई पदार्थ न था। (अ)।

७. **तापैं (ब)।**

८. ईश्वर की असीम और अपार सत्ता थी। (अ)।

९. यह हदीस भी प्रामाणिक ग्रंथों में नहीं मिलती।

१०. अर्थात् ख़ुदा (ब्रह्म) और बन्दा (जीव) सापेक्ष संज्ञाएँ (अस्माए इज़ाफ़ी) हैं। ईश्वर के अस्तित्व का प्रमाण जीव के अस्तित्व में आने से है। (अ)।

अन्यथा कौन ख़ुदा (होता) और कौन तुच्छ सेवक।[1]
ख़ुदा को मैंने स्वेच्छा से ख़ुदा (के रूप में प्रतिष्ठित) किया,
अन्यथा मैं (सेवक) कहाँ, और वह (स्वामी) कहाँ !
सुलतान के हाथ में 'चौगान' शोभा देता है, किन्तु
बिना गेंद और मैदान के चौगान किस काम आता है।[2]

ख़्वाजा अत्तार इसी तथ्य का निरूपण करते हैं—

**मसनवी**

जब तक कि 'आदम' की जीवात्मा प्रकट नहीं हुई,[3]
ईश्वर की ओर का मार्ग (लोगों के लिए) अपरिचित था।
'आदम' के प्रकट होने से मार्ग प्रकट हो गया,
उनसे दोनों लोकों की कुंजी प्रकट हुई।[4]

---

१. अर्थात् शासक की सत्ता शासित की सत्ता के कारण ही प्रकट हुई, पलने वाले (मरबूब) के कारण ही पालने वाले (रब) का अस्तित्व है (अ)।

२. अपने नाम और गुणों के कारण प्रत्येक दृष्टि से वह परम सत्ता सक्षम है किन्तु अपने चिह्नों को प्रदर्शित किये बिना (उसके) गुणों का प्रकाश में आना संभव नहीं। इसी के लिए यहाँ पर गेंद और चौगान का रूपक प्रस्तुत किया गया है। (अ) उपर्युक्त तीनों शेर (ब) में पृथक्-पृथक् **बैत** शीर्षक के अन्तर्गत लिखे गये हैं।

३. जिस समय तक कि उत्कृष्ट जीवात्मा ( रूहे-उलवीए-इनसानी ) आदम के व्यक्त रूप में प्रकट नहीं हुई, ईश्वर की मारिफ़त (भक्ति) का मार्ग बन्द था, कारण यह है कि मानव परम सत्ता की अभिव्यक्ति स्वरूप है। (अ)

४. दोनों लोकों (अर्थात् लोक तथा परलोक अथवा शारीर तथा जीवात्मा का जगत्) को वास्तविकता तथा उनके रहस्य सिद्ध पुरुष अथवा पूर्ण मानव ( इनसाने कामिल ) के कारण उद्घाटित हुए। (अ)

'ऐ प्रिय, इन शब्दों का ज्ञान ईश्वर की मारिफ़त (भक्ति) पर आधारित है। जब तक कि उसे न समझा जाय कुछ नहीं जाना जा सकता। जान ले कि अल्लाह का नाम इलाही (ईश्वर) के समस्त नामों का पुंज स्वरूप है और उसकी परम सत्ता विश्वास के स्तर पर पालन करने के गुणों की पुंज है और एयाने साबेता की श्रेणी में प्रत्येक नाम विशिष्ट सत्ता का द्योतक है और अल्लाह का नाम सभी व्यक्त पदार्थों का मूल है और उसकी आदि सत्ता का परिचायक है और वह वास्तव में हजरत मुस्तफ़ा (ईश्वर की कृपा हो उन पर) की ज्योति है जो कि सम्पूर्ण संसार की बीज है और सारे संसार उसी बीज के फलस्वरूप हैं। इसी को ख़बर में 'मुब्तदा' के रूप में प्रस्तुत किया गया है। दासता का भाव स्वामित्व के भाव को सशक्त करता है और स्वयं लाभान्वित नहीं होता। इस प्रकार यह मालूम हुआ कि समस्त व्यक्त पदार्थों में पूर्ण अभिव्यक्ति मानव की है क्योंकि वह ईश्वर की भक्ति (मारिफ़त) को व्यक्त करने का माध्यम है। इसीलिए उसे रब की नींव कहा गया है।' (अ)

ईश्वर का दीवाना मसऊद कहता है—

हम 'अदम'[1] से अचेत अवस्था में 'मस्त अलस्त'[2] आये,
हमने अपने प्राण से सज्दा किया[3] क्योंकि हम सब मस्त आये।
हमारे हृदय में जब मित्र ने चालीस सुबहों तक अपना रूप दिखाया
तो हम पुष्प स्वरूप हो गये और (संसार में) हाथों हाथ लिये गये।
'ला इलाह' की नास्ति (अदम) में हमारा प्राण नहीं था,
जब 'इल्लल्लाह' कहा तो हम सब मस्त आये।[4]

**सबद**

**'अरधै'[5] सुन्ना 'उरधै'[6] सुन्ना 'मद्धै'[7] सुन्नमसुन्ना।**
**'परम सून जो जोगी लेटा ना तिस पाप न पुन्ना'॥[8]**

**श्लोक**

**'सुरगतस्य'[9] को असुरन का (?) 'जादस्थाक मन स्थरन'।[10]**

---

१. देखिए प्रस्तुत ग्रन्थ के अनुवाद भाग के पृ० ३ की पाद टिप्पणी ४।

२. वही, पृ० ४५ की पाद टिप्पणी ४।

३. ईश्वर की यह आवाज़ कि 'क्या मैं तुम्हारा रब नहीं हूँ आज भी उसके प्राणों के कानों में गूंज रही है, उसी आवाज़ को सुनकर वह उन्मत्त और बेसुध है और ईश्वर से साक्षात्कार की अवस्था में दिखावटी सज्दे की अपेक्षा नहीं रखता। (अ)

४. अर्थात् 'ला इलाह' (नहीं है अल्लाह) में ईश्वर की सत्ता का इनकार है और 'इल्लल्लाह' (अल्लाह के अतिरिक्त) में उसकी सत्ता की स्वीकृति है। यदि इल्लल्लाह न कहा होता तो कुछ भी न होता क्योंकि ईश्वर के इनकार में नास्ति की स्वीकृति है। अल्लाह की स्वीकृति में ८० हज़ार जगत् हैं जो उसके गुणों के द्योतक हैं (अ)।

(ब) में उपर्युक्त तीनों शेर **ग़ज़ल** शीर्षक के अन्तर्गत हैं।

५. अर्थात् धरती और तहतुस्सरा (पाताल) का भाग। (अ)

६. भूमि और आकाश तथा उसके ऊपर का भाग। (अ)

७. आकाश तथा भूमि के मध्य का भाग। (अ)

८. यदि 'सालिक' इश्क़ में विलीन हो जाता है तो उसे पाप या पुण्य की चिंता नहीं रहती, कारण कि इन दोनों अवस्थाओं का सम्बन्ध बुद्धि एवं सावधानी से है। इश्क़ की अवस्था में दोनों का अन्त हो जाता है। (अ)

डॉ० धर्मवीर भारती के अनुसार अरध उरध श्वाँस गति की दो सीमाएँ हैं जहाँ से श्वाँस निरोध कर बिन्दु को स्थिर किया जाता है, और वह स्थल जहाँ उस बिन्दु को पहुँचाया जाता है। **सिद्ध साहित्य**, पृ० ३८१। देखिए प्रस्तुत ग्रन्थ का प्रस्तावना भाग पृ० ११६।

९. आकाशमण्डल में। (अ)

१०. उस स्थान से हृदय का भय स्थैर्य ग्रहण करता है। (अ)

**सुर्गबस्य को अन्तरनका जावन थाक मनस्थरन**। (ब)

**'ता देवा भयो'[1] बिषय पवी नायां युगो तरस्तयन ॥**

**दोहरा**

**'सरसों संघन उपपराँ जे रे बिलम्मै चित्त'।[2]**
**जे घुस परै तिह परमपद रहै तिह 'त्रिभुवन'[3] जित्त ॥**

**सबद**

**जहियाँ होता एक अंकार।**
**कोई न चिंता सून बिचार ॥**
**थूल भए हम जाना सून।**
**जो जानै तिस पाप न पून ॥[4]**

ऐ मेरे प्रिय ! वास्तविक जीवन के प्रमाण में अल्लाह तआला कहता है—"जो लोग अल्लाह की राह में मारे गये, उन्हें मरा हुआ न समझो, वे जीवित हैं, अपने रब के पास रोज़ी पा रहे हैं।"[5]

---

१. वे अंबिया (नबी) और औलिया हो जाते हैं। (अ)

२. यदि उस मात्रा में हृदय का भय स्थिर हो जाय अर्थात् उस मात्रा में फ़ना एवं मह्‌वियत की अवस्था (समाधि) पैदा हो जाय। (अ)

३. पृथ्वी लोक, आकाश लोक तथा पाताल लोक का उल्लेख है। (अ)
दाराशिकोह लिखता है—

"हिन्दुस्तानियों के अनुसार आकाश जो कि गगन कहे जाते हैं संख्या में आठ हैं। इनमें से सात, सात ग्रहों के स्थान हैं……हिन्दुस्तान वालों की भाषा में वे सात नक्षत्र कहे जाते हैं जो कि शनिश्चर, बृहस्पति, मंगल, सूर्य, शुक्र, बुध और चन्द्रमा हैं। आकाश, जिसमें समस्त स्थिर नक्षत्र हैं, को वे अष्टमाकाश कहते हैं और दार्शनिक लोग इसी आकाश को फ़लके हश्तुम ( अष्टम ) अथवा फ़लके सवावित कहते हैं। शरा वाले (इस्लाम के नियमों की व्याख्या करने वाले) अपनी भाषा में इसे कुर्सी कहते हैं जैसा कि इस पवित्र आयत में कहा गया है—

"उसकी कुर्सी आकाश और पृथ्वी को आवृत्त किये है।" (सूर : २ आयत २५५)

"भारतियों के अनुसार पृथ्वी सात परतों में विभक्त की गई है जो कि सप्ततल कहे जाते हैं, जिनमें से प्रत्येक का नाम पृथक् है। ये अतल, वितल, सुतल, तलातल, महातल, रसातल और पाताल हैं। मुसलमानों के मतानुसार भी पृथ्वी सात परतों में विभक्त की गई है……।"

रिज़वी, सै०अ०अ० (अनु) **मज्मउल बहरैन** पृ० ४७।

परमपद की अवस्था के लिए देखिए प्रस्तावना भाग, पृ० १२१-१२२।

४. देखिए प्रस्तावना भाग, शून्य विवेचन, पृ० ११६।

५. सूर : ३, आयत १६८।

यह आयत उन लोगों के लिए है जिन्होंने ख़ुदा के मार्ग में युद्ध करते हुए प्राण त्यागे हैं, जिन्होंने घोर तपस्या एवं त्याग द्वारा अपने अहं का विनाश कर दिया है। वे लोग 'हयाते-हक़ीक़ी' (वास्तविक जीवन) पा चुके हैं। यद्यपि प्रकट रूप में तो वे मर

इस विषय का निरूपण प्रेम (इश्क़) की छुरी के नीचे दबे हुए (जन) इस प्रकार करते हैं—

समर्पण की छुरी (ख़ंजरे तस्लीम) द्वारा मरे हुए लोगों को,
प्रत्येक क्षण ग़ैब (परोक्ष) से नये प्राण मिलते रहते हैं।[1]

ईश्वर का दीवाना मलिक मसऊद कहता है—

तेरे 'नयन'[2] यदि छुरी (ख़ंजर) स्वरूप न होते तो हृदय का ख़ून न होता
तेरी अलकें यदि न बिखरतीं तो मार्ग न भूलता।

**दोहरा**

**'जो जूझै तो अति भला जे जीतै तो राज'।[3]**
**'दुहूँ पँवारे'[4] हे सखी 'माँदल'[5] बाजौ आज॥**

* ऐ भाई इस कुश्तगाने ख़ंजर (ख़ंजर द्वारा मरे हुए) का अभिप्रार्थ कुश्तगाने इश्क़ (प्रेमाग्नि में भस्म हुए लोग) हैं जिन्होंने विशुद्ध रूप से हृदय की पूरी तन्मयता के साथ ईश्वर के लिए और केवल ईश्वर के लिए अपने प्राण त्यागे हैं। वे अपनी दृष्टि पूर्णतः ईश्वर पर रखते हैं और अपने अहं को बीच में नहीं आने देते।

---

चुके हैं किन्तु आध्यात्मिक रूप से ईश्वर के साथ चिरस्थायी हैं। (अ) तथा (**प्र**)

१. कहा जाता है कि क़ुतुबुद्दीन बख़्तियार काकी ने इसी शेर पर प्राण त्याग दिये और ईश्वर के साथ मिलकर नित्य स्वरूप हो गये। (अ)।

२. यदि प्रेमिका के नयन ख़ंजर न होते तो आशिक़ का हृदय ख़ून न होता। वास्तव में नयन का अर्थ यहाँ परम सत्ता की ज्योति से है जिससे कि वह संसार को देखता है इसीलिए साधक अपने प्राण वहाँ त्याग देता है। (अ) तथा (प्र)।

२. **जूझै**=मारा जाय।

अर्थात् यदि आशिक़, इश्क़ के मार्ग में मारा जाय तो माशूक़ स्वरूप हो जाता है, और उस आयत का पात्र हो जाता है' (जिसका आगे पृ० ८६ पर संकेत है)। 'यदि इश्क़ के मार्ग में साधक विजयी होता है तो जीवात्मा के स्थान तक पहुँचकर ईश्वर का साक्षात्कार करता है। दोनों ही दृष्टियों से उसे लाभ है। (अ) तथा (**प्र**)।

तुलनार्थ—

**हतोवा प्राप्स्यसि स्वर्गं जित्वा वा भोक्ष्यसे महीम्**
(**भगवद्गीता**, २/३७)

४. दोनों प्रकार (अ)।

५. मांदल=मंदल अर्थात् मृदंग।

* प्रस्तुत पंक्तियाँ (अ) में इस स्थान पर न होकर पृ० १५ ब पर हैं। (**ब**) के क्रम को शुद्ध मानकर इनका अनुवाद यथा स्थान किया गया है। (अ) में यहाँ (पृ० ३५ अ) पर जो पाठ है वह (**ब**) में पृ० ८० अ पर है। यहाँ से दोनों पाण्डुलिपियों का क्रम समान है।

**बैत**

यदि तू मेरा मित्र हो जाय तो मैं किसी अन्य को मित्र न बनाऊँ,
सम्पूर्ण संसार को त्याग दूँ, मैं कोई अन्य कार्य न करूँ।

**दोहरा**

**आज पियारा जो मिलै, तो जीवौं साईं।**
**और पियारा ना करूँ तुज्झ छांड़ गुसाईं॥**[1]

**दोहरा**

**जिस तौं मारहु दाव धरि सो तेरे गल लाग।**[2]
**तेरे मारे जो मरहिं बाड़ तिन्हा के भाग॥**

मेरे प्रिय। मैं इसी विषय की चर्चा कर रहा था कि 'समा, का प्रसंग छिड़ गया। यह जान ले कि हर कोई जो संगीत के रूप में गाता है निरर्थक है, क्योंकि इसमें ईश्वर के रहस्यों के प्रति[3] लेशमात्र भी चाव नहीं है, (ऐसा गायन) वर्जित है, कारण कि वह शैतान की ओर से है। ईश्वर कहता है—

"और उनमें से जिस किसी को बन पड़े अपनी आवाज़ से धबर ले और उन पर अपने सवार और प्यादे चढ़ा ला, माल और औलाद में उनके साथ साझा लगा।[4]

मनुष्य में जो पशुत्व शेष है जब वह परिवर्तित हो जाय और मानवीय गुण प्रकट हो जायें उस समय उसका हृदय दैवी प्रेम से वशीभूत होकर झूमने लगता है और ईश्वर के गूढ़ रहस्य उस पर प्रकट हो जाते हैं जिनके फलस्वरूप वह मुग्ध होकर नृत्य करने लगता है।[5]

---

१. **आज पियारा जे मिलै तां जीवन साईं।**
**हौर पियारा ना करूँ तुझ चोर गुसाईं॥** (ब)।

२. **जस तौं मारहु दाव धरि सो तेरें गल भग।** (ब)।

३. यदि किसी के हृदय में दैवी रहस्यों का चाव है, तो ध्वनि में सौंदर्य आ जाता है यद्यपि उस तुच्छ गीत में कोई विशेष अर्थ नहीं होता फिर भी प्रशंसनीय होता है (अ) तथा (प्र)।

४. आयत का शेष अंश इस प्रकार है—
"———उन से (झूठ मूठे) वादे कर—और शैतान उससे जो वादे करता है वह एक धोखे के सिवा और कुछ नहीं"
(सूर: १७, आयत ६४)

५. नृत्य दो प्रकार का होता है। एक आनन्द नृत्य और दूसरा याचना-नृत्य (रक़्से तलब)। इसके अतिरिक्त जो कुछ भी है वह केवल शोर गुल है—

**बैत**

यदि तेरा कोई प्रियतम नहीं तो तू उसकी खोज क्यों नहीं करता
और यदि तू मित्र (ईश्वर) तक पहुँच गया तो आनन्द क्यों नहीं मनाता।
इस अकिंचन (शेख़ रुक्नुद्दीन) की इच्छा हुई कि इस बैत को इस प्रकार होना चाहिए था—

**बैत**

यदि अवगुंठनवती[1] वधू मुझे अपना रूप दिखलाए,
तो क्यों न मेरा हृदय-मयूर नृत्य करने लगे ।।

**दोहरा**

**जै सुनार सुलक्खिनी मुझ दिखलावै मुक्ख ।[2]**
**क्यों नहि नाचूँ मोर ज्यौं "निस्तारैं सब दुक्ख" ।।[3]**

ऐ भाई ! एक उदाहरण कान खोलकर सुन कि कुएँ का जल उस समय तक बाहर नहीं आता जब तक कि उसे खींचा न जाय, यही स्थिति दैवी रहस्य की है जो तेरे हृदय में है और 'समा' उस रहस्य को प्रकट करता है । 'समा' के प्रसंग में 'शरा' का आदेश है कि 'जो उसके अधिकारी पात्र (अहल) हैं उनके लिए स्वीकार्य है और अन्य के लिए वर्जित है ।' और समा का पात्र वह है जो मित्र (ईश्वर) के संदेश के अतिरिक्त कोई ध्वनि नहीं सुनता और कोई सौंदर्य (जमाल) नहीं देखता । जब उसके हृदय में यह दशा घर कर लेती है[4] तो अनायास नृत्य करने लगता है और यह विद्या आशिकों के निकट 'वज्द' (भावावेश) कहलाती है और यह एक गूढ़ रहस्य (सिर्रे अज़ीम) है ।

नबी (हरज़त मुहम्मद) का कथन है—'अल्लाहा तआला ने मुझसे कहा कि ऐ अहमद ! मेरे पास मेरे औलिया के लिए शराब है, जब वो उस शराब को पीते हैं, मस्त हो जाते हैं, और जब मस्त होते हैं, तो नृत्य करते हैं और जब नृत्य करते हैं तो भावावेश(की अवस्था) होती है, और जब भावावेश होता है तो उसको पा लेते हैं और साक्षात्कार हो जाता है, और साक्षात्कार की अवस्था में मेरे और उनके बीच कोई अन्तर नहीं रह जाता ।'[5]

इसी भाव को शेख़ सादी व्यक्त करते हैं—

ऐ भाई, मैं बताता हूँ कि 'समा' क्या है,
यदि मुझे ज्ञात हो जाय कि श्रोता कौन है ।[6]

---

यदि तू प्रियतम तक नहीं पहुँच सका है तो उसकी खोज क्यों नहीं करता, और यदि तू मित्र (ईश्वर) तक पहुँच गया है तो आनन्द क्यों नहीं मनाता । (अ, प्र)

१. अर्थात् वह जो सांसारिक आवरण में छिपा हुआ है । (अ) ।

२. **मुज्झ दिखावै मुक्ख** (ब) । यदि अपने गुण-कौशल के लिए प्रशंसित प्रिय अपना अनावरण करे और अपने अद्वितीय कौशल के साथ प्रकट हो (अ) ।

३. **सबहि बिसारैं दुक्ख** (ब) ।

४. यह दशा उस समय घर करती है जब हृदय पर ईश्वर के प्रेम का प्रभुत्व स्थापित हो जाता है । (अ) तथा (प्र) ।

५. आलिम लोग इस हदीस को प्रामाणिक नहीं मानते ।

६. अर्थात् यदि श्रोता ईश्वर वाला है तो उसका 'समा' (कीर्त्तन) दुरुस्त है और यदि वह बातिल (ग़लत मार्ग पर ) है तो उसका 'समा' बातिल (ग़लत) है । (अ)

यदि उसका पक्षी (आत्मा) मआनी (अमूर्त्त सत्ता) के बुर्ज से उड़ता है
तो फ़रिश्ता भी उसके साथ उड़ने में असमर्थ है।

इस विषय का निरुपण ऐश्वर्य संम्पन्न शेख़ शरफ़ क़त्ताल करते हैं —

**ग़ज़ल**

यदि इश्क़ न होता और इश्क़ की वेदना न होती,
तो ये उत्तम बातें कौन कहता और कौन सुनता।
यदि हवा न होती तो उसकी अलकों को कौन बिखेरता,
(और) माशूक़ के कपोल आशिक़ को कौन दिखलाता।

इसी प्रसंग में ईश्वर का दीवाना मलिक मसऊद बक कहता है—

**ग़ज़ल**

यह समूह यदि 'समा' के (योग्य) पात्रों का है (तो) वे कौन हैं,
वे वो हैं जो दोस्त के अतिरिक्त न कुछ देखते हैं न जानते हैं।
जब वे अत्यधिक मस्त होकर नृत्य करने लगते हैं,
तो हृदय की गर्दन से प्राण के रिश्ते (सम्बन्ध) को तोड़ डालते हैं।[१]
जब वे भावावेश (वज्द) में आते हैं तो सभी गुणों के ऊपर निकल जाते हैं,
वे जिसका पारायण करते हैं वह परलोक (कौनैन) से सम्बद्ध है।
मस्ती में बेसुध होकर जब वे ताल देते हैं,
(तो) अज़ल और अबद[२] दोनों से मुक्त हो जाते हैं।
वे सज्जादा[३] बेचते हैं और उसके अधरों से मदिरा मोल लेते हैं,
इस्लाम दे डालते हैं और कुफ़्र ले लेते हैं।[४]
उन्हें 'ज़ाहिद'[५] न कहना चाहिए, वे सदैव मधुशाला में रहते हैं,
उन्हें 'आबिद'[६] न कहना चाहिए क्योंकि वे मदिरा का पान करने वाले हैं।

---

१. चूंकि हृदय और आत्मा के बीच बंधन का रिश्ता है वे उसे तोड़ डालते हैं जिससे कि उत्कृष्ट जीवात्मा क्षुद्र आत्मा के बंधन से मुक्त हो सके। (अ)

२. वे अनादि (अज़ल) और अनन्त (अबद) के भेद से मुक्त हो जाते हैं। (अ)

३. वह चटाई अथवा कपड़ा जिसे बिछाकर मुसलमान नमाज़ पढ़ते हैं।

४. जाहिरी इस्लाम जिसे लोग बिना ईश्वर की अनुभूति के स्वीकार करते हैं, उसे वे मान्य नहीं समझते। कुफ़्र का अभिप्राय निम्नांकित आयत से स्पष्ट होता है—
"......और जिन लोगों ने कुफ़्र किया उनके संरक्षक मित्र तागूत (सरकशी करने वाले) हैं।" सूरत २, आयत २५६। यह (सूफ़ी) समूह ईश्वर से रोकने वाली हर वस्तु को तागूत समझता है (अ) ताथा (प्र)

५. संयमी

६. तपस्वी, (अ) की टिप्पणी—'इन आशिक़ों को इबादत करने वाला नहीं कहा जा सकता कारण कि वे सदैव प्रेम की मदिरा से मस्त रहते हैं। इन्ही लोगों के लिए क़ुरआन में कहा गया है—"हे ईमान लाने वालो जब तुम नशे में हो तो नमाज़ के क़रीब मत जाओ......" सूरः ४, आयत ४३, (अ) तथा (प्र)

वे मस्ती से खुले आम बाजार में नाचते हैं,
जो उन्हें रोकता है वे उसके प्रति रुचि नहीं रखते ।

**ग़ज़ल**

जब दैवी ज्योति से हृदय चमक उठा,
तो हृदय अल्लाह तआला का आसन बन गया ।
मेरे हृदय के राज्य में शहंशाह (ईश्वर) का इश्क़ आने जाने लगा,
(फलस्वरूप) बुद्धि का विनाश होगया और वह लूट मार करने चल दी ।[1]
तूने (अपने) उस सूर्य रूपी मुख से जब आवरण हटाया,
सम्पूर्ण सभा नीचे से ऊपर तक प्रकाशमय हो गई ।
'चंग[2]' और 'रबाब[3]' तन तन और तनन तन की ध्वनि निकालने लगे,
ढपली 'तललली' और गायक तननना का स्वर निकालने लगा ।
पिलाने वाला होश खो बैठा और स्पर्धीजन हवास खो बैठे ।
माशूक़ मस्त हो गया और आनन्द तथा मंगल का सामान हो गया ।
मसऊद ने आसमान सिर पर उठा लिया क्योंकि यह आनन्द के आगमन का समय था,
प्रत्येक दिशा में उसकी हक़ीक़त प्रकट होगई ।

**ग़ज़ल**

'समा' पुरुषों की इबादत, अपितु ईश्वर का रहस्य है,
व जब समा सुनते हैं तो इस जगत् के पार निकल जाते हैं ।
मदिरालय के मस्त लोगों की नमाज़ अन्य प्रकार की है,[1]
उस नमाज़ में 'रुकूअ' और सज्दा जायज़ नहीं ।
मसऊद के धर्म में 'समा' को इबादत से श्रेष्ठ जानो,
मधुर स्वर के गायक का स्मरण करके 'समा' के सुनने की अवस्था पैदा करो ।

एक बुज़ुर्ग कहते हैं—

आत्मा के लिए संगीत चाहे हृदय विदारक हो या उत्साह वर्द्धक, उत्तम है,
जहाँ कहीं कोई ज़िन्दा दिल इस स्वर द्वारा घायल हुआ, शुभ है ।
संगीत क्या है, कि उसमें इश्क़ की अनेक कलाएँ (विद्यमान) हैं,
संगीत इश्क़ को पहचानता है और इश्क़ संगीत को ।

---

१. अर्थात् बुद्धि नष्ट हो गई, बेहोशी और महवियत (खो जाने की अवस्था) उत्पन्न हो गई । (अ)
२. एक प्रकार की वीणा ।
३. सारंगी के समान बाजा ।
४. वह 'महबूबे हक़ीक़ी' (वास्तविक प्रियतम) के सौन्दर्य का हृदय (की आँखों) से दर्शन करता है । (अ)

### राग पूरबी

**पिउ भेंटत को चाढ़न जायँ ।[१]**
**धन भई खेलै शह गल लायँ ॥**
**अरी कह कैसे छाड़ौं तोहि[२] ।**
**सभ रंग मुख दिखरावसि मोहि ॥[३]**
**अंत रूप लिएस मन मोरा ।[४]**
**यहि पिय बूझा मैं मसि तोरा ॥[५]**
**अलखदास आखै सुन 'नाहीं' ।[६]**
**हम रे पुहुप तैं बास गुसाईं ॥[७]**

ऐ भाई ! अभी मैं यहीं था कि 'सज्दे'[८] की चर्चा छिड़ गई कि ईश्वर से इतर किसी को सज्दा करना उचित नहीं। इस विषय में हज़रत मुहम्मद कहते हैं—"निःसन्देह जो कोई ईश्वर के अतिरिक्त किसी अन्य को सज्दा करता है, 'काफ़िर' हो जाता है।" ईश्वर किसी के साथ ऐसा न करे। इसलिए तुझे जानना चाहिए कि हक़ (ईश्वर) क्या है और ग़ैरे हक़ (ईश्वर से इतर) क्या है,[९] और यह गूढ़ रहस्य है। जब तक कि ईश्वर (अपने) रहस्यों के द्वार नहीं खोलता

१. अल्लाह तआला ने मौजूदात (सृष्टि जगत्) उत्पन्न किया, इसका उद्देश्य है वास्तविक प्रेम जो 'इनसाने-कामिल' से सम्बद्ध है। (अ)

२. किस प्रकार तुझे छोड़ूँ (अ)। (ब) में **तोहि** के स्थान पर **तोहै** पाठ है।

३. सभी रंगों में वह अपनी रंगविहीनता का सौन्दर्य दिखलाता है। (अ)

४. उसके सौन्दर्य ने मेरे मन को अपनी ओर आकृष्ट कर लिया (अ)। (ब) में **अनन्त रूप लिए मन मोरा** पाठ है।

५. मैंने तेरे जमाल की अभिव्यक्ति का दर्शन किया। (अ)

६. **साईं** (ब)

७. मैं फूल हूँ और तू सुगंध, मैं वहिरंग हूँ और तू अंतरंग जिस प्रकार फूल बिना सुगंध के पूर्ण नहीं उसी प्रकार अंतरंग के बिना वहिरंग में कोई सौन्दर्य नहीं (अ)।

८. (ब) में **'सज्दए तहनयित'** पाठ है जिसका आशय है अभिवादन प्रकट करने के लिए किया गया सज्दा। यह 'सज्दा' उस सज्दे से भिन्न है जो ईश्वर की उपासना हेतु किया जाता है।

९. "ऐ प्रिय, जो कुछ भी व्यक्त जगत् में सत्य और असत्य है सभी ईमान वालों और इस्लाम वालों को ज्ञात है। ईश्वर की परम सत्ता ज़मीन और आसमान को पैदा करने वाली सत्ता है इसीलिए वह समय और स्थान से पवित्र और परे है। और जो ईश्वर से इतर है वह अस्तित्व का अपेक्षित (मुमकिनुल वुजूद) है और अपूर्णता के गुणों से युक्त है साथ ही समय और स्थान के बन्धन में है। इस लिए यहाँ पर लेखक का 'हक़' (ईश्वर) और 'ग़ैरे हक़' (ईश्वरेतर) का विवेचन कमाल पर आधारित है जो कि **ईश्वरज्ञ** ही के भाग्य में होता है। (अ)।

इस रहस्य का ज्ञान तुझे नहीं हो सकता। और जब तुझ पर यह ज्ञान प्रकट हो जायगा तो तू देखेगा और समझेगा कि ईश्वर से इतर कोई सत्ता नहीं है। अस्तु अब जिस दिशा में भी तू सज्दा करे ईश्वर के अतिरिक्त कुछ नहीं है[१] जैसा कि क़ुरआन मजीद में लिखा है।

"जिस ओर भी तुम मुँह करो उसी ओर अल्लाह का रुख़ होगा"[२]

और इस आयत में भी इसी तथ्य का संकेत है—

"आसमानों और ज़मीन में जो कोई भी है उसी को सज्दा कर रहा है।"[३]

क्या तूने वह नहीं सुना, जैसा कि आरिफ़ (ईश्वरज्ञ) कहते हैं कि जिस रूप में भी हक़ तआला (परम सत्ता) आरिफ़ को तजल्ली (आध्यात्म प्रकाश) दिखाता है, आरिफ़ उसी रूप में सज्दा करता है जिसका निरधारण ईश्वर अपनी ऐश्वर्य सम्पन्न तथा सर्वोच्च सत्ता द्वारा करता है। श्रेष्ठ, आदम ने जब नक्षत्र देखे तो बोल उठे कि 'यही रब है' और जब इस अवस्था से आगे बढ़े तो ईश्वर के आध्यात्म प्रकाश को चन्द्रमा के रूप में देखकर बोले 'यही रब है' और जब इससे आगे बढ़े तो ईश्वर के आध्यात्म प्रकाश को सूर्य के रूप में प्राप्त करके बोले 'यही रब है' और जब उन्नति की चरमावस्था को प्राप्त कर चुके तो समरूपता के क्षेत्र से ऊपर उठ गये और अन्वेषण की अवस्था (मुक़ामे तहक़ीक़) को पहुँचे जहाँ गुप्त जगत् (ग़ैब) की दिव्य ज्योति (नूर) जो अपने पावन और परिमार्जित गुणों के कारण सभी समरूपों से उच्च और पावन है और जिसे ईश्वर का आदेश कहते हैं,[४] उनके समक्ष आई, वे बोल उठे—

"मैंने तो हर ओर से कटकर अपना रुख़ उसकी ओर कर लिया है जिसने आसमानों और ज़मीन को पैदा किया, और मैं शिर्क करने वालों में नहीं हूँ।"[५]

एक बुज़ुर्ग का कथन है कि—

---

१. यह रहस्य केवल कश्फ़ (आध्यात्मिक शक्ति) और मुशाहेदा (आध्यात्मिक साक्षात्कार) रखने वालों की दृष्टि पर प्रकट है। (अ)।

२. सूरः २, आयत ११५। देखिए **अलखबानी**, अनुवाद भाग, पृ० १६, टि० १।

३. सूरः १३, आयत १५।
"आसमानों और ज़मीन में जो कोई भी है स्वेच्छापूर्वक अथवा अनिच्छापूर्वक उसी को सज्दा कर रहा है, और उनके साये भी प्रातःकाल और संध्या के समयों में (उसी) के आगे झुकते रहते हैं।"

४. अल्लाह तआला कहता है—"लौकिक निगाहें उसे नहीं पातीं, परन्तु वह निगाहों को पा लेता है।" (सूरः १, आयत १०४)। इस शेर को समझ—
किसी को वास्तविकता का ज्ञान नहीं है,
सभी लोग ख़ाली हाथ इस संसार से उठ जाते हैं।

५. सूरः ६, आयत ८०।

'नहीं देखी हमने कोई वस्तु, मगर हमने उसमें अल्लाह को देखा'[१]

जब आरिफ़ (ईश्वरज्ञ) 'अहदीयत' (ईश्वर के एकत्व) की अवस्था को पहुँचता है तो ईश्वर की सर्वोच्च एवं ऐश्वर्य-सम्पन्न सत्ता के अतिरिक्त किसी वस्तु को स्थायी नहीं पाता। ईश्वर के कृपापात्र शेख़ जुनैद का कथन है—

"जब वर्तमान काल (नश्वर) पूर्व काल (अनश्वर) से मिल जाता है तो उसका कोई चिह्न शेष नहीं रहता।[२]"

अतः जानना चाहिए कि वास्तविक सत्ता (वुजूदे हक़ीक़ी) के समक्ष किसी वस्तु का अस्तित्व नहीं है और वास्तविक सत्ता के अतिरिक्त कोई वस्तु अस्तित्व नहीं रखती। अल्लाह तआला कहता है—

"अल्लाह आसमानों और ज़मीन का नूर है।[३]"

इस विषय में ख़्वाजा अत्तार कहते हैं—

**मसनवी**

ऐ पुत्र ! संसार में ईश्वर के अतिरिक्त कुछ नहीं,
इस रहस्य को जान और दृष्टि वाला बन।
दोनों लोकों में ईश्वर के अतिरिक्त तू कुछ मत देख,
सन्देह को जला डाल और विश्वास के साथ आगे बढ़।[४]
ईश्वर के अतिरिक्त दोनों लोकों में कोई नहीं है,
इस मार्ग में[५] यही शिक्षा पर्याप्त है।
यदि तू संसार में ईश्वर से भिन्न सत्ता को जाने,
तो तू नास्तिक हो जाता है और काफ़िरों में सम्मिलित है।
यदि तू संसार में ईश्वर से भिन्न सत्ता को देखे,
तो तू स्थायी सौन्दर्य के दर्शन से वंचित है।[६]

---

१. देखिए **अलखबानी**, अनुवाद भाग, पृ० १७ की टि० ११।

२. अर्थात् सभी वस्तुओं को अनश्वर जानो। (अ)।

३. सूर: २४, आयत ३५।

"जानना चाहिए कि अल्लाह ने स्वयं को आकाश और पृथ्वी की ज्योति कहा है, और ज्योति के गुण से वह अभिव्यक्त भी है और अभिव्यक्ति भी, क्योंकि वह स्वयं प्रकाश है (अ)।

४. अर्थात् आस्था और विश्वास की विद्या के साथ आगे बढ़, कारण यह है कि यह तर्क का क्षेत्र है और यह विश्वास 'आध्यात्मिक शक्ति' तथा साक्षात्कार से प्राप्त होता है। (अ)।

५. सूफ़ी साधना के मार्ग में (अ)।

६. ईश्वरज्ञजनों की दृष्टि में एकेश्वरवादी तथा अल्लाह के नबी स्वर्ग में स्थान प्राप्त करते हैं, और वहाँ परमेश्वर के सौंदर्य का दर्शन लाभ करते हैं। इस प्रकार वह दुई के क्षेत्र से निकलकर 'वहदत' (ऐक्य) के क्षेत्र में प्रवेश करते हैं। (अ)।

क्योंकि उसके गुण अहद (एक) के रूप में प्रकट हुए,
इसलिए उससे भिन्न कुछ नहीं, सब कुछ उसी को जान, ईश्वर तेरी रक्षा करे।

**दोहरा**

**'यह जग नाही बाझ पिउ'[1] बूझहु बरहम ज्ञान।**
**सोइ पानी सोइ बुलबुला सोइ सरोवर जान॥**

**चौपदा**

**'एकै लोहू एकै मास'।[2]**
**एकै सरुवर एकै हाँस॥**
**'गुरु मुख बूझै बरहम ज्ञान।'[3]**
**तीन त्रिलोक एक कर जान॥**

इसी भाव को ईश्वर के प्रेम में उन्मत्त मलिक मसऊद ने इस प्रकार व्यक्त किया है—

यदि तेरी भृकुटि के आले की मेहराब 'क़िब्ला' नहीं,[4]
तो यह भ्रम है कि हम काबे की ओर नमाज़ पढ़ते हैं।
क्योंकि तेरी भृकुटि का 'क़िब्ला' (मेरी) दृष्टि के समक्ष है,
(मैं) जिस ओर भी नमाज़ पढ़ूँ, मेरे लिए उचित है।

**ग़ज़ल**

तेरी भृकुटि के 'क़िब्ला' की ओर सज्दा करना कर्तव्य है,[5]
तेरे बालों की लटों के कुफ़ पर ईमान लाना आवश्यक है।
तेरे लालिमायुक्त अधरों से मधुपान करना विहित है,
तेरे काकुलों के घुमाव से 'ज़ुन्नार'[6] बांधना आवश्यक है।

---

१. अर्थात् ईश्वर की सत्ता और उसकी कृपा के बिना किसी पदार्थ का अस्तित्व नहीं है। (अ)।
२. अर्थात् रक्त और मांस वस्तुतः एक ही हैं, मांस रक्त के ही कारण है। (अ)।
३. जो सिद्ध हैं उनके मुख से 'ऐक्य ज्ञान' को समझो। (अ)।
४. ईश्वर से प्रेम की अवस्था में आकाश लोक, पाताल लोक और मर्त्य लोक सभी में एक ही तत्व की प्रतीति होती है। (अ)।
५. यह कर्तव्य इस्लामी धर्म-विधान सम्मत नहीं है अपितु 'हाल' की अवस्था में कर्तव्य है। आशय यह है कि तेरे (ईश्वर के) सौंदर्य के साक्षात्कार की अवस्था में खो जाना और स्वयं को मिटा देना तेरे प्रेमी के लिए कर्तव्य स्वरूप है, और जानना चाहिए कि यहाँ संकेत 'क़ाबक़ौसैन' से है। (अ)।
६. पूर्व के ईसाई और यहूदी जो पेटी अथवा रस्सी अपनी कमर में बाँधते हैं उसे ज़ुन्नार कहते हैं। 'जनेऊ' को भी ज़ुन्नार कहते हैं फ़ारसी के कवियों की रचनाओं में माशूक़ के काकुल को ज़ुन्नार से अभिहित करने की परम्परा मिलती है।

यद्यपि बिना किसी अपराध के मोमिन की हत्या विहित नहीं है,
किन्तु तेरी लूट लेने वाली अदाओं की तलवार से (ऐसी हत्या) आवश्यक है।[१]
यद्यपि मूर्ति (बुत) के समक्ष एकत्व का सज्दा करना कुफ़्र है,
किन्तु तेरी दो भृकुटियों के आले की मूर्तियों के समक्ष (सज्दा करना) आवश्यक है।[२]

यद्यपि जादूगरी पुरुषों के लिए निषिद्ध है,
किन्तु ईश्वर साक्षी है कि तेरे दोनों नरगिस (दृगों) के लिए (जादूगरी) आवश्यक है।[३]

तेरे दृगों की अदाओं के तीर से घायल हो जाना अनिवार्य है.
सीने में तेरी भुजाओं के ख़ंजर का घाव होना आवश्यक है।[४]
इस्लामी धर्म-विधान के मार्ग में यद्यपि किसी को देखना विहित नहीं,
किन्तु मसऊद के लिए तेरे मुख को अविरल देखते रहना आवश्यक।[५]

### शेर

उस रूपवान प्रियतम का डील डौल 'नाज़'[६] के वृक्ष के समान है
मेरा सज्दा 'नमाज़' और 'नियाज़' में (प्रत्येक स्थिति में) उसकी ओर है।[७]
जो लोग सज्दे के मान्य अमान्य होने पर तर्क प्रस्तुत करते हैं उन्हें करने दो,
उनके कहने पर सज्दे को मत त्यागो क्योंकि यह रहस्यमय सज्दा है।[८]

---

१. कारण यह है कि इस प्रकार आशिक़ शहीद हो जायगा और उसे प्रियतम से इतर सत्ता का साक्षात्कार न होगा। (अ)।

२. कारण यह कि यह मूर्तियाँ दैवी सौन्दर्य और ज्योति का दिव्य प्रकाश हैं। (अ)।

३. माशूक़ के दोनों दृग जादूगर हैं जो अपने प्रिय (आशिक़) को अपने फन्दे में जकड़ लेते हैं। यहाँ ईश्वर के प्रेम का संकेत है। (अ)।

४. प्रेमी के हृदय में प्रियतम के प्रेम का घाव अनिवार्य है ताकि उसके द्वारा प्रेमी और प्रियतम के मध्य का आवरण हट जाय।

५. ईश्वर से इतर सत्ता के सौन्दर्य और उसकी विशेषताओं पर दृष्टि करना 'शरा' में वर्जित है किन्तु मसऊद जो कि ईश्वर के सौन्दर्य की अभिव्यक्ति स्वरूप है और जो अद्वितीय सत्ता के सौन्दर्य का दर्पण बन चुका है उसके लिए यह कर्तव्य है। (अ)।

६. नाज़ (सरो का वृक्ष) एक वृक्ष है जिसका डील डौल बहुत सुन्दर होता है। प्रिय के डील डौल की उससे उपमा दी गई है और यह संकेत प्रिय की सत्ता के सक्षम होने की घोषणा है। (अ)।

७. आशय यह है कि प्रत्येक अवस्था में वास्तविक प्रियतम की ओर ध्यान है। (अ)।

८. मसऊद बक सुल्तानुल मशाएख़ निज़ामुद्दीन औलिया के मुरीद थे। सुल्तानुल मशाएख़ के मुरीद उनके समक्ष सज्दा करते थे। यद्यपि कुछ लोग इस सज्दए तहैयत को जायज़ समझते हैं किन्तु इसका न करना ही उचित है। (अ) तथा (प्र)।

हज़रत पीरे दस्तगीर कहते हैं—[१]

**दोहरा**[२]

**'एक गुसाईं सभन महँ[३] सो जो लखा न जाय।**
**'जो उस सीस न न्यावही तिस माथे भग जाय' ॥[४]**
**'बाझ[५] पियारे साइयाँ और न देखूँ चुक्ख।**
**जिद्धर देखूँ हे सखी तिद्धर साईं मुक्ख ॥**
**क्यों हौं सीस न न्यावऊँ ऐसा देखूँ माय।**
**'बाहर भीतर हे सखी आपन एक खुदाय' ॥[६]**

ऐ भाई, जब ऐसी बात है तो पीर के समक्ष विशेष रूप से 'सज्दए तहैयत' करने का क्या अर्थ है ? सावधान हो और हृदय के कानों से सुन, जिससे कि तू इस बात[७] में आँखों वाला हो जाय और व्यर्थ का सन्देह तेरे समक्ष से हट जाय। जान ले कि प्रत्येक वस्तु का सर्जन 'कुन' के निमित्त हुआ है। सब कुछ ईश्वर की अभिव्यक्ति है जो ऐश्वर्य सम्पन्न और उच्च है। कैसी सुन्दरता और कैसी कुरुपता, अभिव्यक्ति की चरमावस्था मानव में है और मावन दो प्रकार से है—'सूरी' और 'मआनवी'। मानव का अभिप्राय 'मआनवी' (अर्थगत) है न कि 'सूरी' (रूपगत), क्योंकि वह संपूर्ण जगत् का प्रतीक स्वरूप है और शजरए तैयिबा का प्रमुख स्थान है।[८] "जिस की जड़ गहरी जमी हुई है उसकी शाखाएं आकाश तक पहुँची हुई हों।"[९] और यह सब कुछ उसी के विषय में है—

"मानव मेरा रहस्य और मेरा गुण है और मेरी सत्ता से पृथक् नहीं है।"[१०]

---

१. यह वाक्य केवल (ब) में है। यहाँ 'पीरे-दस्तगीर' से आशय शेख़ अब्दुल क़ुद्दूस के आध्यात्मिक गुरु शेख़ अहमद अब्दुल हक़ से है।
२. क़ुत्बे आलम शेख़ अहमद अब्दुल हक़ ने इस 'दोहरे' की रचना की है (अ) तथा (प्र)
३. सम्पूर्ण जगत् में एक ईश्वर है जिसका ज्ञान प्राप्त करना सरल नहीं। (अ)
४. प्रत्येक वह व्यक्ति जो उसे सज्दा नहीं करता उसके भाल की ज्योति समाप्त हो जाती है। (अ)
५. बिना। (अ)
६. **बाहर भीतर सो सखी आपै एक खुदाय। (ब)**
७. यह आध्यात्मिक शक्ति तथा साक्षात्कार प्राप्त साधक के रहस्य का उल्लेख है (अ)
८. 'शजरए तैयिबा' से आशय 'कलमए तैयिबा' से है और कलमए तैयिबा के प्रकाश की अभिव्यक्ति का प्रमुख माध्यम मानव है (अ)।
९. सूरः १४, आयत २४।
"क्या तुम देखते नहीं हो कि अल्लाह ने शुभ बात की कैसे उपमा दी है, वह एक शुभ वृक्ष के सदृश है जिसकी जड़ गहरी जमी हुई हो, उसकी शाखाएँ आकाश तक पहुँची हुई हों।"
१०. यह हदीसे क़ुदसी है।

एक बुज़ुर्ग का कथन है—

**रुबाई**

मैं ऐसा मित्र रखता हूँ कि (मेरा) शरीर और प्राण उसी का रूप है,
और शरीर तथा प्राण ही क्या, समस्त संसार उसका ही रूप है।
प्रत्येक रूप और रहस्य जो सुन्दर और पवित्र है,
और जो कुछ भी दिखाई देता है वह सब का सब उसी का है।

अतएव वह मानव जो कि सुन्दर रूप तथा पवित्र रहस्य का स्वामी है, 'पूर्ण मानव' है और वह 'पीर' के अतिरिक्त और कोई नहीं है और पीर उसे कहते हैं जो कि पथ-प्रदर्शक हो। पथ-प्रदर्शक (कोई) उस समय तक नहीं हो सकता जब तक कि दैवी गुणों से सम्पन्न न हो। इस विषय में एक सूफ़ी का कथन है—

"मानव अल्लाह का द्योतक है।"

उसका उदाहरण सम्राट् तुल्य है कि वह जिस घर में ठहर जाय घर वालों के लिए स्थान शेष नहीं रहता और प्रत्येक कार्य जो वहाँ होता है उस सम्राट् का ही कार्य होता है न कि घर वालों का। इस प्रकार जो भी अभिनन्दन होता है और जिन आदेशों का भी पालन होता है वह अभिनन्दन और आदेश उसी सम्राट् का होता है न कि घर वालों का।[1]

अल्लाह तआला कहता है—

"(शासिका) ने कहा : सम्राट् जब किसी बस्ती में प्रवेश करते हैं, तो उसे ख़राब और वहाँ के प्रतिष्ठित लोगों को अपमानित करते हैं।"[2]

**शेर**

जहाँ सम्राट् डेरा डाल देता है सर्वसाधारण के होंठ सी जाते हैं,
जहाँ वह निवास करता है वह सर्वसाधारण का स्थान नहीं रहता।

---

१. "**मिरसादुलइबाद**" में इसका उल्लेख हुआ है कि फ़रिश्तों ने जो सज्दा हज़रत आदम को किया वह वास्तव में हज़रत आदम को न था अपितु ईश्वर के गुणों और उसकी सत्ता की परम ज्योति के लिए था जो कि हज़रत आदम में प्रतिष्ठित कर दी गई थीं। इसीलिए जो सज्दा किया जाता है वह काबे को नहीं अपितु काबे के रब को किया जाता है। यह रहस्यमय प्रवचन है। इसी के आधार पर मशाएख़ और मुर्शिदों को सज्दा न करना चाहिए, कारण यह है कि इनमें अन्तर है। हज़रत आदम और काबे को सज्दा करना अल्लाह के आदेश के फलस्वरूप है और मशाएख़ और कामिल को सज्दा करना नीतिपरक है इसलिए उनके लिए किया गया सज्दा ईश्वर के नाम पर न होगा। इसीलिए सज्दए तहैयत रद्द कर दिया गया है। इस शुभ रहस्य को दृष्टि में रख, जिससे कि शरीअत का उल्लंघन न होने पाये। शेख़ रुक्नुद्दीन की तक़रीर से उद्धृत। (अ) तथा (प्र)।

२. सूरः २७, आयत ३४।

**मिस्रा**

'वह कुछ भी शेष नहीं रहने देता फिर भी मैं सम्राट् का आशिक़ हूँ।'

**दोहरा**

**जिन्ह घर राजा बसवई परजा रहौ न जाय।**
**राज बसेरा जिन्ह धरहिं परजा कहाँ कथाय॥**

क्या तूने वह नहीं सुना कि बसरे की राबेआ वीराने में ईश्वर के ध्यान में तल्लीन थीं कि काबे को ईश्वर का आदेश हुआ कि जा और राबेआ का तवाफ़[1] (परिक्रमा) कर, क्योंकि तेरा काबा राबेआ है। जब राबेआ काबा हो गईं तो उनके समक्ष सज्दा करना कर्तव्य हो गया। राबेआ के 'पीरे-ज़माना' (युग का गुरु) होने के फलस्वरूप 'पीरों' के विषय में यह आदेश हुआ—

"मोमिन का हृदय अल्लाह तआला का अर्श है।"[2]

और उस हृदय को पीर के हृदय से भिन्न नहीं कहना चाहिए।

**बैत**

तू वह है कि काबा तेरे चारों ओर फेरे लगाता है,
मैं वह हूँ कि तेरे समक्ष आकर रहस्य के सज्दे से नमाज़ पढ़ता हूँ।

हज़रत मुहम्मद का कथन जो कि दैवी आदेश तुल्य है, इस प्रकार है—

"मोमिन का हृदय 'अर्श से श्रेष्ठ और 'कुर्सी'[3] से व्यापक है।"

---

१. किसी के चारों ओर फेरा करना अथवा परिक्रमा करना 'तवाफ़' कहलाता है। हज के विधान में काबा के तवाफ़ का विशेष महत्व है। पीरों के मज़ारों के गिर्द श्रद्धा पूर्वक फेरा करने को भी 'तवाफ़ कहते हैं।

२. सूरः ६ आयत १२६ में ईश्वर कहता है, 'व **हुआ रब्बुल अर्शिल अज़ीम** (और वही बड़े राज-सिंहासन का रब (मालिक) हैं)। इस शब्द का प्रयोग क़ुरआन मजीद में १४ अन्य स्थानों पर हुआ है। हुसेनी नामक क़ुरआन के एक टीकाकार के मतानुसार सिंहासन में ८,००० स्तम्भ हैं तथा प्रत्येक स्तम्भ की दूरी, ३,०००,००० मील है। सूफ़ियों के अनुसार ईश्वर अन्तर्यामी है और उसका सिंहासन मनुष्य का हृदय है।

३. कुर्सी (राज चौकी) का प्रयोग क़ुरआन मजीद में दो स्थानों पर हुआ है। सूरः २ की आयत २५५ में इसका प्रयोग बड़े आध्यात्मिक वातावरण में हुआ है—"अल्लाह—उसके सिवा कोई इलाह (पूज्य) नहीं। वह सजीव और चिर-स्थायी है। उसे न ऊँध लगती है और न नींद आती है। जो कुछ आसमानों में है और जो कुछ ज़मीन में है सब उसी का है। कौन है जो उसके सामने बिना उसकी इजाज़त के सिफ़ारिश कर सके जो कुछ उन (लोगों) के सामने है और जो कुछ उनके पीछे (ओझल) है, वह सब जानता है और उसके ज्ञान में से किसी चीज़ पर हावी नहीं हो सकते सिवाय उसके जितना वह (स्वयं) चाहे। उसकी कुर्सी (राज चौकी) आसमानों और ज़मीन पर छाई हुई है और उनकी रक्षा उसके लिए कोई थका देने वाला काम नहीं। और वही (सब से) उच्च और महान् है।

और हज़रत मुहम्मद ने यह भी कहा है—

"मोमिन का हृदय अल्लाह का 'हरम' (पवित्र गृह) है और उस में अल्लाह से भिन्न सत्ता का प्रवेश हराम (वर्जित) है।"

**बैत**

हृदय, अल्लाह का हरम है, इसका दृढ़ विश्वास कर ले,[1]
अन्य कोई भी जो हरम में प्रवेश करता है उसका प्रवेश वर्जित है।

**दोहरा**

**हेरी सेज सँवारिहौं बहु भँति परिमल लाइ।**
**मत शह देखै दहमली घर हूँ आया जाइ॥**

इमाम ग़ज़ाली ने इस विषय में कहा है—

"फ़क़ीर[2] वह है जो हृदय (इच्छा) रहित है और जिसका कोई पालने वाला नहीं है।

ख़्वाजा जुनैद का कथन है—

"फ़क़ीर वह है जो वासना की, और पालने वाले की अपेक्षा नहीं रखता।[3]

एक अन्य बुज़ुर्ग का कथन है—

'फ़क़ीर वह है जो अल्लाह की अपेक्षा नहीं रखता'

ख़्वाजा अबू सईद अबुल ख़ैर इस प्रकार कहते हैं—

"मेरे प्रेम में अल्लाह के अतिरिक्त कोई नहीं।"

निःसन्देह प्रेमावस्था में फ़क़ीर ख़ुदा से भिन्न नहीं होता, वह मुहताज

---

१. अर्थात् अपने अन्तरंग को स्वच्छ कर ले और अपनी वासनाओं को कुचल डाल, कारण यह है कि हृदय की स्वच्छता ईश्वरेतर भावों का प्रवेश नहीं होने देती (अ)

२. प्रकट रूप से तथा शाब्दिक अर्थ की दृष्टि से फ़क़ीर का आशय धन रहित होने से है और सूफ़ियों के निकट इसका अर्थ है—कमाल का न होना, जिस सीमा तक 'स्व' से निकल कर सत्य अथवा ब्रह्म तक पहुँच जाता है और इच्छा रहित हो जाता है, क्योंकि वह अपनी इच्छाओं को ब्रह्म को सौंप देता है और पालने वाले की अपेक्षा नहीं रखता, क्योंकि वह उपासना और इच्छाओं की अवस्था से ऊपर उठ जाता है इस लिए याचना के लिए अपने हाथ अपने 'रब के समक्ष नहीं फैलाता और यही उसके कमाल के न होने की अवस्था है। इस अवस्था में जानना चाहिए कि 'रब्बुल आलमीन' (संसार का पालन कर्ता) स्वयं उसकी देखभाल करता है। (अ)

३. 'फ़क़ीर जिस समय पूर्ण विलयन की अवस्था को प्राप्त कर लेता है उसका 'स्व' समाप्त हो जाता है और उसे 'रब' की भी अपेक्षा नहीं रहती, कारण यह है कि 'रब' की अपेक्षा तो उसे होती है जो 'द्वय' की अवस्था में होता है।' (अ)

(अपेक्षा रखने वाला) किस प्रकार हो सकता है। इस तथ्य के रहस्य के विषय में ऐनुल क़ुज़ात का कथन है—

'फ़क़ीर ही अल्लाह है, सूफ़ी ही अल्लाह है, हादी (पथ-प्रदर्शक) ही अल्लाह है, और शेख़ ही अल्लाह है।'

और इस प्रसंग में हज़रत मुहम्मद का कथन है—

"मोमिन का हृदय रब का दर्पण है।"

क्योंकि हज़रत मुहम्मद ने मोमिन के हृदय को हक़ का दर्पण कहा है अतः उस दर्पण में उच्च और ऐश्वर्य सम्पन्न ईश्वर के सौंदर्य के अतिरिक्त कुछ अन्य नहीं रहता। इस विषय में शेख़ सादी इस प्रकार कहते हैं—

**बैत**

ऐ सादी, कोई आवरण नहीं तू दर्पण (हृदय) को स्वच्छ रख,
मैले दर्पण में मित्र का सौंदर्य किस प्रकार प्रतिबिम्बित हो सकता है।

**चौपद**

**जब दरसन देखा चहै,**
**तब आरसी मांजत रहै,**
**जब आरसी लागी काइ,**
**तब दरसन देखा न जाइ॥**[1]

**दोहरा**

**सो मन फूल पदम का जिंह मँह भँवर बसाय।**
**मतवारे ज्यों डोलिए ज्यों ज्यों वह मननाय॥**

**दोहरा**

**कँवल क्यों डोलै हे सखी सुनिहौ बेदन आय।**
**तहँ महँ भँवरे घर किया बैठा सेज बिछाय॥**

ऐ भाई इस दर्पण का अभिप्राय 'पीर' से है, अतः जब ईश्वर की दिव्य ज्योति 'पीर' में प्रतिबिम्बित होती है तो पीर उस दिव्य ज्योति में खो जाता है। उसके हृदय में उच्च और ऐश्वर्य सम्पन्न ईश्वर के अतिरिक्त कुछ नहीं रहता।

एक आरिफ़ का कथन है—

"जिस का 'फ़क़्' समाप्त हो जाय, वही अल्लाह है।"

---

१. जिन आरसिहि लागै काय।
तब दरसन देख न जाय॥
जब दरसन देखै चहै।
तब आरसी मांझत रहै॥ (ब)

जैसा कि इस मिस्त्रे में है—

"ऐ ख़्वाजा तेरा 'फ़क्र' समाप्त हो गया अब तू ख़ुदाई कर"

**दोहरा**

**तन मन जोबन खोइ के बैठे 'आपुन खोय'।[१]**
**ऐसा खेल जो खेलिहै 'निश्चय संभू होय' ॥[२]**

ऐ भाई जब प्रामाणिक रूप से ज्ञात हो गया[३] कि यह रहस्य 'पीर' से सम्बन्धित है तो निःसन्देह मुरीद का सज्दा पीर के समक्ष जायज़ अपितु आवश्यक हो गया। इसीलिए ईश्वर का दीवाना मलिक मसऊद कहता हैं—

तेरी भृकुटियों के क़िब्ला की ओर सज्दा करना आवश्यक है
तेरे बालों की लड़ियों के कुफ़्र पर ईमान लाना आवश्यक है।

मौलाना जलालुद्दीन रूमी इस विषय में कहते हैं—

**बैत**

मेरा पीर, मेरा मुरीद, मेरी पीड़ा, मेरी औषधि,
मैं यह बात सच कहता हूँ कि मेरा 'शम्स'[४] मेरा ख़ुदा है

**श्लोक**

**'गुरु आदि निझ, गुरु अनादि निझ,[५] 'गुरु परम देवता'।[६]**
**'गुरु बिहूना नर सरबै पसु संसार प्रतीत्यते ॥'[७]**
**न विद्या गुरु समाना न तीर्था न च देवता।**
**'न गुरु तुल्यं भवै गोव जोधा खनत परंपदं ॥**

और यह भी जानना चाहिए कि 'सज्दए तहैयत' पिछली उम्मतों में स्वीकार्य था क्योंकि वे माता, पिता, शिक्षक, सम्राट् तथा पीर के समक्ष (सज्दा) करते थे जब हमारे पैग़म्बर का युग आया तो यह मान्यता समाप्त हो गई किन्तु (इसका) औचित्य समाप्त नहीं हुआ। अतीत की उम्मतों के लिए 'अय्यामे बीज़'[८] के रोज़े अनिवार्य थे, हमारे पैग़म्बर के समय से वे अनिवार्य नहीं रहे फिर भी

१. **आपहि खोइ** (ब)।
२. **निसचौ शंभू सोइ (ब)**। निश्चय ही पूर्ण श्रेष्ठता उसे प्राप्त है (अ)।
३. अर्थात् पर्यवेक्षण शक्ति तथा प्रत्यक्षीकरण और अन्तरदृष्टि से देखने पर ज्ञात हुआ (अ)।
४. 'शम्स' दासता की श्रेणी से ऊपर उठ चुका है और इस जगत् में ईश्वर से भिन्न नहीं है (अ)। शम्स तबरेज़ मौलाना रूम के गुरु थे।
५. अर्थात् पीर ही अस्ल (मूल) है और बुराइयों की अवस्था से ऊपर उठ चुका है (अ)।
६. पीर श्रेष्ठातिश्रेष्ठ (बुज़ुर्ग-बुज़ुर्गी) है (अ)।
७. गुरु के अभाव में मनुष्य का जीवन पशु के समान है। (अ)।
८. प्रत्येक मास की १३ वीं १४ वीं तथा १५ वीं रात, यहाँ आशय तिथियों से है।

(इनका) औचित्य समाप्त नहीं हुआ। इसी प्रकार 'शुक्र के सज्दे'[1] की मान्यता समाप्त हो गई किन्तु औचित्य बना रहा। क़ुत्बुल औलिया हज़रत शेख़ निज़ामुद्दीन औलिया के **'फ़वाएदतुल फ़वाएद'** नामक मलफ़ूज़ में ऐसा ही लिखा है। जैसा कि यह (तथ्य) लिपिबद्ध हो चुका है इसलिए यदि इस जगत् में कोई 'शुक्र' (कृतज्ञता) का सज्दा करे तो निषिद्ध नहीं और पाप नहीं होता। यह समस्या विवादास्पद है। **अशराक़ुल मजाहिब** में कहा गया है कि **शुक्र** के सज्दे के प्रसंग में मत वैभिन्य है।

अबूहनीफ़ा और इमाम मलिक का कथन है—

"(शुक्र का सज्दा) 'मकरूह' (घृणित) है, अच्छा यह है कि ईशस्तुति पर रुक जाय और ज़बान से कृतज्ञता प्रकट करे।"

इमाम शाफ़ई और इमाम अहमद का मत है—

"(शुक्र का सज्दा) घृणित नहीं है अपितु अनिवार्य है।"

मेरे प्रिय, जब यह मोती तेरे हाथ लग गया[2] और तू इस श्रेष्ठ रहस्य के द्वारा उन्मत्त हो गया, यह उचित नहीं कि तू इसकी उद्घोषणा करे क्योंकि इस रहस्य के उपयुक्त कोई अन्य नहीं।

हज़रत मुहम्मद का कथन है—

"जो व्यक्ति मौन रहा सुरक्षित रहा[3] और जो सुरक्षित रहा उसने मुक्ति प्राप्त की।"

ऐ भाई! सम्राटों और उनके उच्च पदाधिकारियों के रहस्यों को व्यक्त करना निषिद्ध है। यह स्वयं दिव्य रहस्य है, इसकी अभिव्यक्ति 'कुफ़' है, ईश्वर न करे कि ऐसा हो। 'हदीस' में है—

"दैवी रहस्यों को व्यक्त करना कुफ़ है।"

यदि कोई इस रहस्य का अनावरण करे तो क़त्ल किये जाने का अधिकारी हो जाता है—"जिसने 'तौहीद' (के रहस्य) को घोषित किया उसका वध कर देना उचित है।"[4]

---

१. कृतज्ञता प्रकट करने के हेतु किया गया सज्दा।

२. अर्थात् 'तौहीद' की पहचान तथा दैवी रहस्य का मोती जिसकी चर्चा इस ग्रंथ में हुई है। (अ)।

३. पर्यवेक्षणावस्था में इस रहस्य को गुप्त रखना ही उन्नति का अध्याय है। (अ)।

४. तौहीद का विवेचन और उसकी अभिव्यक्ति परम सत्ता के पद को ध्यान में रखते हुए—जैसा कि श्रेष्ठ जनों ने इस विद्या से सम्बद्ध रचनाओं में की है—यदि की जाय तो निषिद्ध नहीं। (अ)।

**बैत**

उन्माद की अवस्था में यदि तूने प्रेम के रहस्य को व्यक्त कर दिया,
तो सूफ़ी साधना के मार्ग में इसका पुरस्कार सूली है।

**बैत**

तूने देखा कि प्रेमोन्माद की अवस्था में एक रहस्य।
मंसूर ने व्यक्त कर दिया और सूली पर चढ़ गया।

**बैत**

यदि तू (प्रेम में) मस्त हो जाता है तो भी (अनल हक़) मत कह
ईश्वर के रहस्य को छिपा कर रख।

**चौपई**

**जे कछु कहूँ तो 'उठै रिसाय'[१]। यहूँ पै रहस कछु कहा न जाय॥**
**राजा नगरि कछु कहा न जाय। जे कछु कहूँ तो राजा रिसाय॥**

ऐ प्रिय! यद्यपि प्रेमोन्माद एवं मुग्ध हो जाने की अवस्था में यह सम्भव नहीं है कि स्वयं पर नियन्त्रण रखा जाय जिससे कि दैवी रहस्य गुप्त रह सकें। पर यह भी न करना चाहिए कि 'क़ासिद' (समाचार वाहक) बन जाय और दैवी रहस्यों का अनावरण करदे तथा अयोग्य जनों के हाथ में रखदे और मृत्यु को प्राप्त करे। किन्तु सच्चे जिज्ञासु से जो इस रहस्य का उपयुक्त पात्र है इसे छिपाकर नहीं रखना चाहिए। हज़रत मुहम्मद का कथन है—

"जिसने नीति परक ज्ञान (हिकमत) को अयोग्य पात्र में रखा, उसने ज़ुल्म किया और जिसने (इसे) योग्य पात्र (तक पहुँचने) से रोका उसने भी ज़ुल्म किया।"

इस विषय में एक बुज़ुर्ग का कथन है—

**बैत**

इस रहस्य को उसी व्यक्ति पर प्रकट करते हैं,
जो 'अबू बक्र' के समान घनिष्ठ मित्र हो।[२]

**श्लोक**

**जस्य कस्य न दायतेन ब्रह्म ज्ञानं मसामृतं।**
**सेवकस्य भक्तस्य सक्ति देवास देयते॥[3]**

---

१. अतिही रिसाय (ब)।

२. हज़रत अबू बक्र, हज़रत मुहम्मद के घनिष्ट मित्र थे। हज़रत मुहम्मद के प्राणों की रक्षा के उद्देश्य से, मक्के से हिजरत करते समय वे उनके साथ एक ग़ार (गुफा) में छिप गये थे। उसी समय से घनिष्ट मित्र के लिए 'यारे-ग़ार' का प्रयोग होने लगा। पैग़म्बर की मृत्यूपरान्त वे ख़लीफ़ा चुने गए और ६३२ से ६३४ ई० तक ख़लीफ़ा रहे।

३. 'ब्रह्म ज्ञान' अथवा 'ऐक्य ज्ञान' का अमृत हर किसी को नहीं प्रदान किया जाता, यह शक्ति तो परमात्मा उसे प्रदान करता है जो उसका सच्चा सेवक भक्त है।

ऐ मेरे मित्र ! (तुझे) ऐक्य दृष्टा होना चाहिए जिससे कि इस सुरक्षित मार्ग पर चल सके, क्योंकि यह कार्य कष्ट साध्य है और हर एक की स्थिति के अनुरूप नहीं। तुझे प्रामाणिक रूप से यह भी जान लेना चाहिए, जिस से कि तू 'सीरी'[1] और 'महमूदाबाद'[2] पहुँचे और सुल्तान नासिर दिल्ली में है। यदि तू चाहता है कि महमूदाबाद पहुँचे और सुल्तान के मुख का दर्शन करे तो पेट भरने के धन्धों से बाहर निकल और दिल्ली में यात्रा कर जिस से कि तू महमूदाबाद पहुँच जाय और सुलतान नासिर का दर्शन कर सके जो कि दिल्ली का सम्राट् है।[3] सम्मानित ईश्वर के आदेश को जान ले—

"प्रशंसा पूर्ण स्थान (पर खड़ा करे)" और "सहायक सत्ता प्रदान करे।"[4] और यह 'तस्लीम' का स्थान है जो भगवत्कृपा के बिना नहीं प्राप्त होता, और

---

१. दिल्ली के समीप एक स्थान जो १३वीं तथा १४वीं शताब्दी ई० में अत्यधिक महत्वपूर्ण था।

२. दिल्ली नगर में स्थित एक स्थान।

३. यह पूरी रूपक-योजना गूढ़ आध्यात्मिक अर्थ की प्रतिपादक है। यहाँ सुल्तान नासिर से लेखक का आशय एक ओर सुल्तान नासिरुदीन हुमायूं से है और दूसरी ओर ब्रह्म से। 'सीरी' और 'महमूदाबाद' दिल्ली में स्थित दो स्थान हैं और 'दिल्ली' का आशय दिल या हृदय या चित्त से है। यही मन शक्ति है और यही मन शिव है के आधार पर यहाँ पर 'सीरी' और महमूदाबाद शक्ति और शिव के प्रतीक स्वरूप भी जान पड़ते हैं। दूसरी ओर ब्रह्म, जो कि चित्त या मन का सम्राट् स्वरूप है उसका साक्षात्कार पेट भरने के धन्धों से बाहर निकलकर अर्थात् मन को सांसारिक मोह से निर्लिप्ति करके या उन्मनावस्था को प्राप्त करके ही किया जा सकता है। महमूद उसे कहते हैं जो स्तुति के योग्य हो और स्तुति के योग्य केवल परम सत्ता ही है इस प्रकार महमूदाबाद हृदय में स्थित वह स्थान भी है जहाँ ईश्वर का निवास है और जिसका **रुश्दनामा** के एक दोहरे में इस प्रकार संकेत हुआ है—

**हियरे भीतर है हिया तहँ महँ कंत बसाय।**
**तहाँ बसेरा जो करै सोभ पियहि मिलाय॥**

**अलखबानी**, पृ० ५६

उपर्युक्त रूपक-योजना में इसी भाव को व्यक्त किया गया है।

४. सूरः १७ की दो पृथक्-पृथक् आयतों (७९ तथा ८०) के अन्तिम शब्द हैं। दोनों आयतें इस प्रकार हैं—

"और कुछ रात इस (क़ुरआन) के साथ जागते रहो, यह तुम्हारे लिए तद्-अधिक (नफ़्ल) है, क़रीब है कि तुम्हारा रब तुम्हें प्रशंसा पूर्ण स्थान पर खड़ा करे।"

"और कहो : रब तू मुझे जहाँ कहीं लेजा सच्चाई के साथ लेजा और जहाँ कहीं से निकाल सच्चाई के साथ निकाल, और अपनी ओर से मुझे सहायक सत्ता (अधिकार) प्रदान कर।"

जब तक तू स्वयं को एकत्व के सागर में पूर्ण रूप से नहीं डुबा लेता, तस्लीम क स्थान तक नहीं पहुँच सकता।

इसी विषय में है—"(उन पर) ख़ूब सलाम भेजो"।[1]



1. सूरः ३३ आयत ५६। पूरी आयत इस प्रकार है।
"निश्चय ही अल्लाह और उसके 'फ़रिश्ते' 'नबी' पर 'रहमत' भेजते हैं। हे लोगों जो ईमान लाये हो! तुम भी उन पर रहमत भेजो और ख़ूब सलाम भेजो।"

१

# पारिभाषिक शब्दावली

अदम =शून्य
अदम-अल-अदम =शून्यातिशून्य
अदमे इज़ाफ़ी =सापेक्ष शून्य
अज़ल =अनादि
अफ़ना =विनाश
अबक़ा =पालन
अबद =अनंत
अबुल अरवाह् =परम आत्मा
आख़िरत =परलोक
आमिल =सिद्ध
आरिफ़ =ईश्वरज्ञ
आलमे उलवी =आकाश लोक, शिव लोक
आलमे क़ुद्स =पावन लोक
आलमे कुबरा =श्रेष्ठ जगत्
आलमे ज़ाहिर =व्यक्त जगत्
आलमे तक़लीद =अनुकरणावस्था
आलमे तह्क़ीक़ =अन्वेषणावस्था
आलमे बातिन =अव्यक्त जगत्
आलमे बे कैफ़ =शून्य जगत्
आलमे सुग़रा =क्षुद्र जगत्
आलमे सुफ़ली =भू लोक, शक्ति लोक
आलमे हक़ीक़ी =वास्तविक जगत्, अलौकिक जगत्
आवाज़े मुतलक़ =परम नाद
आवाज़े हमस =अनाहद नाद
इजमाल =सूक्ष्म, संकुचन
इत्तहाद =एक हो जाना
इम्तिज़ाज =समावेश
इनसाने कबीर =श्रेष्ठ मानव
इनसाने कामिल =सिद्ध पुरुष, पूर्ण मानव
इनसाने सग़ीर =क्षुद्र मानव
इल्म =विद्या, ज्ञान

| | |
|---|---|
| इल्मे सर्फ़ | =प्रत्यय विज्ञान |
| इश्क़ | =प्रेम |
| इहातए इल्मी | =ज्ञान का घेरा |
| इहातए फ़ेली | =कार्यों का घेरा |
| ईमाने तक़लीदी | =अनुकरण मूलक आस्था, परम्परागत आस्था |
| ईमाने हक़ीक़ी | =वास्तविक आस्था |
| उक़बा | =परलोक |
| उबूदीयत | =दासता |
| उलमाए ज़ाहिर | =शास्त्राचार्य |
| उस्तादे तरीक़त | =साधना मार्ग का गुरु |
| एयान | =पुनीतात्मा, सत्यता |
| एयाने मुमकिनात | =संभावनीए पुनीतात्माएँ |
| कमाल | =पूर्णता, सक्षमता, सिद्धि |
| ऐन | =मुख्य तत्व |
| क़याम | =नमाज़ में खड़े होने की स्थिति |
| क़यामत | =अन्तिम दिन |
| क़रन | =निश्चित अवधि |
| कश्फ़ | =प्रत्यक्षीकरण, आध्यात्मिक शक्ति |
| कामिल | =पूर्ण, सक्ष्म, सिद्ध |
| क़िब्ला | =नमाज़ की दिशा |
| क़ुऊद | =नमाज़ में बैठने की क्रिया |
| क़ुतुब | =ध्रुव, आध्यात्मिक विभूति |
| क़ुत्बुल अक़ताब | =ध्रुवों का ध्रुव, श्रेष्ठ आध्यात्मिक विभूति |
| क़ुदम | =पूर्व स्थिति |
| कुफ़्र | =अधर्म |
| कुफ़्रे जली | =महान् अधर्म |
| क़ुब्बा | =ईश सिंहासन |
| कौनुलजामे | =सार्वभौमिक सत्ता |
| कौनैन | =परलोक |
| खलीफ़ा | =उत्तराधिकारी |
| ग़ैब | =शून्य, परोक्ष, अदृश्य जगत् |
| जबरूत | =सुषुप्त जगत् |
| जमा | =मिलन |
| जमाल | =सौन्दर्य |

| | |
|---|---|
| जमाले मआनी | =अमूर्त्त-सौन्दर्य |
| जमील | =सौन्दर्य शील |
| ज़र्रए कुल | =ईश्वर का अंश |
| जलाल | =ऐश्वर्य |
| ज़ात | =सत्ता |
| ज़िक्र | =नाम-स्मरण |
| ज़िक्रे जह्‌र | =उच्च स्वर में होने वाला ज़िक्र |
| ज़िक्रे ख़फ़ी | =निम्न स्वर में होने वाला ज़िक्र |
| ज़ुह्द | =संयम |
| ज़ौक़ | =स्वाद, आनन्द |
| तक़ईदात | =बन्धन |
| तजल्ली | =आध्यात्म प्रकाश |
| तजल्लीए शुहूदी | =साक्षात्कार का दिव्य प्रकाश |
| तफ़रिक़ा | =वियोग |
| तफ़सील | =स्थूल, विस्तारण |
| तरीक़त | =साधना मार्ग |
| तालिब | =जिज्ञासु, साधक |
| तौहीद | =एकत्व |
| दुरूद | =मंगल कामना |
| नफ़्स | =चित्तवृत्ति, वासना |
| नमाज़ | =ईश्वर के स्मरण एवं ध्यान की इस्लामी पद्धति |
| नमाज़े माक़ूसा | =उलटी साधना |
| नह्‌व | =वृत्ति प्रणाली |
| नासूत | =जाग्रत जगत् |
| नूर | =दिव्य ज्योति |
| पासे अनफ़ास | =प्राणायाम |
| पीर | =सूफ़ी गुरु |
| पीरे दस्तगीर | =हाथ पकड़ने वाला गुरु |
| पीरे पुख़्ता | =सद्‌गुरु, सिद्ध गुरु |
| फ़क़्र | =साधुता |
| फ़ना | =विलयन |
| फ़ाइल | =कर्ता |
| फ़ुज़ला | =व्यतिरिक्त |
| बक़ा | =शाश्वतता, नित्यता |
| बन्दा | =जीव |

| | |
|---|---|
| बाक़ी | =नित्य |
| बेतअल्लुक़ | =निरपेक्ष |
| बेहिजाब | =अनावृत |
| मआनी | =अमूर्त्त, गूढ़ रहस्य |
| मकान | =निकेत |
| मक़ाम | =सूफ़ी साधना की मंज़िल |
| मरफ़ूअ | =उच्चासीन |
| मरबूब | =जिसका पालन किया जाय, पालित |
| मलकूत | =स्वप्न जगत् |
| मारिफ़त | =आध्यात्मिक ज्ञान, भक्ति |
| मुक़द्दम | =प्राथमिक |
| मुक़ामे कमाल | =सिद्धावस्था |
| मुक़ामे तफ़सील | =स्थूलावस्था |
| मुब्तदा | =कर्तृपद |
| मुमकिनुल वुजूद | =संभाव्य सत्ता |
| मुर्शिद | =आध्यात्मिक शिक्षक |
| मुलहिद | =मार्गच्युत |
| मुवह्हिद | =एकत्ववादी |
| मुशाहेदा | =आध्यात्मिक साक्षात्कार, पर्यवेक्षण शक्ति |
| मेराज | =धार्मिक प्रतिष्ठा का अन्तिम सोपान |
| मोमिन | =धर्मनिष्ठ मुसलमान |
| मौजूदात | =सृष्टि जगत् |
| यौमुल क़ियाम | =खड़े होने का दिन |
| यौमुल फ़स्ल | =पृथक् होने का दिन |
| यौमुल बअस | =उठने का दिन |
| यौमुल हिसाब | =लेखा जोखा निरीक्षण का दिन |
| रसूल | =नये धर्म विधान को लेकर आने वाला नबी। |
| रुकूअ | =नमाज़ में झुकने की अवस्था |
| रूह | =आत्मा |
| रूहुल क़ुद्स | =पवित्र आत्मा |
| रूहुल अरवाह | =परम आत्मा |
| रूहे आज़म | =महान् आत्मा |
| रूहे उलवी | =श्रेष्ठ जीवात्मा, निर्लिप्त जीवात्मा |

| | |
|---|---|
| रूहे,उलवीए-इनसानी | =निर्लिप्त मानव जीवात्मा |
| लफ़्ज़ | =मूर्त्त |
| लामकाँ | =शून्य गृह, अनिकेत |
| लाहूत | =माधुर्य लोक |
| वहदत | =ऐक्य |
| वहदते वुजुदी | =सत्तात्मक ऐक्य |
| वाजिबुलवुजूद | =स्वविद्यमान सत्ता, अनिवार्य सत्ता |
| वासिले हक़ीक़त | =परम सत्य में विलीन विभूति |
| वुजूद | =सत्ता, अस्तित्व |
| वुजूदे मजाज़ी | =काल्पनिक अस्तित्व, लौकिक सत्ता |
| वुजूदे हक़ीक़ी | =वास्तविक अस्तित्व, अलौकिक सत्ता |
| शरीअत | =इस्लामी धर्म-विधान |
| शेख़ | =पीर अथवा गुरु |
| शेख़ुलइस्लाम | =धर्म गुरु |
| सज्दा | =नमाज़ में माथे को ज़मीन पर रखने की अवस्था |
| सज्दए तहैयत | =अभिवादन का सज्दा, साष्टांग प्रणाम |
| समा | =सूफ़ी कीर्तन |
| सिफ़त | =गुण |
| सिर्रेअज़ीम | =गूढ़ रहस्य |
| सुल्तानुल अज़कार | =नादानुसंधान, श्रेष्ठ ज़िक्र |
| हक़ | =परमेश्वर, परम सत्य |
| हदीसे क़ुदसी | =हज़रत मुहम्मद का दैवी प्रवचन |
| हस्तीए मुतलक़ | =परम सत्ता |

# अलखबानी की हिन्दी कविता

पृष्ठ संख्या

**राग पूरबी**

धन कारन पिय आप संवारा।
बिनु धन सखी कंत किनहारा ।।१।।
शह खेलै धन मांहीं 'एवाँ'।
'बास' फ़ूल मँह आछे 'जेवाँ' ।।२।।

**उक़दा (समस्या)**

'क्यों नहिं' खेलूँ तुझ संग मीता।
मुझ कारन तें 'ईता कीता' ।।३।।
अलखदास 'आखै' सुन 'लोई'।
'सोई' बाक अरथ फुन 'सोई' ।।४।।१।। ८–९

**सबद**

एक तें हम अनंत भए आपहि आप बियाहि।
'सहज' कन्या 'संभु' बरु अना उपाम सुसरा जंवाई ।।२।। १२

**दोहरा**

जिद्धर देखूँ हे सखी 'तिद्धर और न कोइ।
देखा बूझ बिचार मैं सब ही 'आपुन सोइ ।।३।। १३

**चौपद**

जैसो 'कुम्भ' 'अम्भ' मँह थेव।
तैसो 'बुन्द' बदी 'नरमेव' ।।
बाहर भीतर 'कहा' न जाय।
'सरब निरंतर' एकै 'काय' ।।४।। १३

**सबद**

'चित' पाती 'सत' 'मालति फूल'।
'अहनिसि' पूजा अछी 'अभूल' ।।
पूज्यौ 'अम्हिसर' 'लाधव' 'भेव'।
सरब निरंतर 'आपै' देव ।।५।। १४

**राग बसंत**

जल थल 'म्हेल' और आकास।
पिय सरब निरंतर तोरा 'पास' ।।१।।

पृष्ठ संख्या

'तोहि' छाड़ पिया कह 'कहाँ रे जावँ' ।
'जहाँ रे जावँ तहाँ तोरा ठावँ' ।।२।।
बाहर 'भीतर' कहा न जाय ।
सरब निरंतर एकै काय ।।३।।
अलखदास आखै मोरा कन्त ।
दूनहु जग सखी रितु बसन्त ।।४।।६।। १५

**राग मारू**

'जान अजान' सभ खेलैं लोइ ।
बिन पिय खेल न खेला होई ।।१।।
'जान अजान' जग खेली रे ।
हो हो 'हो हो' होली रे ।।२।।
'सभ खेलहिं' सखि 'मन मंह जान' ।
'सरब निरंतर पीय प्रवान' ।।३।।
'जान अजान जग खेलैं फाग' ।
कंत 'बला' लेवँ हिरदै लाग ।।४।।
अलखदास आखै सुन नाहां ।
हम तुम खेलहिं दै गर बाहां ।।५।।७।। १६-१७

**दोहरा**

देखो री मन बूझो री 'देखो' अंव बानी ।
सब ही रंग नीर कै माया रंग समाया पानी ।।८।। १८

**सबद**

'रहंसी' क्यों नहिं नाचूँ 'सखिए' जो पिय रंग चढ़ाया ।
'तन मन जिय सभ इक' रंग दीखा तब मैं आप गँवाया ।।९।। १९

**राग मारू धनासरी**

अंजुलि गांथ जो उत्पति दीनी । तब हम पिय सों बाचा कीनी ।।१।।
हौं तिन्ह बोलन रहौं लुभाइ । लाग परित खन छोड़ि न जाइ ।।२।।

**उक़दा (समस्या)**

तै मैं मैं तैं हीर न कोय । लाग परति खन छोड़ न होय ।।३।।१०।। २२

**सबद**

निज जेइ आत्म तेई जो नाथ । बिरजैं एक और नाहीं साथ ।।
तीन त्रिलोक एक कर जान । सरब निरंतर आप प्रवान ।।११।। २३

**चौपद**

गुरु जो कीजै ऐसा जान । सरब निरंतर आप प्रवान ।।१२।। २४

पृष्ठ संख्या

**श्लोक**

अपानास्ति परानास्ति, (नास्ति) किंचित जगत् तरम् ।'
'बुद्धि बाचा मनोनास्ति तत्र देवे' अकल्पयम् ।।२५।। ३६

**दोहरा**

'चामहि' 'बाँधी' 'पोटली', 'हाड़ै बाँधा' 'कोद' ।
'एकै नारी जग उप्या' 'कोउ बांभन कोउ सोद' ।।२६।। ३७

**सबद**

'जिय तौं जोगी आप प्रवान' । बाहर भीतर एक कर जान ।
"निज कै आखों सुनहु विचार" । सरब निरन्तर एक अंकार ।।२७।। ३८

**सबद**

'फलै (न) फूलै आवै न जाय । कांसे का सबद कांसे समाय' ।।२८।। ३९

**दोहरा**

जलतें 'उफना' बुलबुला जलहीं मांह विलाय ।
तैसा यह संसार सभ मूलहि जाय समाय ।।२९।। ३९

**सबद**

मरिहौ पंडित मरनौ मीठा । जौ मरना श्री गोरख धीठा ।
मूए तें जिउ जाय जहाँ । जीवत ही लै रखौ तहाँ ।।
जिउ तें चीरें जो कोउ मुआ । सोइ खेलें परम निसंक हुआ ।।३०।। ४०

**दोहरा**

आप गँवाए पिउ मिलै, पी खोए सब जाय ।
अकथ कथा लै प्रेम की, जे कोइ पूजै माय ।।३१।। ४१

**दोहरा**

यह जग वह जग छोड़कर हौं निज जोगन हूँ ।
बिन पिय भेक्या ऐ सखी एकौ जग नहिं लूँ ।।३२।।

**श्लोक**

उत्तमा उत्तम चिंतहि, मोह चिंतहि मद्धमा ।
अधमा कायम चिंतहि पर चिंतहि अधमाधमा ।।३३।। ४४

**दोहरा**

हम निज आये सुरग तें फैं निज सुरघहिं जाहिं ।
रहन हमारे साइयाँ ईहाँ कबहि रहाहिं ।।३४।।

**सबद**

साईं समुंद अपार अति हम तहँ (हैं) मछल्याहिं ।
'जल में आवहिं जल रहैं मृत्तहु जलही माँहिं ।।३५।।

पृष्ठ संख्या

पद निसचल मन चहुँ दिसि जाय। खन इक चिंता नहिं ठहराय ॥
कीन्हें कुसुमैं बहुतहि प्रीति। अन्तर धरम निरर्थहिं रीति ॥३६॥ ४५

**राग रामकली**

जाग रे भाई जागरे जरम न सोवें कोय।
अहनिसि बैरी ओट ले मूसत बेर न होय ॥३७॥
जागै गोरख जग सुवै सुवै अचिंती नार।
सूने दनक जे बाहरौ ते जोगी अवधार ॥३८॥ ४६

**सबद**

गगन स्थाने मगन द्वार। तहाँ बसै निंद्रा घोर अन्ध्यार ॥
बिजली के चमके आवै जाय। पंच तत्त लैं धर्नाहि समाय ॥३९॥ ४७

**दोहरा**

जिन्ह मुख दरसन इत्ति है तिन्ह भए होसै ओत।
जिनहा इत्ति न देखिया तिनहा इत्ति न ओत ॥४०॥
इत जग कंत न मेलया नयन गंवाए रोय।
उत जग मिलै कि ना मिलै देख तो कैहा होय ॥४१॥ ४८–४९

**राग केदारा**

लागरी प्रीति लागरी।
झुरमुट खेलहु आज सनेही लागरी ॥१॥
भर कै सैयां भेंट तिहीं संग लागरी।
खेल आज की रात सनेही लागरी ॥२॥
पी संग खेलन्ह चाचरी संग लागरी।
अहनिसि 'जहँ पिय रहत' सनेही लागरी ॥३॥
सुभ आभरन कै सोई संग लागरी।
कंत न बूझे बात सनेही लागरी ॥४॥
अलखदास आखै बिनती संग लागरी।
कर जुर सिर धर पाँव सनेही लागरी ॥५॥
भर कै सैयाँ भेंटत पिउ संग लागरी।
बिचर कंत कै जाय सनेही लागरी ॥६॥४२॥ ४९–५०

**दोहरा**

भट बूड़ै बहि जाहि तौं, धिक जीवन तेरा।
साईं तें तैं क्यों फिरा, देख कुटुम्ब घनेरा ॥४३॥
एको काम न आव, सबै जब परसै बेरा।
छोड़ पियारा साइयाँ, तप जान्ह गहेरा ॥४४॥

पृष्ठ संख्या

अरी हंसरी बाल इस जल हरि गात पखाल।
इस तालरि को बूझ बाहर समुन्द संभाल ।।४५।। ५१
अरी हंसरी बूझ बाहर समुँद सँभाल।
इस तालरि बेरी घने मत कोइ मेलै जाल ।।४६।।
सत्त सरीरहिं जे बसै, दैया एती रिद्धि।
कंत सुभाव न छोड़ई, चित साहस जप सिद्धि ।।४७।। ५२
निहचल राखौ आप स्यों धरि के निहचल लोइ।
फेटे सबहि पिसाइ के कांजी क्यों कर होइ ।।४८।। ५३

**रेख़ता**

सिद्क़ रहबर सब्र तोशा, दश्त मंज़िल दिल रफ़ीक़ ।
सत्त नगरी, धर्म राजा जोग मारग निरमला ।।४९।। ५३

**सबद**

सत्त सिद्ध मतैं अपार। न मरै जोगी न ले अवतार ।।५०।। ५४

**सबद**

रोटी साटी ज्ञान बिकाय। रात गहे दिन बीसर जाय ।।५१।। ५७

**सबद**

कानन मुँद्रा गले रुद्राख। फिर फर पढ़हिं भुवनै साख ।।
बोलत गोरख सुनिहौं लोय। परतन होय पै जोग न होय ।।
साखी सबदैं नाहीं जोग। फिर फिर देखहिं गाँव का लोग ।।५२।।
५७-५८

**दोहरा**

हियरे भीतर है हिया तहँ मँह कंत बसाय।
तहाँ बसेरा जो करै सोभै पियहि मिलाय ।।५३।।

**श्लोक**

बन बिंच परत बन बिंच धुँधकारंच मध्यमा।
तत्व मध्यें भयो जोति सो जोति परमपदा ।।५४।।

**सबद**

तत्व मध्यें ॐ कारस। ॐ कारस निरंजना ।।५५।।

**सबद**

तिहरी तिकुटी बिषमी सन्धि। मूल दवारे पवना बंधि ।।
तहाँ निरंजन रहा समाय। बिचारि बिमर कर बूझह जाय ।।५६।। ५९

**दोहरा**

'मन पतियाना चिंता हिरानी' कहौं तो को पतियाय।
फूल 'तबैं' कली भया बोलै सिद्ध हुदाय ।।५७।।

पृष्ठ संख्या

**श्लोक**

'खरग' मद्धे खगी जांत तस्य मारगे गतांच ।।
मृत्युकस्य जथा चिंता ब्रह्म ज्ञानं 'साज्जते' ।।५८।। ६२

**दोहरा**

सोने रूपे नार सँवारी रूप बिहुना साईं ।
तन धन रचि लै शहस्यों खेला लैला मजनु की नाईं ।।५९।। ६२–६३

**उक़्दा (समस्या)**

राचे सूगुर हौं धनि ताकी चेला ।
जिन मोहि मिलया 'कंत अकेला' ।।६०।।

**दोहरा**

रंग बिहूना मैं पिय पाया रहंसी करूँ बधाया ।
गया बुढ़ापा भा, तरुनापा जेहि साईं घर आया ।।६१।।
अलख निरंजन मेरा साईं सो जो लखा न जाय ।
जिन लखया तिन आप गँवाया कहूँ तो को पतियाय ।।६२।। ६३

**सबद**

यह मन सकती यह मन सीव । यह मन तीन भुवन का जीव ।
यह मन लै जो उन्मनि रहै । तीन भुवन का बातैं कहै ।।६३।। ६६

**श्लोक**

छितीस जुग नाम निरंजन (कलि मद्धें) भंजौ खुदाय ।
अनादि रूपी हंमन सृष्टि रची देवै रूपी जग तरू की माय ।।६४।।

**सबद**

सुनहु पंडित सुनहु अचारिज निसब्दैं, सबद समाय ।
सबदैं रिद्धि सिद्धि सब्दैं मुख मुकुति सबद अनूतर साय ।।६५।। ६७

**सबद**

पिता के बीरज हमें जरम न लया, माता न दिया दुख भारन ।
उत्पत्ति परलौ एकौ न होता, न होता सरब संघारन ।।६६।।
अनालै बोलत सुनहु अनादि धरम माहीं हमारे जाति न कूलन ।
अमूल मद्धैं संभू सरस्यां बिरला बूझत आदि मूलन । ६७।। ६९

**दोहरा**

बेली यहु संसार सभ, मूल सो सिरजन हार ।
हेरें बेली मूल सों, बूझै परम बिचार ।।६८।। ७०

**दोहरा**

महमद महमद जग कहै चीन्है नाहीं कोय ।
अहमद मीम गंवाइया कहु क्यों दूजा होय ।।६९।।

पृष्ठ संख्या

महमद फूल अनादि का फल भै आपुन सोय।
सो क्यों जानै बापुरा जिह् नहिं चीन्हा होय।७०॥
महमद आरिफ़ हो रहै आरिफ़ अहमद सोय।
अकथ कथा यह लधन की बिरला बूझै कोय॥७१॥
मुझ ही ते अति नीयरा सखिए मेरा कंत।
तन मन जोबन देख मैं सबही आप इकंत॥७२॥ ७३–७४

**सबद**

भली खेली करी देवा भली खेली अचंभव बानी।
अकथ कथेली (तुम्हें) अगम गमेली हमें हेइ तंत देसै बखानी॥७३॥ ७६

**दोहरा**

साईं अति सुथ नीयरा अकथ कथा नहीं होय।
एक अकेला आप है निद्रा करौ न कोय॥७४॥ ७६

**सबद**

यह मन छंध यह मन बंध, यह मन संसार रहै री।
सभ छोड़ हम्ह मन मनावहु, अरु कोइ नाहीं बैरी॥७५

**सबद**

मन के चीन्हा चीन्हा होय। जिउ संग, कबहूँ न चीन्हा सोय॥७६॥ ७७

**सबद**

जब लौं न देखौं अपने नैनां। तब न पतीजौं गुरू के बैनां॥७७। ७६

**दोहरा**

बिन देखे मन मानै नाहीं, औ दिष्ट मांह न होय।
देख बिचार जो मानै अवधू, दिष्टा जोगी सोय॥७८॥ ८०

**दोहरा**

जिन्ह गल फाँसी कंत की, ते निज पावहिं बाट।
फाँस बिहूने बापुरे, डूबे चंबल घाट॥७९॥

**सबद**

बिचारैं रूप ले फाँसी। गगन थान की ले सांसी॥
अना उपाम मूल केरै। डाली जोर अजोरी कर लै॥
दोसा दोही धर लै। नैन ठगीली निज घर लै॥८०॥ ८१–८२

**सबद**

'जहियाँ होता सूनमसून। तहियाँ होता पाप न पून'॥
निराकार तें भया आकार। तब हम बूझा परम बिचार॥
अन्ध न धंध न अद्‌बुदकार। 'ता दिन, आपै अलख अपार'॥८१॥ ८३

**सबद**

'अरधै' सुन्ना 'उरधैं' सुन्ना 'मद्धै' सुन्नमसुन्ना ।
परम सून जो जोगी लेटा ना तिस पाप न पुन्ना ।।८२।।

**श्लोक**

'सुरगतस्य' को असुरन का (?) 'जादस्थाक मन स्थरन' ।
ता देवा भयो बिषय पत्नी नायां युगो तरस्तयन ।।८३।। ८५-८६

**दोहरा**

सरसों संघन उपपरां जे रे बिलम्मै चित्त ।
जे घुस परै तिह परमपद रहै तिह 'त्रिभुवन' जित्त ।।८४।।

**सबद**

जहियाँ होता एक अंकार ।
कोई न चिन्ता सून बिचार ।।
थूल भए हम जाना सून ।
जो जानै तिस पाप न पून ।।८५।। ८६

**दोहरा**

'जो जूझै तो अति भला जे जीतै तो राज' ।
'दुहूँ पँवारें' हे सखी, 'माँदल' बाजौ आज ।।८६।। ८७

**दोहरा**

आज पियारा जो मिलै, तो जीवौं साईं ।
और पियारा ना करूँ तुज्झ छाँड़ गुसाईं ।।८७।।

**दोहरा**

जिस तौं मारहु दाव धरि सो तेरे गल लाग ।
तेरे मारे जो मरहिं बाड़ तिन्हा के भाग ।।८८।। ८८

**दोहरा**

जे सुनार सुलक्खिनी मुझ दिखलावै मुक्ख ।
क्यों नहिं नाचूँ मोर ज्यों निस्तारैं सब दुक्ख ।।८९।। ८९

**राग पूरबी**

पिउ भेंटत को चाढ़न जायँ ।
धन भई खेलै शह गल लायँ ।।
अरी कह कैसे छाड़ौं तोहि ।
सभ रंग मुख दिखरावसि मोहि ।।
अन्त रूप लिएसि मन मोरा ।
यहि पिय बूझा मैं मसि तोरा ।।

पृष्ठ संख्या

अलखदास आखै सुन 'नाहीं'।
हम रे पुहुप तैं बास गुसाईं ॥९०॥ ९२

**दोहरा**

'यह जाग नाही बाझ पिउ' बूझत बरहम जान।
सोइ पानी सोइ बुलबुला सोइ सरोवर जान ॥९१॥

**चौपदा**

'एकै लोहू एकै मास'
एकै सरुवर एकै हाँस॥
'गुरु मुख बूझै बरहम ज्ञान।
तीन बिलोक एक कर जान ॥९२॥ ९५

**दोहरा**

'एक गुसाईं सभन महँ सो जो लखा न जाय।'
'जो उस सीस न न्यावही तिस माथे भग जाय' ॥९३॥
'बाझ' पियारे साइयाँ और न देखूँ चुक्ख
जिद्धर देखूँ हे सखी तिद्धर साईं मुक्ख ॥९४॥
क्यों हौं सीस न न्यावऊँ ऐसा देखूँ माय।
बाहर भीतर हे सखी आपन एक ख़ुदाय ॥९५॥ ९७

**दोहरा**

जिन्ह घर राजा बसवई परजा रहौ न जाय।
राज बसेरा जिन्ह घरहिं परजा कहाँ कथाय ॥९६॥ ९९

**दोहरा**

हे री सेज सँवारिहौं बहु भँति परिमल लाइ।
मत शह देखै दहमली घरहूँ आया जाइ ॥९७॥ १००

**चौपदा**

जब दरसन देखा चहै,
तब आरसी माँजत रहै।
जब आरसी लागी काइ।
तब दरसन देखा न जाइ ॥९८॥

**दोहरा**

सो मन फूल पदम का तिह मँह भँवर बसाय॥
मतवारे ज्यों डोलिए ज्यों ज्यों वह मननाय ॥९९॥

**दोहरा**

कँवल क्यों डोलै हे सखी सुनिहौ बेदन आय।
तहँ मँह भँवरे घर किया बैठा सेज बिछाय ॥१००॥ १०१

पृष्ठ संख्या

दोहरा

तन मन जोबन खोइके बैठे 'आपुन खोय'।
ऐसा खेल जो खेलि है 'निश्चय संभू होय ।।१०१।।

श्लोक

'गुरु आदि निझ, गुरु अनादि निझ', 'गुरु परम देवता'।
गुरु विहूना नर सरबै पसु संसार प्रतीत्यते ।।१०२।।
न बिद्या गुरु समाना न तीर्था न च देवता।
न गुरु तुल्यं भवै गोप जोधा खनत परंपदम् ।।१०३।। १०२

चौपई

जे कछु कहूँ तो 'उठै रिसाय'। यहँ पै रहस कछु कहा न जाय ।।
राजा नगरि कछु कहा न जाय। जो कछु कहूँ तो राजा रिसाय ।।१०४।।

श्लोक

जस्य कस्य न दायतेन ब्रह्म ज्ञानं मसामृतं।
सेवकस्य भक्तस्य सक्ति देवास देयते ।।१०५।। १०३

---

# ३

# अलखबानी में क़ुरआन की आयतें

पृष्ठ संख्या

पृष्ठ संख्या

२६—"अलिफ़-लाम्-मीम। यह (अल्लाह की) किताब है, इसके (आसमानी किताब होने) में कोई सन्देह नहीं, उन लोगों के लिए मार्ग दर्शन है जो अल्लाह की अवज्ञा से बचने वाले और उसकी नाख़ुशी से डरने वाले हैं। जो बिना देखे ईमान लाते (हैं)।" ७८

सूरः २, आयत १, २

२७—"कहो : क्या अंधा और आँखों वाला बराबर हुआ करता है, या बराबर होते हैं, अंधेरे और उजाले।" ७९

सूरः १३, आयत १६

२८—'नेकी यह नहीं है कि (बस) तुम अपने चेहरे पूर्व या पश्चिम की ओर कर लो बल्कि, नेकी यह है कि ईमान लाये अल्लाह पर, अन्तिम दिन पर।' ८०

सूरः २, आयत ७६१

२९—"जो लोग अल्लाह की राह में मारे गये, उन्हें मरा हुआ न समझो, वे जीवित हैं, अपने रब के पास रोज़ी पा रहे हैं।" ८६

सूरः ३, आयत १६८

३०—'और उनमें से जिस किसी को बन पड़े अपनी आवाज़ से धबर ले और उन पर अपने सवार और प्यादे चढ़ा ला, माल और औलाद में उनके साथ साझा लगा।" ८८

सूरः १७, आयत ६४

३१—"आसमान और ज़मीन में जो कोई भी है उसी को सज्दा कर रहा है।" ९३

सूरः ६, आयत ८०

३२—"अल्लाह आसमानों और ज़मीन का नूर है।" ९४

सूरः ९४, आयत ३५

३३—"जिसकी जड़ गहरी जमी हुई है, उसकी शाखाएँ आकाश तक पहुँची हुई हों।" ९७

सूरः १४, आयत २४

३४—"(शासिका) ने कहा : सम्राट् जब किसी बस्ती में प्रवेश करते हैं तो उसे ख़राब और वहाँ के प्रतिष्ठित लोगों को अपमानित करते हैं।" ९८

सूरः २७, आयत ३४

३५—"मोमिन का हृदय अल्लाह तआला का अर्श है।" ९९

सूरः ९, आयत १२९

३६—"प्रशंसा पूर्ण स्थान (पर खड़ा करे)।" १०५

सूरः १७, आयत ७९

३७—"सहायक सत्ता प्रदान करे।" १०५

सूरः १७, आयत ८०

३८—"(उन पर) ख़ूब सलाम भेजो।" १०६

———

# अलखबानी में हज़रत मुहम्मद के प्रवचन

## ( हदीस )

पृष्ठ संख्या

२४—"मनुष्य का ईमान (धार्मिक आस्था) उस समय तक पूर्ण नहीं होता जब तक यह न कहा जाय कि यह पागल है।" ७९

२५—"ऐ मेरे बन्दे ! (पूर्ण रूप से) मेरा हो जा तो मैं तेरा हो जाऊँ और जो कुछ मेरा है वह तेरा हो जाय।" ८१

२६—"मानव रब की नींव है।" ८३

२७—'अल्लाह तआला ने मुझ से कहा कि ऐ अहमद ! मेरे पास मेरे औलिया के लिए शराब है, जब वे उस शराब को पीते हैं, मस्त हो जाते हैं और जब मस्त होते हैं तो नृत्य करते हैं और जब नृत्य करते हैं तो भावावेश की अवस्था होती है, और जब भावावेश होता है तो उसको पा लेते हैं और साक्षात्कार हो जाता है, और साक्षात्कार की अवस्था में मेरे और उनके बीच कोई अन्तर नहीं रह जाता।" ८९

२८—"निःसन्देह जो कोई ईश्वर के अतिरिक्त किसी अन्य को सज्दा करता है, काफ़िर हो जाता है।" ९२

२९—"मानव मेरा रहस्य और मेरा गुण है और मेरी सत्ता से पृथक् नहीं है।" ९७

३०—"मोमिन का हृदय अर्श से श्रेष्ठ और कुर्सी से व्यापक है।" ९९

३१—"मोमिन का हृदय अल्लाह का हरम (पवित्र गृह) है और उसमें अल्लाह से भिन्न सत्ता का प्रवेश हराम (वर्जित) है।" १००

३२—"मोमिन का हृदय रब का दर्पण है।" १०१

३३—'जो व्यक्ति मौन रहा सुरक्षित रहा और जो सुरक्षित रहा उसने मुक्ति प्राप्त की।" १०३

३४—"दैवी रहस्यों को व्यक्त करना कुफ़ है।"

३५—"जिसने नीतिपरक ज्ञान (हिकमत) को अयोग्य पात्र में रखा उसने ज़ुल्म किया और जिसने (इसे) योग्य पात्र (तक पहुँचने) से रोका उसने भी ज़ुल्म किया।" १०४

———

# ५

## नामानुक्रमणिका

### ( प्रस्तावना भाग )

( अलखबानी )

नामानुक्रमणिका



———

# ग्रन्थानुक्रमणिका

## ( प्रस्तावना भाग )

**( अनुवाद भाग )**

———

# शब्दानुक्रमणिका

( अनुवाद भाग )

८

# सहायक ग्रन्थों की सूची


**अरबी के ग्रन्थ**

अल सर्राज : किताब-अल-लुमा (लन्दन १९११)

इब्न अल अरबी : फ़ुसूस-अल-हिकम (मिस्र १९४६)

क़ुशैरी, अबुल क़ासिम : रिसाला अल क़ुशैरिया (मिस्र १९११-१२)

ग़ज़ाली : इहया अल-उलूम-अल-दीन (मिस्र १९३७-३८)
तहाफ़ूत अल फ़लासिफ़ा (लन्दन १९२७)
मक़ासिद अल फ़लासिफ़ा (मिस्र १९३६)

जीलानी, अब्दुल क़ादिर : फ़ुतूहुल ग़ैब (उर्दू अनुवाद, लाहौर १९२५)

शिहाबुद्दीन सुहरवर्दी : अवारिफ़ुल मआरिफ़ (मिस्र १९३७-३८)

**फ़ारसी के ग्रन्थ**

अत्तार, फ़रीदुद्दीन : तज़किरतुल औलिया (बम्बई)

अब्दुर्रहमान चिश्ती : मिरआतुल अस्रार (हस्तलिखित) ब्रिटिश म्यूज़ियम
मिरआते मदारी (हस्तलिखित) ब्रिटिश म्यूज़ियम
मिरआते मसऊदी (हस्तलिखित) ब्रिटिश म्यूज़ियम

अब्दुल क़ुद्दूस गंगोही : अनवारूल उयून (हस्तलिखित) अलीगढ़ विश्वविद्यालय
मकतूबाते क़ुद्दूसिया (देहली १८७१)
मकतूबाते अब्दुल क़ुद्दूस (हस्तलिखित) अलीगढ़ विश्व-विद्यालय

अब्दुल हक़ मुहद्दिस देहलवी : अख़बारुल अख़ियार (देहली १९१४)

अब्दुल्लाह अनसारी : तबक़ातुस्सूफ़िया (काबुल)

अमीर ख़ुर्द : सियरुल औलिया (देहली १८८५)

गेसू दराज़ : जवाहिरे ख़म्सा (हस्तलिखित, इंडिया आफ़िस लंदन)
बहरुल हयात (देहली १८९४)

ग़ौस शत्तारी : गुलज़ारे अबरार (हस्तलिखित, मानचेस्टर)

जमाली : सियरूल आरिफ़ीन (देहली १८९३)

जामी, नूरुद्दीन अब्दुर्रहमान : नफ़हातुल उन्स (लखनऊ)
लवाएह (ईरान)

बदायूनी, मुल्ला अब्दुल क़ादिर : मुन्तख़बुत्तवारीख़ भाग १, (कलकत्ता १८६५-६६)

बरनी, ज़ियाउद्दीन : तारीख़े फ़ीरोज़शाही (कलकत्ता १८६०-६२)
बहाउद्दीन : रिसालए शत्तारिया (हस्तलिखित) इंडिया आफ़िस लंदन
रहीम फ़रमनिश : अहवाल व आसार ऐनुल क़ुज़ात हमदानी (ईरान)
शेख़ रुक्नुद्दीन : लताएफ़े क़ुद्दूसी (देहली १८९३-९४)
हमीद क़लन्दर : ख़ैरुल मजालिस (अलीगढ़ १९५९)
हमीदुद्दीन नागौरी : इश्क़िया (हस्तलिखित) इन्डिया आफ़िस लन्दन
तवाले अल शुमूस (हस्तलिखित) अलीगढ़ विश्वविद्यालय
रिसाला मिन कलाम ,, ,, ,,
हसन निज़ामी : फ़वाएदुल फ़ुआद (बुलन्दशहर १८५५-५६)
हाशिम, मुहम्मद बदख़शी : ज़ुब्दतुल मक़ामात (लखनऊ १८८५)
हुजवेरी : कश्फ़ुल महजूब (लाहौर १९२३)
——— : सुरुरुस्सुदूर (हस्तलिखित) अलीगढ़ विश्वविद्यालय
——— : दबिस्ताने मज़ाहिब (लखनऊ १९०४)

**संस्कृत, पाली, प्राकृत तथा अपभ्रंश के ग्रंथ** (सम्पादित ग्रन्थ)

उपनिषद् : ईशाद्यस्टोत्त शतोपनिषदः ( निर्णय सागर प्रेस, बम्बई १९२५ ई०
ऋग्वेद संहिता : कृष्णगढ़, सुल्तान गंज भागलपुर सं० १९८८-९३
कौल ज्ञान निर्णय : कलकत्ता सं० १९३४
गोरक्ष पद्धति : बम्बई सं० १९७४
गोरक्ष संहिता : अहमदाबाद सं० १९५०
गोरक्ष सिद्धान्त संग्रह : बनारस १९२५ ई०
छान्दोग्य उपनिषद् : गीता प्रेस गोरखपुर
दोहा कोष : सं० डा० प्रबोध चंद्र बागची, कलकत्ता १९३५ ई०
पातंजल योग दर्शन : गीता प्रेस गोरखपुर, सं० २००७
सिद्ध सिद्धान्त पद्धति : बनारस १९२५ ई०
हठयोग प्रदीपिका : बम्बई सं० २००९

**हिन्दी के ग्रन्थ** (आलोचनात्मक ग्रन्थ)

उपाध्याय नागेन्द्रनाथ : नाथ और संत साहित्य, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय
चतुर्वेदी, परशुराम : उत्तरी भारत की संत परम्परा, प्रयाग १९५६ ई०
तिलक, बाल गंगाधर : गीता रहस्य अथवा कर्मयोग शास्त्र (अनु० माधव राव सप्रे १९५८ ई०)
द्विवेदी, हज़ारी प्रसाद : कबीर (बम्बई १९५० ई०)
नाथ सम्प्रदाय (इलाहाबाद १९५० ई०)
मध्यकालीन धर्म साधना (इलाहाबाद १९५२ ई०)

भारती, धर्मवीर : सिद्ध साहित्य, इलाहाबाद १६५५ ई०

राधाकृष्णन : उपनिषदों की भूमिका (अनु० रामनाथ शास्त्री दिल्ली १६६८ ई०)

वर्मा, रामकुमार : संत कबीर, इलाहाबाद १६५७ ई०
कबीर का रहस्यवाद, इलाहाबाद १६४१ ई०

शैलेश जैदी : बिलग्राम के मुसलमान हिन्दी कवि, ना०प्र० सभा, काशी।

(सम्पादित ग्रन्थ)

आदि तुर्क कालीन भारत : रिज़वी, सै०अ०अ०, अलीगढ़ १६५५ ई०

कबीर ग्रन्थावली : इण्डियन प्रेस, इलाहाबाद, १६२८ ई० तथा ना०प्र० सभा, काशी।

खलजी कालीन भारत : रिज़वी, सै०अ०अ०, अलीगढ़ १६५६ ई०

गोरखबानी : बड़थ्वाल पीताम्बर दत्त, इलाहाबाद सं० २००३

चाँदायन : गुप्त, माता प्रसाद

जायसी ग्रन्थावली : शुक्ल रामचन्द्र, ना०प्र० सभा, काशी

तुग़लक कालीन भारत : रिज़वी, सै०अ०अ०, अलीगढ़ १६५६ ई०

दादू दयाल की बानी : इलाहाबाद १६४१ ई०

नाथ सिद्धों की बानियाँ : द्विवेदी, हज़ारी प्रसाद ना०प्र० सभा, काशी

श्री गुरु ग्रन्थ साहिब : शिरोमणि गुरु द्वारा प्रबन्धक कमेटी, अमृतसर १६५१ ई०

सुन्दर ग्रन्थावली : राजस्थान रिसर्च सोसाइटी, कलकत्ता

**उर्दू के ग्रन्थ**

उर्दू की इब्तदाई नश्वोनुमा में सूफ़ियाए कराम का काम : मोलवी अब्दुल हक़, अंजुमन तरक़्क़ीए उर्दू हिन्द, अलीगढ़

दिवल रानी और खिज़्रख़ाँ : अलीगढ़ १६१७ ई०

दुर्रूल मकनून : (अनवारुल उयून का उर्दू अनुवाद) दिल्ली १८९३-९४ ई०

**बंगला का ग्रन्थ**

बौद्धगान ओ दोहा : शास्त्री, हरि प्रसाद (सं०) कलकत्ता भाद्र बंगाब्द १३५८

**अंग्रेज़ी के ग्रन्थ**

Affifi, A.E. : *The Mystical Philosophy of Muhye-ud-Din Ibnul Arabi* (Cambridge 1939).

Arberry, A.J. : *Revelation and Reason in Islam* (London 1957)

Banerjea, A.K. : *Philosophy of Gorakhnath* (Gorakhpur n.d.)

Browne, E.G. : *A Literary History of Persia*, 4 Vols., (Cambridge 1964)

Dasgupta, S. : *Obscure Religious Cults* (Calcutta 1962)

Macauliffe, M.A.: *The Sikh Religion* (London 1909)

Mallik, K. : *Siddha Siddhanta Paddhati and Other Works of the Nath Yogis* (Bombay 1964)

Nicholson, R.A. : *Studies in Islamic Mysticism* reprint, (Cambridge 1967)

*The Kashf-al-Mahjub* (London 1936)

Nizami, K.A. : *The life and Times of Shaikh Farid-ud-Din Ganj-i-Shakar* (Aligarh 1955)

Rizvi, S.A.A. : *Muslim Revivalist Movements in Northern India in the Sixteenth and Seventeenth Centuries* (Agra 1965)

Toshhiko Izutsu : *A Comparative Study of the Key Philosophical Concepts in Sufism and Taoism* (Tokyo 1966)

Whinfield, E.H. : *Gulshan-i-Raz : The Mystic Rose Garden* (London 1880)

क़ुरआन मजीद के हवाले मकतबा अलहसनात रामपुर से प्रकाशित क़ुरआन मजीद के हिन्दी अनुवाद से दिये गये हैं। हदीसों के संदर्भ लीडेन से १९३६ में प्रकाशित ए० जे० वेनसिंक के **अलमोजमुल मुफ़ह्‌रसो लि अल्‌फ़ाज़िल हदीसिल्‌ नबवीय:** से दिये गये हैं।

---

( पृ० १४८ का शेष )

| पृष्ठ सं० | पंक्ति सं० | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| ४६ | टि० २/४ | मन रे जगत | मन रे जागत |
| ४७ | टि० २/३ | हज़रत मुहन्मद | हज़रत मुहम्मद |
| ४८ | टि० */३ | (१०८ ब) | (१८ ब) |
| ५० | ८ | दोस्ता | दोस्ती |
| ५६ | टि० ४/२ | ब्दुल | अब्दुल |
| | टि० ४/३ | उपयो | उपयोग |
| ५८ | ७ | कुब्बा | क़ुब्बा |
| ६२ | टि० ६/१ | कि पूर्ण | कि पुष्प पूर्ण |
| ६२ | टि० ८/१ | **सज्दए तहनयित** | सज्दए तहैयत |

# शुद्धि-पत्र

## (प्रस्तावना भाग)

| पृष्ठ सं० | पंक्ति सं० | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| १३ | २३ | ब्याख्या | व्याख्या |
| २५ | टि० ३/२ | ख़दा | ख़ुदा |
| ३१ | २७ | साधाना | साधना |
| ४३ | २५ | वहाउद्दीन | बहाउद्दीन |
| ४७ | ३ | अल्लाउद्दीन | अलाउद्दीन |
| ४८ | १५ | शेख़ सद्रुद्दीन अबुल फ़तह | शेख़ सद्रुद्दीन के पुत्र शेख़ रुक्नुद्दीन अबुल फ़तह |
| ४९ | २१ | मुसमान | मुसलमान |
| ५७ | २१ | शेख़ अला | शेख़ अली |
| ६१ | २९ | बाब | बाबा |
| ६२ | २७ | १९वीं शताब्दी | सोलहवीं शताब्दी |
| ६३ | ६ | हिग्दी कवि | हिन्दी कवि |
| ७५ | २३ | प्रतिवादक | प्रतिपादक |
| ७७ | ७ | शहारनपुर | सहारनपुर |
| ७९ | २ | उन्है | उन्हें |
| ८० | ६ | मद्दे मआश | मददे मआश |
| १०२ | २१ | बली | वली |
| १०६ | १२ | माण्डुक्य | माण्डूक्य |

## (अनुवाद भाग)

| पृष्ठ सं० | पंक्ति सं० | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| ६ | ५ | झाड़ | झाड़ू |
| १० | टि० ५/५ | ऐशबरीय | ऐश्वरीय |
| १६ | ३ | पृथक | पृथक् |
| २१ | ५ | अनिभिज्ञ | अनभिज्ञ |
| २२ | टि० १/१ | मैं | में |
| २२ | टि० २/१२ | रुहुल क़ुद्दूस | रुहुल क़ुद्स |
| २४ | टि० १/९ | बात | बातें |
| २९ | ८ | क़ुरआन | क़ुरआन |
| २९ | टि० ७/२ | षर | पर |
| ३६ | ५ | नहीं कि | नहीं की |
| ४२ | ५ | उसमें | उसके |
| ४३ | २ | मोमिनी | मोमिनों |

(शेष पृष्ठ १४७ पर)